

# डायमंड पाकेट बुक्स में

आप अंग्रेजी जानते तो हैं लेकिन ठीक ढंग से बोल नहीं पाते। क्या आप अच्छी अंग्रेजी बोलना सीखना चाहते हैं तो आज ही खरीदिये अंग्रेजी बोलचाल सिखाने वाला एक प्रभावी कोर्स

डायमण्ड इंगलिश स्पीकिंग कोर्स
अंग्रेजी सीखने का सरल कोर्स
डायमण्ड

# डायमण्ड इंगलिश स्पीकिंग कोर्स

जो आपको कुछ प्रभावित शब्द और वाक्य नहीं रटाता बल्कि अंग्रेजी भाषा की गहराई को समझाकर उस पर पूरा अधिकार करने की क्षमता प्रदान करता है। अंग्रेजी प्रभावी ढंग से न बोल पाने से जो हीन भावना घर कर जाती है उसे दूर करके अपने कार्य, व्यवसाय व मित्रों में प्रभावित ढंग से अंग्रेजी बोलकर अपना मान व प्रतिष्ठा बढ़ाइये

मूल्य 28/- डाक व्यय 5/-

# डायमंड कामिक्स में

आप क्रिकेट सीखना चाहते हैं या आप क्रिकेट जानते तो हैं लेकिन उसके नियमों व खेल की तकनीक को पूरी तरह से नहीं जानते तो आज ही 'डायमंड कामिक्स' में 'प्रकाशित' 'क्रिकेट कैसे खेलें' (चार रंगे चित्रों से क्रिकेट सीखने की पूरी जानकारी) हिन्दी व अंग्रेजी में एक साथ प्रकाशित।




भारत में पहली बार प्रकाशित हर क्रिकेट प्रेमी के लिये जरूरी पुस्तक।

# क्रिकेट कैसे खेलें

मूल्य 6/- डाक व्यय 2/-




## नई डायमंड कामिक्स जून '89 में प्रकाशित

| | | | |
|---|---|---|---|
| D-415 कार्टूनिस्ट प्राण का-चाचा चौधरी का इंसाफ | 6.00 | D-420 | .00 |
| D-416 फौलादी सिंह और अंतरिक्ष के सम्राट | 5.00 | PK-35 पिंकू और आतंकवादी | 5.00 |
| P-66 पलटू और जादू की छड़ी | 5.00 | D-417 मोटू छोटू और रहस्यमय नकाबपोश | 5.00 |
| D-419 लम्बू मोटू और अजनबी कातिल | 5.00 | D-419 राजन इकबाल और मौत का नाच | 5.00 |



डायमंड पाकेट बुक्स प्रा. लि. 2715, दरियागंज, नई दिल्ली-110002

सामान्य ज्ञान दर्पण

वर्ष 1 द्वादश अंक जुलाई 1989

# इस अंक में

# अपनी बात

**'सामान्य ज्ञान दर्पण'** का जुलाई अंक आपके सामने है. शीघ्र ही नया शिक्षा सत्र आरम्भ होगा. हमारे हजारों पाठक अगली कक्षा में प्रवेश लेंगे. प्रवेश लेते समय अपने भावी लक्ष्य को ध्यान में रखकर आपको विषयों का चयन करना चाहिए. पहले आप यह तय करें कि आप क्या बनना चाहते हैं? उसमें किन विषयों के अध्ययन से लाभ हो सकता है? यदि ये बातें ध्यान में रखी जाएं तो गंतव्य की ओर बढ़ने में कठिनाई नहीं होगी. हमारी शुभकामना आपके साथ है.

'सामान्य ज्ञान दर्पण' के इस अंक में हम विभिन्न परीक्षाओं के हल प्रश्न-पत्र दे रहे हैं. इसमें बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, प्रोबेशनरी ऑफीसर्स परीक्षा, 1984; संचार कार्यकारी परीक्षा, 1988; आयकर, उत्पाद शुल्क आदि परीक्षा, 1985; ए. डी. ओ. जीवन बीमा निगम परीक्षा, कानपुर, 1989 आदि के हल प्रश्न-पत्र शामिल हैं. इसके साथ-साथ बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, लखनऊ का संख्या सम्बन्धी योग्यता परीक्षा, 1988 व रेलवे बोर्ड अवर लेखा सहायक परीक्षा, 1989 के तर्क शक्ति परीक्षा का हल प्रश्न-पत्र भी इस अंक के विशेष आकर्षण हैं.

अन्य सामग्री पूर्ववत् है. हमारा विश्वास है कि आपको पत्रिका का यह अंक अवश्य पसंद आएगा.

**भवदीय**
**महेन्द्र जैन**
**सम्पादक**

## आगामी प्रतियोगिता परीक्षाएँ

25 जून, 1989- भारतीय जीवन साधारण बीमा निगम परीक्षा.

25 जून, 1989- बैंकिंग सेवा भर्ती मण्डल (जयपुर)परीक्षा.

25 जून, 1989- बैंकिंग सेवा भर्ती मण्डल (भोपाल)परीक्षा.

25 जून अथवा 2 जुलाई, 1989- बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, दिल्ली, लिपिकीय संवर्गीय परीक्षा.

जुलाई, 1989- राजस्थान राज्य एवं अधीनस्थ सेवाएं, संयुक्त प्रतियोगी परीक्षा, 1989 (राजस्थान लोक सेवा आयोग, अजमेर).

2 जुलाई, 1989- भारतीय जीवन बीमा निगम, सहायक प्रशासनिक अधिकारी परीक्षा.

9 जुलाई, 1989- बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड (मध्य समूह) लखनऊ, परीक्षा.

अगस्त, 1989- राजस्थान लोक सेवा आयोग, अजमेर, पुलिस सब-इंस्पैक्टर परीक्षा.

27 अगस्त, 1989- बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, रेड क्रास भवन (पटना) परीक्षा.

27 अगस्त, 1989- बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड (द. क्षेत्र) हैदराबाद, परीक्षा.

अक्टूबर, 1989- संघ लोक सेवा आयोग, सम्मिलित रक्षा सेवा परीक्षा.

22 अक्टूबर, 1989- संघ लोक सेवा आयोग, राष्ट्रीय प्रतिरक्षा अकादमी व नौसेना अकादमी परीक्षा.

5 नवम्बर, 1989- कर्मचारी चयन आयोग, क्लर्क्स ग्रेड परीक्षा.



# समसामयिक घटनाचक्र

## राष्ट्रीय घटनाक्रम

### मई

15 प्रधानमंत्री राजीव गांधी ने लोक सभा में 64वाँ संविधान संशोधन प्रस्तुत किया. इसमें पंचायती राज संस्थाओं के हर पाँच वर्ष बाद चुनाव कराने, उन्हें पर्याप्त अधिकार देने तथा वित्तीय अधिकार देने की व्यवस्था की गई है.

16 अखिल बोडो छात्र संघ और बोडो जन संघर्ष समिति के संयुक्त आह्वान पर प्रात: पाँच बजे से 300 घण्टे का असम बंद शुरू हो गया. इस कारण राज्य के बोडो बहुल क्षेत्रों में सामान्य जीवन अस्त-व्यस्त हो गया.

*— अन्नाद्रमुक के लोक सभा सदस्य पी. कोलनदेईवेलू को पब्लिक एकाउंट्स कमेटी का चैयरमेन बनाने के विरोध में 18 विपक्षी सांसदों ने लोक सभा व राज्य सभा की वित्तीय समितियों से त्याग-पत्र दे दिया.

17 जनता दल ने घोषणा की कि वह पंचायती राज संस्थाओं पर एक अलग व्यापक दस्तावेज तैयार करेगा क्योंकि राजीव गांधी द्वारा प्रस्तुत विधेयक अपर्याप्त है.

*— शिरोमणि गुरुद्वारा प्रबन्धक समिति ने दिल्ली के उन पाँच प्रमुख सिखों को पंथ से निष्कासित कर दिया जिन्होंने केन्द्रीय मंत्री हरि किशन लाल भगत को सरोपा भेंट किया था.

19 प्रधानमंत्री राजीव गांधी ने एक बयान में कहा कि राज्यों का अब और विभाजन नहीं किया जाएगा.

22 चांदीपुर (बालासोर) से प्रातः 7.17 बजे भारत ने मध्यम दूरी के प्रक्षेपास्त्र 'अग्नि' का सफल परीक्षण किया. दो स्तरीय 19 मीटर लम्बा व 14 टन भार वाला यह प्रक्षेपास्त्र बंगाल की खाड़ी में प्रक्षेपण स्थल से लगभग एक हजार किलोमीटर दूर गिरा. इस प्रकार भारत विश्व का पाँचवाँ देश है जिसके पास यह क्षमता है. अन्य देश हैं—अमरीका, रूस, फ्राँस व चीन.

25 जम्मू में डायमण्ड होटल में आग लग जाने से 8 पर्यटकों की मृत्यु हो गई. सरकार ने इस दुर्घटना की मजिस्ट्रेट द्वारा जाँच के आदेश दिए हैं.

26 अमरीका ने भारत को धमकी दी है कि यदि एक से डेढ़ वर्ष के भीतर उसने घरेलू और अन्तर्राष्ट्रीय व्यापारिक तौर-तरीके नहीं बदले तो उसके विरुद्ध बदले की कार्यवाही की जाएगी. भारत के साथ- साथ जापान तथा ब्राजील को अनुचित व्यापार तरीके अपनाने वालों में शामिल किया गया है.

*— प्रधानमंत्री राजीव गांधी ने 878 करोड़ की लागत से बने नावाशेवा बंदरगाह को राष्ट्र को समर्पित किया. यह बंदरगाह बम्बई में स्थित है. इसका नाम 'जवाहर लाल नेहरू पोर्ट ट्रस्ट' रखा गया है.

27 हरियाणा के मुख्यमंत्री एवं जनता दल संसदीय बोर्ड के अध्यक्ष देवीलाल ने लखनऊ में कहा कि जनता दल आगामी आम चुनावों में भारतीय जनता पार्टी और कम्यूनिस्ट दलों के साथ सीटों के लिए तालमेल करेगा.

28 पश्चिमी बंगाल व उड़ीसा के तटवर्ती क्षेत्रों में शुक्रवार को आए तूफान में मरने वालों की संख्या 31 हो गई है.

*— हैदराबाद में एन. टी. रामाराव की पार्टी तेलुगू देशम का 'महानाडू' सम्पन्न हो गया.

29 चंडीगढ़ में हरियाणा के मुख्यमंत्री देवीलाल के घर पर धरना देने जा रही इंकाइयों की भीड़ को पुलिस ने गिरफ्तार कर लिया. इंका का कहना है कि देवीलाल के शासन के दौरान हरियाणा का विकास रुक गया है.

30 उत्तर प्रदेश के भूतपूर्व मुख्यमंत्री एवं केन्द्रीय संचार मंत्री श्री वीर बहादुर सिंह का पेरिस में 54 वर्ष की अवस्था में निधन हो गया.

*— पत्रकारों के सम्बन्ध में बछावत रिपोर्ट केन्द्र सरकार को सौंप दी गई. यह पता नहीं लग सका कि बछावत आयोग ने क्या सिफारिशें की हैं.

## जून

2 श्रीलंका के राष्ट्रपति प्रेमदास के इस बयान पर कि 29 जुलाई, 1989 तक भारत अपनी सेना वहाँ से हटा ले, भारत ने हैरानी व्यक्त की है. भारत का कहना है कि वह अपनी फौज तब तक नहीं हटाएगा जब तक कि समझौते की शर्तें पूरी नहीं हो जातीं.

8 बारामूला (कश्मीर) में पुलिस व लोगों के बीच झगड़े में अनेक लोगों के चोटें आईं.

*— राजस्थान में श्री हीरा लाल देवपुरा, जो असंतुष्ट नेता हैं, को प्रदेश कांग्रेस का अध्यक्ष बनाया गया है. साथ ही मुख्यमंत्री श्री शिवचरण माथुर ने मंत्रिमण्डल का विस्तार कर कुछ जोशी समर्थकों को मंत्रिमण्डल में शामिल कर लिया.

9 झारखण्ड मुक्ति मोर्चे के आह्वान पर आयोजित बंद में जमशेदपुर, रांची, सिंहभूम तथा छोटा नागपुर जिलों में बड़े पैमाने पर हिंसा, आगजनी और सार्वजनिक सम्पत्ति को नुकसान पहुँचाने की घटनाएं हुईं.

10 आन्ध्र प्रदेश में नक्सलवादियों द्वारा तेलुगू देशम के नेता मलहार राव की हत्या कर दी गई. उनका अपहरण 5 जून को किया गया था.

*— चकराता में राजीव गांधी ने कहा कि अनुसूचित जातियों, जनजातियों व महिलाओं को प्रतिनिधित्व देने के लिए उत्तर प्रदेश में फिर पंचायतों के चुनाव कराए जाएं. परन्तु बाद में एक प्रवक्ता ने कहा कि प्रधानमंत्री का कहने का यह आशय नहीं था.

11 भारत ने श्रीलंका को सूचित किया है कि यदि इस समय वहाँ से शान्ति सेना को हटाया गया तो हिंसा फूट सकती है जिससे तमिलों व सिंहलियों, दोनों का जीवन खतरे में पड़ जाएगा.

*— पालमपुर (हिमाचल प्रदेश) में भाजपा की तीन दिवसीय सम्मेलन समाप्त हो गया. सम्मेलन में माँग की गई कि भारत तत्काल शान्ति सेना को श्रीलंका से हटाए. सम्मेलन में यह प्रस्ताव भी पारित किया गया कि भाजपा अन्य दलों के साथ चुनावी तालमेल करेगी.

12 मोहम्मद यूनुस सलीम ने ट्रेड फेयर अथॉरिटी ऑफ इण्डिया के चेयरमैन पद से इस्तीफा दे दिया.

14 प्रधानमंत्री राजीव गांधी ने बंगलूर में कहा कि भारत श्रीलंका से शान्ति सेना हटाना चाहता है. परन्तु यह काम जल्दबाजी में नहीं किया जाएगा. सेना की वापसी तभी होगी जब भारत-श्रीलंका समझौता पूरी तरह लागू हो जाएगा. उधर श्रीलका में विमुक्ति पेरामुना ने धमकी दी है कि यदि भारतीय श्रीलंका छोड़कर नहीं गए तो उन्हें गंभीर परिणाम भुगतने होंगे. स्थिति की गंभीरता को देखते हुए भारतीय उच्चायोग ने श्रीलंका में रह रहे भारतीयों को सतर्क कर दिया है. कोलम्बो में उन्हें होटलों में रहने को कहा गया है.

*— केन्द्र सरकार द्वारा अखबारी कागज के मूल्य में भारी वृद्धि करने से देश के अखबारों के सामने संकट खड़ा हो गया. अनेक अखबारों ने मूल्य बढ़ा दिए हैं और विज्ञापन दरों पर अधिकार लगा दिया है.

# अन्तर्राष्ट्रीय घटनाक्रम

## मई

15–17 रूस के राष्ट्रपति गोर्बाचोव बीझिंग पहुँचे जहाँ उनका भव्य स्वागत किया गया. रूसी नेता की यह ऐतिहासिक यात्रा थी. तीस वर्ष बाद सोवियत संघ व चीन के बीच शिखर वार्ता आरम्भ हुई.

*— सोवियत नेता गोर्बाचोव व चीन के शीर्षस्थ नेता तंग श्याओ फिंग ने अतीत को भूलकर आपसी सम्बन्धों के सामान्यीकरण की घोषणा की.

19 चीन में छात्रों द्वारा अधिक लोकतंत्र की माँग को लेकर चल रही भूख हड़ताल समाप्त हो गई. परन्तु छात्रों ने यह भी कहा कि वे अपना

आन्दोलन जारी रखेंगे. अभी तक सरकार ने छात्रों के विरुद्ध बल प्रयोग नहीं किया है. परन्तु स्थिति से निपटने के लिए सरकार ने पेइचिंग में मॉर्शल लॉ लागू कर दिया है.

20 चीन में मार्शल लॉ के बावजूद छात्रों का धरना जारी रहा. छात्र पेईचिंग की ओर आने वाली सड़कों पर लेट गए. इस कारण लगभग 50 हजार सैनिकों को नगर में प्रवेश करने में कठिनाई हो रही है.

*— अफगानिस्तान के राष्ट्रपति नजीबुल्ला ने पाकिस्तान को चेतावनी दी कि वह अफगानिस्तान के मामलों में हस्तक्षेप करने से बाज आए. साथ ही उन्होंने विद्रोहियों को बातचीत के लिए आमंत्रित किया.

22 चीन के 100 वरिष्ठ सैनिक अधिकारियों ने कहा है कि वे छात्रों व जनता के विरुद्ध कार्यवाही नहीं करेंगे. सेना छात्रों के साथ बातचीत द्वारा इस मामले को हल करने के लिए दबाव डाल रही है.

23 श्री मिखाइल गोर्बाचोव को रूस का कार्यकारी राष्ट्रपति चुन लिया गया. उल्लेखनीय है कि कुछ समय पूर्व सोवियत संघ के इतिहास में सर्वोच्च परिषद् के 2,250 सदस्यों का बहुकोणीय चुनाव पहली बार हुआ था. इसी परिषद् ने श्री गोर्बाचोव को कार्यकारी राष्ट्रपति (Executive President) चुना है.

*— चीन में स्थिति धीरे-धीरे सामान्य होती जा रही है. सेना नगर के बाहरी इलाके से हट गई और सड़क अवरोधों को हटा दिया गया है.

24 मिस्र को 10 वर्ष बाद पुनः अरब लीग में शामिल कर लिया गया. अरब लीग का शिखर सम्मेलन केसाब्लेंका में हुआ जिसमें मिस्र के राष्ट्रपति होस्नी मुबारक ने भी भाग लिया.

25 चीन में बुद्धिजीवियों व कामगारों ने भी छात्रों का समर्थन किया है.

*— नई सोवियत संसद ने श्री गोर्बाचोव को राष्ट्रपति चुन लिया.

26 एक समाचार के अनुसार चीन में कम्यूनिस्ट पार्टी के प्रमुख चाओ झियांग, वान ली आदि नरम नेताओं को हिरासत में ले लिया है. डेंग व प्रधानमंत्री ली पेंग ने अपनी सत्ता को मजबूत कर लिया है.

29 अमरीका के राष्ट्रपति जार्ज बुश ने नाटो शिखर सम्मेलन में कहा कि अमरीका पश्चिमी यूरोप में तैनात अपनी सेना में 20 प्रतिशत कटौती करने को तैयार है. उन्होंने कहा कि अमरीका का सुझाव है कि रूस व अमरीका 1993 तक यूरोप में अपनी सैनिक शक्ति कम करके 2,75,000 कर दें.

*— श्री गोर्बाचोव द्वारा मनोनीत एनातोली लूकियानोव रूस के पहले उपराष्ट्रपति चुन लिए गए. नए संविधान के अनुसार रूस के प्रथम उपराष्ट्रपति की वही स्थिति होगी जो अमरीका में उपराष्ट्रपति की है.

*— चीन के प्रधानमंत्री ली पेंग ने मत व्यक्त किया कि चीन में छात्र आन्दोलन को उकसाने में अमरीका का हाथ हो सकता है. उन्होंने कहा कि चीन सरकार इस बारे में तह तक पुहँचने का प्रयास कर रही है.

31 जापान के विदेश मंत्री सोसुके ऊनो को नया प्रधानमंत्री मनोनीत किया गया है. इससे पूर्व प्रधानमंत्री ताकेशिता ने रिक्रूट काण्ड में शामिल होने के कारण इस्तीफा दे दिया था.

## जून

1 श्रीलंका के राष्ट्रपति रणसिंघे प्रेमदास ने कहा कि भारत से आगामी 29 जुलाई तक शान्ति सेना को पूरी तरह वापस बुला लेने को कहा जाएगा. उन्होंने कहा कि विदेशी सेना की उपस्थिति में दक्षेस बैठक सम्भव नहीं है. श्री प्रेमदास ने कहा कि सेना की वापसी के मसले को भारत के साथ मैत्रीपूर्ण ढंग से तय किया जाएगा.

*— दक्षिण फिलीपीन्स के स्वर्ण खान क्षेत्र में भारी वर्षा के कारण सुरंग ढहने से उसमें कम से कम 165 लोग दबकर मर गए.

*— अमरीकी प्रतिनिधि सभा के अध्यक्ष जिम राइट ने अपने पद तथा कांग्रेस की सदस्यता से इस्तीफा दे दिया. सदन की आचार समिति द्वारा प्राथमिक तौर पर भ्रष्टाचार में लिप्त पाए जाने के बाद श्री राइट ने इस्तीफा दे दिया.

2 जापान में श्री सोसूके ऊनो नए प्रधानमंत्री चुन लिए गए. 66 वर्षीय ऊनो नाकासोने मंत्रिमण्डल के सदस्य रहे थे. वे पाँच माह तक कार्यवाहक प्रधानमंत्री और उसके बाद 2 वर्ष तक प्रधानमंत्री रहेंगे.

3-4 चीन में सेना ने छात्रों के विरुद्ध कार्यवाही आरम्भ कर दी. सेना द्वारा की गई गोलाबारी से हंजारों चीनी नागरिक मारे गए. चीन सरकार ने बीझिंग से समाचार प्रसारित करने पर पाबंदी लगा दी.

*— श्रीलंका में उत्तरी-पूर्वी प्रान्त के मुख्यमंत्री ने एक बयान में कहा कि यदि भारतीय शान्ति सेना को श्रीलंका से हटाया गया तो स्वतंत्र तमिल राज्य की घोषणा कर देंगे.

*— ईरान के धार्मिक कट्टरपंथी नेता व एक दशक से वहाँ की राजनीति पर हावी अयातुल्ला खोमेनी का तेहरान में निधन हो गया. उन्होंने 10 वर्ष पूर्व वहाँ 2,500 वर्ष पुरानी राजशाही का अंत कर इस्लामी गणराज्य की स्थापना की थी. शत-अल-अरब के स्वामित्व को लेकर खोमेनी की हठधर्मिता के कारण लगभग 9 वर्ष तक ईरान का इराक के साथ युद्ध चला.

*— सोवियत संघ में एक ट्रेन दुर्घटना में 1200 से अधिक लोगों की मृत्यु हो गई. यह दुर्घटना गैस पाइप लाइन फटने से हुई.

5 चीन में सेना और नागरिकों के बीच अनेक स्थानों पर झड़पें हुईं. कुछ सूत्रों का कहना है कि सेना में आपसी टकराव की स्थिति पैदा हो गई. उधर अमरीकी राष्ट्रपति जॉर्ज बुश ने चीन द्वारा बर्बरतापूर्वक छात्रों के विरुद्ध बल प्रयोग की निन्दा की और उसे हथियार बेचने पर रोक लगा दी.

*— श्रीमती बेनजीर भुट्टो वाशिंगटन पहुँचीं जहाँ उन्होंने अमरीकी राष्ट्रपति जॉर्ज बुश व अन्य अधिकारियों से वार्ता की. समझा जाता है कि अमरीका, पाकिस्तान को 60 एफ–16 बमवर्षक देने को सहमत हो जाएगा.

6 ईरान के नेता अयातुल्ला खोमेनी को लाखों गमगीन लोगों की उपस्थिति में दफना दिया गया. इस अवसर पर अनेक देशों के प्रतिनिधि मौजूद थे.

7 श्रीमती बेनजीर भुट्टो की अमरीकी यात्रा सफल रही. अमरीका, पाकिस्तान को 60 एफ–16 बमवर्षक देने को सहमत हो गया है. साथ ही अमरीका उसे 46.50 करोड़ डॉलर की आर्थिक सहायता देगा जो शैक्षिक विकास व आवासीय समस्या को हल करने में व्यय की जाएगी.

8 श्रीलंका के विदेश मंत्री श्री रंजन विजेरत्ने ने कहा कि भारत-श्रीलंका समझौते की शर्तें पूरी नहीं कर रहा है. यदि उसने राष्ट्रपति प्रेमदास के बयान के अनुसार सेना नहीं हटाई तो यह समझौते का उल्लंघन होगा. इससे भारत की विश्वसनीयता भी समाप्त हो जाएगी.

9 चीन के नेता डेंग ने बीझिंग में सेना द्वारा की गई कार्यवाही का समर्थन किया. उधर जापान, सोवियत संघ, पोलैण्ड, हंगरी आदि देशों ने चीन में हुए नरसंहार पर गहरा दुःख प्रकट किया.

11 चीन में लोकतंत्र विरोधियों की गिरफ्तारी का क्रम जारी है. सेना को थियानानमेन चौक से हटा लिया गया है. और धीरे-धीरे बीजिंग में स्थिति सामान्य होती जा रही है.

*— पाकिस्तान ने अमरीका के इस प्रस्ताव को ठुकरा दिया है कि वह अपने परमाणु संयंत्रों को अंतर्राष्ट्रीय जाँच के लिए उपलब्ध कराए.

13 चीन के शासकों ने सीमा को सील कर दिया है और पुलिस को आदेश दिया है कि वे असंतुष्ट नेता फांग लिचि, उनकी पत्नी व कुछ छात्र नेताओं को देश से न जाने दें. उल्लेखनीय है कि फांग लिचि ने बीझिंग स्थित अमरीकी दूतावास में शरण ले रखी है.

*— बॉन में प. जर्मनी के चांसलर हेलमट कोल व रूस के राष्ट्रपति गोर्बाचोव के बीच वार्ता समाप्त होने पर एक संयुक्त विज्ञप्ति पर हस्ताक्षर किए गए.

14 अफगानिस्तान के राष्ट्रपति नजीबुल्ला ने, देश की समस्या का राजनीतिक हल खोजने में सहायता देने के लिए इस्तीफा देने से इन्कार कर दिया है.

*— चीन की सरकार ने विदेशी पत्रकारों को देश छोड़ने का आदेश दिया है.



# क्रीड़ा जगत

## मई

**27** इंगलैण्ड तथा आस्ट्रेलिया के बीच दूसरा एक दिवसीय अन्तर्राष्ट्रीय क्रिकेट मैच ट्रैंट ब्रिज में 'टाई' पर समाप्त हुआ. इंगलैण्ड के 5 विकेट पर 226 रन के जबाव में आस्ट्रेलिया ने 8 विकेट पर 226 रन ही बनाए.

**29** हैदराबाद में कर्नाटक ने सर्विसेज को 2-1 से हराकर 23 वीं जूनियर राष्ट्रीय हॉकी चैम्पियनशिप का खिताब जीत लिया.

## जून

**5** जकार्ता में चीनी खिलाड़ियों ने विश्व बैडमिंटन में 5 में से 4 खिताब जीत लिए. पुरुष एकल खिताब चीन के यांग यांग व महिला एकल खिताब चीन की ही लिंगवी ने जीता.

**11** फ्रेंच ओपन टेनिस का महिला एकल खि स्पेन की अरांत्सा सांचेज ने जीत लिया. वर्षीया सांचेज ने चोटी की टेनिस खिलाड़ी पशि जर्मनी की स्टेफी ग्राफ को 7-6, 6-3, 7-5 हराया.

**12** फ्रेंच ओपन के पुरुष एकल खिताब अमरीका के चीनी मूल के 17 वर्ष 3 मा माइकल चांग ने जीता. उसने स्टीफन एडबर्ग हराया.

*— पुरुष युगल खिताब ज़िम ग्राब पैट्रिक मैकनरो ने जीता. मिश्रित युगल का खि मेनन बाल ग्राफ व टाम जिनस्सेन ने जीता. सोवि संघ की लारिसा सेबेचेंको और नतालिया ज्वेरे महिला. युगल जीता. ■

# रोजगार समाचार
# EMPLOYMENT NEWS]

### किंग सेवा भर्ती बोर्ड, दक्षिण क्षेत्र, हैदराबाद

आंध्र प्रदेश की सार्वजनिक बैंकों में 286 र्क–कैशियर के पदों पर भर्ती हेतु निर्धारित प्रपत्र आवेदन-पत्र आमंत्रित किए गए हैं. ये रिक्तियाँ ल अनुसूचित जातियों/जनजातियों के लिए हैं.

**सीमा**– 18 से 31 वर्ष (1-1-1989)

**शैक्षिक योग्यता**–हाईस्कूल

**परीक्षा की तिथि**– 27.8.1989

**आवेदन की अंतिम तिथि**– 5 जुलाई, 1989

आवेदन-पत्र का प्रारूप व अन्य विवरण 8 जून, 89 के 'हिन्दू' में दिया गया है.

### लोक सेवा आयोग, राष्ट्रीय प्रतिरक्षा कादमी व नौसेना अकादमी परीक्षा, अक्टूबर 1989

संघ लोक सेवा आयोग राष्ट्रीय प्रतिरक्षा कादमी की थल, जल व वायुसेना विंग्स में प्रवेश 22 अक्टूबर, 1989 से एक लिखित परीक्षा का योजन करेगा. परीक्षा के द्वारा कुल 340 स्थानों 95 –थल सेना, 39 -नौ सेना व 40 नौ सेना की जीक्यूटिव विंग व 66- वायुसेना) की पूर्ति की ने की संभावना है. इस परीक्षा के बारे में पूर्ण रण व आवेदन पत्र का प्रारूप 20 मई, 1989 के गार समाचार में दिया गया है. आवेदन पत्र प्राप्त की अंतिम तिथि 3 जुलाई, 1989 है.

### किंग सेवा भर्ती बोर्ड, रेड क्रास भवन, पटना

अनुसूचित जातियों व जनजातियों की लिपि-य संवर्ग में नियुक्ति हेतु एक लिखित परीक्षा 27 स्त, 1989 को आयोजित की जाएगी.

**आयुसीमा**– 1 जनवरी, 1989 को 18 से 31

**शैक्षिक योग्यता**–मैट्रिक या समकक्ष

**आवेदन-पत्र प्राप्त होने की अन्तिम तिथि**– 10 जुलाई, 1989.

पूर्ण विवरण के लिए 10 जून, 1989 का 'हिन्दुस्तान' (पटना) समाचार-पत्र देखें.

### बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, अरेरा कालोनी, भोपाल

केवल अनुसूचित जाति व जनजाति के लिए आरक्षित लिपिकीय संवर्ग के लगभग 560 पदों के लिए आवेदन-पत्र आमंत्रित किए गए हैं.

**पात्रता**– 1 जनवरी, 1989 को 18 से 31 वर्ष

**शैक्षिक योग्यता**–मैट्रिक या समकक्ष

**लिखित परीक्षा की तिथि**– 27 अगस्त, 1989.

आवेदन-पत्र निर्धारित प्रारूप में प्राप्त होने की अन्तिम तिथि 25 जून, 1989 है. पूर्ण विवरण के लिए 15 जून, 1989 का रोजगार और निर्माण पढ़ें.

### बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, जयपुर

केवल अनुसूचित जातियों और जनजातियों के लिए आरक्षित लिपिकीय संवर्ग के 183 पदो के लिए 27 अगस्त, 1989 को विभिन्न केन्द्रों पर एक लिखित परीक्षा होगी.

**पात्रता**– 1-1-1989 को 18 से 31 वर्ष

**शैक्षिक योग्यता**–मैट्रिक या समकक्ष

आवेदन-पत्र निर्धारित प्रारूप पर 24 जून, 1989 तक पहुँच जाना चाहिए. विस्तृत विवरण 15 जून, 1989 के राजस्थान रोजगार संदेश में दिया गया है.

### बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, दिल्ली

अनुसूचित जाति व जनजाति के उम्मीदवारों के लिए आरक्षित लिपिकीय संवर्ग के 304 पदों के लिए 27 अगस्त, 1989 को एक लिखित परीक्षा होगी. पात्रता व शैक्षिक योग्यता उपर्युक्त ही है आवेदन-पत्र प्राप्त होने की अन्तिम तिथि 26 जून, 1989 है. विस्तृत विवरण के लिए 17 जून, 1989 का रोजगार समाचार देखें.





# भारतीय संविधान

**प्रश्न**—राज्यपाल का पद विवादास्पद क्यों बना?

**उत्तर**—वस्तुतः राज्यपाल राज्य का अध्यक्ष है. उसका पद गरिमा का पद है. वह आदर व श्रद्धा का पात्र है. जब तक केन्द्र व राज्यों में कांग्रेस का शासन रहा उस समय तक कोई विशेष कठिनाई नहीं आई किन्तु जब राज्यों में गैर-कांगेस सरकारों का गठन हुआ तो समस्याओं का जन्म हुआ. पहले राज्य के मुख्यमंत्री के परामर्श से राज्यपाल नियुक्त किया जाता था किन्तु केन्द्र ने गैर-कांग्रेसी मुख्यमन्त्रियों की उपेक्षा की. तत्पश्चात केन्द्र ने गैर-कांग्रेसी सरकारों के विरुद्ध गवर्नर का प्रयोग, राज्य सरकारों को अपदस्थ करना, उनके कार्यों में बाधा डालना आदि ऐसे कार्यों में किया जिनसे गवर्नर का पद विवादास्पद हो गया है. कटुता इस सीमा तक बढ़ गई है कि कुछ क्षेत्रों में तो राज्यपाल के पद को समाप्त करने की भी माँग उठाई गई है.

**प्रश्न**—केन्द्र-राज्य प्रशासनिक सम्बन्धों में नौकरशाही की क्या भूमिका है?

**उत्तर**—चतुर्थ आम चुनावों के पश्चात कई राज्यों में संविद सरकारों का गठन हुआ. इसके पूर्व भी केरल, तमिलनाडु व पश्चिम बंगाल में गैर-कांग्रेसी सरकारों का गठन हो चुका था. इन गैर-कांग्रेसी सरकारों का कहना था कि आई. ए. एस. व आई. पी. एस. श्रेणी के अधिकारी वस्तुतः केन्द्र के अधीन हैं क्योंकि इनके विरुद्ध अनुशासनादि कार्यवाही केन्द्र सरकार करती है, अतः वह केन्द्र के एजेन्ट्स के रूप में कार्य करते हैं. दूसरे, वह अभी तक कांग्रेस की नीतियों को क्रियान्वित करते रहे हैं इसलिए वह गैर-कांग्रेसी सरकारों की नीतियों का प्रामाणिकता से क्रियान्वयन नहीं करेंगे. तीसरे, राज्य कर्मचारी (पी. सी. एस. पी. पी. एस. आदि) का कार्य-उत्तरदायित्व समान होने पर भी उनका वेतन केन्द्र के पदाधिकारियों से कम होता है. अतः राज्य कर्मचारियों के असन्तोष का सामना करना हो[...] यही कारण है कि केन्द्रीय पदाधिकारी [...] केन्द्र-राज्य मधुर सम्बन्ध में बाधा है.

**प्रश्न**—ऐसे आर्थिक कारण कौनसे हैं जि[...] कारण केन्द्र-राज्य सम्बन्ध मधुर नहीं बन पाते[...]

**उत्तर**—राज्य आर्थिक दृष्टि से आत्मनि[...] नहीं है और उन्हें अपने कार्यक्रमों को चलाने के [...] केन्द्र पर निर्भर रहना पड़ता है. राज्य सामान्य [...] से ऋण ग्रस्त रहते हैं. केन्द्र का दृष्टिक[...] गैर-कांग्रेसी सरकारों के प्रति सौतेला व्यवहार र[...] है. कांग्रेसी सरकारों को ऋण-व्यवस्था व आर्थि[...] सहायता अन्य सरकारों की अपेक्षा श्रेष्ठतर होती[...] योजना आयोग द्वारा नियोजन तथा राज्य सरक[...] की नीतियाँ, कार्यक्रम व नियोजन में बहुधा मत[...] होते हैं. केन्द्र प्रायः उनकी उपेक्षा कर देता[...] अन्तर्राज्यीय व्यापार भी कभी-कभी विवाद [...] कारण बन जाता है.

**प्रश्न**—राज्यों की वित्तीय स्थिति सुधारने[...] लिए कुछ सुझाव दीजिए.

**उत्तर**—राज्यों के राजस्वों में वृद्धि करने [...] कराधान की कुछ मदें राज्यों को और दी ज[...] चाहिए. योजनागत तथा गैर-योजनागत अनुद[...] का अन्तर समाप्त किया जाए. वित्त आयोग [...] स्थाई वैधानिक निकाय का दर्जा दिया जाए. रा[...] को ऋण निश्चित सिद्धान्तों के आधार पर वि[...] जाए. राज्यों को अपनी पृथक योजना बनाने [...] अवसर दिया जाए. योजना आयोग मात्र उ[...] औचित्य पर ही विचार करे. योजना आयोग [...] भूमिका में परिवर्तन कर उसके महत्व को कम कि[...] जाए.

**प्रश्न**—भारतीय संविधान के अधिकार-पत्र [...] विशेषताएं क्या हैं?

**उत्तर**—भारतीय संविधान का अधिकार-[...] सर्वाधिक विस्तृत है. इसके अन्तर्गत मौलि[...]

कार व्यावहारिकता पर आधारित हैं. मौलिक कार निरंकुश नहीं, अपितु सीमित हैं. प्राकृतिक कारों को कोई मान्यता नहीं है. जो अधिकार त हैं उनके अतिरिक्त कोई अन्य अधिकार नहीं मौलिक अधिकारों की रक्षा के लिए वैधानिक ारों की व्यवस्था है.

**प्रश्न**–समानता का अधिकार किन अनुच्छेदों र्णित है?

**उत्तर**–संविधान में समानता के अधिकार पर दिया गया है तथा संविधान के पाँच अनुच्छेद अधिकार से सम्बन्धित हैं. वह अनुच्छेद हैं– 14, 16, 17 एवं 18.

**प्रश्न**–अनुच्छेद 14 के अन्तर्गत किस प्रकार समानता का अधिकार है?

**उत्तर**–अनुच्छेद 14 के अन्तर्गत 'कानून के न समानता' को सुनिश्चित किया गया है. कानून मक्ष समानता का तात्पर्य यह है कि 'समान स्थितियों में सभी व्यक्तियों के साथ कानून का ार समान होना चाहिए'.

**प्रश्न**–अनुच्छेद 15 में क्या है?

**उत्तर**–अनुच्छेद 15 के अन्तर्गत धर्म, नस्ल, । लिंग या जन्मस्थान के आधार पर भेदभाव का ध है. इसमें स्पष्ट रूप से लिखा है कि 'राज्य के धर्म, मूलवंश, जाति, लिंग, जन्मस्थान आदि के ार पर नागरिकों के प्रति जीवन के किसी क्षेत्र में ाव नहीं किया जाएगा.' कानून के द्वारा निश्चित । गया कि दुकानों, होटलों व सार्वजनिक स्थानों –तालाबों, स्नानगृहों, सड़कों आदि पर किसी र का भेदभाव नहीं किया जाएगा.

**प्रश्न**–अनुच्छेद 16 किस प्रकार की समानता श्चित करता है?

**उत्तर**–अनुच्छेद 16 राज्य के अधीन नौकरियों समान अवसर सुनिश्चित करता है. इस च्छेद में स्पष्ट लिखा है कि "सब नागरिकों को ारी पद पर नियुक्ति के समान अवसर प्राप्त और इस सम्बन्ध में केवल धर्म, मूल वंश, ा, लिंग या जन्म स्थान या इनमें से किसी के ार पर नौकरी या पद प्रदान करने में भेदभाव किया जाएगा." संसद, कानून द्वारा राज्यों को कार दे सकती है कि कोई राज्य अपने राज्य के निवासियों के लिए पद प्रदान करे. पिछड़े वर्गों के लिए स्थान सुरक्षित करने का अधिकार भी दिया जा सकता है.

**प्रश्न**–शोषण के विरुद्ध अधिकार से क्या तात्पर्य है और इसे किस अनुच्छेद से सुरक्षित किया गया है?

**उत्तर**–किसी व्यक्ति की असहाय स्थिति का लाभ उठाना, किसी को बलात् उसकी इच्छा के विरुद्ध बेगार लेना, आदि को शोषण करना कहते हैं. इसी कारण अनुच्छेद 23 में किसी से बलात् लिया गया श्रम निषिद्ध किया गया है. अपराधी को दण्ड की भी व्यवस्था की गई है. 14 वर्ष से कम उम्र आयु वाले किसी बच्चे से कारखाने, खान या अन्य संकटपूर्ण कार्य कराना निषिद्ध किया गया है.



# पंचायती राज विधेयक

## (मूल पाठ का सारांश)

डॉ. दिलीप प

संविधान के 64 वें संशोधन के अन्तर्गत पंचायती राज विधेयक 15 मई, 1989 को लोक सभा में प्रस्तुत किया गया. पंचायती राज को व्यापक आधार एवं अधिकार प्रदान करने के उद्देश्य से प्रस्तुत इस विधेयक के मूल पाठ का सारांश इस प्रकार है–

**उद्देश्य**–पंचायती राज संस्थाओं के कार्य-व्यवहार की समीक्षा से यह पता चलता है कि अनेक राज्यों में पंचायती राज संस्थाएं विभिन्न कारणों से कमजोर और प्रभावहीन हो गई हैं. इन कारणों में नियमित रूप से और ठीक समय पर चुनाव न कराना, लम्बे समय तक उन्हें स्थगित रखना, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा महिलाओं जैसे कमज़ोर वर्ग का उसमें अपर्याप्त प्रतिनिधित्व होना, वित्तीय संसाधनों का अभाव और उन्हें पर्याप्त शक्तियाँ और उत्तरदायित्व न सौंपना है.

अतः विद्यमान पंचायती राज प्रणाली में जो कमियाँ हैं, उन्हें और अनुच्छेद 40 में प्रतिष्ठापित राज्य के नीति निर्देशक तत्वों को ध्यान में रखते हुए यह प्रस्ताव है कि पंचायत राज के संबन्ध में संविधान में एक नया भाग जोड़ा जाए, जिसका उद्देश्य पंचायतों को ऐसी शक्तियाँ और अधिकार प्रदान करना है जो उन्हें स्वायत्त शासन की इकाइयों के रूप में कार्य करने योग्य बनाती हैं.

**परिभाषा**–'पंचायत' से अभिप्राय ग्राम स्तर या ज़िला स्तर या किसी मध्यवर्ती स्तर' पर ग्रामीण क्षेत्रों के लिए स्वायत्त शासन की कोई संस्था (चाहे वह किसी भी नाम से ज्ञा है.

इसी तरह 'पंचायत क्षेत्र' से त पंचायत के राज्य क्षेत्र से है.

**पंचायतों का गठन**–प्रत्येक राज्य मे स्तर, मध्यवर्ती स्तर और जिला स्त पंचायतों का गठन किया जाएगा. नागा मेघालय, मिजोरम, मणिपुर तथा पश्चिम राज्य के दार्जिलिंग जिले में जहाँ दा गोरखा पर्वतीय परिषद् विद्यमान है, वहाँ व पंचायती राज विधेयक लागू नहीं होगा.

ऐसे राज्यों में, जिनकी जनसंख्या लाख से अधिक नहीं है, मध्यवर्ती स्त पंचायतों का गठन आवश्यक नहीं होगा

**पंचायतों की संरचना**–राज्य का मण्डल विधि द्वारा पंचायतों की संरचना व प्रावधान करेगा परन्तु किसी भी स्त पंचायत के राज्य क्षेत्र की जनसंख्या का अ निर्वाचन से भरे जाने वालों स्थानों की सं समस्त राज्य में यथासम्भव एक ही होग

पंचायत के सभी स्थान पंचायत क प्रादेशिक निर्वाचन क्षेत्रों से प्रत्यक्ष निर्वाच चुने गए व्यक्तियों से भरे जाएंगे और लिए पंचायत क्षेत्र ऐसी रीति से निर्वाचन विभाजित किया जाएगा कि प्रत्येक नि क्षेत्र की जनसंख्या का उसको आवंटित की संख्या से अनुपात समस्त पंचायत यथासम्भव एक हो.

राज्य का विधान मण्डल विधि द्वारा–

(क) ग्राम स्तर पर पंचायतों के अध्यक्षों मध्यवर्ती स्तर की पंचायतों में (जहाँ वर्ती स्तर की पंचायतें नहीं हैं, जिला स्तर चायतों में).

(ख) मध्यवर्ती स्तर की पंचायतों के क्षों का जिला स्तर की पंचायतों में.

(ग) लोक सभा और विधान सभा के ऐसे यों का जो अपने क्षेत्र के पंचायत राज्य क्षेत्र प्रतिनिधित्व करते हों, प्रतिनिधित्व के लिए ध कर सकेगा.

पंचायत के अधिवेशनों में मतदान का कार केवल उन्हीं अध्यक्ष और उसके यों को होगा जो प्रत्यक्ष निर्वाचन से चुनकर हों.

ग्राम स्तर पर पंचायत का अध्यक्ष राज्य न मण्डल द्वारा अपबंधित निर्वाचन विधि से जाएगा जबकि मध्यवर्ती स्तर या जिला की पंचायतों का अध्यक्ष उसके सदस्यों और अपने में से चुना जाएगा. ऐसे अध्यक्ष उसके पद से हटाने के लिए किया गया व या संकल्प पंचायत के निर्वाचित सदस्यों कुल संख्या के बहुमत से अथवा उपस्थित प्रस्ताव के समर्थन में मत देने वाले सदस्यों म से कम दो–तिहाई बहुमत से पारित होना यक होगा.

**स्थानों का आरक्षण**–प्रत्येक पंचायत में सूचित जातियों व अनुसूचित जनजातियों ए कुछ स्थान आरक्षित रहेंगे. आरक्षित नों की संख्या का अनुपात उस पंचायत में न निर्वाचन से भरे गए स्थानों की कुल से यथासम्भव वही होगा जो उस पंचायत के अनुसूचित जातियों व अनुसूचित जातियों की जनसंख्या का अनुपात उस की कुल जनसंख्या से हो.

जहाँ किसी पंचायत क्षेत्र में अनुसूचित जातियों व अनुसूचित जनजातियों की जनसंख्या किसी स्थान के आरक्षण के लिए पर्याप्त नहीं है, वहाँ दोनों के लिए एक–एक स्थान अनिवार्य रूप से आरक्षित रहेगा.

आरक्षित स्थानों की कुल संख्या के निकटतम 30 प्रतिशत स्थान अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों की स्त्रियों के लिए आरक्षित रहेंगे, परन्तु जहाँ इनके लिए केवल दो स्थान आरक्षित हैं, वहाँ एक स्थान दोनों में से किसी एक जाति की महिला के लिए आरक्षित रहेगा.

प्रत्येक पंचायत में प्रत्यक्ष निर्वाचन से भरे गए स्थानों की कुल संख्या के निकटतम 30 प्रतिशत स्थान (जिनमें अनुसूचित जातियों और अनुसूचित जनजातियों की स्त्रियों के लिए आरक्षित स्थानों की संख्या सम्मिलित है) स्त्रियों के लिए आरक्षित रहेंगे और चक्रानुक्रम में पंचायत के विभिन्न क्षेत्रों को आवंटित किए जाएंगे.

**पंचायतों का कार्यकाल**– पंचायत का कार्यकाल उसके प्रथम अधिवेशन से नियत तारीख से पाँच वर्ष का होगा. यदि इससे पूर्व पंचायत विघटित कर दी जाती है तो छ: माह के भीतर उसका पुनर्गठन आवश्यक होगा. पुनर्गठित पंचायत पाँच वर्ष के बचे समय तक के लिए ही होगी. यदि पाँच वर्ष पूर्ण होने के छ: माह पूर्व ही पंचायत विघटित होती है तो उसका पुनर्गठन आवश्यक नहीं होगा.

**पंचायत की शक्तियाँ**

**प्राधिकार और उत्तरदायित्व**–राज्य का विधान मण्डल पंचायत को ऐसी शक्तियाँ और प्राधिकार प्रदान कर सकेगा जो वह उन्हें स्वायत्त शासन की संस्थाओं के रूप में कार्य करने योग्य बनाने के लिए आवश्यक समझे निम्नलिखित के सम्बन्ध में शक्तियाँ और उत्तरदायित्वों को उपबंधित किया जा सकेगा–

(क) आर्थिक विकास और सामाजिक न्याय के लिए योजनाएं तैयार करना.

(ख) इसके अतिरिक्त 11वीं अनुसूची में सूचीबद्ध विषयों से सम्बन्धित कार्य करना.

(ग) कर, शुल्क, पथ कर, फीस आदि लगाना व संग्रह करना.

(घ) राज्य की संचित निधि से सहायता-अनुदान देना.

**11वीं अनुसूची**—पंचायतों की कार्य सीमा में 11 वीं अनुसूची के अन्तर्गत निम्नलिखित विषय भी सम्मिलित किए गए हैं :—

1. कृषि एवं कृषि विस्तार
2. भूमि सुधार और मृदा (मिट्टी संरक्षण)
3. लघु सिंचाई व जल प्रबन्ध
4. पशुपालन, दूग्ध उद्योग व मुर्गी पालन
5. मत्स्य उद्योग
6. सामाजिक वनोद्योग और फार्म वनोद्योग
7. लघु वन उत्पादन
8. लघु उद्योग
9. खादी, ग्राम व कुटीर उद्योग
10. ग्रामीण आवास
11. पेय जल
12. ईंधन और चारा
13. सड़कें, पुलियाँ, पुल, घाट व जलमार्ग
14. ग्राम विद्युतीकरण व विद्युत वितरण
15. गैर पारम्परिक ऊर्जा स्रोत
16. गरीबी उन्मूलन
17. शिक्षा (प्राथमिक व माध्यमिक)
18. तकनीकी प्रशिक्षण और व्यावसायिक शिक्षा
19. प्रौढ़ व अनौपचारिक शिक्षा
20. पुस्तकालय
21. सांस्कृतिक क्रियाकलाप
22. बाजार व मेले
23. स्वास्थ्य व स्वच्छता, अस्पताल, प्राथमिक स्वास्थ्य केन्द्र व औषधालय
24. परिवार कल्याण
25. स्त्री व बाल विकास
26. समाज कल्याण
27. जनता के कमजोर वर्ग, विशेष रू[illegible] अनुसूचित जातियों व अनुसूचित जनजा[illegible] का कल्याण
28. लोक वितरण प्रणाली
29. सामुदायिक अनुरक्षण

**वित्त आयोग की नियुक्ति**—पंचायतो[illegible] वित्तीय स्थिति का प्रत्येक पाँच वर्ष में पुन[illegible] लोकन करने के लिए वित्त आयोग की नि[illegible] की गई है. साथ ही नियंत्रक महालेखा परी[illegible] भारत सरकार पंचायतों के लेखा विवरण[illegible] संपरीक्षा करवाएगा और अपना प्रति[illegible] राज्यपाल को देगा. राज्यपाल उस प्रतिवेद[illegible] विधान मण्डल के समक्ष रखेगा.

**निर्वाचन आयोग**— पंचायतों के [illegible] निर्वाचक नामावली तैयार करवाने का [illegible] पंचायतों के सभी निर्वाचनों के संचालन[illegible] उत्तरदायित्व व नियन्त्रण निर्वाचन आयो[illegible] होगा.

'मध्यवर्ती स्तर का आशय ग्राम और [illegible] स्तर के बीच के स्तर से है जो किसी रा[illegible] राज्यपाल द्वारा लोक अधिसूचना द्वारा मध[illegible] स्तर विनिर्दिष्ट किया जाए.

# व्यक्ति परिचय

## ृ प्रदेश

सर्वश्री नारायण दत्त तिवारी– मुख्यमंत्री, य प्रशासन, नियुक्ति आदि.

### ट मंत्री

ल्देव सिंह आर्य–शहरी विकास.
ोकपति त्रिपाठी–सिंचाई.
रेन्द्र सिंह–ऊर्जा.
ॉ. अम्मार रिजवी–सार्वजनिक निर्माण एवं य कार्य.
ोपीनाथ दीक्षित–स्वास्थ्य.
ीमती स्वरूप कुमारी बक्शी– शिक्षा, द्व.
यामसूरत उपाध्याय–ग्राम्य विकास.
ाईदुल हसन–श्रम.
रुण कुमार सिंह–पशुधन एवं दुग्ध विकास.
कुम सिंह–खाद्य एवं रसद.
ाजीत प्रताप सिंह–वन.
ीमती सुशीला रोहतगी–गृह
ीमती बेनीबाई–लघु ग्रामीण उद्योग.
घुवीर सिंह यादव–योजना.
ॉ. कृष्णवीर सिंह कौशल–कृषि
ाता प्रसाद–राजस्व.

### मंत्री

र्वश्री मानपाल सिंह– जल, होमगार्ड्स, डिफेंस, राजनीतिक पेंशन.
मरपाल सिंह–सहकारिता.
मोद तिवारी–परिवहन.
ईद अहमद–सिंचाई.
रेश चन्द्र–सूचना.
रेन्द्र सिंह चौहान–शिक्षा.
हारी दोहर–स्वास्थ्य.



चेतराम गंगवार–बीस सूत्रीय कार्यक्रम.
सीताराम निषाद–राजस्व.
जगदम्बिकापाल–शिक्षा.
शिवबालक पासी–कृषि.
गौरी शंकर–योजना.
सईदुल जमा–गृह.
रामऔतार दीक्षित–ऊर्जा.
श्रीमंती दीपा कौल–हरिजन एवं समाज कल्याण.
ओमप्रकाश रिछारिया–कानून एवं न्याय.
संकटा प्रसाद शास्त्री–गन्ना विकास.
श्रीनाथ सिंह–आवास, जल आपूर्ति और क्षेत्रीय विकास.
ब्रिजेन्द्र पाल सिंह यादव–श्रम एवं डेयरी विकास.
गुलाब सिंह–पर्यटक.
जेकब हमीद–ऊर्जा, खाद्य एवं नागरिक आपूर्ति.
शिवनाथ सिंह कुशवाह–सार्वजनिक निर्माण.
अजीत सिंह सेठी–शिक्षा एवं नगर विकास.

### उपमंत्री

श्रीमती हितेश कुमारी–सिंचाई.
श्री निसार हुसैन–लघु उद्योग.
श्रीमती प्रमिला मेहरा–परिवहन.
शैलेन्द्र कुमार–हरिजन एव समाज कल्याण.
श्रीमती नीना कुमारी–ऊर्जा.
रामकुमार यादव–बीस सूत्रीय कार्यक्रम एवं सहकारिता.

## मध्य प्रदेश

मोती लाल वोरा–सामान्य प्रशासन, ऊर्जा, उद्योग, खान, जनसम्पर्क, आवास तथा पर्यावरण, राजस्व, 20 सूत्री कार्यक्रम, कार्मिक प्रशासन और सुधार विभाग.

## कैबिनेट मंत्री

**शिवभानु सिंह सोलंकी**–वित्त तथा कृषि.

**विमला वर्मा**–सिंचाई, नर्मदा घाटी विकास तथा जन स्वास्थ्य अभियांत्रिकी.

**डॉ. के. एल. शर्मा**–वन, पर्यटन और संस्कृति.

**वी. आर. यादव**–राजस्व और धार्मिक ट्रस्ट.

**दुर्गादास सूर्यवंशी**–लोक निर्माण विभाग.

**बालेन्द्र शुक्ल**–खाद्य और नागरिक आपूर्ति, सहकारिता, खेलकूद और युवा मामले.

**श्रीमती गंगा पोटई**–पशुपालन, मछली पालन, डेयरी तथा महिलाओं और बच्चों का विकास.

**चित्रकांत जायसवाल**– उच्च और स्कूली शिक्षा, कानून.

**कैप्टेन जयपाल सिंह**–गृह, परिवहन, उड्डयन और संसदीय मामले.

**शिव प्रताप सिंह**– पंचायत और ग्रामीण विकास, सामाजिक कल्याण.

**रसूल अहमद सिद्दिकी**–स्वास्थ्य, भोपाल गैस त्रासदी, राहत एवं पुनर्वास, वक्फ.

## राज्य मंत्री

**तनवत सिंह कीर**–स्थानीय प्रशासन, नगरीय कल्याण एवं पुनर्वास.

**चन्द्र कुमार भनौत**–जन शक्ति नियोजन और श्रम.

**डॉ. लालता प्रसाद खरे**–योजना, आर्थिक एवं सांख्यिकी विज्ञान एवं तकनीकी सार्वजनिक उपक्रम विभाग.

**श्रीमती जमुना देवी**–आदिम जाति, हरिजन तथा पिछड़ा वर्ग कल्याण.

**विद्याधर जोशी**–वाणिज्य एवं उद्योग, 20 सूत्रीय कार्यक्रम.

**मगन सिंह पटेल**–वन, पंचायत एवं ग्रामीण विकास.

**महेन्द्र बहादुर सिंह**–लोक निर्माण, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण व जेल विभाग.

**विजय कुमार गुरु**–कृषि.

**कमलेश्वर द्विवेदी**–राजस्व एवं लोक स्वास्थ्य अभियांत्रिकी.

## उपमंत्री

**भैया साहब लोधी**–सिंचाई, नर्मदा घाट विकास, लोक स्वास्थ्य यांत्रिकी.

**विजय दुबे**–सामान्य प्रशासन, कार्मिक प्रशासनिक सुधार एवं प्रशिक्षण, गृह, जनसम्पर्क विभाग

**नन्द लाल भाटा**–खाद्य एवं नागरिक आपूर्ति

**प्रकाश जैन**–उच्च शिक्षा.

**धनेश कुमार पाटिला**–स्कूल शिक्षा.

**किशन लाल कुर्रे**–आदिम जाति, हरिजन ए पिछड़ा वर्ग कल्याण.

**उदयभान सिंह कुशवाहा**–पशुपालन, मत्स एवं डेयरी विकास.

**सत्यदेव कटारे**–जेल एवं परिवहन.

**प्रियदर्शन धर्माधिकारी**– स्थानीय शास नगरीय कल्याण, संसदीय मामले.

## राजस्थान

**श्री शिवचरण माथुर**– वित्त, कारारोप उद्योग, ऊर्जा, कार्मिक एवं प्रशासन सुधार विभा जन अभियोग निराकरण, सामान्य प्रशासन, रा नीतिक विभाग, मंत्रिमण्डल सचिवालय, आयोज जन शक्ति, ऊर्जा के वैकल्पिक स्रोत, आर्थिक सांख्यिकी, विज्ञान एवं प्रोद्योगिकी, प्राविधिक शिक्ष एकीकृत ग्रामीण विकास, विशिष्ट योजना संग विभाग.

## कैबिनेट मंत्री

**अशोक गहलौत**–गृह विभाग

**बुलाकी दास कल्ला**– सार्वजनिक निम विभाग एवं इन्दिरा गांधी नहर परियोजना, उप वेशन सिंचित क्षेत्रीय विकास.

**माधव सिंह दीवान**–चिकित्सा एवं स्वास विभाग.

**गोविन्द सिंह गुर्जर**–वन और बंजर भ विकास विभाग, पर्यावरण, भ्रष्टाचार निरोधक, रक्षा दल एवं नागरिक सुरक्षा विभाग.

**शीशराम ओला**–सिंचाई.

**नारायण सिंह**–खाद्य एवं नागरिक आप विभाग तथा बाढ़ एवं अकाल सहायता.

**नरपतराम बैरवा**–राजस्व एवं भूमि सुधार भाग तथा मरु विकास विभाग.

**रामकिशन वर्मा**– यातायात, मोटर गैरेज भाग तथा राजकीय उपक्रम विभाग.

**रघुनाथ सिंह बिश्नोई**– विधि, न्याय एवं सदीय मामले, चुनाव.

**गुलाब सिंह शक्तावत**– स्वायत्त प्रशासन, वास एवं नगरीय विकास तथा नगर आयोजन, म एवं नियोजन विभाग.

**राम सिंह बिश्नोई**–सहकारिता विभाग.

**श्रीमती कमला**–कृषि विभाग तथा संस्कृत क्षा.

## ज्य मंत्री

**दमोदर दास आचार्य**–प्राथमिक एवं माध्यमिक क्षा, महाविद्यालय एवं विश्वविद्यालय शिक्षा तंत्र) कृषि एवं संस्कृत शिक्षा.

**मंत्री लाल आर्य**–आयुर्वेद (स्वतंत्र) एवं ऊन तंत्र) विभाग, चिकित्सा एवं स्वास्थ्य विभाग.

**श्रीमती कमला भील**–समाज कल्याण विभाग तंत्र) एवं सार्वजनिक निर्माण.

**श्रीमती बीनाकाक**–परिवार कल्याण, कला कृति एवं पुरातत्व विभाग, आयोजना तथा योजना जनशक्ति विभाग.

**चन्द्रशेखर शर्मा**–खेल व कारागार विभाग, यत्त प्रशासन, नगर अयोजन तथा नगरीय कास एवं आवास विकास विभाग

**अश्ल अली टाक**–सूचना एवं जनसम्पर्क भाग, अल्पसंख्यक विभाग, इन्दिरा गांधी नहर योजना, उपनिवेशन विभाग तथा संचित क्षेत्रीय ास विभाग

**मेरुलाल भारद्वाज**–ग्रामीण विकास, पंचायत , खादी एवं ग्रोमोद्योग, जन स्वास्थ्य अभियांत्रिक भाग.

**कु. (डॉ.) गिरजा व्यास**–पर्यटन मंत्री, महिला शु एवं पोषाहार विभाग तथा भाषा विभाग, धिक शिक्षा विभाग

**सूरज पाल सिंह**–पशुपालन एवं दुग्ध विकास तंत्र) बाढ़ एवं अकाल सहायता विभाग तथा ा एवं नागरिक आपूर्ति विभाग.

**राजेन्द्र सिंह चौधरी**–देवस्थान विभाग एवं वक्फ विभाग, उद्योग, ऊर्जा तथा ऊर्जा के वैकल्पिक स्रोत विभाग.

**हीरालाल इन्दौरा**–खान, राज्य बीमा, अल्प बचत (स्वतंत्र) सिंचाई विभाग.

**सुजान सिंह यादव**– मत्स्य, राज्य लॉटरी, एकीकृत ग्रामीण विकास, विशिष्ट योजना संगठन आर्थिक एवं सांख्यिकी–विभाग

**महेन्द्र कुमार परमार**–मुद्रण एवं लेखन सामग्री विभाग (स्वतंत्र) गृह सहकारिता विभाग.

**भैरो लाल मीणा**–जनजाति क्षेत्रीय विकास विभाग (स्वतंत्र) सामान्य प्रशासन वन, पर्यावरण तथा श्रम एवं नियोजन विभाग.

**भरतलाल मीणा**–पुनर्वास विभाग.

**दीप चन्द्र राठौर**–भूजल विभाग (स्वतंत्र विभाग) संसदीय मामले, एवं निर्वाचन विभाग.

## उप मंत्री

**हेमराज कटारा**–सार्वजनिक निर्माण विभाग, संसदीय मामलात विभाग, सूचना एवं जनसंम्पर्क विभाग प्राथमिक एवं माध्यमिक शिक्षा, महाविद्यालय एवं विश्वविद्यालय, प्रावीधक शिक्षा विभाग

**धनराज मीणा**–सहकारिता सिंचाई, श्रम एवं नियोजन तथा जनजाति क्षेत्रीय विकास.

**ललित भाटी**–एकीकृत ग्रामीण विभाग, विशिष्ट योजना संगठन, चिकित्सा एवं स्वास्थ्य, स्वायत्त प्रशासन, नगरीय विकास एवं आश्वासन विभाग तथा नगर आयोजन विभाग.

# बिहार

**सत्येन्द्र नारायन सिन्हा**–मुख्यमंत्री, गृह, वित्त एव शिक्षा तथा वे अन्य सभी विभाग जो किसी अन्य मंत्री को नहीं सौंपे गए हैं.

## कैबिनेट मंत्री

**श्री लहटन चौधरी**–कृषि, लघु सिंचाई, योजना एवं विकास.

**श्री रामाश्रय प्रसाद सिंह**–राजस्व एवं भूमि विकास, संस्थागत वित्त.

□□ शेष पृष्ठ 1005 पर □□

# भारतीय हथकरघा उद्योग

भारत में हथकरघा उद्योग कितना पुराना है, इसका उत्तर देना उतना ही कठिन है जितना यह बताना कि मानव-सभ्यता का इतिहास कब से आरम्भ होता है. कोई भी इतिहासवेत्ता यह नहीं बता सकता है कि भारतवासी किस युग में वस्त्रविहीन रहा करते थे? वस्तुस्थिति यह है कि भारतीय संस्कृति और हथकरघा उद्योग का सम्बन्ध सनातन एवं अछेद्य है. भारत में हथकरघा उद्योग से सम्बन्धित दो स्पष्ट जातियाँ मिलती हैं-कोली और जुलाहा. कोली हिन्दू हैं और ये मोटे किस्म का कपड़ा-जिसे गाढ़ा कहते हैं, तैयार करते हैं. ये अपने को अब तन्तुवाय वैश्य कहने लगे हैं और इस व्यवसाय से परहेज करने का फैशन इनमें चल पड़ा है. मुसलमान बुनकर जुलाहे कहे जाते हैं. ये श्रेष्ठ प्रकार का हैण्डलूम तैयार करते हैं और इनके हाथों में यह व्यवसाय परिमाण एवं गुणवत्ता दोनों ही दृष्टियों से क्रमशः उन्नति कर रहा है. जुलाहे कुटीर उद्योग के रूप में हैण्डलूम को सुरक्षित बनाए हुए हैं. संत कबीर ने हठयोग साधना के स्पष्टीकरण के हेतु जुलाहे के ताना-बाना के रूपक बाँधे हैं. इससे हथकरघा उद्योग की शाश्वता के अतिरिक्त यह भी व्यंजित होता है कि इस उद्योग में दस्तकार को कितनी कठिन प्रक्रियाओं का सामना करना पड़ता है.

आरम्भ में सभ्य जातियाँ ऊन के वस्त्र बनाया और पहना करती थीं. श्वेत (भारत, पश्चिमी एशिया एवं यूरोप के निवासी) व पीले (मंगोल, चीन, जापान, दक्षिण-पूर्व एशिया के निवासी) वर्ण की जातियाँ सभ्य थीं. श्याम वर्ण की जातियाँ (अफ्रीका में स्थित केनिया, युगांडा आदि के निवासी) असभ्य थीं और वृक्षों की छाल के वस्त्र धारण करके गुजर करती थीं. भारत से जब प्रथम बार सूती वस्त्र इंगलैण्ड गया, तो वहाँ के निवासियों ने एक सूती भेड़ (Cotton lamb) की कल्पना की थी. कहने की आवश्यकता नहीं है कि उन दिनों भारत हथकरघा उद्योग पूर्णतः विकसित हो चुका था कपास की खेती प्रायः प्रत्येक खेत में हुआ करती विशेषज्ञता के युग के बाद यह स्थिति बनी है कपास उत्पन्न करने वाले कुछ विशिष्ट क्षेत्र बन हैं, अन्यथा हर घर में करघा उद्योग का कोई न भाग जीवन का अंग बना हुआ था हथकरघा उद्योग तीन बड़े केन्द्र रहे हैं—बंगाल, पश्चिमी घाट त गुजरात. करघा उद्योग के अन्तर्गत सूती कप जरी के वस्त्र, टसर के कपड़े, रेशमी कपड़े, फर्श आदि उत्पादन आते हैं.

मुगल शासनकाल में करघा उद्योग की ब उन्नति हुई. ढाका की मलमल की प्रसिद्धि वि व्यापी थी. ढाका की मलमल कितनी महीन होती इसके विषय में अनेक प्रामाणिक उल्लेख मिलत कहते हैं कि एक बार बादशाह औरंगजेब ने अ लड़की को टोककर कहा था कि, "तुम इतना म कपड़ा क्यों पहनती हो, जिसमें तुम्हारा श दिखाई देता है." लड़की ने अत्यन्त विनम्रतापू उत्तर दिया था कि "अब्बाजान, मैंने तो कपड़े चार पर्त बनाकर पहन रखा है." यह भी कहा ज है कि ढाका की मलमल का पूरा थान, अँगूठ होकर निकाल दिया जाता था. अस्तु.

ढाका में हथकरघा उद्योग के तीन उत्पा का स्पष्ट उल्लेख मिलता है—बफ्ते हवा (बुनी हवा) आबे रवाँ (बहता हुआ पानी) तथा श (ओस) कपड़े की ये तीनों किस्में काफी महँगी और केवल धनिक वर्ग तक सीमित थीं. मध्यम के लिए बाफ्ता (बुना हुआ कपड़ा) तैयार किया ज था. खादी भण्डारों में मिलने वाला 'बाफ्ता' देख हम ढाका के बाफ्ता की गुणवत्ता का अनुमान सकते हैं. पश्चिमी घाट के वस्त्रों में 'छींट' प्र थी.

उन्नीसवीं शताब्दी में अंग्रेज व्यापारियों की जड़ें भारत में जम गईं थी और वे स्थानीय जनता पर हावी होने लगे थे. वे सस्ते दामों में कपड़ा खरीदकर इंगलैंड भेजते थे और स्थानीय कारीगरों का शोषण करते थे. प्रवाद प्रचलित है कि अंग्रेजों द्वारा किए जाने वाले शोषण से बचने के लिए अनेक बुनकरों ने अपने सीधे हाथ के अँगूठे कटवा दिए थे. इसी के साथ अंग्रेजों ने यहाँ धागा तैयार करने वाली तथा कपड़ा बुनने वाली मशीनें लगाना शुरु कर दिया था. इससे करघा उद्योग को भारी आघात पहुँचा. सन् 1854 में बम्बई में सबसे पहले सैंचुरी नामक कपड़ा मिल की स्थापना हुई. उसका बना हुआ कपड़ा काफी मोटा हुआ करता था और कपड़े को सनीचरा कहा जाता था. उन कपड़ों के रंग कदम कच्चे होते थे. जैसे-जैसे कपड़ा मिलों को लोकप्रियता प्राप्त होती गई, वैसे-वैसे हथकरघा उद्योग बुनाई में सीमित रह गया. सूत तैयार करने का काम मिलों का हो गया. वर्तमान स्थिति यह है कि हाथ द्वारा काते हुए सूत से कपड़े तैयार करने का काम ग्रामोद्योग के अन्तर्गत खादी भण्डारों तक ही सीमित हो गया है. इस श्रेणी के वस्त्र को खद्दर कहते हैं. खद्दर काफी महँगा होता है. इस उद्योग को सरकार विपुल आर्थिक सहायता प्रदान करती है. खद्दर के साथ गांधी जी का नाम और स्वतंत्रता संग्राम का गहरा संबंध है. शेष बुनकर मिल के सूत द्वारा वस्त्र तैयार करते हैं. इसे खादी कहा जाता है.

अंग्रेजों के आगमन के समय हैंडलूम में रंगों की विविधता का अभाव था. केवल नील द्वारा रंग तैयार करके चैक की डिजाइन के वस्त्र तैयार किए जाते थे और उन्हें 'बट्टू' कहा जाता था. बाद में जर्मनी में निर्मित रंगों द्वारा हैंडलूम में तरह-तरह के रंगों और रंगीनी का समावेश हो गया.

मिल के सूत के द्वारा तैयार वस्त्र को अब हैन्डलूम कहा जाने लगा है और प्रायः प्रत्येक राज्य सरकार विशेष आर्थिक सहायता देकर इस व्यवसाय को प्रोत्साहन प्रदान करती है. विभिन्न राज्यों के नाम पर हैंडलूम वस्त्रों की दूकानें भी देखी जा सकती हैं और प्रदर्शनियों के आयोजन भी किए जाते हैं. हैंडलूम के ये वस्त्र बहुत श्रेष्ठ स्तर के बनने लगे हैं. बिहार में भागलपुर व बनारस इसके प्रसिद्ध उत्पादन केन्द्र हैं. दक्षिण में बंगलौर, मद्रास व मैसूर में जो साड़ियाँ तैयार की जाती हैं, वे गुणवत्ता में श्रेष्ठतम कोटि की ठहरती हैं. इसी प्रकार आंध्र व गुजरात में इस व्यवसाय की जड़ें बहुत गहरी जम गई हैं.

यह व्यवसाय अब राष्ट्रीय स्तर का व्यवसाय बनता जा रहा है और ग्रामोत्थान योजना एवं बीस सूत्रीय कार्यक्रम में इसको विशेष महत्व प्राप्त है.

# लोक सेवा आयोग मध्य प्रदेश

## राज्य-सेवा परीक्षा – नियम

निम्नलिखित सेवाओं में भर्ती हेतु राज्य सेवा परीक्षा नामक एक संयुक्त प्रतियोगितात्मक परीक्षा लोक सेवा आयोग, मध्य प्रदेश द्वारा प्रति वर्ष आयोजित की जाएगी.

| | परीक्षा का नाम | सेवा की श्रेणी |
|---|---|---|
| 1. | राज्य नागरिक सेवा (डिप्टी कलक्टर) | II |
| 2. | राज्य पुलिस सेवा | II |
| 3. | राज्य लेखा सेवा | II |
| 4. | बिक्री कर अधिकारी | II |
| 5. | जिला आबकारी अधिकारी | II |
| 6. | सहायक रजिस्ट्रार सहकारी समितियाँ | II |
| 7. | जिला संगठक, जनजाति-कल्याण | II |
| 8. | श्रम अधिकारी | II |
| 9. | जिला रजिस्ट्रार | II |
| 10. | रोजगार अधिकारी | II |
| 11. | क्षेत्रीय संगठक | II |
| 12. | ब्लॉक (खण्ड) विकास अधिकारी (बी. डी. ओ.) | II |
| 13. | सहायक निदेशक-खाद्य/खाद्यअधिकारी | II |
| 14. | परियोजना अधिकारी, सामाजिक/ग्रामीण गहन साक्षरता परियोजना | III |
| 15. | अधीनस्थ नागरिक सेवा (नायब तहसीलदार) | III |
| 16. | सहायक निदेशक, भूमि-अभिलेख | III |
| 17. | बिक्री कर निरीक्षक | III |
| 18. | आबकारी उप-निरीक्षक | III |
| 19. | परिवहन उप-निरीक्षक | III |
| 20. | सहकारी निरीक्षक | III |
| 21. | सहायक श्रम अधिकारी | III |
| 22. | सहायक जेलर | III |
| 23. | उप-रजिस्ट्रार | III |

**(I)** राज्य सेवा परीक्षा निम्नलिखित अनुसार दो आनुक्रमिक चरणों में होगी–

(i) राज्य सेवा प्रारम्भिक परीक्षा (वस्तुनिष्ठ), मुख्य परीक्षा के लिए अभ्यर्थियों के चयन हेतु.

(ii) राज्य सेवा मुख्य परीक्षा (लिखित एवं साक्षात्कार) विभिन्न श्रेणियों की सेवाओं एवं पदों के लिए अभ्यर्थियों के चयन हेतु.

**(II)** प्रारम्भिक परीक्षा में वस्तुनिष्ठ पद्धति पर दो प्रश्न-पत्र होंगे (बहुपरिवर्ती विकल्प प्रश्न) और निम्नलिखित स्कीम (योजना) के अनुसार उनमें अधिकतम 450 अंक होंगे.

**प्रश्न-पत्र I**– सामान्य अध्ययन 2 घण्टे, 150 अंक

**प्रश्न-पत्र II**– नीचे पैरा तीन में दिए हुए विषयों में से चयनित कोई एक विषय, 2 घण्टे 300 अंक

इस परीक्षा का उद्देश्य केवल पृथक्करण परीक्षण है और प्रारिम्भिक परीक्षा में प्राप्त उन अभ्यर्थियों के अंक अंतिम योग्यता सूची को तैयार करते समय नहीं जोड़े जाएंगे, जो मुख्य परीक्षा में सम्मिलित होने योग्य घोषित किए जाएंगे.

**(III)** प्रारम्भिक परीक्षा हेतु वैकल्पिक विषयों की सूची–

(1) कृषि, (2) पशु-पालन एवं पशु चिकित्सा विज्ञान, (3) वनस्पति विज्ञान, (4) रसायन विज्ञान, (5) नागरिक इंजीनियरी, (6) वाणिज्य, (7) अर्थशास्त्र, (8) विद्युतीय इंजीनियरी, (9) भूगोल, (10) भू-विज्ञान, (11) भारतीय इतिहास, (12) कानून (विधि), (13) गणित, (14) यांत्रिक इंजीनियरी, (15) दर्शनशास्त्र, (16) भौतिकी, (17) राजनीति विज्ञान, (18) मनोविज्ञान, (19) लोक-प्रशासन, (20) समाजशास्त्र, (21) सांख्यिकी, (22) जंतुविज्ञान

(a) दोनों प्रश्न-पत्र वस्तुनिष्ठ पद्धति के होंगे. (बहुविकल्प प्रश्न). प्रत्येक प्रश्न के साथ चार सम्भावित उत्तर, A, B, C एवं D होंगे, जिनमें

केवल एक सही उत्तर होगा. अभ्यर्थी से आशा की जाती है कि वह जिस उत्तर को सही आँके उसको A, B, C, D अथवा यथा रूप में अपनी उत्तर-पुस्तिका में अंकित कर दे.

(b) प्रत्येक प्रश्न-पत्र में 75 प्रश्न (प्रत्येक प्रश्न 2 अंक का) होंगे और उसकी अवधि 2 घण्टे होगी.

(c) वैकल्पिक विषयों का पाठ्यक्रम स्नातक स्तर का होगा. वैकल्पिक विषयों के पाठ्यक्रम तथा सामान्य अध्ययन के प्रश्न-पत्र के विवरण अपेन-डिक्स I में दिए हुए हैं.

(d) इंजीनियरी के अतिरिक्त प्रत्येक विषय का प्रश्न-पत्र हिन्दी और अंग्रेजी में होगा. इंजीनियरी से सम्बन्धित प्रश्न-पत्र केवल अंग्रेजी में होंगे.

**(IV)** विज्ञापन के अनुसार विभिन्न सेवाओं एवं पदों पर की जाने वाली नियुक्तियों के 15 गुने अभ्यर्थियों को मुख्य परीक्षा में प्रवेश प्रदान किया जाएगा. केवल अभ्यर्थी विशेष विज्ञप्ति के अन्तर्गत मुख्य परीक्षा में बैठने के अधिकारी होंगे जिन्हें आयोग प्रारम्भिक परीक्षा में सफल घोषित कर देगा.

**(V)** मुख्य परीक्षा में लिखित परीक्षा तथा साक्षात्कार परीक्षण होंगे.

(I) **लिखित परीक्षा**–लिखित परीक्षा में सात प्रश्न-पत्र होंगे. प्रत्येक में परम्परागत निबन्ध पद्धति के प्रश्न निम्नलिखित अनुसार होंगे–

**अनिवार्य प्रश्न-पत्र**

**प्रश्न-पत्र** I- सामान्य अध्ययन 3 घंटे, 300 अंक

**प्रश्न-पत्र** II- सामान्य अध्ययन 3 घंटे, 300 अंक

**प्रश्न-पत्र** III- सामान्य-हिंदी 3 घंटे, 300 अंक

(II) **साक्षात्कार परीक्षा**–साक्षात्कार परीक्षा में 200 अंक होंगे. (इसमें अर्हता प्राप्त करने के लिए न्यूनतम अंकों का प्रतिबन्ध नहीं है).

अभ्यर्थियों को प्रत्येक विषय में कम से कम 33% अंक प्राप्त करने होंगे. अनुसूचित जाति व अनुसूचित जनजाति के अभ्यर्थी को अर्हता प्राप्त करने के लिए केवल 23% अंक प्राप्त करने होंगे.

**मुख्य परीक्षा के प्रश्न-पत्रों की सूची**

(1) कृषि, (2) पशु-पालन एवं पशु चिकित्सा विज्ञान, (3) नृविज्ञान (Anthropology), (4) वनस्पति विज्ञान, (5) रसायन विज्ञान (6) नागरिक इंजीनियरी, (7) वाणिज्य एवं लेखाकरण, (8) अर्थशास्त्र, (9) विद्युतीय इंजीनियरी, (10) भूगोल, (11) भू विज्ञान, (12) इतिहास, (13) कानून (विधि), (14) निम्नलिखित भाषाओं में से किसी एक का साहित्य–हिन्दी, संस्कृत, अंग्रेजी, (15) गणित, (16) यान्त्रिक इंजीनियरी, (17) दर्शनशास्त्र, (18) भौतिकी, (19) राजनीति विज्ञान एवं अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध, (20) मनोविज्ञान, (21) लोक प्रशासन, (22) समाजशास्त्र, (23) सांख्यिकी, (24) जन्तुविज्ञान

**नोट**– (i) अभ्यर्थियों को विषयों के निम्न-लिखित वर्गों के चयन की सुविधा प्रदान की जाएगी–

(a) राजनीति विज्ञान एवं अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध तथा लोक-प्रशासन

(b) नृविज्ञान और समाजशास्त्र

(c) गणित और सांख्यिकी

(d) कृषि और पशु-पालन तथा पशु चिकित्सा विज्ञान.

(e) इंजीनियरी विषयों, जैसे–नागरिक इंजी-नियरी, विद्युतीय इंजीनियरी तथा यान्त्रिक इंजी-नियरी में एक से अधिक विषय लेने की आज्ञा नहीं दी जाएगी.

(ii) परीक्षा में आने वाले प्रश्न-पत्र परम्परागत निबन्ध पद्धति के होंगे.

(iii) प्रत्येक प्रश्न-पत्र की अवधि 3 घंटे होगी. भाषा के प्रश्न-पत्रों के अतिरिक्त प्रश्न-पत्रों के उत्तर हिन्दी या अंग्रेजी में लिखने का विकल्प अभ्यर्थी को प्राप्त होगा.

(iv) भाषा के प्रश्न-पत्रों के अलावा प्रत्येक प्रश्न-पत्र हिन्दी एवं अंग्रेजी दोनों भाषाओं में होगा. इंजीनियरी के विषयों के प्रश्न-पत्र केवल अंग्रेजी में होंगे.

□□ शेष पृष्ठ 966 पर □□

# पद्म विभूषण
# प्रो. प्रशान्त चन्द महालनोविस

—राधामोहन श्रीवास्तव

"समाज के लिए विज्ञान का मूल्य समाज की हठधर्मिता, उसकी मान्यताओं और रूढ़ियों को चुनौती देने की योग्यता में निहित है." ये शब्द हैं—प्रो. प्रशान्त चन्द महालनोविस एफ. आर. एस. के, जो अपने 79 वें जन्मदिन के एक दिन पूर्व 28 जून, 1972 को दिवंगत हुए. भारतीय वैज्ञानिक और सरकारी परिधि में वे एक प्रकाशमान नक्षत्र थे. महालनोविस व्यवसायतः भौतिकी के कुशल शिक्षक, स्वाभावतः सांख्यिकी मर्मज्ञ और कर्मतः योजना के सफल सूत्रधार थे.

**नियोजन की नई दिशा**—उन्होंने प्रेसीडेन्सी कॉलेज कलकत्ता में 30 से अधिक वर्षों तक भौतिक विज्ञान का अध्यापन कार्य किया और विद्यार्थियों की बहुत-सी पीढ़ियों का मार्ग-दर्शन करते रहे. सांख्यिकी में उनकी अपार अभिरुचि थी. फलतः उन्होंने 'भारतीय सांख्यिकी संस्थान' की स्थापना की, जिसकी गणना विश्व के महान् अनुसंधान संस्थानों में है. द्वितीय पंचवर्षीय योजना की अवधि में उन्होंने नियोजक की महत्वपूर्ण भूमिका निभाई और विशाल उद्योगों को प्राथमिकता देने की मंत्रणा दी, ताकि भारत आयात-अवरोध की स्थिति को प्राप्त कर सके. भारत के लिए उनकी यह अप्रतिम नियोजन की नीति थी.

भारतीय अर्थव्यवस्था को अत्यावश्यक आँकड़े उपलब्ध होते रहें, इस हेतु उन्होंने 'भारतीय कार्यालयीय सांख्यिकी प्रणाली' का संगठन किया. वह एक निष्ठावान, विनय सम्पन्न, स्वाभिमानी, मिलन-सार, उत्साही और आस्थावान देश भक्त थे किन्तु साथ ही महान् वैज्ञानिक व्यक्तित्व के धनी थे. नेतृत्व की भी उनमें अपार क्षमता थी. अतः वे रचनात्मक कार्यों के सम्पादन में सर्वाधिक सफल रहे. प्रो. महालनोविस एक मौलिक विचारक थे. उन्होंने कहा था, "विकसित देशों के लिए उपयुक्त आर्थिक सिद्धान्तों का अन्धानुकरण कर उन्हें भारत में लागू किया जाता रहा है, जिससे भारतीय आर्थिक विकास में भयंकर वैचारिक विघ्न उत्पन्न होते रहे हैं." यह कथन उनकी मौलिक सूझबूझ और प्रतिभा-सम्पन्नता का ज्वलन्त प्रमाण है.

**महान् सांख्यिकीविद्**—महालनोविस का नाम उनके सांख्यिकी विज्ञान और राष्ट्रीय सांख्यिकी पद्धतियों में किए गए योगदान के नाते सदा स्मरणीय रहेगा. संयुक्त राष्ट्र संघ उप-आयोग के अध्यक्ष पद को सुशोभित करते हुए उन्होंने नमूना सर्वेक्षण के अन्तर्गत आँकड़ों के त्वरित और मितव्ययी एकत्रीकरण की सिफारिश की थी. बड़े पैमाने का नमूना सर्वेक्षण तकनीक पर आधारित सुझाव सर्वप्रथम कलकत्ता में जूट उत्पादन का पूर्वानुमान लगाने में प्रयुक्त किया गया था. अब प्रत्येक देश की सरकार के लिए वह सुझाव स्वीकृत हो चुका है. राष्ट्रीय नमूना सर्वेक्षण के माध्यम से आर्थिक नियोजन की नीति निर्धारित करने के लिए पर्याप्त मूल्यवान सूचनाएं मिलती आ रही हैं. वह केन्द्रीय सांख्यिकी संस्थान के अवैतनिक परामर्श-दाता रहे.

प्रोफेसर महालनोविस द्वारा स्पष्ट किए गए सांख्यिकीय महत्व को समझकर उन्हें 'राष्ट्रीय आय समिति' का अध्यक्ष नियुक्त किया गया. राष्ट्रीय आय की रिपोर्ट तैयार करते समय तथा राष्ट्रीय समस्याओं, साधनों और तत्सम्बन्धी तथ्यों से वे अवगत हो चुके थे. उनकी पैनी दृष्टि ने देश की बेरोजगारी, गरीबी और स्वास्थ्य-दौर्बल्य की सम-

□□ शेष पृष्ठ 966 पर □□

# सामान्य ज्ञान

1. निम्नलिखित में से कौनसा मौलिक अधिकार नहीं है?
   (A) सम्पत्ति का अधिकार
   (B) समानता का अधिकार
   (C) स्वतन्त्रता का अधिकार.
   (D) धार्मिक अधिकार
2. भारत का कौनसा राज्य स्वयं का संविधान रखता है?
   (A) मिजोरम (B) नागालैण्ड
   (C) जम्मू-कश्मीर (D) आन्ध्र प्रदेश
3. भारत के ISRO ने सर्वप्रथम कौनसा उपग्रह अंतरिक्ष में भेजा था?
   (A) रोहिणी (B) भास्कर
   (C) आर्यभट्ट (D) इन्सैट–IB
4. महाराजा रणजीत सिंह की राजधानी निम्नलिखित में से कौनसी थी?
   (A) दिल्ली (B) लाहौर
   (C) चण्डीगढ़ (D) कराँची
5. भारत की राजधानी किसके शासन काल में कलकत्ता से दिल्ली बनाई गई?
   (A) लार्ड विलियम बैन्टिंक
   (B) लार्ड रिपन
   (C) लार्ड हार्डिंग द्वितीय
   (D) लार्ड विलिंगडन
6. बिल के लिए विद्युत धारा का मापन किसके द्वारा किया जाता है?
   (A) एम्पीयर द्वारा (B) वोल्टेज द्वारा
   (C) वोल्ट द्वारा (D) किलोवाट द्वारा
7. प्रसिद्ध सूर्य मन्दिर कहाँ पर स्थित है?
   (A) कर्नाटक में (B) उड़ीसा में
   (C) केरल में (D) तमिलनाडु मे
8. फिल्मोत्सव '88' किस नगर में आयोजित किया गया?
   (A) त्रिवेन्द्रम में (B) बम्बई में
   (C) दिल्ली में (D) मद्रास में
9. डेविस कप 1987 का फाइनल किन देशों के मध्य खेला गया?
   (A) भारत-स्वीडन
   (B) भारत-आस्ट्रेलिया
   (C) स्वीडन-आस्ट्रेलिया
   (D) भारत-रूस
10. आठवीं अनुसूची में कौनसी भाषा सम्मिलित की गई है?
    (A) अंग्रेजी (B) हिन्दी
    (C) सिन्धी (D) उर्दू
11. निम्नलिखित में से कौनसा खिलाड़ी हॉकी का 'जादूगर' के नाम से प्रसिद्ध हुआ?
    (A) सुनील गावस्कर (B) ध्यानचन्द
    (C) विजय अमृतराज (D) सैयद मोदी
12. रामकृष्ण मिशन का सम्बन्ध किससे है?
    (A) महात्मा गांधी से (B) रामकृष्ण से
    (C) विवेकानन्द से (D) राजा राममोहन राय से
13. महाबलीपुरम कहाँ पर स्थित है?
    (A) तमिलनाडु (B) उड़ीसा
    (C) कर्नाटक (D) केरल
14. राज्य सभा के सदस्य का कार्यकाल कितने वर्ष बाद समाप्त होता है?
    (A) 2 वर्ष बाद (B) 4 वर्ष बाद
    (C) 6 वर्ष बाद (D) कभी नहीं
15. विम्बलडन 1988 का पुरुष एकल किसने जीता?
    (A) इवान लैण्डल ने
    (B) बोरिस बेकर ने
    (C) पैट कैश ने
    (D) स्टीफन एडबर्ग ने
16. चाय का सबसे बड़ा उत्पादक देश कौनसा है?
    (A) भारत (B) चीन

(C) श्रीलंका (D) रूस

17. भारत में सर्वप्रथम रेलगाड़ी कब चली?
(A) 1851 (B) 1853
(C) 1855 (D) 1857

18. भारत का राष्ट्रीय जानवर कौनसा है?
(A) चीता (B) शेर
(C) हाथी (D) बन्दर

19. द्वितीय सैफ (SAF) कहाँ पर खेले गए थे?
(A) ढाका में (B) काठमाण्डू में
(C) इस्लामाबाद में (D) कोलम्बो में

20. आशा अग्रवाल का सम्बन्ध किस खेल से है?
(A) मैराथन से
(B) ऊँची कूद से
(C) 200 मीटर दौड़ से
(D) 400 मीटर दौड़ से

21. यक्ष गणं किस राज्य का नृत्य है?
(A) असम का (B) केरल का
(C) महाराष्ट्र का (D) कर्नाटक का

22. इलायची का सबसे बड़ा उत्पादक राज्य है–
(A) केरल (B) असम
(C) मेघालय (D) नागालैण्ड

23. केसर का सबसे बड़ा उत्पादक राज्य है–
(A) त्रिपुरा (B) मणिपुर
(C) असम (D) जम्मू-कश्मीर

24. मक्खन, दूध में से किस बल के द्वारा निकाला जाता है?
(A) गुरुत्वाकर्षण बल (B) अभिकेन्द्रीय बल
(C) कूलम्ब बल (D) न्यूक्लीय बल

25. 'दादा साहेब फाल्के' पुरस्कार 1987 का किसे मिला?
(A) शबाना आजमी (B) राजकपूर
(C) स्मिता पाटिल (D) किशोर कुमार

26. 'शक्ति स्थल' किसकी समाधि है?
(A) महात्मा गांधी की
(B) इन्दिरा गांधी की
(C) लाल बहादुर शास्त्री की
(D) जवाहर लाल नेहरू की

27. निम्नलिखित में से कौनसा कर (Tax) राज्य द्वारा नहीं लिया जाता है?
(A) आयकर
(B) मनोरंजन कर
(C) बिक्रीकर
(D) इनमें से कोई कर नहीं लिया जाता

28. प्रौढ़ शिक्षा कार्यक्रम को प्रभावी बनाने के लिए जिन नवीन केन्द्रों की स्थापना की गई ह उनको नया नाम दिया गया है :
(A) जन कल्याण निलयम
(B) नेहरू शिक्षण निलयम
(C) गांधी शिक्षण निलयम
(D) जन शिक्षण निलयम

29. डिगो गार्सिया नाम है :
(A) द्वीप का
(B) समुद्र का
(C) पहाड़ का
(D) नदी का

30. बुल, बीयर किससे सम्बन्धित है?
(A) शेयर बाजार से
(B) आदान-प्रदान से
(C) ब्रिज से
(D) आयकर से

31. समान ऊँचाई के बिन्दुओं को नक्शे पर किस रेखा से दर्शाया जाता है?
(A) समताप रेखा से
(B) समदाब रेखा से
(C) समआयतन रेखा से
(D) कान्टूर्स रेखा से

32. इंगलैण्ड ने......से बम्बई को उपार्जित किया था.
(A) पुर्तगाल
(B) तुर्क
(C) अरबी
(D) इनमें से किसी से नहीं

33. नागालैण्ड की राजधानी है :
(A) गंगटोक
(B) कोहिमा
(C) आइजोल
(D) गौहाटी

## उत्तरमाला

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (A) | 2. (C) | 3. (C) | 4. (B) |
| 5. (C) | 6. (D) | 7. (B) | 8. (A) |
| 9. (A) | 10. (C) | 11. (B) | 12. (C) |
| 13. (A) | 14. (C) | 15. (D) | 16. (A) |
| 17. (B) | 18. (A) | 19. (A) | 20. (A) |
| 21. (D) | 22. (A) | 23. (D) | 24. (B) |
| 25. (B) | 26. (B) | 27. (A) | 28. (B) |
| 29. (A) | 30. (A) | 31. (D) | 32. (A) |
| 33. (B) | | | |

□□ शेष पृष्ठ 962 का □□

(v) अनिवार्य तथा वैकल्पिक प्रश्न-पत्रों के पाठ्यक्रम का पूरा विवरण अपेनडिक्स II में दिया हुआ है.

### अपेनडिक्स– II
### प्रारम्भिक परीक्षा
### अनिवार्य विषयों का पाठ्यक्रम

**सामान्य अध्ययन**

सामान्य अध्ययन के प्रश्न-पत्रों में निम्नलिखित विषयों के ज्ञान से सम्बन्धित प्रश्न होंगे–

(i) सामान्य विज्ञान.
(ii) राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय सामयिक घटनाएं.
(iii) भारत का इतिहास.
(iv) भारत का भूगोल (मध्य प्रदेश से विशेष संदर्भित).
(v) भारतीय राजनीति एवं अर्थनीति.
(vi) खेलकूद.
(vii) सामान्य मानसिक योग्यता पर प्रश्न.

**नोट**:–मध्य प्रदेश लोक सेवा आयोग परीक्षा का पूर्ण पाठ्यक्रम (प्रारम्भिक एवं मुख्य) प्राप्त करने के लिए Rs. 8 का M. O. निम्नलिखित पते पर भेजकर प्राप्त कर सकते हैं–

**उपकार प्रकाशन**
**2/11 ए. स्वदेशी बीमा नगर, आगरा– 2**

□□ शेष पृष्ठ 963 का □□

स्याएं प्रकाश में ला दीं और उन्होंने महसूस किया कि तत्कालीन भारतीय आयोजना के क्रियाशील विचारों से उन दुष्चक्रों को शीघ्र समाप्त करना सहज नहीं है. इसलिए उनको प्रधानमंत्री योजना और आयोग द्वारा राष्ट्रीय आय में तेजी से वृद्धि और बेरोजगारी की समस्या के समाधान के लिए अध्ययन करने का गुरुतर दायित्व सौंपा गया. उनके द्वारा सुझाए गए ठोस वैज्ञानिक उपाय 'महालनोविस दो सेक्टर मॉडल' और बाद के चार सेक्टर मॉडल से द्वितीय पंचवर्षीय योजना में काफी पथ-प्रदर्शन मिला. परिणामस्वरूप औद्योगिक विकास पर बल दिया गया. 1955 में वह योजना आयोग के पूर्णकालिक सदस्य बन गए और उन्होंने योजना का गहन अध्ययन जारी रखा.

सांख्यिकी के सिद्धान्तों के प्रतिपादन में प्रो. महालनोविस का कोई सानी नहीं. उन्होंने समस्त मानवीय क्रियाओं के क्षेत्र में अनुसंधान के निमित्त सांख्यिकी को एक नई तकनीक के रूप में प्रयुक्त किया. नियोजन और सांख्यिकी के क्षेत्र में ठोस विज्ञ योगदानों के कारण उन्हें भारत ही नहीं वरन् पाकिस्तान, ब्रिटेन, रूस, अमरीका, चेकोस्लोवाकिया आदि देशों में भी पर्याप्त ख्याति मिली. वह अनेकानेक पुरस्कारों और अलंकरणों से विभूषित किए गए. सन् 1968 में राष्ट्र ने उनको 'पद्म विभूषण' से सम्मानित किया. वैज्ञानिक अनुसंधानों को अन्तर्राष्ट्रीय सम्पर्क में लाने के लिए उन्होंने भारत के अन्य वैज्ञानिकों की तुलना में अत्यधिक कार्य किए. प्रो. महालनोविस अपने अद्भुत कार्यों के कारण विज्ञान जगत में चिरंस्मरणीय रहेंगे

# सामान्य ज्ञान

1. पानी के माध्यम से निम्नलिखित में से कौनसी बीमारी फैलती है?
   (A) मलेरिया
   (B) हैजा
   (C) टॉयफाइड
   (D) इनमें से कोई नहीं

2. उत्तर-दक्षिण वार्तालाप (North-South Dialogue) का अर्थ है–
   (A) उत्तरी और दक्षिणी अमरीका के देशों के मध्य वार्तालाप
   (B) विकसित देशों तथा विकासशील देशों के मध्य वार्तालाप
   (C) यूरोप के देशों तथा अफ्रीका देशों के मध्य वार्तालाप
   (D) उत्तरी तथा दक्षिणी कोरिया के मध्य वार्तालाप
   (E) इनमें से कोई नहीं

3. मायोपिया (Myopia) बीमारी का सम्बन्ध है–
   (A) कान से  (B) नाक से
   (C) आँख से  (D) हृदय
   (E) इनमें से किसी से नहीं

4. भारत के प्रधानमंत्री की उम्र कम से कम कितनी होनी चाहिए?
   (A) 30 वर्ष  (B) 35 वर्ष
   (C) 25 वर्ष  (D) 40 वर्ष
   (E) इनमें से कोई नहीं

5. दादरा एवं नागर हवेली स्थित है–
   (A) महाराष्ट्र के निकट
   (B) गुजरात के निकट
   (C) कर्नाटक के निकट
   (D) केरल के निकट
   (E) इनमें से किसी के निकट नहीं

6. दसवें एशियाई खेलों का आयोजन हुआ था–
   (A) बैंकाक में  (B) ब्रिसबेन में
   (C) सियोल में  (D) टोकियो में
   (E) इनमें से कहीं नही

7. "भोर का तारा" किसे कहते हैं?
   (A) मंगल  (B) बृहस्पति
   (C) बुध  (D) शुक्र
   (E) वरुण

8. किस सांस्कृतिक नृत्य में नृत्य तथा ड्रामा दोनों का समावेश है?
   (A) भरतनाट्यम
   (B) ओडिसी
   (C) कथकली
   (D) कत्थक
   (E) कुचीपुड़ी

9. सबसे छोटा महाद्वीप विश्व में कौनसा है?
   (A) उत्तरी अमरीका
   (B) दक्षिणी अमरीका
   (C) आस्ट्रेलिया
   (D) अफ्रीका
   (E) अंटार्कटिका

10. आर्य समाज के संस्थापक थे–
   (A) स्वामी विवेकानन्द
   (B) स्वामी दयानन्द सरस्वती
   (C) राजाराम मोहन राय
   (D) स्वामी श्रद्धानन्द सरस्वती
   (E) केशव चन्द सेन

11. मैग्सेसे पुरस्कार किस राष्ट्र के राष्ट्रपति की याद में प्रदान किए जाते हैं?
   (A) न्यूजीलैण्ड  (B) मॉरीशस
   (C) फिलीपीन्स  (D) मलेशिया
   (E) इनमें से कोई नहीं

12. मिश्रित अर्थव्यवस्था का तात्पर्य है–
(A) सार्वजनिक क्षेत्र के उद्योग एवं निजी उद्योग का सहअस्तित्व
(B) निजी उद्योग में कराधान की विशेष छूट
(C) सार्वजनिक क्षेत्र के उद्योगों को ही निर्यात की सुविधा
(D) निजी उद्योगों की स्थापना के लिए आयात की सुविधा
(E) इनमें से कोई नहीं

13. मानव शरीर में लौह तत्व का क्या विशेष महत्व है?
(A) इससे शरीर की हड्डियाँ मजबूत होती हैं
(B) इसकी उपस्थिति के कारण खून का थक्का बनता है
(C) लाल रक्त कण जब नष्ट हो जाते हैं तो लौह तथा ताम्र तत्व मिलकर होमोग्लोबिन का निर्माण करते हैं
(D) इसकी उपस्थिति के कारण खून की तरलता बढ़ जाती है
(E) इनमें से कोई नहीं

14. किस भारतीय राज्य की दो राजधानी हैं?
(A) मध्यप्रदेश (B) हिमाचल प्रदेश
(C) जम्मू कश्मीर (D) हरियाणा
(E) पंजाब

15. किस देश को 'रात्रि में सूर्य' के नाम से जाना जाता है?
(A) स्वीडन (B) जापान
(C) आइसलैण्ड (D) नीदरलैण्ड
(E) इनमें से किसी को नहीं

16. भारत में निम्नलिखित में से कौनसी वस्तु बहुतायत से उपलब्ध है?
(A) यूरेनियम (B) थोरियम
(C) टंग्सटन (D) जर्मेनियम
(E) इनमें से कोई नहीं

17. भारत में सेब सर्वाधिक कहाँ पैदा होते हैं?
(A) जम्मू-कश्मीर में (B) कर्नाटक में
(C) हिमाचल प्रदेश में (D) आंध्र प्रदेश में
(E) इनमें से कहीं नहीं

18. गुजरात की राजधानी है–
(A) सूरत (B) बड़ौदा
(C) अहमदाबाद (D) गांधीनगर
(E) इनमें से कोई नहीं

19. निम्नलिखित में से सर्वाधिक पुराना राज्य है–
(A) मौर्य साम्राज्य (B) चोल साम्राज्य
(C) चालुक्य (D) गुप्त साम्राज्य
(E) शुंग साम्राज्य

20. केस्पियन सागर स्थित है–
(A) यू. एस. एस. आर. व तुर्की के मध्य
(B) यू. एस. ए. व कनाडा के मध्य
(C) यू. एस. एस. आर. व ईरान के मध्य
(D) ईरान व कुवैत के मध्य
(E) इनमें से किसी के मध्य नहीं

21. विश्व में सर्वाधिक बोली जाने वाली भाषा है–
(A) अंग्रेजी (B) चीनी
(C) फ्राँसीसी (D) अरबी
(E) इनमें से कोई नहीं

22. इण्डियन इन्स्टीट्यूट ऑफ फॉरेस्ट मैनेजमेंट कहाँ स्थित है?
(A) नैनीताल में (B) शिमला में
(C) देहरादून में (D) भोपाल में
(E) इनमें से कहीं नहीं

23. गरबा नृत्य का सम्बन्ध है–
(A) महाराष्ट्र (B) गुजरात
(C) मध्यप्रदेश (D) उत्तर प्रदेश
(E) आन्ध्र प्रदेश

24. भारत का प्रथम उपराष्ट्रपति कौन था?
(A) एस. राधाकृष्णन
(B) वी. वी. गिरि
(C) जाकिर हुसैन
(D) राजेन्द्र प्रसाद
(E) गोपाल प्रसाद पाठक

25. 1984 का साहित्य का नोबेल पुरस्कार किसको दिया गया?
(A) विलियम गोल्डिंग
(B) जारोस्लेव साईफर्ट
(C) रिचर्ड स्टोन

(D) डेसमन्ड टूट
(E) इनमें से कोई नहीं

26. रथ मन्दिरों का निर्माण महाबलीपुरम में किसके द्वारा कराया गया था?
(A) चोल साम्राज्य के राजाओं द्वारा
(B) चालुक्य साम्राज्य के राजाओं द्वारा
(C) पल्लव राजाओं द्वारा
(D) चन्देले साम्राज्य के राजाओं द्वारा
(E) इनमें से किसी के द्वारा नहीं

27. "People's Daily" नामक सामाचार पत्र किस देश में छपता है?
(A) चीन (B) अमरीका
(C) भारत (D) पाकिस्तान
(E) जापान

28. 45 वें संविधान संशोधन के अन्तर्गत अनुसूचित जातियों व अनुसूचित जनजातियों के लिए आरक्षण सुविधा में कितने वर्ष की अवधि बढ़ाने हेतु प्रावधान किया गया है?
(A) 10 वर्ष (B) 20 वर्ष
(C) 30 वर्ष (D) 35 वर्ष
(E) इनमें से कोई नहीं

29. 'Citius', 'Altius', 'Fortius' किससे से सम्बन्धित है?
(A) राष्ट्रमण्डल खेल
(B) एशियन खेल
(C) ओलम्पिक खेल
(D) एस. ए. एफ. खेल
(E) इनमें से कोई नहीं

30. मेगीनॉट सीमा रेखा का सम्बन्ध है–
(A) रूस एवं पोलैण्ड
(B) फ्राँस एवं पश्चिम जर्मनी
(C) यू. एस. ए. एवं कनाडा
(D) उत्तरी कोरिया एवं दक्षिण कोरिया
(E) इनमें से कोई नहीं

31. निम्नलिखित में से कौनसा समूह अर्ध्वाधर तरीके से अपनी भाषाएं लिखता है?
(A) ग्रीक, लैटिन, स्पेनिश
(B) चीनी, जापानी, खिमेर
(C) उजबेर, चीनी, पश्वो
(D) हिन्दी, उर्दू, सिंघी
(E) अंग्रेजी, फ्राँसीसी, जापानी

32. निम्नलिखित में से कौनसा कार्यक्रम गरीबी रेखा के नीचे रह रहे लोगों में से भी ज अत्यधिक गरीब हैं, के उत्थान हेतु चलाया ज रहा है?
(A) आई.आर.डी.पी. (B) ट्राइसेम
(C) डी.पी.डी.ए. (D) सी.डी.ए.
(E) इनमें से कोई नहीं

33. ब्रेन ड्रेन (Brain Drain) का अर्थ है–
(A) विशेषज्ञों एवं प्रतिभाओं का देश से बाह पलायन
(B) शिक्षा का प्रसार
(C) उद्योग का प्रसार
(D) जीवन स्तर का सुधार
(E) इनमें से कोई नहीं

34. डेविस कप का सम्बन्ध है–
(A) हॉकी से (B) फुटबॉल से
(C) टेनिस से (D) बेडमिन्टन से
(E) बेसबॉल से

35. भारत कोकिला के नाम से कौन जानी जा है?
(A) लता मंगेशकर
(B) सरोजिनी नायडू
(C) आशा भोंसले
(D) विजयलक्ष्मी पंडित
(E) सुचेता कृपलानी

36. पन्नालाल घोष का सम्बन्ध है–
(A) सरोद से (B) सितार से
(C) बाँसुरी से (D) वायलिन से
(E) तबला से

37. भारत में सर्वाधिक काजू कहाँ पैदा किए ज हैं?
(A) कर्नाटक में (B) महाराष्ट्र में
(C) तमिलनाडु में (D) केरल में
(E) गुजरात में

38. न्यूजीलैण्ड स्थित है–
(A) आस्ट्रेलिया के उत्तर-पश्चिम में

(B) आस्ट्रेलिया के दक्षिण-पूर्व में
(C) आस्ट्रेलिया के उत्तर-पूर्व में
(D) आस्ट्रेलिया के दक्षिण-पश्चिम में
(E) इनमें से कहीं नहीं

39. निम्नलिखित में से किस फिल्म को यूनेस्को का 1984 का Solidarity Award प्रदान किया गया है?
(A) अर्थ (B) मृगया
(C) अर्ध-सत्य (D) पार
(E) इनमें से किसी को नहीं

40. विश्व में सर्वाधिक ऊन किस देश में उत्पन्न की जाती है?
(A) आस्ट्रेलिया में
(B) सोवियत रूस
(C) संयुक्त राज्य अमरीका
(D) पोलैण्ड
(E) इनमें से कहीं नहीं

41. यदि दूध में से क्रीम (Cream) को निकाल लिया जाए तो उसका घनत्व–
(A) बढ़ जाता है
(B) घट जाता है
(C) कोई अंतर नहीं आता है
(D) कुछ कह सकना संभव नहीं है
(E) इनमें से कोई नहीं

42. पी. टी. ऊषा का सम्बन्ध है–
(A) 400 मीटर बाधा दौड़
(B) 800 मीटर दौड़
(C) 3000 मीटर दौड़
(D) मैराथन दौड़
(E) इनमें से किसी से नहीं

43. शान्ति घाटी (Silent Valley) परियोजना का सम्बन्ध है–
(A) कर्नाटक से (B) केरल से
(C) तमिलनाडु से (D) आन्ध्रप्रदेश से
(E) इनमें से किसी से नहीं

44. भारत का राष्ट्रीय चिन्ह कहाँ से लिया गया है?
(A) राष्ट्रीय अभिलेखागार, नई दिल्ली
(B) सारनाथ अजायबघर
(C) कलकत्ता अभिलेखागार
(D) मथुरा अजायबघर
(E) इनमें से कोई नहीं

45. भारत की अन्तर्राष्ट्रीय वायुसेना निम्नलिखित में से कौनसी है?
(A) वायुदूत
(B) इण्डियन एअरलाइन्स
(C) एअर इण्डिया
(D) पवन हंस
(E) इनमें से कोई नहीं

## उत्तरमाला

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (B) | 2. (B) | 3. (C) | * 4. (C) |
| 5. (B) | 6. (C) | 7. (D) | 8. (C) |
| 9. (C) | 10. (B) | 11. (C) | 12. (A) |
| 13. (C) | 14. (C) | 15. (A) | 16. (B) |
| 17. (C) | 18. (D) | 19. (A) | 20. (C) |
| 21. (B) | 22. (C) | 23. (B) | 24. (A) |
| 25. (B) | 26. (C) | 27. (A) | 28. (A) |
| 29. (C) | 30. (B) | 31. (B) | 32. (A) |
| 33. (A) | 34. (C) | 35. (B) | 36. (C) |
| 37. (D) | 38. (B) | 39. (D) | 40. (A) |
| 41. (A) | 42. (A) | 43. (B) | 44. (B) |
| 45. (C) | | | |

* प्रधानमन्त्री लोक सभा में बहुमत दल का नेता होता है. संसद सदस्य बनने के लिए न्यूनतम आयु 25 वर्ष है. संविधान में प्रधानमंत्री की कोई आयु निर्धारित नहीं है.



## संचार कार्यकारी परीक्षा– 1988 का हल प्रश्न-पत्र

# वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान

1. मोहम्मद गोरी को भारत में अपना साम्राज्य स्थापित करने में सफलता क्यों मिली?
(A) मोहम्मद गौरी की अच्छी कूटनीति
(B) भारतीय राजपूतों में आपसी सहयोग का अभाव
(C) भारतीय नरेशों के घटिया शस्त्र
(D) इनमें से कोई नहीं

2. निम्नलिखित में से सबसे पुरानी फुटबॉल प्रतियोगिता कौनसी है?
(A) डूरण्ड कप (B) रोवर्स कप
(C) मरडेका कप (D) ASFI शील्ड

3. निम्नलिखित में से महाकाव्य कौनसा नहीं है?
(A) गीता (B) रामायण
(C) महाभारत (D) रामचरितमानस

4. भारत के आर्थिक विकास की वार्षिक दर क्या है?
(A) 8.6%
(B) 7.6%
(C) 8%
(D) उपर्युक्त में से कोई नहीं

5. पंचतंत्र के लेखक का नाम है–
(A) विष्णु शर्मा
(B) रबीन्द्र नाथ टैगोर
(C) जयशंकर प्रसाद
(D) भवभूति

6. 'भारत छोड़ो' आन्दोलन गांधी जी ने कब प्रारम्भ किया?
(A) 8 अगस्त, 1942 को
(B) 1930 में
(C) अगस्त 1920 में
(D) इनमें से कभी नहीं

7. ताशकंद समझौता कब हुआ था?
(A) 1963 में (B) 1964 में
(C) 1965 में (D) 1966 में

8. प्रसिद्ध डाँडी मार्च कब किया गया था?
(A) 4 अप्रैल, 1930
(B) 4 अप्रैल, 1931
(C) 4 अप्रैल, 1933
(D) 6 अप्रैल, 1930

9. 1987-88 में गेहूँ का मूल्य निर्धारित किया गया–
(A) 166 रु.
(B) 168 रु.
(C) 173 रु.
(D) 172 रु.

10. गांधी जी गर्मी की छुट्टियों में विद्यार्थियों का ध्यान किस ओर प्रेरित किया करते थे?
(A) खेलकूद की ओर
(B) राजनीति की ओर
(C) ग्राम सेवा की ओर
(D) पढ़ने-लिखने की ओर

11. निम्नलिखित में से किसका प्रशासन अच्छा था?
(A) सम्राट अकबर का
(B) शेरशाह सूरी का
(C) शाहजहाँ का
(D) औरंगजेब का

12. लोकसभा का चुनाव लड़ने के लिए उम्र होनी चाहिए–
(A) 25 वर्ष (B) 30 वर्ष
(C) 32 वर्ष (D) 35 वर्ष

13. भारत में अधिकतर किसानों के पास भूमि है–
(A) 2 एकड़
(B) 2½ एकड़
(C) 3 एकड़
(D) 4 एकड़

14. केरल में मकान की छतें तिरछी क्यों बनाई जाती हैं?
(A) तेज हवाओं के कारण
(B) अधिक वर्षा होने के कारण
(C) ऊँची-नीची पहाड़ी के कारण
(D) तेज धूप के कारण

15. भारत के प्रथम राष्ट्रपति थे–
(A) डॉ. राजेन्द्र प्रसाद
(B) सर्वपल्ली राधाकृष्णन
(C) वी. वी. गिरि
(D) फखरुद्दीन अली अहमद खाँ

16. भारत के इतिहास में 1919 का क्या महत्व है?
(A) जलियाँवाला बाग हत्याकाण्ड
(B) चौरी-चौरा काण्ड
(C) असहयोग आन्दोलन
(D) सविनय अवज्ञा आन्दोलन

17. पर्यावरण एवं वन विभाग के केन्द्रीय मन्त्री कौन हैं?
(A) जेड. आर. अन्सारी
(B) दलवीर सिंह
(C) भजनलाल
(D) उपर्युक्त में से कोई नहीं

18. नवें वित्त आयोग का अध्यक्ष कौन है?
(A) एन. के. पी. साल्वे
(B) राजीव गांधी
(C) टी. एन. चतुर्वेदी
(D) एन. डी. तिवारी

19. तानसेन का सम्बन्ध किसके शासनकाल से है?
(A) शेरशाह सूरी
(B) चन्द्रगुप्त मौर्य
(C) चन्द्रगुप्त II
(D) अकबर

20. एक रुपए के नोट पर किसके हस्ताक्षर होते हैं?
(A) राष्ट्रपति के
(B) वित्त मंत्री के
(C) वित्त मंत्रालय के सचिव के
(D) आर. बी. आई के गवर्नर के

21. गुरु रामदास ने अमृतसर की स्थापना कब की थी?
(A) 1447 में (B) 1456 में
(C) 1600 में (D) 1577 में

22. भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस की स्थापना कब हुई?
(A) 1880 में (B) 1905 में
(C) 1885 में (D) 1761 में

23. इराडी आयोग का सम्बन्ध है–
(A) पंजाब-हरियाणा से
(B) पंजाब-हरियाणा-राजस्थान से
(C) हरियाणा-राजस्थान से
(D) हरियाणा-हिमाचल प्रदेश से

24. हिन्द महासागर में स्थित डिएगो गार्सिया द्वीप किस राष्ट्र से सम्बन्धित है?
(A) ग्रेट ब्रिटेन से
(B) संयुक्त राज्य अमरीका से
(C) भारत से
(D) मारीशस से

25. कपड़ा उद्योग की तरह भारत का विकसित उद्योग है–
(A) सीमेण्ट उद्योग (B) खनिज उद्योग
(C) पटसन उद्योग (D) चीनी उद्योग

26. संविधान का अनुच्छेद 370 किस राज्य से सम्बन्धित है?
(A) पंजाब से (B) नागालैण्ड से
(C) गोरखालैण्ड से (D) जम्मू-कश्मीर से

27. पहाड़ों पर कॉफी किस ऊँचाई पर पैदा की जाती है?
(A) 900 से 1800 मीटर
(B) 1200 से 1900 मीटर
(C) 1000 से 1500 मीटर
(D) 2000 से 2200 मीटर

28. चुनाव की अवधि पुनः 5 वर्ष किस संविधान संशोधन में निश्चित की गई?

(A) 40 वें संशोधन में
(B) 42 वें संशोधन में
(C) 44 वें संशोधन में
(D) 45 वें संशोधन में

29. उच्चतम न्यायालय के मुख्य न्यायाधीश की अवकाश प्राप्त करने की उम्र क्या है?
(A) 60 वर्ष (B) 58 वर्ष
(C) 62 वर्ष (D) 65 वर्ष

30. प्रथम अंटार्कटिका अभियान दल का अध्यक्ष कौन था?
(A) एम. जैड. कासिम
(B) अरुण घोष
(C) एच. के. गुप्ता
(D) डॉ. रैना

31. राज्यसभा की बैठक किसकी अध्यक्षता में होती है?
(A) राष्ट्रपति (B) उपराष्ट्रपति
(C) प्रधानमंत्री (D) मुख्यमंत्री

32. चार्ल्स का नियम किससे सम्बन्धित है?
(A) ताप और आयतन से
(B) वायु और दाब से
(C) वाष्प और उड़ने से
(D) जल और तैरने से

33. मनुष्य के शरीर में कितना प्रतिशत पानी होता है?
(A) 50 प्रतिशत (B) 65 प्रतिशत
(C) 70 प्रतिशत (D) 80 प्रतिशत

34. हरे प्रकाश में लाल रंग की प्लेट रखी जाए तो किस रंग की दिखाई देगी?
(A) सफेद (B) हरा
(C) लाल (D) काला

35. अभी हाल ही में जीवविज्ञान के अन्तर्गत कौनसी महत्वपूर्ण खोज की गई थी?
(A) जीन्स
(B) रक्त
(C) कैंसर
(D) इनमें से कोई नहीं

36. लक्ष्मीबाई राष्ट्रीय शारीरिक शिक्षा कॉलेज कहाँ पर स्थित है?
(A) लखनऊ (B) भोपाल
(C) ग्वालियर (D) हैदराबाद

37. इन्दिरा गांधी के काल में भारत का सर्वाधिक विकास हुआ–
(A) 67-69 में (B) 61-73 में
(C) 73-77 में (D) 80-84 में

38. शान्ति के लिए 1987 का इन्दिरा गांधी पुरस्कार किसे किया गया?
(A) गोर्वाचोव को
(B) पेरेज डी. कुइयार को
(C) रीगन को
(D) कैनेथ कोण्डा को

39. साँची स्तूप किस राज्य में स्थित है?
(A) उ. प्र. में (B) महाराष्ट्र में
(C) मध्य प्रदेश में (D) आन्ध्र प्रदेश में

40. किस राजवंश के सिक्कों से उसका संगीत प्रेमी होना प्रकट होता है?
(A) मौर्य वंश
(B) गुप्त वंश
(C) चोल वंश
(D) मुगल वंश

## उत्तरमाला

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (B) | 2. (A) | 3. (A) | 4. ( |
| 5. (A) | 6. (A) | 7. (D) | 8. ( |
| 9. (C) | 10. (C) | 11. (A) | 12.( |
| 13. (B) | 14. (B) | 15. (A) | 16. ( |
| 17. (A) | 18. (A) | 19. (D) | 20. ( |
| 21. (D) | 22. (C) | 23. (A) | 24. ( |
| 25. (C) | 26. (D) | 27. (A) | 28. ( |
| 29. (D) | 30. (A) | 31. (B) | 32. ( |
| 33. (C) | 34. (D) | 35. (A) | 36. ( |
| 37. (D) | 38. (A) | 39. (C) | 40. |

केन्द्रीय उत्पाद शुल्क एवं आयकर निरीक्षक परीक्षा, 1985 का हल प्रश्न-पत्र

# वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान

संयुक्त राष्ट्र दिवस मनाया जाता है–
(A) 24 अगस्त को
(B) 2 अक्टूबर को
(C) 24 अक्टूबर को
(D) 1 अप्रैल को

हर वर्ष मानव अधिकार दिवस मनाया जाता है–
(A) 27 जुलाई को (B) 10 दिसम्बर को
(C) 24 अक्टूबर को (D) 11 जनवरी को

मेघालय की प्रमुख फसल है–
(A) गेहूँ (B) बाजरा
(C) चावल (D) गन्ना

उपभोक्ता की कीमत रेखा (Budget Line) का निर्धारण निर्भर करता है–
(A) उपभोक्ता की आय एवं रुचियों पर
(B) उपभोक्ता की आय पर
(C) वस्तुओं की कीमतों पर
(D) वस्तुओं की कीमतों और उपभोक्ता की आय पर

सन् 1950-51 से 1982-83 तक चावल की पैदावार में औसत वृद्धि की दर है–
(A) 1.7% (B) 2.05%
(C) 3.7% (D) 8.4%

भारत में आर्थिक नियोजन प्रारम्भ हुआ–
(A) 1950-51 से (B) 1954-55 से
(C) 1951-52 से (D) 1960-61 से

भारत में सर्वाधिक पटसन निम्नलिखित में से कहाँ पैदा होती है?
(A) बिहार (B) प. बंगाल
(C) उड़ीसा (D) मध्य प्रदेश

निम्नलिखित में से कौनसा कार्य अनुत्पादक माना जाएगा?
(A) गृहस्थी द्वारा टेलीविजन सेट की बिक्री
(B) बाजार में उपभोक्ता वस्तुओं को खरीदना
(C) गोदाम में सड़े माल की बिक्री
(D) बैंकों द्वारा व्यवस्थित सेवाएं

9. निम्नलिखित में से किसको देशज साधनों में नहीं गिना जाएगा?
(A) कुल उत्पादन एवं सेवाएं
(B) घाटे की आपूर्ति
(C) करों से प्राप्त आय
(D) भविष्य निधि का संचित धन

10. भारत के बारे में कहा जा सकता है–
(A) पूँजीवादी राष्ट्र
(B) अर्द्ध-औद्योगीकृत राष्ट्र
(C) विकसित राष्ट्र
(D) अल्प विकसित राष्ट्र

11. भारत के विकास के लिए निम्नलिखित में से किसे अपनाया गया है?
(A) व्यापक रूप से असंतुलित वृद्धि
(B) व्यापक रूप से संतुलित वृद्धि
(C) उत्पादन निजी क्षेत्र में
(D) मिश्रित अर्थव्यवस्था

12. 1192 में कौनसा युद्ध हुआ?
(A) तराइन का प्रथम युद्ध
(B) पानीपत का प्रथम युद्ध
(C) पानीपत का द्वितीय युद्ध
(D) तराइन का द्वितीय युद्ध

13. अलाउद्दीन खिलजी के किस सेनापति ने बार-बार दक्खन पर विजय प्राप्त की?
(A) नुसरत खाँ ने (B) उलूग खाँ ने
(C) बैरम खाँ ने (D) मलिक काफूर ने

14. अकबर ने हेमू को निम्नलिखित में से किस युद्ध में हराया?
(A) पानीपत के प्रथम युद्ध में
(B) पानीपत के द्वितीय युद्ध में
(C) पानीपत के तृतीय युद्ध में
(D) खनवा के युद्ध में

15. अकबर से हल्दीघाटी के युद्ध में लोहा निम्नलिखित में से किसने लिया?
(A) महाराणा सांगा ने
(B) महाराणा कुंभा ने
(C) महाराणा प्रताप ने
(D) महाराणा उदयसिंह ने

16. सीढ़ियों से लुढ़ककर किस मुगल सम्राट की मृत्यु हुई?
(A) बाबर की (B) अकबर की
(C) हुमायूँ की (D) जहाँगीर की

17. अन्तिम लोदी सम्राट निम्नलिखित में से कौन था?
(A) बहलोल लोदी (B) इब्राहीम लोदी
(C) सिकन्दर लोदी (D) सैयद लोदी

18. 'इलाहाबाद प्रशस्ति' जो हरिषेण द्वारा लिखी गई, किससे सम्बन्धित है?
(A) चन्द्रगुप्त मौर्य से(B) समुद्रगुप्त से
(C)चन्द्रगुप्त द्वितीय से(D) हर्षवर्धन. से

19. चन्द्रगुप्त द्वितीय के शासन काल में निम्नलिखित में से कौन आया था?
(A) मेगस्थनीज (B) फाह्यान
(C) ह्वान सांग (D) अलबरूनी

20. जहाँगीर महल स्थित है–
(A) दिल्ली में (B) आगरा में
(C) सिकन्दरा में (D) फतेहपुर सीकरी में

21. निम्नलिखित में से नक्षत्र है–
(A) सूर्य (B) मंगल
(C) बृहस्पति (D) चन्द्रमा

22. सूर्य से सबसे अधिक दूर है–
(A) शुक्र (B) मंगल
(C) शनि (D) यम (प्लूटो)

23. भारतीय संविधान में अब तक कितने संशोधन हो चुके हैं?
(A) 44 (B) 62
(C) 54 (D) 52

24. मूल कर्तव्यों को संविधान में किस संशोधन से जोड़ा गया?
(A) 26 वें (B) 42 वें
(C) 44 वें (D) 40 वें

25. 1947 में भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस के अध्यक्ष थे–
(A)जवाहरलाल नेहरू(B) जाकिर हुसैन
(C) राधाकृष्णन (D) डॉ. राजेन्द्र प्रसा

26. हेली तारा दिखाई देता है–
(A) 76 वर्ष बाद (B) 100 वर्ष बाद
(C) 125 वर्ष बाद (D) 150 वर्ष बाद

27. निम्नलिखित में से गलत तथ्य है–
(A) नेताजी–सुभाष चन्द्र बोस
(B) सीमान्त गांधी–मौलाना अबुल कला आजाद
(C) देशबंधु–चितरंजन दास
(D) सरदार–बल्लभ भाई पटेल

28. 'पद्मावत' महाकाव्य की रचना निम्नलिखि में से किसने की है?
(A) मोहम्मद इकबाल ने
(B) रामधारी सिंह 'दिनकर' ने
(C) मलिक मोहम्मद जायसी ने
(D) मैथिलीशरण गुप्त ने

29. वाष्पीकरण सर्वाधिक होता है–
(A) दक्षिणी कांगो में
(B) उत्तरी कांगो में
(C) गंगा के पठार में
(D) उत्तरी अमरीका के पठार में

30. वह कौनसी शक्ति है जो राष्ट्रपति को प्राप्त परन्तु राज्यपाल को नहीं?
(A) विधाई शक्ति (B)वित्तीय शक्ति
(C)कार्यपालिका शक्ति(D)सैनिक शक्ति

31. राष्ट्रपति उस व्यक्ति को राज्यपाल नियुक्त कर सकता है जिसकी आयु कम से क़म हो?
(A) 30 वर्ष (B) 25 वर्ष
(C) 35 वर्ष (D) 40 वर्ष

32. भारत में अब तक कितने राष्ट्रपति पदासीन हो चुके हैं?
(A) 5 (B) 6
(C) 7 (D) 8

33. भारत में अब तक कितनी बार लोक सभा के लिए आम चुनाव हो चुके हैं?
(A) 6 (B) 7
(C) 8 (D) 9

34. अंग्रेजों ने 'भारत का आधुनिक नक्षत्र' किसे कहा था?
(A) विवेकानन्द को
(B) राजा राममोहन राय को
(C) स्वामी दयानन्द को
(D) रामकृष्ण को

35. कौनसी बीमारी कवक (फंजाई) से होती है?
(A) निमोनिया (B) टॉयफाइड
(C) दाद (D) Hookrings

36. संविधान में वर्णित तीनों सूचियों केन्द्र, राज्य व समवर्ती से बाहर किसी भी विषय पर कौन कानून बना सकता है?
(A) संघ संसद
(B) राष्ट्रपति अध्यादेश जारी करके
(C) प्रधानमंत्री
(D) राज्यपाल

37. सन् 1950-51 से 1983-83 तक किस पैदावार के लिए सबसे अधिक जमीन में वृद्धि हुई?
(A) दाल (B) गेहूँ
(C) चावल (D) गन्ना

38. निम्नलिखित में से कौनसा कार्य राज्य के लिए अत्यन्त आवश्यक है?
(A) उद्योगों का राष्ट्रीयकरण
(B) उत्पादन करना
(C) शान्ति व न्याय व्यवस्था करना
(D) यातायात व्यवस्था

39. निम्नलिखित में से कौनसा कार्यक्रम मानवीय संसाधन विकास से सम्बन्धित है?
(A) निश्चित न्यूनतम आय कार्यक्रम
(B) कमान प्रशिक्षण विकास कार्यक्रम
(C) ऑपरेशन फ्लड
(D) शिक्षा

40. किस ताप पर फॉरेनहाट व सेन्टीग्रेड के वाचक बराबर होते हैं?
(A) 0 (B) -273
(C) -40 (D) -237

41. श्रीलंका-भारत सीरीज में कपिलदेव ने निम्नलिखित व्यक्तिगत रिकॉर्ड बनाया–
(A) एक पारी में आठ विकेट लेने का
(B) सर्वाधिक टैस्ट विकेट लेने वाला भारतीय गेंदबाज
(C) सर्वाधिक रन बनाने का
(D) सर्वाधिक कैच लेने का

42. आदि रेखांश (Prime Meridian) निम्नलिखित में से किसका दूसरा नाम है?
(A) भूमध्यरेखा का (B) आर्कटिक रेखा का
(C) ग्रीनविच रेखा क(D) मध्यान्ह रेखा का

43. सरकारिया आयोग है–
(A) राज्यों के ओवर ड्राफ्ट से सम्बन्धित
(B) केन्द्र-राज्य सम्बन्धों का पुर्निरीक्षण
(C) न्यायालय के कार्यों के निरीक्षण से सम्बन्धित
(D) उद्योगों से सम्बन्धित

44. वह शासन जो विधायिका सदस्यों के बहुमत द्वारा हटाया जा सकता है, कहलाता है–
(A) संसदात्मक (B) अध्यक्षात्मक
(C) कुलीनतंत्र (D) अधिनायक तंत्र

45. वह कौनसा देश है जहाँ राजा (या राजतंत्र) नहीं है?
(A) अफगानिस्तान (B) जापान
(C) नेपाल (D) ग्रेट ब्रिटेन

46. भूकम्प के झटकों को मापने के काम आता है–
(A) कार्डियोग्राफ (B) सीस्मोग्राफ
(C) जूल (D) अश्व-शक्ति

47. आत्मनिर्भरता का लक्ष्य कौनसी योजना से रखा गया था?
(A) प्रथम (B) द्वितीय
(C) तृतीय (D) चतुर्थ

48. सर्वाधिक प्रसिद्ध राजनीतिक व्यंग्य चित्रकार हैं–
(A) अमृता शेरगिल (B) आर. के. लक्ष्मण
(C) हिम्मत शाह (D) पंकज गोस्वामी

49. इंद्र धनुष का सीमांतक होता है–
(A) बैंगनी व लाल (B) लाल व नारंगी
(C) बैंगनी व नीला (D) नीला व पीला

50. निम्नलिखित में से पौधे के लिए आवश्यक नहीं है–
(A) पर्याप्त प्रकाश (B) ऑक्सीजन
(C) नमक (D) नमी

51. एक बच्चे के मसूड़ों में दर्द है उसे आप निम्नलिखित में से क्या खाने की सलाह देंगे?
(A) मछली (B) नीबू
(C) दूध (D) चावल

52. 'शराब पीना और गाड़ी चलाना एक साथ नहीं' इसका मतलब है शराब पीने से–
(A) गति मंद हो जाती है
(B) प्रतिक्रिया अधिक तेजी से होती है
(C) प्रतिक्रिया धीरे-धीरे होती है
(D) पहले धीमे फिर तेज हो जाती है

53. राष्ट्रपति के चुनाव में सम्मिलित नहीं होते–
(A) लोक सभा सदस्य
(B) राज्य सभा के निर्वाचित सदस्य
(C) विधान सभाओं के सदस्य
(D) विधान परिषदों के सदस्य

54. सुरक्षा परिषद् में वीटो का अधिकार निम्नलिखित में से किसको प्राप्त नहीं है?
(A) रूस (B) अमरीका
(C) जापान (D) फ्राँस

55. संयुक्त राष्ट्र संघ की सुरक्षा परिषद् के अस्थाई सदस्य सामान्यतया कितने वर्ष के लिए चुने जाते हैं?
(A) एक वर्ष (B) दो वर्ष
(C) चार वर्ष (D) पाँच वर्ष

56. भारत ओलम्पिक में प्रथम बार शामिल हुआ–
(A) 1928 में (B) 1956 में
(C) 1960 में (D) 1964 में

57. भारत की स्थल सीमा की लम्बाई है–
(A) 12,000 किमी (B) 15,200 किमी
(C) 17,200 किमी (D) 21,000 किमी

58. चन्द्रमा पर चलने वाला प्रथम यात्री था–
(A) यूरी गगारिन
(B) नील आर्मस्ट्राँग
(C) राकेश शर्मा
(D) माइकिल कौलिन्स

59. भारत की सबसे विशाल जनजाति है–
(A) भील (B) गोंड
(C) मुंडा (D) संथाल

60. ऐसी भूमि जिस पर लगाए धन की अपेक्षा प्रतिफल कम प्राप्त होता है उसे क्या कहना उचित रहेगा?
(A) आर्थिक जोत (B) अनार्थिक जोत
(C) सघन खेती (D) विस्तृत खेती

61. राज समिति ने किस प्रकार की कृषि पर कर लगाने की सिफारिश की?
(A) कृषि की सकल आय पर
(B) कृषि की विकल आय पर
(C) भूमि के अनुसार
(D) कृषि जोत कर (AHT)

62. रबीन्द्र नाथ टैगोर ने 'नाइट हुड' की उपाधि किस घटना के विरोध में वापस दी?
(A) भगत सिंह को फाँसी के विरोध में
(B) जलियाँवाला बाग काण्ड के विरोध में
(C) बंगाल में अकाल के विरोध में
(D) 1919 के एक्ट के विरोध में

63. ताजमहल को किससे क्षति पहुँच सकती है?
(A) जल प्रदूषण से
(B) वायु प्रदूषण से
(C) विदेशी यात्रियों से
(D) यमुना जल से

64. 1946 को भारत आने वाले मिशन के सदस्यों में निम्नलिखित में से कौन नहीं था?
(A) लॉर्ड पैथिक लारेंस

(B) लॉर्ड एटली
(C) स्टीफन क्रिप्स
(D) ए. वी. अलैक्जेंडर

65. पिट्स इण्डिया एक्ट पारित हुआ–
(A) 1781 में (B) 1768 में
(C) 1784 में (D) 1791 में

66. 1985 का विश्व विम्बलडन चैम्पियन है–
(A) कोरिस करेन (B) बोरिस बेकर
(C) जॉन मेकनरो (D) इवान लैण्डल

67. किस राज्य में जनगणना (1971-81) की वृद्धि दर से कम दर से वृद्धि हुई?
(A) महाराष्ट्र में (B) असम में
(C) गुजरात में (D) उत्तर प्रदेश में

68. निम्नलिखित में से कौनसा जोड़ा भिन्न समुदाय का है?
(A) कबूतर एवं चमगादड़
(B) भेड़ व बकरी
(C) मानव एवं चमगादड़
(D) कबूतर एवं चिड़िया

69. कौनसी वास्तव में मछली है?
(A) स्टार फिश (B) शार्क फिश
(C) गोल्ड फिश (D) हाइड्रो फिश

70. बालाघाट और भोरघाट किस पहाड़ी के दर्रे हैं?
(A) विंध्य (B) अरावली
(C) संध्याद्री (D) सतपुड़ा

71. भाषा के आधार पर बनने वाला पहला राज्य है–
(A) हरियाणा (B) गुजरात
(C) नागालैण्ड (D) आंध्र प्रदेश

72. काँसा निम्नलिखित में से किसका मिश्रण है?
(A) ताँबा और टिन का
(B) ताँबा और लोहे का
(C) लोहे और राँगे का
(D) लोहे व निकिल का

73. भारत में गरीबी की रेखा के नीचे जनसंख्या है–
(A) 10% (B) 20%
(C) 37% (D) 50%

74. निम्नलिखित में से कौनसे विचार का गांधी जी ने समर्थन नहीं किया था?
(A) राष्ट्रीयकरण का (B) अस्तेय का
(C) ट्रस्टीशिप का (D) लघु उद्योग का

75. भारत के विकास के लिए निम्नलिखित में से किस पर बल दिया गया?
(A) लघु एवं कुटीर उद्योग पर
(B) कराधान पर
(C) निजी उद्योग पर
(D) बड़े उद्योग पर

76. रामराज्य का समर्थन किसने किया?
(A) राजा राममोहन राय ने
(B) विवेकानन्द ने
(C) स्वामी दयानन्द ने
(D) महात्मा गांधी ने

77. निम्नलिखित में से कौन क्रिकेट से सम्बन्धित है?
(A) पंच (B) कैनन
(C) कॉर्नर (D) गुगली

78. सबसे दुर्बल अम्ल है–
(A) HF (B) HCl
(C) HBr (D) HI

79. महात्मा बुद्ध ने अपना प्रथम उपदेश किस स्थान पर दिया?
(A) सारनाथ (B) कुशीनगर
(C) लुम्बिनी (D) कपिलवस्तु

80. 'कैवल्य' सम्बन्धित है–
(A) ब्राह्मणों से (B) बौद्धों से
(C) ईसाइयों से (D) जैनों से

81. रामायण का युग था–
(A) द्वापर (B) सतयुग
(C) त्रेता (D) कलियुग

82. कायान्तरित शैल है–
(A) चूना
(B) ग्रेफाइट
(C) संगमरमर (मार्बल)
(D) सीसा

83. अफ्रीका का विक्टोरिया प्रपात किस नदी पर है?

(A) नाइजर (B) जाम्बेजी
(C) नील (D) मिस्र

84. आकाश का रंग नीला दिखाई देने का कारण है प्रकाश का–
(A) प्रकीर्णन (B) अपवर्तन
(C) परावर्तन (D) विवर्तन

85. वायुदाब का उदाहरण नहीं है–
(A) पानी में किसमिस का फूलना
(B) ड्रॉपर में स्याही का चढ़ना
(C) प्रेशर कुकर में शीघ्र खाना पकना
(D) साइकिल के ट्यूब का फटना

86. निम्नलिखित में से किसका उसके वाष्पन पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता है?
(A) द्रव का तापमान
(B) द्रव का क्षेत्रफल
(C) द्रव का द्रव्यमान
(D) द्रव का पृष्ठीय फैलाव

87. आलू के टुकड़े कर उसे किसमें डालने पर दो घंटे में वह सिकुड़ जाएगा?
(A) ठंडे पानी में
(B) गर्म पानी में
(C) नमक के पानी में
(D) डिस्टिल्ड वाटर में

88. मुद्रा के अवमूल्यन से क्या परिणाम होता है?
(A) आयात बढ़ता है
(B) राष्ट्रीय आय बढ़ती है
(C) मूल्य वृद्धि होती है
(D) इनमें से कोई नहीं

89. सबसे प्राचीन फुटबॉल क्लब है–
(A) मोहन बागान (B) ईस्ट बंगाल
(C) डलहौजी क्लब (D) स्पोर्टिंग क्लब

90. कुतुबमीनार का निर्माण किसने प्रारम्भ करवाया?
(A) कुतुबुद्दीन ऐबक ने
(B) इल्तुतमिश ने
(C) मोहम्मद गजनवी ने
(D) रजिया सुल्तान ने

91. एशियाई नदियों का ढाल अरीय है इसका अर्थ है कि–
(A) उत्तरी भाग अधिक उपजाऊ है
(B) पश्चिमी भाग अधिक उपजाऊ है.
(C) पूर्वी भाग अधिक उपजाऊ है
(D) केन्द्रीय भाग अधिक उपजाऊ है

92. NABARD की स्थापना 1982 में किसके आदेश से हुई?
(A) राष्ट्रपति के अध्यादेश से
(B) रिजर्व बैंक ऑफ इण्डिया के द्वारा
(C) राष्ट्रीय विकास परिषद् द्वारा
(D) लोक सभा के विधेयक द्वारा

93. अन्तर्राष्ट्रीय वित्त निगम के सदस्य बनने के लिए आवश्यक है कि वह सदस्य हो–
(A) विश्व बैंक का
(B) आई. एम. एफ. का
(C) अन्तर्राष्ट्रीय औद्योगिक संगठन का
(D) अन्तर्राष्ट्रीय विकास संगठन का

94. ताँबे के सिक्के किस तुगलक शासक ने चलाए?
(A) ग्यासुद्दीन तुगलक ने
(B) मोहम्मद तुगलक ने
(C) महमूद तुगलक ने
(D) फिरोज तुगलक ने

95. $N_2O$ की प्रकृति है–
(A) क्षारीय (B) अम्लीय
(C) लवणीय (D) उदासीन

96. निम्नलिखित में से सबसे हल्का है–
(A) प्रोटोन (B) न्यूट्रॉन
(C) इलैक्ट्रॉन (D) ड्यूट्रॉन

97. विकास के सिद्धान्त पर बल दिया–
(A) डार्विन ने (B) मेंडल ने
(C) चाडविक ने (D) आइन्सटीन ने

98. सविनय अवज्ञा आंदोलन प्रारम्भ हुआ था–
(A) 1930 में (B) 1919 में
(C) 1931 में (D) 1942 में

99. यूनिट ट्रस्ट का उद्देश्य है–
(A) बड़े उद्योगों को ऋण देना
(B) कमजोर उद्योगों को ऋण देना
(C) लघु एवं मध्यम वर्ग की बचतें प्राप्त करना

(D) सरकारी संस्थानों की बचतें प्राप्त करना

100. दिल्ली में सम्पन्न हुए सातवें गुट निरपेक्ष सम्मेलन में कितने राष्ट्रों ने भाग लिया?
(A) 99 (B) 100
(C) 101 (D) 102

101. गांधी जी असहयोग आंदोलन समाप्त कर दिया क्योंकि–
(A) वह थक गए थे
(B) अंग्रेजों ने उनकी शर्तें मान ली थीं
(C) चौरी-चौरा काण्ड में आंदोलन हिंसात्मक हो गया था
(D) जनता ने सहयोग नहीं दिया

102. भारत में सन् 1950-51 से 1982-83 तक कृषि का राष्ट्रीय आय में हिस्सा प्रतिशत रूप में–
(A) क्रमशः बढ़ता रहा
(B) घटा है
(C) स्थिर रहा
(D) अत्यधिक बढ़ा

103. मैराथन दौड़ की दूरी होती है–
(A) 20 मील
(B) 21 मील 500 गज
(C) 26 मील 385 गज
(D) 27 मील 575 गज

104. तैमूरलंग ने भारत पर आक्रमण किया था–
(A) 1399 में (B) 1404 में
(C) 1378 में (D) 1398 में

105. भारत में भू-विभाजन एवं उपखण्डन का प्रमुख कारण है–
(A) जनसंख्या में वृद्धि
(B) संयुक्त परिवार प्रथा का ह्रास
(C) सघन खेती को प्रोत्साहन
(D) कृषि पर निर्भरता

106. होमरूल लीग का प्रत्यय भारत में लाए–
(A) एनी बीसेंट
(B) बाल गंगाधर तिलक
(C) गोखले
(D) महात्मा गांधी

107. गीता में सार है–
(A) वेदों का (B) पुराणों का
(C) उपनिषदों का (D) महाभारत का

108. 'परशुराम की प्रतीक्षा' के रचयिता थे:
(A) रामधारी सिंह 'दिनकर'
(B) मैथिलीशरण गुप्त
(C) नीरज
(D) सोहनलाल द्विवेदी

109. गांधी जी का तरीका वर्तमान में किस अमरीकी ने प्रयुक्त किया?
(A) कैनेडी
(B) मार्टिन लूथर किंग
(C) श्रीमती नियोफ्लार रूजवेल्ट
(D) आइन्सटीन

110. समन्वित ग्रामीण विकास से सम्बन्धित नहीं है–
(A) निश्चित न्यूनतम आय कार्यक्रम
(B) कमान प्रशिक्षण विकास कार्यक्रम
(C) सामुदायिक विकास कार्यक्रम
(D) बाढ़ प्रेक्षण सहायता कार्यक्रम

111. व्रेसलीन लगी सुई पानी में क्षैतिज डुबाई जाए तो तैरती सी दिखाई देती है इसका कारण है–
(A) आर्कमिडीज का सिद्धान्त
(B) रसाकर्षण का सिद्धान्त
(C) पृष्ठ तनाव का सिद्धान्त
(D) दृष्टि भ्रम

112. औरंगजेब किस विदेशी यात्री के साथ कश्मीर गया था?
(A) सर टॉमस रो के साथ
(B) मार्कोपोलो के साथ
(C) लॉर्ड क्लाइव के साथ
(D) इनमें किसी के साथ नहीं

113. एक-दूसरे पर आश्रित होने कहते हैं–
(A) सहभागिता (B) सहजीवन
(C) आत्मनिर्भरता (D) निर्भरता को

114. प्रोटीन का पाचन किस एन्जाइम द्वारा होता है?
(A) पेप्सीन द्वारा (B) लाईपेज द्वारा
(C) एमाईलेज द्वारा (D) टाइलिन द्वारा

115. निम्नलिखित में से किसमें सर्वोच्च न्यायालय सुनवाई करता है?
(A) मूल अधिकारों से सम्बन्धित मामलों में
(B) वित्तीय मामलों में
(C) अपराधिक मामलों में
(D) केन्द्र व राज्य के मध्य विवाद में

116. भारत में रूस के विकास की तरह विकास का सुझाव दिया है–
(A) पी. के. सेन ने
(B) के . टी शाह ने
(C) आचार्य नरेन्द्र देव ने
(D) उपर्युक्त में से किसी ने नहीं

117. असम की स्थानान्तरण खेती को कहते हैं–
(A) पोंदू (B) पोड
(C) झूमिंग (D) मिश्रित खेती

118. 1985 का इन्दिरा गांधी राष्ट्रीय एकता पुरस्कार किसको दिया गया?
(A) मदर टेरेसा को
(B) के. ए. अब्बास को
(C) स्वामी रंगनाथानन्द को
(D) श्रीकान्त वर्मा को

119. तारों की दूरी की इकाई क्या है?
(A) ओह्म
(B) एम्पियर
(C) प्रकाश वर्ष
(D) इनमें से कोई नहीं

120. प्रो. एल. सुब्रह्मणयम सम्बन्धित है–
(A) सितार से (B) वायलिन से
(C) बाँसुरी से (D) सरोद से

121. भारतीय संविधान में संशोधन किस अनुच्छेद की प्रक्रिया के अन्तर्गत होता है?
(A) 312 (B) 368
(C) 390 (D) 249

122. भारत के किस राज्य को सर्वाधिक वनाच्छदित राज्य कहा जाता है?
(A) बिहार (B) कर्नाटक
(C) मध्य प्रदेश (D) असम

123. भारत संयुक्त राष्ट्र का सदस्य कब बना?
(A) 1960 में (B) 1947 में
(C) 1945 में (D) 1952 में

124. भारत में सर्वाधिक जनसंख्या वाला राज्य है?
(A) केरल (B) मध्य प्रदेश
(C) महाराष्ट्र (D) उत्तर प्रदेश

125. भारत का 'कृषि व ग्रामीण विकास बैंक' सम्बन्धित है–
(A) रिजर्व बैंक ऑफ इण्डिया से
(B) बैंक ऑफ इण्डिया से
(C) स्टेट बैंक ऑफ इण्डिया से
(D) भारत के कृषि बैंक से

## उत्तरमाला

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (C) | 2. (B) | 3. (D) | 4. (D) |
| 5. (B) | 6. (C) | 7. (B) | 8. (C) |
| 9. (B) | 10. (D) | 11. (D) | 12. (D) |
| 13. (D) | 14. (B) | 15. (C) | 16. (C) |
| 17. (B) | 18. (B) | 19. (B) | 20. (B) |
| 21. (A) | 22. (D) | 23. (B) | 24. (B) |
| 25. (D) | 26. (A) | 27. (B) | 28. (C) |
| 29. (D) | 30. (D) | 31. (C) | 32. (D) |
| 33. (C) | 34. (B) | 35. (C) | 36. (A) |
| 37. (B) | 38. (C) | 39. (D) | 40. (C) |
| 41. (B) | 42. (C) | 43. (B) | 44. (A) |
| 45. (A) | 46. (B) | 47. (D) | 48. (B) |
| 49. (A) | 50. (C) | 51. (B) | 52. (B) |
| 53. (D) | 54. (C) | 55. (B) | 56. (A) |
| 57. (B) | 58. (B) | 59. (B) | 60. (B) |
| 61. (D) | 62. (B) | 63. (B) | 64. (B) |
| 65. (C) | 66. (B) | 67. (A) | 68. (A) |
| 69. (B) | 70. (C) | 71. (D) | 72. (A) |
| 73. (C) | 74. (A) | 75. (A) | 76. (D) |
| 77. (D) | 78. (A) | 79. (A) | 80. (D) |
| 81. (C) | 82. (C) | 83. (B) | 84. (A) |
| 85. (A) | 86. (C) | 87. (C) | 88. (C) |
| 89. (C) | 90. (A) | 91. (C) | 92. (D) |
| 93. (A) | 94. (B) | 95. (D) | 96. (C) |
| 97. (A) | 98. (A) | 99. (C) | 100. (B) |
| 101. (C) | 102. (B) | 103. (C) | 104. (D) |
| 105. (B) | 106. (A) | 107. (A) | 108. (A) |
| 109. (B) | 110. (A) | 111. (C) | 112. (D) |
| 113. (D) | 114. (A) | 115. (D) | 116. (D) |
| 117. (C) | 118. (C) | 119. (C) | 120. (B) |
| 121. (B) | 122. (D) | 123. (C) | 124. (D) |
| 125. (A) | | | |

## उप विकास अधिकारी (जीवन बीमा निगम) कानपुर, परीक्षा– 1989

# सामान्य ज्ञान

**नोट :** *प्रत्येक प्रश्न के लिए एक अंक है.*

1. बक्सर का युद्ध कब हुआ था?
(A) 1762 (B) 1764
(C) 1757

2. शक संवत का प्रारम्भ कब से हुआ?
(A) 78 ईस्वी पूर्व (B) 70 ईसवी पूर्व
(C) 10 ईसवी

3. सिकन्दर ने भारत पर कब आक्रमण किया?
(A) 315 इसवी पूर्व (B) 326 इसवी पूर्व
(C) 300 इसवी पूर्व

4. विजयनगर साम्राज्य की राजधानी हम्पी किस प्रांत में है?
(A) तमिलनाडु (B) केरल
(C) कर्नाटक

5. काण्डला बन्दरगाह किस प्रांत में है?
(A) उड़ीसा (B) तमिलनाडु
(C) गुजरात

6. गोआ की मुक्ति किस वर्ष में हुई?
(A) 1962 (B) 1961
(C) 1963

7. बंगाल का विभाजन किस वर्ष हुआ?
(A) 1906 (B) 1905
(C) 1903

8. आवड़ी किसलिए विख्यात है–
(A) राकेट लाँचिंग स्टेशन
(B) पर्यटन स्थल
(C) टैंक निर्माण

9. भारत का प्रथम उपग्रह 'आर्यभट्ट' कहाँ से छोड़ा गया था?
(A) श्री हरिकोटा (B) थुम्बा
(C) सोवियत कास्मोड्रोम

10. होमर किस भाषा का प्रमुख कवि था?
(A) लैटिन (B) इटैलियन
(C) ग्रीक

11. जिम्बाब्वे का पुराना नाम क्या था?
(A) न्याजालैण्ड (B) रोडेशिया
(C) कांगो

12. फुटबॉल के खेल में प्रत्येक पक्ष में कितने खिलाड़ी होते हैं?
(A) 11 (B) 12
(C) 15

13. कीनन स्टेडियम किस नगर में स्थित है?
(A) जमशेदपुर (B) कटक
(C) बंगलौर

14. सन्तोष ट्रॉफी किस खेल से सम्बन्धित है?
(A) क्रिकेट (B) फुटबॉल
(C) हॉकी

15. थॉमस कप किस खेल से सम्बन्धित है?
(A) बेसबॉल (B) आइस हॉकी
(C) बैडमिंटन

16. अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय का मुख्यालय कहाँ है?
(A) न्यूयार्क (B) जेनेवा
(C) दि हेग

17. एम. एफ. हुसैन निम्नलिखित क्षेत्र में सुविख्यात हैं–
(A) संगीत (B) नृत्य
(C) चित्रकला

18. 'कुमारसंभव' के रचयिता थे–
(A) भारवि (B) कालिदास
(C) वात्स्यायन

19. 'आई एम नाट एन आइलैण्ड' नामक आत्मकथा के लेखक हैं–

(A) जी. डी. खोसला
(B) के. ए. अब्बास
(C) के. एम. मुंशी

20. 'इफ विंटर कम्स, कैन स्प्रिंग बी फार बिहाइन्ड' यह पंक्ति किसने लिखी?
(A) बायरन (B) कीट्स
(C) शैली

21. 'डॉ. वाटसन' के प्रसिद्ध चरित्र का सृजन किसने किया?
(A) ए. सी. डॉयल (B) अगाथा क्रिस्टी
(C) आयन फ्लेमिंग

22. "आई केम, आई सा, आई कौन्कर्ड"—किसने कहा था?
(A) लॉर्ड नेल्सन
(B) सुभाषचन्द्र बोस
(C) जूलियस सीजर

23. एक्स-रे का आविष्कार किसने किया था?
(A) डॉ. पालमुलर (B) रोन्टजन
(C) प्रीस्टले

24. केरल का प्रमुख पर्व इनमें से है—
(A) बिहू (B) पोंगल
(C) ओणम

25. शब्द 'स्कूप' किस खेल में सम्बन्धित है?
(A) बिलियर्ड (B) पोलो
(C) हॉकी

# GENERAL ENGLISH/HINDI

26. Translate the following in Hindi :

The constitution of India, amongst other things, emphasises on raising the purchasing power of people. It is a primary obligation on the part of the government to design such a budget so as to materialise the constitutional guarantee in practical terms.

**Ans**—भारत का संविधान, अन्य बातों के साथ—साथ, लोगों की क्रय शक्ति बढ़ाने पर जोर देता है. यह सरकार के लिए प्राथमिक कर्त्तव्य है कि वह ऐसा बजट बनाए जिससे संवैधानिक गारंटी की व्यावहारिक रूप में परिणति हो सके.

27. Write a short composition of 15 lines on any of the following subjects.
(1) Jawahar Lal Nehru, builder of modern India
(2) Salesmanship
(3) Living with noise

**Ans– Jawahar Lal Nehru, builder of Modern India**

Jawahar Lal Nehru was the first Prime Minister of free India. He contributed a lot to the building up of the modern India. When we became independent, we inherited a very weak economy. The standard of living of the people was very low. Poverty, backwardness were the hallmark of India as a nation. Nehru took steps to extricate India from their morass and give India a modern character. He started five-year plans through which he laid the infra-structure for agricultural and industrial development. A host of multi-purpose river valley projects were taken up. Which promised not only good amount of water for irrigation, but adequate quantity of electricity to supply the need of industries. By entering into agreement with foreign countries he managed to establish a number of industrial plants in the public sector. Thus the major steel plants in the public sector, Durgapur, Rourkela, Bhilai were completed in Nehru's own life time. Nehru gave a good deal of attention to the promotion of Science and scientific research. He scores and scores of research centres and institutions came up. It is owing to these institutions today that India occupies a pride of place among the advanced nations of the world so far as scientific research is concerned.

As a result of myriads of schemes taken up in the economic field under the dynamic leadership of Jawahar Lal Nehru, India registered a phenomenal growth in economic development. That India occupies an important place among the fast developing nations of the world to-day, is due to the imaginative planning done by India under Nehru at the very inception of India's existence as a free and sovereign nation.

28. Correct the following sentences :
(a) He will not listen what you say
(b) I am tired with this work
(c) He ordered for my dismissal
(d) This book resembles to that
(e) He carefully investigated into the case
(f) He has abide in his promise
(g) He knocked his head toward the wall
(h) He has complied in his wishes

**Ans**– (a) He will not listen to what you say.
(b) I am tired of this work.
(c) He ordered my dismissal.
(d) This book resembles that
(e) He carefully investigated the case.
(f) He has to abide by his promise.
(g) He knocked his head against the wall.
(h) He has complied with his wishes.

29. (अ) निम्नलिखित के विलोम शब्द लिखिए :
उत्थान, संतुष्ट, समाप्त
(ब) निम्नलिखित शब्दों का संधि विच्छेद कीजिए और अर्थ लिखिए–
यथेष्ट, पतनोन्मुख, राष्ट्रोन्नति

**उत्तर–(अ) विलोम शब्द**

| **शब्द** | **विलोम शब्द** |
|---|---|
| उत्थान | पतन |
| संतुष्ट | असंतुष्ट |
| समाप्त | प्रारम्भ |

**(ब) संधि विच्छेद–**

| **शब्द** | **संधि विच्छेद** |
|---|---|
| यथेष्ट | यथा + इष्ट |
| पतनोन्मुख | पतन + उन्मुख |
| राष्ट्रोन्नति | राष्ट्र + उन्नति |

30. अरुण यह **मधुमय** देश हमारा
जहाँ पहुँच अनजान **क्षितिज** को मिलता एक सहारा।
तामरस–गर्भ विभा पर नाच रही **तरुशिखा** मनोहर
छिटका जीवन हरियाली पर मंगल कुंकुम–तारा.

(अ) उपर्युक्त पंक्तियों के लिए उचित शीर्षक दीजिए.
(ब) कवि ने इन पंक्तियों में किन भावनाओं को व्यक्त किया है? पाँच पंक्तियों में सार लिखिए।
(स) मधुमय, क्षितिज एवं तरुशिखा इन काले किए शब्दों का अर्थ लिखिए.

**उत्तर** (अ) हमारा देश.

(ब) मधुरता से पूर्ण हमारा भारत देश सूर्य के समान ज्ञानरूपी प्रकाश का प्रसार करता है. यहाँ वृक्षों के ऊपर प्रातःकालीन सूर्य की किरणें नृत्य करती हैं तथा प्रत्येक भूले-भटके व्यक्ति को यहाँ शरण मिलती है.

मधुमय = शहद से परिपूर्ण

क्षितिज = वह दूरस्थ स्थान जहाँ आकाश और पृथ्वी मिलते हुए प्रतीत होते हैं.

तरुशिखा = वृक्ष का सबसे ऊपरी भाग, फुनगी.

## उत्तरमाला

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (B) | 2. (A) | 3. (B) | 4. (C) |
| 5. (C) | 6. (B) | 7. (B) | 8. (C) |
| 9. (C) | 10. (C) | 11. (B) | 12. (A) |
| 13. (A) | 14. (B) | 15. (C) | 16. (C) |
| 17. (C) | 18. (B) | 19. (B) | 20. (C) |
| 21. (A) | 22. (C) | 23. (B) | 24. (C) |
| 25. (C) | | | |

# समंकों की व्याख्या

*निर्देश—निम्नांकित ग्राफ दो नगर इलाहाबाद तथा वाराणसी के तापमान को प्रदर्शित करता है. इसके आधार पर 1 से 5 तक के प्रश्नों का सही उत्तर ज्ञात करो.*




1. पूरे वर्ष के लिए इलाहाबाद, वाराणसी की अपेक्षा है :
   (A) ठण्डा
   (B) समान
   (C) गर्म
   (D) कुछ कहा नहीं जा सकता
   (E) इनमें से कोई नहीं

2. अप्रैल से जून तक इलाहाबाद के तापमान का औसत, वाराणसी के इसी अवधि के औसत तापमान से है :
   (A) $6^0$ अधिक (B) $5^0$ अधिक
   (C) $7^0$ अधिक (D) $5^0$ कम
   (E) इनमें से कोई नहीं

3. इलाहाबाद के उच्चतम तथा न्यूनतम तापमानों का अन्तर वाराणसी के उच्चतम और न्यूनतम तापमानों के अन्तर से कितने प्रतिशत अधिक है ?
   (A) 14.38 (B) 14.48
   (C) 15.37 (D) 15.38
   (E) 16.38

4. वाराणसी के कितने महीनों का तापमान सम्पूर्ण वर्ष के औसत तापमान से अधिक है ?
   (A) 5 (B) 3
   (C) 4 (D) 6
   (E) 2

5. इलाहाबाद का अक्टूबर के महीने में पिछले महीने से ताप्रमान में कितने प्रतिशत गिरावट आई ?
   (A) 16.77 (B) 17.67
   (C) 15.67 (D) 16.57
   (E) 16.67

*निर्देश—निम्नांकित सारणी 5 विद्यार्थियों के पाँच परीक्षाओं में प्राप्तांक प्रदर्शित करती है. इसका अध्ययन करके 6 से 10 तक के प्रश्नों का सही उत्तर ज्ञात करो.*

| विद्यार्थी | परीक्षा | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | I | II | III | IV | V |
| राजेन्द्र | 71 | 83 | 76 | 80 | 88 |
| कृष्णा | 65 | 74 | 75 | 72 | 85 |
| विजय | 63 | 81 | 85 | 77 | 81 |
| अनिल | 67 | 79 | 83 | 73 | 90 |
| अशोक | 70 | 73 | 76 | 79 | 87 |

6. किस विद्यार्थी के II तथा V परीक्षाओं में प्राप्तांकों का अन्तर सबसे अधिक है?
   (A) कृष्णा (B) विजय
   (C) राजेन्द्र (D) अशोक
   (E) अनिल

7. किस परीक्षाओं में सभी विद्यार्थियों के पिछली परीक्षा की अपेक्षा अधिक अंक प्राप्त हुए ?
   (A) केवल V (B) केवल II
   (C) II तथा V (D) II तथा IV
   (E) इनमें से कोई नहीं

**36-45:** Read each sentence to find out whether there is any error in it. The error, if any, will be in one part of the sentence. The number of that part is the answer. If there is no error, the answer is '5'. (Ignore the error of punctuation, if any)

36. Rajesh is/ one of those boys/ who
A B
takes delight/ in harassing others.
C D
No error.
E

37. Every rude person/ should realize
A B
that/ a small act of unkindness/
C
causes great pain. No error.
D E

38. Unless you are not/ warmly clad/
A B
you will catch cold/ in this severe
C D
winter. No error.
E

39. Being a climax scene/ of a horror
A B
film/ Pintu decided/ to close his
C D
eyes. No error.
E

40. A bold and honest leader/ with his
A B
dedicated followers/ are sure to
C
solve/ the problems of our coun
D
try. No error.
E

41. He walked for a mile/ and then
A B
realized/ that he has lost./ his
C
wrist-watch. No error.
D E

42. He was about to/ sat down on/ his
A B
chair when/ he saw something
C D
strange. No error.
E

43. He was/ a brave and noble young
A B
man/ fond of many games/ and
C
pastimes. No error.
D E

44. It takes/ thirty hours by/ train to
A B C
reach/ Delhi from the Bombay. No
D
error.
E

45. No sooner did/ I switched on the
A B
radio/ than the lights/ went off. No
C D
error.
E

## Answers

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (B) | 2. (C) | 3. (E) | 4. (D) |
| 5. (D) | 6. (C) | 7. (B) | 8. (C) |
| 9. (B) | 10. (C) | 11. (E) | 12. (D) |
| 13. (B) | 14. (A) | 15. (A) | 16. (B) |
| 17. (D) | 18. (E) | 19. (C) | 20. (D) |
| 21. (B) | 22. (A) | 23. (E) | 24. (C) |
| 25. (D) | 26. (E) | 27. (A) | 28. (C) |
| 29. (D) | 30. (C) | 31. (E) | 32. (E) |
| 33. (B) | 34. (B) | 35. (D) | 36. (C) |
| 37. (E) | 38. (A) | 39. (A) | 40. (C) |
| 41. (C) | 42. (B) | 43. (E) | 44. (D) |
| 45. (B) | | | |

## Explanatory Notes

37. (E) The sentence is correct.
38. (A) Delete 'not' after 'are'.
39. (A) Put 'It' before 'Being'.

# अमर वाणी

- विश्वास से विश्वास उत्पन्न होता है और अविश्वास से अविश्वास. यही प्रकृति का नियम है.
**▪ प्रेमचंद**

- श्रद्धा और विश्वास के स्वरूप श्री भवानी जी और श्री शंकर जी की मैं वंदना करता हूँ, जिनके बगैर सिद्ध लोग अन्तःकरण में स्थित ईश्वर को नहीं देख सकते. **▪ तुलसीदास**

- जब विश्वासघाती प्रेम का अभिनय करे, तब वह डरने का समय है. **▪ शेक्सपीयर**

- बिना अभ्यास के शास्त्र विष हो जाता है, अजीर्ण में भोजन विष हो जाता है, दरिद्रों के लिए सभा विष और वृद्ध के लिए युवती विष हो जाती है. **▪ चाणक्य**

- हमारी रुचि, आकांक्षा, चेष्टा सभी एक-दूसरे से भिन्न केन्द्र का आश्रय होकर एक आपरूप मूर्ति धारण करके बैठी है. प्रत्येक कार्य में एक की दूसरे के साथ धक्का-मुक्की, विघ्न-बाधा चल रही है, छीना-झपटी, खींचातानी का कोई अन्त नहीं है. इससे इतनी विषमता तथा इतने उत्पाद का जन्म होता है जिसकी सीमा नहीं है. **▪ रवीन्द्रनाथ ठाकुर**

- असंयमी और विषयी युवक क्षीण शरीर को बुढ़ापे के हवाले करता है. **▪ सिसरो**

- वही सच्चा वीर है जो संसार की माया के बीच में रहकर भी पूर्णता को प्राप्त करता है.
**▪ रामकृष्ण परमहंस**

- विषय के सुखों में घोर दुःख भरा है, प्रारम्भ में वे मीठे लगते हैं लेकिन अंत में उनके कारण संताप ही होता है. **▪ रामदास**

# Our Aim
## is to develope new ways to keep your success



## UPKAR'S CAREER BOOKS For All Competitive Exam.

### RECENT RELEASE

| | |
|---|---|
| Navodaya School Entrance Exam. *By : Dr. Lal & Jain* | 30.00 |
| Navodaya School Entrance Digest *By : J. N. Sharma & T. S. Jain* | 32.00 |
| Combined Defence Services Exam. | 35.00 |
| N. D. A. Exam. | 50.00 |
| 'O' Level Test of Reasoning | 12.00 |
| 'O' Level Numerical Aptitude Test | 15.00 |
| 'O' Level Objective General English | 20.00 |
| Upkar's Mental Ability Test | 11.00 |
| Sainik School Digest *By : J. N. Sharma* | 30.00 |

### CIVIL SERVICES PRE EXAM.

| | |
|---|---|
| C.S.P.E. General Studies & General Science | 27.00 |
| Syllabus for Civil Services Exam. | 10.00 |

### OPTIONAL SUBJECTS

| | |
|---|---|
| C.S.P.E. Political Science | 22.00 |
| C.S.P.E. Economics | 15.00 |
| C.S.P.E. Indian History | 55.00 |

### UPKAR GUIDES

| | |
|---|---|
| Bank's Recruitment Tests | 18.00 |
| Bank Competitions *By : Khanna & Verma* | 30.00 |
| Bank Competitions *By : T. S. Jain* | 36.00 |
| New Bank Recruitment Tests | 23.00 |
| A Practical Book of Bank Competition *By : Dr. Lal & Jain* | 60.00 |
| A Practical Book of Matching Tests *(Clerical Aptitude)* | 12.00 |
| A Practical Book of Reasoning Tests | 13.00 |
| A Practical Book of Numerical Aptitude Tests | 12.00 |
| A Practical Book of Objective English | 14.00 |
| A Practical Book of Descriptive English | 12.00 |
| New Pattern Tests of Reasoning | 10.00 |
| State Bank Probationary Officers Exam. | 50.00 |
| Nationalised Banks Probationary Officers Exam. | 43.00 |
| Bank's Agricultural Assistant Exam. | 30.00 |
| Bank's Agricultural Officer's Exam. | 45.00 |
| Air Force Recruitment Test *By : Khanna & Verma* | 20.00 |
| Air Force Recruitment Test *By : T. S. Jain* | 30.00 |
| Sainik School Entrance Exam. *By : Dr. Lal & Jain* | 25.00 |
| L.I.C. Apprentice Officer's Exam. | 35.00 |
| Railway Recruitment Board Exam. | 22.00 |
| S.S.C. Clerks Grade Exam. | 34.00 |
| S.S.C. Inspectors of Income Tax, Central Excise etc. Exam. | 40.00 |
| S.S.C. Inspectors of Income Tax, Central Excise etc. Exam. | 30.00 |
| S.S.C. Auditors/Jr. Accountant/Upper Division Clerks Exam. | 35.00 |

### NATIONAL TALENT SEARCH

| | |
|---|---|
| National Talent Search Exam. X | 55.00 |
| National Talent Search Exam. X Class XI & XII (Arts & Comm. Group) | 40.00 |

| | |
|---|---|
| National Talent Search Exam. Class XI & XII (Science Group) | 30.00 |

## SYLLABUS

| | |
|---|---|
| P. C. S. (U.P.) Syllabus | 5.00 |
| P. S. C. (M.P.) Syllabus | 5.00 |
| R. A. S. & R. T. S. Syllabus | 7.00 |
| R. A. S. Question Paper | 4.00 |

## GENERAL KNOWLEDGE

| | |
|---|---|
| General Knowledge, Current Affairs | 5.00 |
| Objective General Knowledge | 5.50 |
| Ever Latest General Knowledge | 24.00 |
| Objective General Knowledge & Everyday Science | 12.00 |

## GENERAL ENGLISH

| | |
|---|---|
| Latest General English | 10.00 |
| NPTOE New Pattern Test of Objective English | 21.00 |
| A Fresh Approach to General English | 32.00 |
| The Technique of Comprehension & Precis Writing | 18.00 |

## ARITHMETIC

| | |
|---|---|
| Latest Arithmetic | 8.00 |
| Arithmetic for Competitive Exams. | 27.00 |
| O.A.R. Objective Arithmetic Review | 11.00 |
| O.M.R. Objective Mathematics Review | 17.00 |

## INTELLIGENCE TEST

| | |
|---|---|
| Intelligence & Psychological Tests | 13.00 |
| General Knowledge & I.Q. | 10.00 |
| Intelligence and Aptitude Tests | 15.00 |

## GENERAL BOOKS

| | |
|---|---|
| Selected Bank Interview | 14.00 |
| UPKAR'S Bank Interview | 10.00 |
| Interview & Group Discussions | 10.00 |
| Guide to Competitive Exam. | 7.00 |
| Medical Colleges in India | 12.00 |
| Engineering Colleges in India | 12.00 |
| General Science | 20.00 |

# हिन्दी संस्करण

## नवीन प्रकाशन

| | |
|---|---|
| **उपकार वार्षिकी 1989 (भारत एवं विश्व)** | 70.00 |
| **क्विज इण्डिया** | 26.00 |
| Bank's Clerical Tests *(English-Hindi Edition)* | 32.00 |
| English-Hindi Essays & Letter Writing | 12.00 |
| व्यावहारिक टंकण कला | 20.00 |
| फॉरेस्ट रेंजर परीक्षा **लेखक** *: जैन एवं नाटाणी* | 30.00 |
| फॉरेस्ट रेंजर परीक्षा **लेखक** *: जैन एवं किशोर* | 20.00 |
| कम्बाइंड लोअर सबोर्डिनेट परीक्षा (उ. प्र.) **लेखक** *: जैन एवं नाटाणी* | 30.00 |
| कम्बाइंड लोअर सबोर्डिनेट परीक्षा (उ. प्र.) | 20.00 |
| वस्तुनिष्ठ भारतीय इतिहास | 15.00 |
| वस्तुनिष्ठ अर्थशास्त्र | 15.00 |
| वस्तुनिष्ठ राजनीति शास्त्र | 12.00 |
| वस्तुनिष्ठ सांख्यिकी | 16.00 |
| वस्तुनिष्ठ समाज शास्त्र | 12.00 |

## सिविल सर्विसेज प्रिलिमिनरि परीक्षा

| | |
|---|---|
| पाठ्यक्रम सिविल सेवा परीक्षा | 10.00 |
| सी. एस. पी. ई. सामान्य अध्ययन एवं सामान्य विज्ञान दिग्दर्शन | 30.00 |
| सी. एस. पी. ई. अर्थशास्त्र 20×30/8 | 38.00 |
| सी. एस. पी. ई. भारतीय इतिहास | 50.00 |
| सी. एस. पी. ई. विधि | 40.00 |

## उपकार गाइड

| | |
|---|---|
| बैंक रिक्रूटमेंट टेस्ट | 17.00 |
| न्यू बैंक रिक्रूटमेंट टेस्ट | 20.00 |
| ग्रामीण बैंक रिक्रूटमेंट टेस्ट | 18.00 |
| अभ्यास पुस्तक ग्रामीण बैंक कॉम्पिटिशन | 55.00 |
| ग्रामीण बैंक रिक्रूटमेंट टेस्ट **लेखक** *: लाल एवं भटनागर* | 22.00 |

| | |
|---|---|
| ग्रामीण बैंक क्लैरीकल टेस्ट | 36.00 |
| अभ्यास पुस्तक बैंक कॉम्पिटिशन्स | 60.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-संख्या सम्बन्धी योग्यता परीक्षा | 11.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-डेसक्रिप्टिव इंगलिश | 10.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-तर्क-शक्ति परीक्षा | 12.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-लिपिकीय योग्यता परीक्षा | 12.00 |
| ग्रामीण बैंक अधिकारी प्रवेश परीक्षा | 40.00 |
| स्टेट बैंक प्रोबेशनरी ऑफीसर परीक्षा | 50.00 |
| क्लर्कस् ग्रेड परीक्षा | 30.00 |
| क्लर्कस् ग्रेड परीक्षा *लेखक : जैन एवं किशोर* | 38.00 |
| रेलवे भर्ती बोर्ड परीक्षा | 27.00 |
| नवोदय विद्यालय प्रवेश परीक्षा | 32.00 |
| नवोदय विद्यालय प्रवेश परीक्षा *लेखक : लाल एवं जैन* | 25.00 |
| नवोदय विद्यालय दिग्दर्शिका *लेखक : शर्मा, लाल एवं जैन* | 30.00 |
| आयकर, उत्पाद शुल्क निरीक्षक परीक्षा | 35.00 |
| पुलिस सब इन्सपेक्टर (प्रारम्भिक परीक्षा) | 25.00 |
| पुलिस सब इन्सपैक्टर परीक्षा (उ. प्र.) | 27.00 |
| राजस्थान पुलिस सब इन्सपैक्टर परीक्षा | 27.00 |
| लेखा परीक्षक, कनिष्ठ लेखाकार, उच्च श्रेणी लिपिक परीक्षा | 40.00 |
| सैनिक स्कूल प्रवेश परीक्षा | 26.00 |
| सैनिक स्कूल प्रवेश परीक्षा निर्देशिका *लेखक:जे. एन. शर्मा एवं जैन* | 32.00 |
| वायु सैनिक भर्ती परीक्षा | 18.00 |
| पॉलिटैक्निक प्रवेश परीक्षा (उ. प्र.) | 35.00 |
| व्यवहार न्यायाधीश परीक्षा (म. प्र.) | 50.00 |
| मध्य प्रदेश लिपिकीय वर्ग परीक्षा | 33.00 |
| राजस्थान बी. एड. प्रवेश परीक्षा | 30.00 |
| राजस्थान बी. एड. प्रवेश परीक्षा | 55.00 |
| बी. एड. प्रवेश परीक्षा (उ. प्र.) (प्रथम खण्ड) *लेखक : जैन एवं किशोर* | 25.00 |
| बी. एड. प्रवेश परीक्षा (उ. प्र.) (द्वितीय खण्ड) (कला वर्ग) | 25.00 |
| बी. एड. प्रवेश परीक्षा (उ. प्र) (द्वितीय खण्ड) (विज्ञान वर्ग) | 22.00 |
| बी. एड. प्रवेश परीक्षा (प्रथम खण्ड) | 26.00 |
| बी. एड. प्रवेश परीक्षा (द्वितीय खण्ड) (वाणिज्य वर्ग) | 14.00 |

## मध्य प्रदेश प्री. बी. एड. प्रवेश परीक्षा

| | |
|---|---|
| म. प्र. प्री. बी. एड. प्रवेश परीक्षा | 34.00 |
| म. प्र. प्री. बी. एड. प्रवेश परीक्षा *लेखक : लाल एवं जैन* | 30.00 |
| प्री. बी. एड. वस्तुनिष्ठ भारतीय इतिहास | 16.00 |
| प्री. बी. एड. वस्तुनिष्ठ अर्थशास्त्र | 16.00 |
| प्री. बी. एड. वस्तुनिष्ठ राजनीति शास्त्र | 14.00 |
| प्री. बी. एड. वस्तुनिष्ठ यूरोप का इतिहास | 20.00 |

## छात्रवृत्ति परीक्षाएँ

| | |
|---|---|
| राष्ट्रीय प्रतिभा खोज परीक्षा *(9वीं एवं 10वीं कक्षाओं के लिए)* | 50.00 |
| एकीकृत छात्रवृत्ति परीक्षा | 28.00 |
| एकीकृत छात्रवृत्ति परीक्षा (हल प्रश्न-पत्र) | 30.00 |
| जूनियर हाई स्कूल छात्रवृत्ति परीक्षा | 15.00 |

## मध्य प्रदेश पी. एस. सी. परीक्षा

| | |
|---|---|
| कनिष्ठ लोक सेवा आयोग परीक्षा गाइड | 30.00 |
| म. प्र. पी. एस. सी. गाइड | 50.00 |
| पी. एस. सी. अर्थशास्त्र | 34.00 |
| पी. एस. सी. भारतीय इतिहास | 50.00 |
| पी. एस. सी. राजनीति शास्त्र | 37.00 |
| पी. एस. सी. यूरोप का इतिहास | 35.00 |
| पी. एस. सी. समाजशास्त्र | 34.00 |
| पी. एस. सी. सांख्यिकी | 42.00 |
| पी. एस. सी. इंगलैण्ड का इतिहास | 34.00 |
| पी. एस. सी. औद्योगिक एवं व्यावसायिक संगठन | 20.00 |

## सामान्य ज्ञान

| | |
|---|---|
| सामान्य ज्ञान, कौन क्या है? | 5.00 |
| वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान एवं दैनिक विज्ञान | 16.00 |
| सामान्य ज्ञान एवं व्यक्ति परिचय | 24.00 |
| सामान्य ज्ञान दिग्दर्शन | 45.00 |
| सामान्य ज्ञान एवं सामान्य विज्ञान | 22.00 |
| राजस्थान सामान्य ज्ञान | 18.00 |
| मध्य प्रदेश सामान्य ज्ञान | 20.00 |
| उत्तर प्रदेश सामान्य ज्ञान | 12.00 |
| बिहार सामान्य ज्ञान | 20.00 |
| कृषि सामान्य ज्ञान (वस्तुनिष्ठ प्रकार) | 6.00 |
| कृषि सामान्य ज्ञान कोष | 20.00 |

## अन्य पुस्तकें

| | |
|---|---|
| बौद्धिक योग्यता एवं मनोवैज्ञानिक योग्यता परीक्षा | 17.00 |
| हृदयस्पर्शी प्रेम-पत्र | 11.00 |
| बुद्धि परीक्षण, साक्षात्कार एवं वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान | 10.00 |
| सामान्य विज्ञान | 18.00 |

स्वत्वाधिकारी प्रकाशक, मुद्रक एवं सम्पादक महेन्द्र सिंह जैन ने कैला देवी प्रेस, 11/111, रामबाग, आगरा से छपवाकर
2/11 ए, स्वदेशी बीमा नगर, आगरा– 282 002 से प्रकाशित

# सामान्य ज्ञान दर्पण



बाँस





सितम्बर १९८९
मूल्य रु. ५.००



# डायमंड पाकेट बुक्स में

■ आप अंग्रेजी जानते तो हैं-
लेकिन ठीक ढंग से बोल नहीं पाते।
■ क्या आप अच्छी अंग्रेजी
बोलना सीखना चाहते हैं तो
आज ही खरीदिये अंग्रेजी
बोलचाल सिखाने वाला एक प्रभावी कोर्स

# डॉयमन्ड इंगलिश स्पीकिंग कोर्स

जो आपको कुछ प्रभावित शब्द
और वाक्य नहीं रटाता बल्कि अंग्रेजी भाषा
की गहराई को समझाकर उस पर पूरा अधिकार करने
की क्षमता प्रदान करता है। अंग्रेजी प्रभावी ढंग से न बोल पाने से जो हीन भावना घर कर जाती है उसे दूर करके
अपने कार्य, व्यवसाय व मित्रों में प्रभावित ढंग से अंग्रेजी बोलकर अपना मान व प्रतिष्ठा बढ़ाइये

मूल्य 32/- डाक व्यय 5/-

डॉयमन्ड
इंगलिश
स्पीकिंग कोर्स
डिक्शनरी सहित
अंग्रेजी ग्रामर व ट्रांसलेशन सहित
अंग्रेजी सीखने का सरल कोर्स
डॉयमण्ड

## डायमंड कामिक्स में

आप क्रिकेट सीखना चाहते हैं या आप क्रिकेट जानते तो हैं लेकिन उसके नियमों व खेल की तकनीक को पूरी तरह से नहीं जानते तो आज ही 'डायमंड कामिक्स' में 'प्रकाशित' 'क्रिकेट कैसे खेलें' (चार रंगे चित्रों से क्रिकेट सीखाने की पूरी जानकारी) हिन्दी व अंग्रेजी में एक साथ प्रकाशित।




भारत में पहली बार प्रकाशित हर क्रिकेट प्रेमी के लिये जरूरी पुस्तक।

# क्रिकेट कैसे खेलें

मूल्य 6/- डाक व्यय 2/-

## नई डायमंड कामिक्स जून '89 में प्रकाशित

| | | |
|---|---|---|
| D-415 | कार्टूनिस्ट प्राण का-चाचा चौधरी का इंसाफ | 6.00 |
| D-416 | फौलादी सिंह और अंतरिक्ष के सम्राट | 5.00 |
| P-66 | पलटू और जादू की छड़ी | 5.00 |
| D-419 | लम्बू मोटू और अजनबी कातिल | 5.00 |
| D-420 | जासूस चक्रम और पार्सल का रहस्य | 5.00 |
| PK-35 | पिंकू और आतंकवादी | 5.00 |
| D-417 | मोटू छोटू और रहस्यमय नकाबपोश | 5.00 |
| D-419 | राजन इकबाल और मौत का वार | 5.00 |



**डायमंड पाकेट बुक्स प्रा. लि.** 2715, दरियागंज, नई दिल्ली-110002

आज दस लाख से भी अधिक
पाठकों द्वारा पढ़ी जाने वाली पत्रिका

# प्रतियोगिता दर्पण

हिन्दी मासिक

परीक्षोपयोगी विविध विधाओं
का
सम्पूर्ण संकलन

अक्टूबर १९८९ अंक

परीक्षा
विशेषांक

इस अंक के प्रमुख आकर्षण






प्रतियोगिता परीक्षाओं के लिए आवश्यक
बौद्धिकता, मौलिकता एवं विषय वस्तु की सम्पूर्णता

# अपनी बात

*प्रिय पाठकों,*

*"सामान्य ज्ञान दर्पण" का सितम्बर अंक आपके सम्मुख है. माह अगस्त में हमने इस पत्रिका के प्रकाशन का एक वर्ष पूरा किया था. इस सम्बन्ध में हमारे अनेक पाठकों ने हमें बधाई दी है. हम आप सब के आभारी हैं.*

*इस अंक में स्थाई स्तम्भों के अलावा भारत-श्रीलंका समझौते और उसके बाद उत्पन्न स्थिति पर एक विस्तृत लेख दिया जा रहा है. यह समझौता वर्तमान परिस्थितियों में विवादास्पद हो गया है. अतः इसके बारे में जानकारी प्राप्त करना बड़ा सामयिक है. साथ ही इस अंक में एस.एस.सी. क्लर्क्स ग्रेड परीक्षा, 1983; मध्य प्रदेश लोक सेवा आयोग द्वारा आयोजित सहायक पंजीयक, फर्म्स एवं संस्थाएं परीक्षा, 1989; ओरिएन्टल इंश्योरेंस कम्पनी द्वारा आयोजित (लिपिकीय) सहायक पद हेतु परीक्षा, 1988; के हल प्रश्न-पत्र दे रहे हैं. आगामी परीक्षाओं की तैयारी हेतु विशेष हल प्रश्न-पत्र भी इस अंक का आकर्षण हैं.*

*आशा है आपको हमारा यह अंक अवश्य पसन्द आएगा.*

**भवदीय,**
**महेन्द्र जैन**
**सम्पादक**

# आगामी प्रतियोगिता परीक्षाएँ

3 सितम्बर, 1989— [illegible]ारी चयन आयोग, लेखा परीक्षक/कनिष्ठ लेखाकार/उच्च श्रेणी लिपिक परीक्षा

10 सितम्बर, 1989-- रिजर्व बैंक ऑफ इण्डिया, लिपिक संवर्ग परीक्षा

सितम्बर, 1989— राजस्थान लोक सेवा आयोग, अजमेर मुंसिफ एवं जुडिशियल मजिस्ट्रेट परीक्षा

1 अक्टूबर, 1989— मध्य प्रदेश राज्य लोक सेवा आयोग, परीक्षा.

अक्टूबर, 1989— संघ लोक सेवा आयोग, सम्मिलित रक्षा सेवा परीक्षा

22 अक्टूबर, 1989— संघ लोक सेवा आयोग, राष्ट्रीय प्रतिरक्षा अकादमी व नौसेना अकादमी परीक्षा

5 नवम्बर, 1989— कर्मचारी चयन आयोग क्लर्क्स ग्रेड परीक्षा

5 नवम्बर, 1989— बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, (मध्य क्षेत्र) लखनऊ, अधिकारी संवर्ग परक्षा.

12 नवम्बर, 1989— बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, (मध्य क्षेत्र) लखनऊ, क्षेत्र पर्यवेक्षक संवर्ग परीक्षा.

12 व 19 नवम्बर, 1989— बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, परीक्षा, चण्डीगढ़

19 नवम्बर, 1989— बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, (मध्य क्षेत्र) लखनऊ, लिपिकीय संवर्ग परीक्षा.

दिसम्बर, 1989— उत्तर प्रदेश सम्मिलित राज्य सेवा परीक्षा.

7 जनवरी, 1990— रेलवे भर्ती बोर्ड (पटना) परीक्षा.

सामान्य ज्ञान दर्पण

वर्ष 2 द्वितीय अंक सितम्बर 1989

# इस अंक में



**सामान्य ज्ञान दर्पण में प्रकाशित किसी भी सामग्री अथवा चित्र के लिए सम्पादक की सहमति का तालमेल होना आवश्यक नहीं है.**

**सम्पादक**

# अमर वाणी

* *पाखंडी मनुष्य अनार्य होकर भी आर्य के समान प्रतीत होता है. शौचाचार से हीन होकर भी अपने को पवित्र रूप में प्रकट करता है, उत्तम लक्षणों से हीन होकर भी सुलक्षण सा दिखाई पड़ता है और दुःशील होकर भी दिखाने के लिए सुशील सा आचरण करता है.* ● **बाल्मीकि रामायण.**
* *कोई भी पवित्रात्मा पागलपन के मिश्रण से मुक्त नहीं है.* ● **अरस्तु**
* *घर ही उत्तम विद्यालय है. सफल पुरुष पाठशाला में नहीं, जीवनशाला में अध्ययन करते हैं.* ● **जैनेन्द्र कुमार**
* *असफलता नहीं अपितु निष्कृष्ट ध्येय ही पाप है.* ● **टेनिसन**
* *पाप का पारिश्रमिक मृत्यु है.* ● **इंजील**
* *मनुष्य यहाँ जो भी पाप-पुण्य करता है, वही उसका अपना होता है. उसे ही लेकर वह परलोक में जाता है.* ● **गौतम बुद्ध**
* *जैसे सूखी लकड़ियों के साथ गीली लकड़ी भी जल जाती है, उसी प्रकार पापियों के सम्पर्क में रहने से धर्मात्माओं को भी उनके समान दण्ड भोगना पड़ता है.* ● **महाभारत**
* *जो अपने लिए ही भोजन पकाते हैं (दान, यज्ञ आदि नहीं करते हैं), वे पापी हैं, वे पाप खाते हैं.* ● **श्रीमद्भागवत गीता**




## प्रशंसा

सम्पादकीय 'तेजस्वी बनिए' बहुत ही रोचक, शिक्षाप्रद एवं ज्ञानवर्धक रहा. इससे हमारे मन में आत्म विश्वास जाग्रत हुआ है. यह लेख अंधेरे में प्रकाशपुंज की भाँति है. यह सफलता का मार्ग प्रशस्त करता है.

*रामदयाल जॉगिड टौंक; महावीर प्रसाद, आगरा; शिशुपाल सिंह भूरिया,*

आवरण कथा 'भारतीय हथकरघा उद्योग' अत्यन्त ज्ञानवर्धक एवं श्रेष्ठ लगी.

*सुबोध दिवाकर, सिवनी, विपिन कुमार वार्ष्णेय, बदाऊँ (उ.प्र.); अरुणेश कुमार सीतामढ़ी, (बिहार); मोहम्मद रिजवान आलम, पूर्णिया;*

स्व. पं. नरेन्द्र शर्मा का परिचय छापकर महत्त्वपूर्ण कार्य किया है.

*विनोद ठाकुर* — *सिवनी*

आई. ए. एस. परीक्षा में उत्तीर्ण कु. शुभ्रा रस्तोगी से बातचीत अत्यन्त उपयोगी रही.

*रियाजुद्दीन असांरी* — *घाटमपुर.*

सामाजिक लेख एवं भारत की वैज्ञानिक प्रगति में पं. नेहरू का योगदान छापकर पाठकों के ज्ञान का विस्तार करने में, आपने महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाई है.

*विनोद ठाकुर* — *सिवनी*

## सुझाव

कृपा करके P.M.T प्रतियोगिता से सम्बन्धित प्रश्नों की जानकारी तथा 1989 या 1988 की P.M.T परीक्षा के हल प्रश्न पत्र दें.

*गुलाम अलताफ हुसैन, नूर मोहम्मद, राजेन्द्र गुप्त, जितेन्द्र खंडेलवाल, झालावाड़*

महत्त्वपूर्ण शब्दों को अंग्रेजी में भी देने का कष्ट करें.

*धमेन्द्र कुमार खरे* — *सीधी (म.प्र.)*

कृपया तर्क परीक्षा और लिपिकीय योग्यता प्रकाशित करें.

*मो. अनीसुज्जमाँ* — *परिहार*

वायु-सेना एवं नौ-सेना की प्रतियोगिता परीक्षाओं के प्रश्नोत्तर प्रकाशित करने की कृपा करें. सामान्य ज्ञान दर्पण में भी सामान्य ज्ञान प्रतियोगिता देने की कृपा करें.

*रंजय कुमार, वैशाली; राजेन्द्र कुमार, चित्तौड़गढ़ आदि.*

अंग्रेजी के प्रश्नोत्तर भी दिया करें.

*सुनील कुमार* — *बिहारशरीफ*

रासायनिक निबंध की भी सामग्री दिया करें.

*विजय अग्रवाल* — *आगरा*

विश्व के देशों के राष्ट्रीय ध्वज (चित्र सहित) राष्ट्रीय चिन्ह, पशु-पक्षी आदि के बारे में जानकारी देने की कृपा करें.

*दिनेश कुमाव वर्मा* — *कोसीकलाँ*

विज्ञान की नवीन खोजों के बारे में जानकारी देने की कृपा करें.

*सहीद जाहिद* — *कोंच*

सिविल सेवा परीक्षा, राष्ट्रीय रक्षा अकादमी, सम्मिलित सेवा परीक्षा आदि के प्रश्न भी दिया करें.

*मनोज कुमार वर्मा* — *गाजियाबाद*

निबन्ध प्रतियोगिता बन्द करके आप पाठकों के उत्साह में कमी लाए हैं.

*रमेश कुमार सिंह* — *ललितपुर*

आप बैंकिंग सम्बन्धी प्रश्नों को प्रकाशित करने की कृपा करें. समंकों की व्याख्या में प्रश्नों की संख्या बढ़ाने की कृपा करें.

*संतोष कुमार पाण्डेय* — *फैजाबाद*





# समसामयिक घटनाचक्र

## राष्ट्रीय घटनाक्रम

### जुलाई

17 प्रधानमंत्री राजीव गांधी फ्रांस, रूस व पाकिस्तान की यात्रा कर स्वदेश पहुँचे. पाकिस्तान के साथ प्रधानमंत्री ने सभी द्विपक्षीय मसलों पर विचार किया. उन्होंने एक संवाददाता सम्मेलन में कहा कि सियाचिन का प्रश्न बड़ा जटिल है. इस पर पाक सरकार से आगे बातचीत की जाएगी.

18 बोफोर्स तोपों के सौदे में सरकार की तरफ से हुई लापरवाहियों का उल्लेख करते हुए महालेखाकार ने सौदे से जुड़े चंद मसलों पर सरकार की खिंचाई की है.

⁂ हरिजन विधायक त्रिलोकी की हत्या के प्रश्न पर बहस की विपक्ष की मांग के प्रश्न पर विधान सभा में हंगामा हो गया. फलस्वरूप विपक्ष के 10 सदस्यों को 5 दिन के लिए सदन की सदस्यता से निलम्बित कर दिया गया.

19 संसद के दोनों सदनों में महालेखाकार द्वारा अपनी रिपोर्ट में बोफोर्स सौदे पर की गई प्रतिकूल टिप्पणियों को लेकर भारी शोर-शराबा हुआ जिसके परिणामस्वरूप सदनों की बैठक स्थगित करनी पड़ी.

21 महालेखा परीक्षक ने बोफोर्स सौदे की जाँच हेतु बनी संयुक्त समिति के सदस्यों ने रिपोर्ट की आलोचना को मात्र राजनीतिक कहा है.

⁂ पता चला है कि युवा कांग्रेस का जो दल उत्तर कोरिया विश्व युवा सम्मेलन में भाग लेने गया था. उसने न केवल मेजबान देश की महिलाओं के साथ ही बल्कि अपनी टीम में शामिल महिलाओं के साथ भी शराब पीकर अभद्र व्यवहार किया. भारत के कुछ सामाजिक संगठनों ने उत्तरी कोरिया से इस बात के लिए माफी माँगी है कि युवकों के नाम पर दुश्चरित्र लोगों को भेजा गया. इसी प्रकार की गुंडागर्दी मास्कों में युवा सम्मेलन के दौरान भी हुई थी.

23 बोफोर्स तोप सौदे के संदर्भ में महालेखा परीक्षक की प्रतिकूल रिपोर्ट पर लोक सभा में विपक्षी दलों ने प्रधानमंत्री राजीव गांधी के इस्तीफे की मांग की और जब इसमें वे सफल न हुए तो उन्होंने निर्णय लिया कि 24 जुलाई को लोक सभा के विपक्षी सदस्य सदन की सदस्यता से इस्तीफा दे देंगे. यह अपने आप में एक महत्त्वपूर्ण व अभूतपूर्व राजनीतिक घटना है.

24 बोफोर्स तोप सौदे के बारे में नियंत्रक एवं महालेखा परीक्षक की रिपोर्ट के आधार पर प्रधानमंत्री राजीव गांधी के इस्तीफे की मांग करते हुए विपक्षी दलों के 73 सदस्यों ने लोक सभा की सदस्यता से इस्तीफा दे दिया जिसे अध्यक्ष ने स्वीकार कर लिया.

25-26 लोक सभा के 19 और विपक्षी सांसदों ने इस्तीफा दे दिया. प्रधानमंत्री राजीव गांधी ने कहा कि लोक सभा भंग नहीं की जाएगी और चुनाव प्रक्रिया नवम्बर से आरम्भ होगी.

उधर विपक्ष ने 30 अगस्त को 'भारत बंद' व 9 अगस्त को 'भारत बचाओ' दिवस आयोजित करने का निश्चय किया है.

27 भारत सरकार ने श्रीलंका सरकार के इस प्रस्ताव को नामंजूर कर दिया है कि भारतीय शान्ति सेना श्री प्रेमदास के निर्देशन में कार्य करे और लिट्टे के विरुद्ध सैनिक कार्यवाही बंद कर दे. यह बात उल्लेखनीय है कि भारत-श्रीलंका समझौते के समय यह बात कही गई थी कि भारतीय शान्ति सेना श्रीलंका के राष्ट्रपति के आदेशों का पालन करेगी.

29 भारत ने श्रीलंका से अपनी सेना को धीरे-धीरे वापस बुलाने की बात मान ली है और 29 जुलाई से यह क्रम आरम्भ हो गया. इस प्रकार

भारत व श्रीलंका के बीच टकराव की स्थिति टल गई है.

30 श्रीलंका से भारत ने 600 शान्ति सैनिकों को वापस बुला लिया है. यह लोग आज मद्रास पहुँचे. दूसरी ओर भारत व श्रीलंका के बीच विदेश मंत्री स्तर पर नई दिल्ली में बातचीत आरम्भ हो गई.

31 भूतपूर्व केन्द्रीय मंत्री व इंकाई लोक सभा सदस्य राव बीरेन्द्र सिंह ने लोक सभा व इंका की सदस्यता से इस्तीफा दे दिया. उन्होंने कहा कि इंका ने नियत्रक व महालेखाकार की रिपोर्ट पर जिस ढंग से प्रतिक्रिया व्यक्त की है, वह शर्मनाक है.

## अगस्त

1 अखिल बोडो छात्र यूनियन और बोडो छात्र यूनियन और बोडो जन संघर्ष समिति ने आगामी 15 अगस्त से 1001 घंटे के असम बंद की धमकी दी है. छात्र यूनियन के उपाध्यक्ष के अनुसार अगर 15 अगस्त तक केन्द्र सरकार उनके प्रतिनिधियों को बातचीत के लिए आमंत्रित नहीं करती तो इस बंद का आह्वान किया जाएगा.

3 श्रीलंका व भारत सरकार के बीच शान्ति सेना के मसले को लेकर बातचीत निर्णायक दौर में पहुँच गई. उत्तरी-पूर्वी प्रान्त के मुख्य मंत्री श्री पेरुमल भी बातचीत में शामिल होने के लिए नई दिल्ली आ गए.

⁂ दारांग जिले में पुलिस के साथ मुठभेड़ में 6 बोडो आतंकवादी मारे गए. यह घटना बोडो छात्र संघ द्वारा चलाए जा रहे 360 घंटे के 'बंद' के दौरान हुई.

4 श्रीलंका से भारतीय शान्ति सेना की वापसी तथा द्वीप के उत्तरी-पूर्वी प्रान्त में तमिलों को अधिकार सौंपने के सम्बन्ध में भारत और श्रीलंका के बीच एक सप्ताह तक चली वार्ता बगैर किसी समझौते के समाप्त हो गई. समझा जाता है कि भारत हर सप्ताह 1500 सैनिक हटाने को सहमत हो गया है, बशर्ते श्रीलंका सरकार तमिलों की सुरक्षा की व्यवस्था करे.

5 शिमला के पास चट्टान गिर जाने से 3 बसों में सवार यात्रियों में से लगभग 50 लोगों की मृत्यु हो गई. मृत व्यक्तियों में कुछ अध्यापक भी थे.

6 भारत के 6 शीर्षस्थ क्रिकेट खिलाड़ियों को 1 वर्ष के लिए खेलने से वंचित कर दिया गया है. क्रिकेट कंट्रोल बोर्ड ने इन खिलाड़ियों को यह दण्ड इसलिए दिया है क्योंकि वेस्टइंडीज दौरे के बाद इन्होंने अमरीका व कनाडा में प्रदर्शनी मैच खेले थे. जिन खिलाड़ियों को प्रतिबंधित किया गया है, वे हैं— दिलीप वेंगसरकर, कपिलदेव, रवि शास्त्री, अरुण लाल, किरण मोरे व अजहरुद्दीन. इस निर्णय से भारतीय क्रिकेट टीम अपंग हो गई है.

7 कुदाल आयोग ने कई बड़े विपक्षी नेताओं पर विदेशी धन हासिल करने का आरोप लगाया है. आयोग के अनुसार यह धन जनता पार्टी के शासन काल में स्वयंसेवी संस्थाओं को अनुसंधान और विकास के काम में प्रयोग करने के नाम पर दिया गया था. आयोग की छठी और अंतिम रिपोर्ट आज संसद में पेश की गई.

⁂ प्रधान मंत्री राजीव गांधी ने आज पंचायती राज तथा नगर निकाय विधेयक पेश किया. यह संविधान का 65वाँ संविधान संशोधन विधेयक है. इसके द्वारा नगर निकायों के बारे में संविधान में प्रावधान करने की व्यवस्था की गई है.

8 हरियाणा सरकार ने केन्द्र को सुझाव दिया है कि विवाहित महिलाओं को पिता की सम्पत्ति पर अधिकार न दिया जाए क्योंकि इससे भूमि सम्बन्धी विवादों में वृद्धि हो रही है. विवाहित महिला का सास-ससुर की सम्पत्ति पर अधिकार बना रहेगा.

⁂ उ. प्र. जनता दल के नेता जाफर अली नकवी व इलाहाबाद से पार्टी विधायक गोपाल दास यादव कांग्रेस (इ) में शामिल हो गए. जैसे-जैसे आम चुनाव आते जा रहे हैं आया राम गया राम का क्रम तेज होता जा रहा है. यह भारत की पतित, भ्रष्ट सत्तालोलुप एवं सिद्धान्तहीन राजनीति का परिचायक है.

9 आतंकवादियों ने हरियाणा रोडवेज की कसौली से दिल्ली जा रही एक बस को बम से उड़ा दिया. यह दुर्घटना करनाल में प्रसिद्ध करना झील से 2 किमी दूर हुई. बस के परखचे उखड़ गए. इस दुर्घटना में 30 व्यक्ति मारे गए और कई घायल हो गए.

✲ आज विपक्ष ने 'भारत बचाओ दिवस' मनाया. इसी दिन 1942 में गांधीजी ने 'भारत छोड़ो' आन्दोलन आरम्भ किया था.

10 लोक सभा ने 64वाँ व 65वाँ संविधान संशोधन विधेयक पारित कर दिया. दोनों ही विधेयकों का सम्बन्ध स्थानीय निकायों को संवैधानिक स्वरूप प्रदान करने से है.

11 इंदिरा गांधी हत्याकाण्ड से बरी हुए सब-इंस्पेक्टर बलबीर सिंह ने 51 लाख रुपए का मुआवजा दिलाने का अनुरोध करते हुए दिल्ली उच्च न्यायालय में एक याचिका दायर की है.

13 ताजिए के दौरान वाराणसी, भागलपुर, लखनऊ, चाईबासा आदि स्थानों पर हिंसक घटनाओं में कई लोग घायल हो गए.

✲ नई दिल्ली में तिब्बत और दक्षिण एशिया में शान्ति पर आयोजित एक सम्मेलन में सभी वक्ताओं ने चीन के तिब्बत पर कब्जे को अवैध ठहराते हुए मांग की कि चीन सरकार को तिब्बतियों के साथ मानवीय बर्ताव करना चाहिए.

14 स्वतंत्रता दिवस की पूर्व बेला में राष्ट्रपति आर. वेंकटरमण ने देश में लोकतंत्र को मजबूत बनाने और चुनाव प्रक्रिया व निष्पक्ष व निर्बल रूप से चलाने का आग्रह किया.

✲ रीवा के पास एक बस के खड्ड में गिर जाने से 30 लोगों की मृत्यु हो गई.

# अन्तर्राष्ट्रीय घटनाक्रम

## जुलाई

19 सिओक्स सिटी में यूनाइटेड एअरलाइन्स का एक अमरीकी विमान दुर्घटनाग्रस्त हो गया. विमान में कुल 282 यात्री व 11 चालक दल के सदस्य थे. चमत्कारिक ढंग से 176 यात्रियों को बचा लिया गया. 117 यात्री जलकर मर गए.

✲ विदेश मंत्री श्री पी. वी. नरसिंहराव ने इस्लामाबाद में प्रधान मंत्री बेनजीर से भेंट की.

21 बर्मा का शेष विश्व से सम्पर्क टूट गया. 20 जुलाई को बढ़ते तनाव के बीच. विपक्षी नेता ओंग सान सू क्यी को नजरबंद कर दिया गया. बर्मा की राजधानी और बैंकाक व हांगकांग के बीच टेलीफोन व टेलेक्स सम्पर्क टूट गए.

✲ अमरीकी राष्ट्रपति ने चन्द्रमा पर मानव के पदार्पण के 20 वर्ष पूरे होने के अवसर पर कहा कि अमरीका यथाशीघ्र चन्द्रमा पर स्थाई बस्ती बसाएगा.

23 जापान की संसद के उच्च सदन के लिए हुए चुनावों में सत्तारूढ़ दल की करारी शिकस्त हुई. इसका कारण रिक्रूट काण्ड और मौजूदा प्रधान मंत्री के सेक्स सम्बन्ध कहे जाते हैं. इन चुनाव परिणामों से यह संभावना हो गई है कि जापान में शीघ्र ही निम्न सदन के लिए चुनाव हो सकते हैं.

24 ब्रिटेन की प्रधान मंत्री श्रीमती मारग्रेट थैचर ने अपने मंत्रिमण्डल में व्यापक फेरबदल की. इसके अन्तर्गत विदेश मंत्री ज्याफ्री हॉव को उप-प्रधान मंत्री बना दिया गया. श्री हॉव के स्थान पर जॉन मेजर को विदेश मंत्री बनाया गया है.

26 कोलम्बो में आतंकवादियों ने दो भारतीय बैंकों पर बम फेंके. इससे यद्यपि कोई हताहत नहीं हुआ तथापि बिल्डिंग को भारी नुकसान पहुँचा. उधर लिट्टे द्वारा बारूदी सुरंग बिछाए जाने और उसमें विस्फोट होने से 18 भारतीय शान्ति सैनिक मारे गए.

27 स्वीडन के भूतपूर्व प्रधान मंत्री श्री ओलफ पाल्मे के हत्यारे किस्टर पेटरसन को उमर कैद की सजा दी गई. पेटरसन को श्रीमती पाल्मे ने शिनाख्त परेड में पहचान लिया था.

29 ईरान की मजलिस के अध्यक्ष रफसंजानी ईरान के नए राष्ट्रपति चुने गए हैं. वे अयातुल्लाह खोमैनी के बड़े विश्वासपात्र रहे. उन्होंने अपने एकमात्र प्रतिद्वन्द्वी को भारी बहुमत से हराया.

30 पौलेण्ड में राष्ट्रपति डब्लू. जारुजेलस्की द्वारा कम्यूनिस्ट पार्टी प्रमुख के पद से इस्तीफा देने के बाद निवर्तमान प्रधान मंत्री एम. एफ. राकोवस्की को पार्टी का प्रमुख बनाया गया है. परन्तु राष्ट्रपति के पास अधिक अधिकार रहेंगे.

31 पेरिस में वियतनाम के विदेश मंत्री ने घोषणा की कि सभी वियतनामी सैनिकों को 25 सितम्बर तक कम्बोडिया से हटा लिया जाएगा. उन्होंने कहा

कि इस समस कम्बोडिया में 26000 वियतनामी सैनिक हैं.

❖ चीन सरकार ने देश में सभी व्यक्तिगत उद्यमियों और निजी प्रतिष्ठानों की निगरानी और जाँच की एक योजना तैयार की है.

## अगस्त

1 ईरान समर्थक शिया लेबनानी गुट ने इजरायल द्वारा पिछले दिनों उनके धार्मिक नेता के अपहरण के बदले की कार्यवाही में अमरीकी बंधक लेफ्टिनेंट कर्नल विलियम हिगिन्स को फांसी देकर मार दिया. अमरीकी राष्ट्रपति ने इस जघन्य हत्याकाण्ड की तीव्र भर्त्सना की है.

3 अमरीकी नौसेना के 2 बेड़े पूर्वी भूमध्य सागर की ओर बढ़ रहे हैं. अमरीका ने चेतावनी दी है कि अगर और अमरीकी बंधकों की हत्या की गई तो अमरीका निश्चित रूप से जवाबी कार्य्रवाही करेगा. दूसरी ओर लेबनान के शिया नेता ने कहा कि यदि अमरीका ने सैनिक कार्यवाही की तो और भी अन्तहीन खून खराबा होगा.

5 हिरोशिमा पर 1945 में आज ही के दिन परमाणु बम गिराया गया था. इस दु:खद दिवस की यादगार में वहाँ एक समारोह हुआ जिसमें परमाणु अस्त्रों पर रोक लगाने की माँग की गई.

❖ निकारागुआ के राष्ट्रपति ओरटेगा ने माँग की है कि वहाँ युद्ध की स्थिति की समाप्ति में सभी देश सहायता करें. होन्डूरास के नगर तेला में निकारा-गुआ में गृह युद्ध समाप्त करने के बारे में बातचीत चल रही है जिसमें मध्य अमरीकी देशों के प्रतिनिधि भाग ले रहे हैं. श्री ओरटेगा ने कहा कि अमरीकी राष्ट्रपति श्री बुश को वास्तविकता पहचाननी चाहिए और युद्ध समाप्त करने में सहायता करनी चाहिए.

❖ ब्रिटिश अभिनेता रेक्स हैरीसन को महारानी एलिजाबेथ द्वितीय ने 'सर' के खिताब से अलंकृत किया है.

❖ श्रीलंका में हिंसक वारदातों में 32 लोगों की मृत्यु हो गई. पूर्व राष्ट्रपति जयवर्धने ने श्रीलंका में राष्ट्रीय सरकार बनाने का विचार रखा है.

7 न्यूजीलैण्ड के प्रधान मंत्री डेविड लांगे ने इस्तीफा दे दिया. वे पिछले पांच वर्ष से इस पद पर थे. पिछले कुछ माह से उनके नेतृत्व को लेकर पार्टी में विवाद चल रहा था.

8 जापान के पूर्व शिक्षा मंत्री तोशिकी कैफू को सत्तारूढ़ लिबरल डेमोक्रेटिक पार्टी का नेता चुन लिया गया है. वह श्री सोसुको ऊनो का स्थान ग्रहण करेंगे जिन्हें अपने सेक्स सम्बन्धों के कारण हटना पड़ा.

9 श्रीलंका में उग्रवादी हिंसा का तांडव जारी रहा और एक समृद्ध तमिल व्यवसायी व फिल्म निर्माता समेत 43 व्यक्तियों की हत्या कर दी गई है.

10 जापान में तोशीकी केफू के नेतृत्व में नए मंत्रिमण्डल ने शपथ ग्रहण कर ली.

❖ मैक्सिको में एक ट्रेन के नदी में गिर जाने से 100 से अधिक व्यक्तियों की मृत्यु हो गई.

11 श्रीलंका के विदेश मंत्री रंजन विजयरत्ने ने कहा कि भारत और श्रीलंका भारतीय शान्ति सेना की वापसी और अन्य आपसी मसलों को आपसी सद्भावना के जरिए ही निपटा सकते हैं.

❖ आवामी लीग की अध्यक्ष शेख हसीना वाजेद के धानमंडी (ढाका) निवास पर अज्ञात बंदूकधारियों ने हमला किया. पुलिस द्वारा जवाबी कार्यवाही करने पर हमलावर भाग गए.

13 सिंहली उग्रवादियों ने 25 लोगों की हत्या कर दी. मारे गए लोगों में श्रीलंका टेलीविजन के मुख्य समाचार सम्पादक कुलभी समरतुंगे भी शामिल हैं.

14 मालदीव में पिछले वर्ष हुए विफल षड्यंत्र के 17 अभियुक्तों को मृत्युदण्ड व 56 को 17 से 38 वर्ष के कारावास की सजा सुनाई गई है. इस समय भारत के मालदीव में 300 सैनिक है. नई दिल्ली में मालदीव के दूतावास के प्रवक्ता ने कहा कि वे राष्ट्रपति गयूम की मांग करने पर हीं वहाँ से हटेंगे.

■■■



# क्रीड़ा जगत

## जुलाई

16 स्वीडन के एंडर्स जैरिड व अर्जेंटीना की गैबरीला सबातिनी ने अपने-अपने प्रतिद्वन्दियों को हराकर ओसाका में ढाई लाख डॉलर की इनामी गुंजे प्रतियोगिता जीत ली.

17 मेडीसन में 12 देशों की अन्तर्राष्ट्रीय हॉकी के फाइनल में हॉलैण्ड ने कनाडा को हराकर कप पर कब्जा कर लिया. भारत तीसरे स्थान पर रहा.

*** रियोडीजेनरो में मेजबान ब्राजील ने युरूग्वे को हराकर साउथ अमरीकन फुटबॉल चैम्पियनशिप जीत ली.

19 महाराष्ट्र की अनुपमा अभयंकर ने दुर्ग में पंद्रहवीं राष्ट्रीय महिला शतरंज चैम्पियनशिप में खिताब जीत लिया.

22 अटलांटिक सिटी में माइक टायसन ने कार्ल विलियम को मात्र एक मिनट 33 सैकेण्ड में धराशायी कर दिया. टायसन की यह लगातार तीसरी जीत है. उसे पुरस्कार स्वरूप चालीस लाख डॉलर से अधिक मिले.

31 नई दिल्ली में महाराष्ट्र की थीप्ति थाणेकर ने महिला एकल फाइनल में नीरू निभावन को 11-8, 11-4 से हराकर उत्तर भारत बैडमिंटन टूर्नामेंट का सिरमौर जीत लिया. रेलवे के हरजीत सिंह ने पुरुषों के वर्ग का एकल ताज जीतने का गौरव प्राप्त किया.

*** अर्जेंटीना के मार्टिन जेते ने यूगोस्लाविया के गोरान प्रेपिक को हराकर साढ़े तीन लाख डॉलर की इनामी स्टुटगार्ट ग्राफी टेनिस प्रतियोगिता जीत ली.

## अगस्त

7 पश्चिम जर्मनी की स्टेफी ग्राफ ने सैन दिएगो क्लासिक टेनिस प्रतियोगिता जीत ली. उसने जिना गैरीसन को 6-4, 7-5 से हराकर 2 लाख डॉलर का पहला पुरस्कार प्राप्त किया.

9 37 वर्षीया ऊषा राव बंगलौर में सम्पन्न राष्ट्रीय बिलियर्ड चैम्पियनशिप में सिरमौर जीतने में सफल रही. उन्होंने शैला सोलोमन को हराया.

14 नाटिंघम में आस्ट्रेलिया ने पाँचवें टेस्ट मैच के चौथे दिन इंगलैण्ड को एक पारी और 180 रन से हराकर एशेज श्रृंखला में 4-0 की अग्रता बना ली.

*** इण्डियानापोलिस में जॉन मैकनरो ने जे. बर्गर को हराकर 51 हजार डॉलर की अमरीकी हार्ड कोर्ट टेनिस चैम्पियनशिप जीत ली. ■■■

# बाँस

अति प्राचीन काल से ही बाँस का भारतीय संस्कृति एवं समाज, विशेषकर आदिवासी तथा ग्रामीण समाज से गहरा सम्बन्ध रहा है. गाँव वाले की लाठी हो या बंजारे की बाँसुरी, झोंपड़ी बनानी हो या छप्पर, या फिर बंसी से मछली पकड़नी हो, सभी में अनिवार्य रूप से बाँस का ही प्रयोग होता है. बाँस के वन क्षेत्रों में ग्रामीण जीवन की अधिकांश आवश्यकताएं बाँस से ही पूरी होती हैं. आदिवासियों के तो जीवन का आधार ही बाँस है. वे रोगों की चिकित्सा व झाड़-फूँक से लेकर अपने धार्मिक अनुष्ठानों तक में इसका प्रयोग करते हैं. भीलों के सबसे महत्वपूर्ण शस्त्र 'धनुष' (वन्य जीवों के शिकार और अपनी रक्षा के लिए) विशेष प्रकार के बाँस से ही बनता है. लम्बाई में बाँस को दो भागों में चीरकर, धनुष की कमान और उसकी त्वचा से प्रत्यंचा (डोरी) बनाते हैं. राजस्थानी भीलों की एक उपजाति 'डांगी' का नाम तो एक प्रकार के बाँस के ही नाम पर है. आदिवासी जातियाँ बाँस से चटाइयाँ, टोकरियाँ, पंखे, टट्टर, छड़ियाँ आदि दैनिक उपयोग की अनेक वस्तुएं बनाते तथा इन्हें बेचकर आर्थिक लाभ प्राप्त करते हैं. कहीं-कहीं तो लोग केवल बाँसों से ही सारा मकान बना लेते हैं और कहीं-कहीं कच्चे बाँस के चोगों में भरकर चावल तक पका लेते हैं. इसकी कोपलों का मुरब्बा और अचार भी तैयार किया जाता है. आज भी लगभग प्रत्येक भारतीय घर में बाँस से निर्मित कोई न कोई वस्तु अवश्य मिल जाएगी.

चीनी इतिहास के प्राचीनतम लिखित अभिलेखों (Records) में से कुछ बाँस की पट्टियों पर लिखे हुए पाए गए जोकि Bamboo Annals के नाम से विख्यात हैं. चीन के एक सुप्रसिद्ध प्राचीन चित्रकार **ली कॉन** ने बाँसों के ऊपर अनूठे एवं उत्कृष्ट चित्र बनाए और कला को एक नया माध्यम प्रदान किया. बाँस का चीनी जनजीवन में भारी महत्व है जो इससे ज्ञात होता है कि वहाँ बाँसों से सम्बन्धित अनेक पक्षों तथा समस्याओं के समाधान के लिए राष्ट्रीय स्तर के दो अनुसंधान केन्द्र हैं जिनमें हजारों वैज्ञानिक कार्यरत हैं. हमारा दुर्भाग्य है कि भारत यद्यपि बाँस सम्पदा की दृष्टि से धनी देश है किन्तु यहाँ पर बाँसों से सम्बन्धित कोई शोध संस्थान नहीं हैं. चीन में बहुत प्राचीन काल से कागज़ बनाने के लिए बाँस का उपयोग होता रहा है किन्तु बड़े पैमाने पर बाँस-कागज़ का निर्माण अपेक्षाकृत अभी हाल ही में आरम्भ हुआ है.

बाँस वृक्ष के समान ऊँची घासें हैं जो **ग्रैमिनी** कुल की एक शाख **बैम्बूसी** के अन्तर्गत रखी गई है. इस शाखा की चार उपशाखाएं **ऐरूण्डीनेरी, यूबैम्बूसी, डेण्ड्रोकैलेमी** और **मैलोकैनी** हैं. इनमें लगभग 30 वंश और 550 जातियाँ हैं. अधिकतर जातियाँ एशिया (320) और दक्षिणी अमरीका (179) में है. इनकी 136 जातियाँ भारत में मिलती हैं. बाँस मानसूनी वनों में सबसे अच्छे पनपते हैं और वहाँ उनका विकास अधिकतम होता है.

हिमालय की तराई के मानसूनी क्षेत्र के अच्छे जल निकासी वाले भागों में बाँसों की सघन पट्टियाँ मिलती हैं और ये प्रायः 3,600 मी. की ऊँचाई तक लगभग हिम रेखा तक, पाए जाते हैं. ये असम, प. बंगाल, उत्तर-पूर्वी हिमालय, पश्चिमी घाट, अंडमान और श्रीलंका में काफी घने मिलते हैं.

प्रायः एक ही स्थान पर बहुत से बाँस एक साथ एक झुरमुट में उत्पन्न होते हैं जिसे 'कोठी' कहते हैं. गरम देशों में प्रायः बहुत बड़े व मोटे और ठंडे देशों में छोटे व पतले बाँस होते हैं. कुछ बाँस ऐसे होते हैं जो जड़ की ओर अधिक मोटे और सिरे की ओर पतले होते जाते हैं. कुछ ऐसे भी होते हैं जिनकी मोटाई सब जगह समान होती है. बहुत बड़े-बड़े बाँस प्रायः सौ हाथ तक लम्बे होते हैं. कुछ छोटे बाँस लता के रूप में भी होते हैं. बाँस अपने जीवन में केवल एक बार

फूलते हैं और उसके बाद सूख जाते हैं. इन पर फूल साधारणतया 25-30 वर्षों के अंतराल पर आते हैं. यह एक विलक्षण बात है कि प्रायः अकाल के समय बाँस अधिकता से फूलते हैं, और उस समय इन्हीं फूलों को खाकर सैकड़ों व्यक्ति अपने प्राण बचाते हैं. भारत में बाँसों का फूलना बहुत ही अशुभ माना जाता है क्योंकि ऐसा अंधविश्वास है कि जब बाँस यूथी रूप से फूलता है तो अकाल पड़ता है. बाँसों के वनों को सबसे अधिक क्षति आग से होती है, जो अक्सर बाँसों की पारस्परिक रगड़ और उनकी जड़ों के आसपास एकत्रित पत्तियों से लग जाती है. अधिक चराई भी उन्हें हानि पहुँचाती है.

**उपयोग**—लकड़ी के स्थान पर बाँस का व्यापक प्रयोग होता है और कभी-कभी मकान पूरी तरह इसी पौधे के उत्पादों से बनाए जाते हैं. इमारती कार्यों में पाड़ बाँधने, सीढ़ियाँ, पुल, जल-नालियाँ, बाड़, थून आदि बनाने के लिए बाँस का बहुत अधिक उपयोग किया जाता है. यह सब प्रकार की नौकाओं और बेड़ियों में तथा अनेक कार्यों में आता है. प्रतिदिन काम में आने वाली अनेक वस्तुएं बाँस की ही बनाई जाती हैं, जैसे, जुए, धुरे, औजारों के बेंट, जहाजी रस्सियाँ, चारपाइयाँ, लाठियाँ, छड़ियाँ, तम्बुओं के लट्ठे, ब्रुश, नलियाँ, पंखे, छाते, खिलौने, पतंगें, वाद्य संगीत के उपकरण, भाले, बर्छियों के डंडे, तीर व कमान, मशालें, टोकरियाँ तथा ऐसी ही बुनकर बनाई जाने वाली वस्तुएं. बाँस से टिफिन बॉक्स, फर्नीचर, चिक व चटाइयों जैसी बहुत सी चीजें बनती हैं. बाँस के मुलायम कल्लों को पानी में भिगोकर और उबालकर उनकी सब्जी और अचार बनाते हैं. कभी-कभी शुष्क क्षेत्रों में पुष्पित बाँसों से मीठा, सफेद, भंगुर गोंद निकलता है जो खाया जाता है. वंशलोचन या तबाशीर बाँसों की जातियों के कल्मों में पाया जाने वाला सिलिका युक्त स्राव है. पूर्व के देशों में औषधि के रूप में वंशलोचन का बड़ा महत्व है. इसे दमा, खाँसी तथा अन्य दुर्बलताकारी रोगों में दिया जाता है. बाँस की पत्तियाँ विशेषकर चरागाहों के अभाव में, चारे के रूप में महत्वपूर्ण योग देती हैं. बाँस का पौधा सुरक्षा और बाड़ों के लिए तथा उद्यानों में सुन्दरता के वास्ते लगाया जाता है.

आज अच्छे प्रकार का कागज बनाने के लिए बाँस की लुगदी अधिकांशतः प्रयोग की जाती है. किन्तु भारत में कागज़ निर्माण में बाँस का सफल उपयोग **रायत** के अनुसंधानों द्वारा संभव हुआ. बाँस की लुगदी का निर्माण 1923 में आरम्भ हुआ और आज के भारत के कागज़ उद्योग के कच्चे माल के रूप में बाँस का स्थान सबसे महत्वपूर्ण है. वन अनुसंधान संस्थान, देहरादून में 1924 में कागज़ उद्योग से सम्बन्धित समस्याओं का अध्ययन करने के लिए एक प्रयोगी संयंत्र स्थापित किया गया था. बाँस की लुगदी उच्चतर श्रेणियों के छपाई के कागज़ बनाने के लिए उपयुक्त होती है. बाँस की लुगदी से निर्मित कागज़ साधारण सुपर कैलेण्डर और छपाई के कागज़ से कुछ अच्छा होता है. यह काफी खिंचाई और घिसाई सह सकता है और इसकी सफेदी और चमक भी काफी समय तक बनी रहती है. ■■■





प्रश्नोत्तर



# भारतीय संविधान

**प्रश्न**–स्वतन्त्रता का अधिकार किस अनुच्छेद में प्रदान किया गया है?

**उत्तर**–अनुच्छेद 19 स्वतन्त्रता का अधिकार प्रदान करता है. उसमें विचार और अभिव्यक्ति की स्वतन्त्रता, अस्त्र-शस्त्र रहित तथा शान्तिपूर्वक सम्मेलन की स्वतन्त्रता, समुदाय और संघ के निर्माण की स्वतन्त्रता भारत क्षेत्र में अबाध भ्रमण की स्वतन्त्रता, वृत्ति, उपजीविका या कारोबार की स्वतन्त्रता सम्मिलित है.

**प्रश्न**–अनुच्छेद 20 का सम्बन्ध किस अधिकार से है?

**उत्तर**–अनुच्छेद 20 में लिखा है "किसी व्यक्ति को उस समय तक दोषी नहीं ठहराया जा सकता है जब तक कि उसने अपराध के समय किसी कानून का उल्लंघन न किया हो." इससे यह भी स्पष्ट होता है कि एक अपराध के लिए एक बार ही दण्ड दिया जा सकता है.

**प्रश्न**–उपाधियों का अन्त किस अनुच्छेद द्वारा किया गया है?

**उत्तर**–अनुच्छेद 18 में उपाधियों का प्रदान करना बन्द किया गया है. अनुच्छेद में लिखा है कि 'सेना अथवा शिक्षा सम्बन्धी उपाधियों के अतिरिक्त राज्य अन्य कोई उपाधियाँ नहीं प्रदान कर सकता. स्मरण रहे कि ब्रिटिश काल में राय साहब, राय बहादुर, खान साहब, खान बहादुर आदि उपाधियाँ सम्पत्ति आदि के आधार पर प्रदान की जाती थीं. यह इसके विरोध में ही है. उल्लेखनीय है कि गणतन्त्र दिवस पर प्रदान किए जाने वाले पद्म श्री, पद्म भूषण, पद्म विभूषण व भारत रत्न मात्र अलंकरण हैं, उपाधियाँ नहीं. इन्हें प्राप्त करने वाला व्यक्ति इन्हें अपने नाम के आगे नहीं लिख सकता. फिर भी जनता सरकार ने इन्हें समाप्त कर दिया था. 1980 में इन्हें पुनः प्रारम्भ कर दिया गया.

**प्रश्न**–अनुच्छेद 25 में किस अधिकार को सुनिश्चित किया गया है?

**उत्तर**–इस अनुच्छेद के द्वारा भारतीय नागरिक को धार्मिक स्वतन्त्रता का अधिकार प्रदान किया गया है. अनुच्छेद 25 में लिखा है कि सार्वजनिक व्यवस्था, सदाचार, स्वास्थ्य व इस भाग में अन्य उपबन्धों के अधीन सभी नागरिकों को अन्तःकरण की स्वतन्त्रता है. वह किसी भी धर्म को अंगीकार करने, उसका अनुसरण करने एवं प्रचार करने का अधिकार प्रदान करता है.

**प्रश्न**–अनुच्छेद 26 का सम्बन्ध धार्मिक स्वतन्त्रता के किस पक्ष से है?

**उत्तर**–अनुच्छेद 26 के अन्तर्गत प्रत्येक धर्म के अनुयायियों को धार्मिक मामलों का प्रबन्ध करने का अधिकार प्रदान किया गया है जिसके अन्तर्गत निम्नलिखित अधिकार सम्मिलित हैं–

(i) धार्मिक संस्थाओं तथा दान से स्थापित सार्वजनिक सेवा संस्थाओं की स्थापना एवं पोषण का अधिकार,

(ii) धर्म विषयक निजी मामलों का स्वयं प्रबन्ध करने का अधिकार,

(iii) चल एवं अचल सम्पत्ति के अर्जन व स्वामित्व का अधिकार,

(iv) उक्त सम्पत्ति का विधि के अनुसार संचालन करने का अधिकार.

**प्रश्न**–अनुच्छेद 27 के अन्तर्गत कौनसा अधिकार प्रदान किया गया है?

**उत्तर**–अनुच्छेद 27 के द्वारा धार्मिक व्यय के लिए निश्चित धन पर कर से छूट का प्रावधान किया गया है. किसी व्यक्ति को यदि आय किसी विशेष धर्म अथवा सम्प्रदाय से होती है तो उसे किसी प्रकार का कर देने को बाध्य नहीं किया जा सकता है.

**प्रश्न**–राजकीय शिक्षण संस्थाओं में धार्मिक

शिक्षा को किस अनुच्छेद में निषिद्ध किया गया है?

**उत्तर**–अनुच्छेद 28 में कहा गया है कि 'राजकीय निधि से संचालित किसी भी शिक्षण संस्था में किसी भी प्रकार की धार्मिक शिक्षा नहीं प्रदान की जाएगी.

**प्रश्न**–अनुच्छेद 29 के अन्तर्गत कौनसा अधिकार प्रदान किया गया है?

**उत्तर**–अनुच्छेद 29 में लिखा है कि 'नागरिकों के प्रत्येक वर्ण को अपनी भाषा, लिपि या संस्कृति सुरक्षित रखने का पूर्ण अधिकार प्राप्त है.' किसी भी राजकीय सहायता से संचालित संस्था में प्रवेश के सम्बन्ध में किसी आधार पर भेदभाव नहीं किया जाएगा.

**प्रश्न**–अनुच्छेद 30 द्वारा क्या अधिकार प्रदान किया गया है?

**उत्तर**–धर्म अथवा भाषा पर आधारित सभी अल्पसंख्यक वर्गों को अपनी रुचि की शैक्षणिक संस्थाओं की स्थापना तथा उनके प्रशासन का अधिकार प्रदान किया गया है. राज्य अनुदान देने के सम्बन्ध में इन संस्थाओं के साथ किसी प्रकार का भेदभाव नहीं करेगा. सम्पत्ति के अधिकार की समाप्ति का अल्पसंख्यक संस्थाओं पर कोई प्रतिकूल प्रभाव नहीं पड़ेगा.

**प्रश्न**–अनुच्छेद 32 को अत्यधिक महत्व का क्यों माना जाता है?

**उत्तर**–अनुच्छेद 32 द्वारा नागरिकों को संवैधानिक उपचारों का अधिकार प्रदान किया गया. सभी अधिकार इस अनुच्छेद के बिना निरर्थक थे. यह अनुच्छेद नागरिक को यह अधिकार प्रदान करता है कि यदि उसके किसी अधिकार का हनन हुआ है तो वह न्यायालय का द्वार खटखटाकर अपने अधिकार की रक्षा कर सकता है. न्यायालय को अधिकार है कि वह नागरिक के अधिकारों को सुरक्षित करे.

**प्रश्न**–सर्वोच्च न्यायालय कौनसे लेख जारी करते हैं?

**उत्तर**–सर्वोच्च न्यायालय को निम्नलिखित लेख (Writs) जारी करने का अधिकार है–

(i) **बन्दी प्रत्यक्षीकरण** (Habeas Corpus)–इसके अन्तर्गत न्यायालय किसी व्यक्ति को, जिसे बन्दी बनाया गया है, अपने समक्ष प्रस्तुत करने का आदेश दे सकता है.

(ii) **परमादेश** (Mandamus)– जब कोई पदाधिकारी अपने सार्वजनिक कर्तव्य का निर्वाह नहीं करता है तो न्यायालय इस आज्ञा-पत्र द्वारा पदाधिकारी को अपने कर्तव्य का पालन करने का आदेश जारी कर सकता है.

(iii) **प्रतिषेद्ध** (Prohibition)– यह आज्ञा-पत्र सर्वोच्च अथवा उच्च न्यायालयों द्वारा अर्द्ध-न्यायिक न्यायाधिकरणों को जारी करते हुए आदेश दिया जाता है कि इस मामले में अपने यहाँ कार्यवाही स्थगित कर दी जाए क्योंकि वह उनके अधिकार क्षेत्र से बाहर है.

(iv) **उत्प्रेषण** (Certiorari)– यह आज्ञा-पत्र किसी विवाद को निम्न न्यायालय से उच्च न्यायालय में भेजने के लिए जारी किया जाता है जिससे वह अपनी शक्ति से अधिक अधिकारों का प्रयोग न करे अथवा अधिकारों का दुरुपयोग कर प्राकृतिक सिद्धान्तों को भंग न करे.

(v) **अधिकार पृच्छा** (Quo-warranto)– यदि कोई व्यक्ति ऐसे पद पर कार्य करता है जिस पर वह वैधानिक अधिकार नहीं रखता तो न्यायालय अधिकार पृच्छा के आदेश-पत्र के द्वारा पूछता है कि वह किस आधार पर इस पद पर कार्य कर रहा है. जब तक वह संतोषजनक उत्तर नहीं देता वह कार्य नहीं कर सकता. ■■■

# भारत–श्रीलंका : समझौते से संघर्ष तक

■ डॉ. दिलीप पाण्डेय

एक समय था, जब राष्ट्रपति जयवर्द्धने ने श्रीलंका में तमिलों की सुरक्षा और देश की एकता व अखण्डता की रक्षा के लिए भारत से मदद माँगी थी. एक पड़ौसी देश के नाते भारत ने पूरा सहयोग दिया था. दोनों देशों की परस्पर सहयोग भावना ने 'भारत-श्रीलंका समझौते' को जन्म दिया. आज उसी श्रीलंका की सड़कों पर JVP (जनता विमुक्ति पेरूमना) के नारे लिखे हुए हैं–"इंडियन आर्मी गेट आउट फ्रॉम श्रीलंका."

भारत-श्रीलंका समझौते के 23 महीनों के बीच दोनों देशों में परस्पर कूटनीतिक राजनीति का एक चक्र पूरा हो गया है और वर्तमान स्थितियों को देखते हुए यह कहा जा सकता है कि दोनों देश आज पुनः 1984 की स्थिति में वापस पहुँच गए हैं. यह स्थिति श्रीलंका के राष्ट्रपति रणसिंघे प्रेमदास की भारत-विरोधी नीति से पैदा हुई है.

**प्रेमदास की धमकी : असफलताओं की कुंठा**–पिछले दिनों राष्ट्रपति प्रेमदास ने समझौते की भावना के विरुद्ध भारतीय शांति सेना की श्रीलंका से वापसी की एकपक्षीय धमकी भरी घोषणा कर दी–इस संदर्भ में उन्होंने भारत के विचार-विमर्श का प्रस्ताव ठुकराते हुए कहा–"कैसा विचार विमर्श?



राजीव और जयवर्द्धने : ऐतिहासिक समझौता

अगर भारत कहता है कि वह जुलाई के आखिर तक अपने 45,000 सैनिकों को वापस नहीं बुला सकता तो मैं उन्हें बैरकों में ही पड़ा रहने का आदेश दूँगा. जुलाई के बाद उनका हमारे देश की इंच भर जमीन पर भी कोई अधिकार नहीं रहेगा."

प्रेमदास की यह अहंमन्यता भारत के विरुद्ध 'राजनयिक युद्ध' की घोषणा कही जा सकती है जो उनकी स्वयं अपनी असफलताओं की उपज है. यह सर्वविदित है कि श्रीलंका आजादी के बाद आज सबसे कठिन दौर से गुजर रहा है. 5 वर्षों से लगा हुआ आपात काल 11 जनवरी, 1989 को हटा दिया गया था परन्तु 20 जून को पुनः आपात काल की घोषणा कर दी गई है. काफी समय से लागू प्रेस सेन्सरशिप को यद्यपि हटा लिया गया है परन्तु प्रेस अभी पूरी तरह से स्वतंत्र नहीं है. परिवहन, डाक और तार-टेलीफोन की हड़ताल से देश की आर्थिक स्थिति डाँवाडोल होती जा रही है.

अराजकता के इस कठिन दौर में जवीपे के उग्रवादी नृशंस हत्याएं कर रहे हैं. लिट्टे का शांति सेना से खूनी संघर्ष अलग जारी है. 'तुल्फ' (तमिल यूनाइटेड लिबरेशन फ्रन्ट) के नेता अमृतलिंगम और योगेश्वरम् की हत्या से तमिलों में असुरक्षा की भावना बढ़ी है. दो साल तक बैरकों में पड़ी श्रीलंका की सेना अब पुनः सड़क पर आ गई है. स्पष्ट है कि उसकी उपस्थिति से तनाव बढ़ेगा.

राष्ट्रपति प्रेमदास ने जवीपे को खुश करने के लिए सरकारी प्रचार माध्यम के द्वारा भारत-विरोधी अभियान तेज कर दिया है किन्तु विडम्बना यह है कि ज.वी.पे की आक्रामकता उनकी सरकार के प्रति भी और बढ़ी है. जवीपे के इरादे उनके वक्तव्यों से स्पष्ट हैं–"हमारी लड़ाई देश की प्रभुसत्ता और लोगों की आजादी वापस दिलाने की है–संसद में कुछ सीट हथियाने की नहीं." राष्ट्रपति और धूर्तों की उनकी जमात को गद्दी छोड़नी ही पड़ेगी."

कुल मिलाकर राष्ट्रपति प्रेमदास जवीपे को खुश करके, लिट्टे से वार्ता करके और भारत विरोधी प्रचार करके अपनी क्षेत्रीय समस्याओं से उबरने की लगातार असफल कोशिश कर रहे हैं. ऐसा करते समय उन्हें ऐतिहासिक समझौते का निरन्तर उल्लंघन करने में भी कोई संकोच नहीं है.

**भारत का निर्णय : समझौते से प्रतिबद्धता–** कानूनी और नैतिक रूप से श्रीलंका में भारतीय शांति सेना वहाँ के राष्ट्रपति के बुलावे पर गई थी. इसलिए राष्ट्रपति को अधिकार है कि वह इसे हटाने के लिए आदेश दे सकते हैं. राष्ट्रपति प्रेमदास भी यही तर्क दे रहें किन्तु बात इतनी साफ नहीं है जितनी देखने में लगती है.

भारत-श्रीलंका समझौते में भारत को श्रीलंका में तमिलों की सुरक्षा और देश की एकता व अखण्डता की रक्षा के लिए सह-गारंटीदाता बनाया



राष्ट्रपति आर. प्रेमदास धमकी की भाषा का प्रयोग



प्रधानमंत्री राजीव गांधी समझौते से प्रतिबद्ध

गया था. साथ ही समझौते में यह माना गया था कि दो दिन के भीतर युद्ध विराम होगा और उग्रवादी गुट शांति सेना के समक्ष हथियार समर्पण कर देंगे. इसके साथ ही तमिल बहुल उत्तर-पूर्वी प्रान्त में शांति स्थापित हो जाएगी तथा श्रीलंका सरकार निर्वाचित प्रान्तीय परिषदों को सत्ता सौंप देगी.

समझौते की उपर्युक्त कोई भी धारा अभी तक लागू नहीं हो सकी है. इसके विपरीत श्रीलंका सरकार उग्रवादी गुट लिट्टे को हथियार दे रही है जो शांति सेना के साथ संघर्ष तेज करने में सहायक हो रहे हैं. दूसरी ओर तमिलों में असुरक्षा की भावना और गहरी हो रही है.

ऐसी विषम स्थिति में क्या केवल प्रेमदास की धमकी से एक हजार से अधिक सैनिकों की शहादत और राष्ट्रीय सम्मान को ताक पर रखकर भारत को अपनी सेनाएं वापस बुला लेनी चाहिए? भारत के लिए निश्चित ही यह दुविधाजनक स्थिति हो सकती है किन्तु ऐसी स्थिति सभी महाशक्तियों के समक्ष आती है और इससे पार पाने की उन्हें कीमत भी चुकानी पड़ती है. वियतनाम में अमरीका और अफगानिस्तान में सोवियत संघ ने क्या कीमत नहीं चुकाई?

यद्यपि सेना की वापसी का निर्णय भारत ने अप्रैल में ही ले लिया था जिसके तहत सेना की आंशिक वापसी भी हो गई किन्तु वह ससम्मान वापसी थी. अब मात्र धमकी से श्रीलंका के उत्तर-पूर्वी क्षेत्रों के लगभग 20 लाख तमिलों की सुरक्षा को जवीपे व लिट्टे जैसे उग्रवादी संगठनों और भारत विरोधी राजनयिक युद्ध के जनक श्रीलंकाधिपति रणसिंघे प्रेमदास के भरोसे छोड़कर भारतीय शांति सेना की वापसी क्या भारत की नैतिक पराजय नहीं होगी? ऐसे में भारत-श्रीलंका समझौते में भारत की ऐतिहासिक भूमिका एकाएक अपनी अर्थवत्ता खो देगी.

इन सबकी उपेक्षा करके प्रेमदास अपने अस्तित्व की रक्षा के लिए कोई भी खतरा मोल ले सकते हैं, जैसे वे भारत-श्रीलंका समझौते को समाप्त कर सकते हैं. पूर्वोत्तर प्रांतीय परिषद् को भंग कर सकते हैं. शांति सेना को देश से बाहर निकालने के लिए अपनी सेना को आदेश दे सकते हैं. ऐसा कुछ भी होता है तो श्रीलंका को साइप्रस बनने से कौन रोक सकता है? यदि भविष्य में श्रीलंका का विभाजन हुआ तो उसके लिए केवल प्रेमदास ही जिम्मेदार होंगे.

**समाधान : तमिलों की सुरक्षा पहली शर्त**—ऐसी विषम स्थिति में प्रधानमंत्री राजीव गांधी का यह निर्णय अत्यधिक व्यावहारिक है कि शांति सेना श्रीलंका से समझौता पूरा होने की स्थिति में ही वापस हो सकेगी. श्रीलंका के तमिल भी भारत के इस निर्णय से अपनी सुरंक्षा के प्रति कुछ आश्वस्त हुए हैं. हालाँकि विदेशी प्रभाव और दखलंदाजी से स्वयं को मुक्त कराने का राष्ट्रपति प्रेमदास का आह्वान तमिलों को अभी भी शंकित किए हुए हैं.

वस्तुतः शांति सेना की वापसी के बारे में, राष्ट्रपति प्रेमदास की उतावली और धमकी की अपेक्षा, भारत का व्यवहार अधिक संयमपूर्ण और दूरदर्शिता का रहा है. प्रेमदास की धमकी के बाद भी प्रधानमंत्री राजीव गांधी के प्रधान सचिव बी. जी. देशमुख की श्रीलंका यात्रा इसका प्रमाण है. इसके साथ ही अपनी हाल ही की मास्को यात्रा में राजीव गांधी ने सोवियत राष्ट्रपति मिखाइल गोर्बाचोव से श्रीलंका के बारे में लम्बी वार्ता करके अपनी स्थिति स्पष्ट कर दी है और सुरक्षा परिषद् में शांति सेना की वापसी का सवाल उठने पर सोवियत संघ से सहयोग का आश्वासन भी ले लिया है.

समाधान की दिशा में भारत यह चाहता है कि यदि प्रेमदास अपनी वर्तमान जिद्द छोड़ दें तो नवम्बर में होने वाले दक्षेस शिखर सम्मेलन तक शांति सेना को क्रमशः वापस बुलाया जा सकता है. किन्तु प्रेमदास शायद ही उसके लिए धैर्य रख पाएंगे क्योंकि जवीपे और लिट्टे का दबाव उन पर दिन प्रतिदिन बढ़ता जाएगा. इस दबाव के रहते श्रीलंका में कल क्या होगा—कुछ निश्चित नहीं कहा जा सकता. बहरलाल समस्या के समाधान के प्रयास जारी हैं. शांतिपूर्ण वार्ता द्वारा गतिरोध दूर करने के लिए भारत सदैव ही तत्पर रहा है. श्रीलंका के विदेश मंत्री श्री विजय रत्ने के नेतृत्व में एक श्रीलंकाई प्रतिनिधि मण्डल ने 29 जुलाई से 4 अगस्त तक नई दिल्ली में भारत सरकार से गहन विचार-विमर्श

शेष पृष्ठ 180 पर

## एस. एस. सी. क्लर्क्स ग्रेड परीक्षा, 1983 का हल प्रश्न-पत्र

# वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान

**नोट**—यह प्रश्न-पत्र वर्तमान संदर्भों में हल किया गया है.

1. संसार में सबसे प्राचीन और तब से निरन्तर चल रहा अल अजहर विश्वविद्यालय कहाँ पर स्थित है?
(A) बेरूत (B) काहिरा
(C) दमिश्क (D) मक्का

2. निम्नलिखित में से किस राज्य में उच्च न्यायालय की स्थापना सबसे बाद में हुई?
(A) आंध्र प्रदेश (B) हरियाणा
(C) केरल (D) सिक्किम

3. वर्ष 1983 में बाबर का 500वां जन्म दिवस मनाया गया था. बताइए उसका जन्म कहाँ हुआ था?
(A) अफगानिस्तान (B) फरगना
(C) ईरान (D) उजबेकिस्तान

4. संयुक्त राष्ट्र संघ के सदस्य देशों की संख्या कितनी है?
(A) 152 (B) 157
(C) 159 (D) 168

5. श्रीमती गांधी ने यूरोपीय देशों की जून, 1983 में निम्नलिखित में से किस देश की यात्रा नहीं की थी?
(A) ऑस्ट्रिया (B) बेल्जियम
(C) डेनमार्क (D) नार्वे

6. 'तेलुगू गंगा' के लिए किस नदी से पानी लिया जाएगा?
(A) गोदावरी (B) कावेरी
(C) कृष्णा (D) महानदी

7. जम्मू-कश्मीर में 'डलहस्ती' परियोजना किस नदी पर बनी है?
(A) चिनाव (B) सिंधु
(C) झेलम (D) रावी

8. निम्नलिखित में से कौनसी भाषा हमारे संविधान की आठवीं अनुसूची में नहीं दी गई है?
(A) अंग्रेजी (B) संस्कृत
(C) सिंधी (D) उर्दू

9. प्रार्थना समाज के संस्थापक कौन थे?
(A) राजा राममोहन राय
(B) स्वामी दयानन्द
(C) केशवचन्द्र सेन
(D) गोपाल कृष्ण गोखले

10. राज्य सभा के सदस्य का कार्यकाल कितने वर्ष है?
(A) 4 (B) 6
(C) 8 (D) 10

11. 'अष्टांग मार्ग' का पालन करने की शिक्षा किसने दी थी?
(A) गौतम बुद्ध
(B) महावीर
(C) गुरु नानक
(D) आदि शंकराचार्य

12. राजराजा चोला द्वारा बनवाया गया प्रसिद्ध मंदिर कहाँ पर स्थित है?
(A) महाबलीपुरम् (B) मदुरै
(C) तंजौर (D) कांचीपुरम्

13. भूकम्प विज्ञान को क्या कहते हैं?
(A) जियोलॉजी (B) मिट्रियोलॉजी
(C) सीस्मोलॉजी (D) फिजियोलॉजी

14. निम्नलिखित में से कौनसी बराबर चीजों वाले स्थानों को मिलाने वाली रेखाओं को 'आइसोथर्म' कहा जाता है?
(A) तापमान (B) ऊँचाई
(C) दबाव (D) वर्षा

15. यूनिट ट्रस्ट ऑफ इण्डिया की स्थापना किस वर्ष हुई थी?

(A) 1964 (B) 1962
(C) 1968 (D) 1970

16. सन् 1988 में ओलम्पिक खेल कहाँ हुए थे?
(A) बर्लिन (B) लॉस एंजिल्स
(C) नई दिल्ली (D) सियोल

17. निम्नलिखित में से सन् 1982 का दादा साहब फाल्के पुरस्कार किसे प्रदान किया गया था?
(A) एल. वी. प्रसाद (B) नौशाद अली
(C) पी. जयराज (D) आर. सी. बोराल

18. निम्नलिखित में से पंजाब का राज्यपाल कौन है?
(A) सिद्धार्थ शंकर रे
(B) जी. डी. तपासे
(C) चेन्ना रेड्डी
(D) इनमें से कोई नहीं

19. अखिल भारतीय पुरातत्व विभाग की स्थापना और भारत के प्राचीन स्मारकों के संरक्षण की व्यवस्था निम्नलिखित में से किसने की?
(A) लार्ड कर्जन
(B) लार्ड विलियम बैंटिंक
(C) लार्ड लिनलिथगो
(D) लार्ड एमरी

20. सिन्धु घाटी सभ्यता का स्थान मोहनजोदड़ो किस शताब्दी में खोजा गया?
(A) मध्य उन्नीसवीं शताब्दी
(B) उन्नीसवीं शताब्दी के अन्तिम दशक में
(C) बीसवीं शताब्दी के तीसरे दशक में
(D) बीसवीं शताब्दी के पहले दशक में

21. निम्नलिखित में से किसे लोक सभा की कार्यवाही में भाग लेने का अधिकार है?
(A) महालेखा परीक्षक
(B) महान्यायवादी
(C) सालिसिटर जनरल
(D) लोक सभा का सचिव

22. संयुक्त राज्य अमरीका का अन्तरिक्ष यान पायोनियर 10 जो अनन्त में प्रविष्ट हो गया था, कब छोड़ा गया था?
(A) 1972 (B) 1974
(C) 1976 (D) 1980

23. निम्नलिखित में से किस देश में संघीय सरकार नहीं है?
(A) कनाडा (B) फ्रांस
(C) मलेशिया (D) यू. एस. ए.

24. निम्नलिखित में से किस देश में संसदीय शासन है?
(A) बांग्लादेश
(B) फ्रांस
(C) ग्रेट ब्रिटेन
(D) संयुक्त राज्य अमरीका

25. पुलकेशिन द्वितीय, जिसने हर्षवर्धन को पराजित किया था, किस राजवंश का था?
(A) चालुक्य (B) होयसल
(C) चोल (D) सातवाहन

26. हर्षचरित को किसने लिखा?
(A) बाणभट्ट (B) चन्दवरदाई
(C) कालिदास (D) कल्हण

27. भारत में वनों का लगभग कुल कितना क्षेत्रफल है?
(A) 12 प्रतिशत (B) 17 प्रतिशत
(C) 22 प्रतिशत (D) 30 प्रतिशत

28. भारत में किस वर्ष डाकघर में बचत बैंक स्थापित हुए?
(A) 1880 (B) 1882
(C) 1883 (D) 1884

29. के. के. हेब्बर को किस रूप में प्रतिष्ठा मिली?
(A) तबला वादक (B) पेन्टर
(C) कत्थक नर्तक (D) उर्दू के कवि

30. फाह्यान ने किसके शासनकाल में भारत की यात्रा की थी?
(A) अशोक (B) चन्द्रगुप्त द्वितीय
(C) हर्षवर्धन (D) कनिष्क

31. बद्रीनाथ का प्रसिद्ध हिन्दू तीर्थ मन्दिर किस नदी के किनारे स्थित है?
(A) गंगा (B) भागीरथी
(C) अलकनंदा (D) मंदाकिनी

32. भारत में अनुसूचित जातियों के लिए पृथक निर्वाचन व्यवस्था लागू करने का अन्त किस समझौते से हुआ था?
(A) पूना पेक्ट
(B) गांधी-इर्विन पेक्ट

(C) लखनऊ पेक्ट
(D) नेहरू-लियाकत पेक्ट

33. निम्नलिखित में से कौनसा विषय हमारे संविधान की सातवीं अनुसूची की समवर्ती सूची में शामिल है?
(A) बैंकिंग
(B) विद्युत
(C) भूमि और भवनों पर कर
(D) व्यवसाय और व्यापार कर

34. निम्नलिखित में से किस देश में न्यायाधीशों का निर्वाचन जनता द्वारा किया जाता है?
(A) कनाडा (B) फ्रांस
(C) स्विट्जरलैण्ड (D) सोवियत रूस

35. नीचे दिए गए राष्ट्रीय फूलों में से कौनसा सही नहीं है?
(A) इंगलैण्ड–रोज
(B) फ्राँस–लिली
(C) भारत–कमल
(D) जर्मनी–ट्यूलिप

36. पवनार आश्रम का सम्बन्ध किससे है?
(A) रबीन्द्रनाथ टैगोर
(B) महात्मा गांधी
(C) विनोबा भावे
(D) जयप्रकाश नारायन

37. निम्नलिखित में से कौनसी खरीफ की फसल नहीं है?
(A) चावल (B) कपास
(C) सरसों (D) मक्का

38. इण्डियन नेशनल कांग्रेस ने असहयोग आन्दोलन कब वापस लिया था?
(A) मई, 1933
(B) अगस्त, 1933
(C) जनवरी, 1934
(D) मई, 1934

39. निम्नलिखित में से किसके सम्बन्ध में महात्मा गांधी ने सबसे पहले भूख हड़ताल का प्रयोग किया था?
(A) चम्पारन आन्दोलन
(B) अहमदाबाद कपड़ा मिल हड़ताल
(C) चौरी-चौरा की घटना
(D) साम्प्रदायिक निर्णय

40. किस रियासत को भारत में शामिल करने के लिए सरदार पटेल को पुलिस कार्यवाही करनी पड़ी?
(A) जम्मू व कश्मीर
(B) जूनागढ़
(C) हैदराबाद
(D) ट्रावनकोर-कोचीन

41. 1986 में एशियन खेल किस देश में हुए?
(A) थाईलैण्ड (B) उत्तरी कोरिया
(C) दक्षिणी कोरिया (D) चीन

42. नवें एशियाई खेलों में महिला हॉकी में कौन जीता था?
(A) जापान (B) चीन
(C) भारत (D) पाकिस्तान

43. लक्षद्वीप की राजधानी कहाँ है?
(A) एडरोथ (B) अगाथी
(C) कोडमाथ (D) कवारत्ती

44. भारत का लगभग 80 प्रतिशत रेशम का उत्पादन कहाँ होता है?
(A) असम (B) जम्मू-कश्मीर
(C) कर्नाटक (D) पश्चिम बंगाल

45. बंगाल का अकाल, जिसमें अनुमानतः 30 लाख मनुष्यों की मृत्यु हुई थी, कब पड़ा था?
(A) 1940 (B) 1942
(C) 1943 (D) 1944

46. माउण्ट एवरेस्ट पर चढ़ने वाली प्रथम महिला किस देश की थी?
(A) चीन (B) इंगलैण्ड
(C) जापान (D) पोलैण्ड.

47. खाना बनाते समय किसके बने वस्त्र पहिनना असुरक्षित है?
(A) सूत (B) नाइलोन
(C) रेशमी (D) ऊन

48. कुट्टी शंकर, लक्ष्मण व सुधीर दर में क्या समानता है?
(A) फिल्म संगीत
(B) फिल्मी आलोचना
(C) कार्टून बनाना
(D) हास्य व्यंग्य रचना

49. भारत में लोक सभा के सदस्य का मासिक वेतन कितना है?

(A) 500 (B) 1500
(C) 1000 (D) 1250

50. दिल्ली से हावड़ा तक राजधानी एक्सप्रेस से यात्रा करते समय एक यात्री किस राज्य से नहीं गुजरेगा?
(A) बिहार (B) उड़ीसा
(C) उत्तर प्रदेश (D) पश्चिमी बंगाल

51. निम्नलिखित में से कौन हत्यारे के हाथ नहीं मारा गया?
(A) जान. एफ. कैनेडी
(B) एम. के. गांधी
(C) जेड. ए. भुट्टो
(D) जिया-उर-रहमान

52. बीजों को अच्छी हालत में रखने के लिए उन्हें कैसे स्थान में रखना चाहिए?
(A) गर्म और सूखा
(B) गर्म और गीला
(C) ठण्डा और सूखा
(D) ठण्डा और गीला

53. निम्नलिखित में से किस राज्य का सबसे लम्बा समुद्री तट है?
(A) गुजरात (B) केरल
(C) तमिलनाडु (D) उड़ीसा

54. विन्ध्याचल एवं सतपुड़ा श्रेणियों में बहने वाली नदी कौनसी है?
(A) गोदावरी (B) महानदी
(C) नर्मदा (D) ताप्ती

55. निम्नलिखित में से विश्व की सबसे लम्बी नदी कौनसी है?
(A) अमेजन
(B) मिसीसिपी-मिसौरी
(C) नील
(D) यांगट्सिी क्यांग

56. मई 1983 में खेली गई 78 वीं आगा खाँ हॉकी में खिताब किसने जीता?
(A) कोर ऑफ सिग्नल्स
(B) इण्डियन एअर लाइन्स
(C) पाकिस्तान एअर लाइन्स
(D) सिख रेजीमेंटल सेन्टर

57. विलियम्स वर्ग, वर्जीनियाँ में आयोजित नवम् आर्थिक शिखर सम्मेलन में कितने औद्योगिक देशों ने भाग लिया?
(A) पाँच (B) छः
(C) सात (D) आठ

58. 1983 में फ्रेंच ओपन टेनिस चैम्पियनशिप किसने जीती?
(A) मेट्स विलेण्डर
(B) जिमी कॉनर्स
(C) यानिक नोह
(D) पीटर मेकनमारा

59. मोहम्मद अली कौनसे खेल के लिए प्रसिद्ध हैं?
(A) एथलेटिक्स (B) जिमनास्टिक
(C) मुक्केबाजी (D) फुटबॉल

60. निम्नलिखित में से कौन अर्थशास्त्री है?
(A) हेनरी किसिंगर
(B) जॉन. एम. कीन्स
(C) जॉर्ज बर्नार्ड शॉ
(D) लियो टाल्सटाय

61. अंकटाड का छठा सम्मेलन कहाँ हुआ था?
(A) बेलग्रेड (B) काहिरा
(C) मनीला (D) नई दिल्ली

62. निम्नलिखित में से कौनसी जोड़ी सही नहीं है?
(A) रामनिवास मिर्धा–केन्द्रीय कृषि मन्त्री
(B) वी. शंकरानन्द–विधि और न्याय मंत्री
(C) के. सी. पन्त–केन्द्रीय रक्षा मंत्री
(D) पी. वी. नरसिंहाराव–केन्द्रीय विदेश मंत्री

63. संयुक्त राष्ट्र संघ की स्थापना कब हुई थी?
(A) 1944 (B) 1945
(C) 1946 (D) 1947

64. निम्नलिखित में से स्वतन्त्रता के पश्चात् भारत के राजनीतिक एकीकरण को बनाए रखने का श्रेय किसको है?
(A) पं. जवाहरलाल नेहरू
(B) लार्ड माउण्टबेटन
(C) वी. पी. मेनन
(D) सरदार बल्लभ भाई पटेल

65. विजय नगर साम्राज्य की राजधानी के अवशेष कहाँ पर प्राप्त हुए हैं?
(A) बीजापुर (B) हेलेविड
(C) हम्पी (D) सेरंगपट्टनम

66. निम्नलिखित में से किसे शायरे आजम कहा जाता है?
(A) जोश मलिहाबादी
(B) मोहम्मद इकबाल
(C) रघुपति सहाय फिराक
(D) सैयद फैज

67. गरीबी से त्रस्त लोगों के उत्थान के लिए शुरु किया गया अन्त्योदय कार्यक्रम सबसे पहले किस राज्य में प्रारम्भ हुआ था?
(A) बिहार (B) उड़ीसा
(C) राजस्थान (D) तमिलनाडु

68. भारत में प्रतिवर्ष अध्यापक दिवस कब मनाया जाता है?
(A) 5 सितम्बर (B) 2 अक्टूबर
(C) 14 अक्टूबर (D) 20 दिसम्बर

69. ईरानी कप का सम्बन्ध किससे है?
(A) क्रिकेट (B) फुटबॉल
(C) हॉकी (D) पोलो

70. निम्नलिखित में से किस स्थान पर भारत में गांधी जी ने सबसे पहले आन्दोलन आरम्भ किया था?
(A) अमृतसर (B) चम्पारन
(C) सूरत (D) डांडी

71. निम्नलिखित में से भारत का सर्वप्रथम गवर्नर जनरल कौन था?
(A) लार्ड कैनिंग
(B) लार्ड हेस्टिंग्ज
(C) वारेन हेस्टिंग्ज
(D) लार्ड विलियम बैंटिंक

72. ब्रिटिश सरकार के विरुद्ध बम्बई में भारतीय नौसेना विद्रोह कब हुआ?
(A) 1942 (B) 1945
(C) 1946 (D) 1947

73. हमारे स्वतंत्रता संघर्ष के शुरु के काल में भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस में नर्म दल का नेता निम्नलिख़ित में से कौन था?
(A) तिलक
(B) विपिन चन्द्र पाल
(C) लाल लाजपतराय
(D) सुरेन्द्र नाथ बनर्जी

74. अकबर का मकबरा कहाँ पर स्थित है?
(A) आगरा (B) दिल्ली
(C) फतेहपुर सीकरी (D) लाहौर

75. संयुक्त राष्ट्र संघ के प्रथम महासचिव कौन थे?
(A) त्रिग्वेली (B) दाग हेमरशल्ड
(C) ऊथाँट (D) कुर्त वाल्दहीम

76. संयुक्त राष्ट्र संघ महासभा ने 1987 को किसका अन्तर्राष्ट्रीय वर्ष घोषित किया है?
(A) बाल वर्ष
(B) अपंगों के लिए वर्ष
(C) बेघरों के लिए घर का वर्ष
(D) महिला वर्ष

77. भारतीय संघ के राष्ट्रपति निर्वाचित होने के लिए न्यूनतम आयु है–
(A) 25 वर्ष (B) 30 वर्ष
(C) 35 वर्ष (D) 40 वर्ष

78. भारत के प्रथम उपग्रह का नाम क्या था?
(A) आर्यभट्ट (B) एप्पल
(C) भास्कर (D) रोहिणी

79. निम्नलिखित में से किस स्थान पर अणुशक्ति संयन्त्र स्थापित किया गया है?
(A) मथुरा (B) विशाखापट्टनम
(C) काकरापारा (D) सिंगरौली

80. 1983 में छोड़े गए इन्सैट– 1 B को किसकी सहायता से छोड़ा गया था?
(A) फ्रांस
(B) ब्रिटेन
(C) यू. एस. ए.
(D) यू. एस. एस. आर.

81. कीर्ति स्तम्भ कहाँ पर स्थित है?
(A) अजमेर (B) दिल्ली
(C) जयपुर (D) चित्तौड़गढ़

82. 'वन्देमातरम्' किसकी रचना है?
(A) बंकिम चन्द्र चटर्जी
(B) नजरुल इस्लाम

(C) रबीन्द्रनाथ टैगोर
(D) शरत चन्द्र चटर्जी

83. पंचतंत्र के रचयिता कौन थे?
(A) बाणभट्ट (B) कौटिल्य
(C) कालिदास (D) विष्णु शर्मा

84. सुरक्षा परिषद् में अस्थाई सदस्यों की संख्या कितनी है?
(A) 10 (B) 11
(C) 12 (D) 15

85. यूनेस्को का मुख्यालय कहाँ है?
(A) जेनेवा (B) मास्को
(C) पेरिस (D) न्यूयार्क

86. भारत में एक नया राज्य किसके द्वारा बनाया जा सकता है?
(A) राष्ट्रपति
(B) केन्द्रीय मंत्रिमण्डल
(C) संसद
(D) राष्ट्रीय जनमत संग्रह

87. निम्नलिखित में से किस देश ने न्यूट्रान बम बनाने का निर्णय लिया है?
(A) चीन
(B) फ्रांस
(C) यू.एस.ए.
(D) यू.एस.एस.आर.

88. भारत का प्रथम सौर ऊर्जा गाँव कहाँ स्थित है?
(A) अरुणाचल प्रदेश में
(B) गुजरात में
(C) हिमाचल प्रदेश में
(D) जम्मू व कश्मीर में

89. 'भारत रत्न' के प्रथम प्राप्तकर्ता कौन थे?
(A) डॉ. बी. सी. राय
(B) सी. राजगोपालाचारी
(C) पं. जवाहरलाल नेहरू
(D) डॉ. राजेन्द्र प्रसाद

90. भारत द्वारा भेजे गए द्वितीय अंटार्कटिक अभियान दल के नेता कौन थे?
(A) डॉ. एच. के. जैन
(B) डॉ. एस. जैड. कासिम
(C) डॉ. यू. आर. राव
(D) डॉ. वी. के. रैना

91. भारतीय राष्ट्रीय काँग्रेस ने 'पूर्ण स्वराज' के संकल्प को कब अपना लिया था?
(A) 1927 (B) 1929
(C) 1931 (D) 1942

92. भारत में हरित क्रान्ति के प्रेरक कौन थे?
(A) के.एम. मुंशी
(B) नोरमन बोरलॉग
(C) लाल बहादुर शास्त्री
(D) एम. एस. स्वामीनाथन

93. 'राज्य क्षीण होगा' इस विचार को मानने वाले क्या कहलाते हैं?
(A) मार्क्सवादी (वैज्ञानिक समाजवाद)
(B) फेबियनवादी
(C) श्रेणी समाजवादी
(D) व्यक्तिवादी

94. बारदोली सत्याग्रह के नेता कौन थे?
(A) विनोबा भावे
(B) बल्लभ भाई पटेल
(C) विट्ठल भाई पटेल
(D) वाई. बी. चव्हाण

95. निम्नलिखित में से किस देश में द्विदलीय प्रणाली है?
(A) फ्रांस (B) भारत
(C) यू. एस. ए. (D) पश्चिमी जर्मनी

96. निम्नलिखित में से भारत का सबसे ऊँचा बाँध कौनसा है?
(A) भाखड़ा बाँध (B) हीराकुड बाँध
(C) तुंगभद्रा बाँध (D) मयूराक्षी बाँध

97. डायलेसिस का सम्बन्ध किस अंग के रोग से है?
(A) हृदय (B) गुर्दा
(C) यकृत (D) फेफड़ा

98. कवि कालिदास किसके समकालीन थे?
(A) अशोक
(B) अकबर
(C) हर्षवर्धन
(D) चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य

99. मयूर सिंहासन किसके लिए बनाया गया था?
(A) अकबर (B) औरंगजेब
(C) शाहजहाँ (D) जहाँगीर

100. भारत में किस राज्य/केन्द्र शासित प्रदेश में

सर्वाधिक प्रति व्यक्ति औसत आय है?
(A) दिल्ली (B) दमन व दीव
(C) महाराष्ट्र (D) पंजाब

101. भारत में बौद्ध मत के लुप्त होने का प्रमुख कारण क्या था?
(A) संरक्षण में कमी
(B) हिन्दू धर्म में लीन होना
(C) बौद्ध संघों का पतन
(D) महायान एवं हीनयान शाखाओं में मतभेद

102. अश्वघोष ने किसके राज्य की शोभा बढ़ाई?
(A) अशोक (B) बिन्दुसार
(C) कनिष्क (D) हर्षवर्धन

103. भारत सरकार अधिनियम 1935 ने किसका उन्मूलन किया?
(A) द्विसदनीय विधानमण्डल
(B) प्रथम साम्प्रदायिक चुनाव
(C) प्रान्तीय स्वायत्तता
(D) प्रांतों में दोहरी शासन प्रणाली

104. संतरे के रस में किस विटामिन का बाहुल्य होता है?
(A) A (B) B
(C) C (D) D

105. निम्नलिखित में से कौनसा केन्द्रीय विश्वविद्यालय नहीं है?
(A) अलीगढ़ विश्वविद्यालय
(B) कलकत्ता विश्वविद्यालय
(C) दिल्ली विश्वविद्यालय
(D) विश्व भारती

106. पुर्तगालियों ने गोआ को कब विजित किया था?
(A) 1458 (B) 1510
(C) 1609 (D) 1700

107. भारत का कौनसा राज्य तम्बाकू का सबसे ज्यादा उत्पादन करता है?
(A) आंध्र प्रदेश (B) गुजरात
(C) कर्नाटक (D) उड़ीसा

108. क्यूसैक से क्या नापा जाता है?
(A) पानी की गहराई
(B) पानी का बहाव
(C) पानी की शुद्धता
(D) पानी का घनत्व

109. नासिक किस नदी के तट पर स्थित है?
(A) गोदावरी (B) कृष्णा
(C) कावेरी (D) नर्मदा

110. अल्ला रखा किसके प्रसिद्ध वादक हैं?
(A) सारंगी (B) सरोद
(C) सितार (D) तबला

111. मई 1983 में कोपनहेगन में आयोजित विश्व बेडमिंटन प्रतियोगिता में पुरुषों के एकल टाइटल विजेता कौन थे?
(A) इचुक सुगिआर्तो
(B) लीम किंगस्वी
(C) टॉमस किलस्ट्राम
(D) जेस्पर हैलेडी

112. फरवरी 1980 में पूर्ण सूर्यग्रहण देखा गया–
(A) दिल्ली में (B) पुरी में
(C) बम्बई में (D) कलकत्ता में

113. आजाद हिन्द फौज का संगठन किसने किया?
(A) पं. जवाहरलाल नेहरू
(B) महात्मा गांधी
(C) सुभाष चन्द्र बोस
(D) सरदार पटेल

114. किस मुगल शासक ने मनसबदारी प्रथा शुरु की?
(A) अकबर (B) शाहजहाँ
(C) औरंगजेब (D) बाबर

115. केंचुआ मृदा (मिट्टी) की उर्वरा शक्ति बढ़ा देता है क्योंकि–
(A) यह वायु से नाइट्रोजन लेता है
(B) यह मिट्टी के बड़े-बड़े ढेले बनाता है
(C) यह मिट्टी के हानिकारक जीवाणुओं को खा लेता है
(D) यह मृदा में वायु मिश्रण के साथ-साथ अपने मल (Castings) द्वारा उसमें कार्बनिक पदार्थों की मात्रा को भी बढ़ाता है

116. निम्नलिखित में से किस फसल के लिए भारत में प्रति एकड़ अधिक से अधिक जल की आवश्यकता होती है?

(A) जौ (B) मक्का
(C) गन्ना (D) गेहूँ

117. लकड़ी का कोयला जलाने से कौनसी जहरीली गैस बनती है?
(A) कार्बन मोनोऑक्साइड
(B) कार्बन डाईऑक्साइड
(C) कार्बन डाईसल्फाइड
(D) मीथेन

118. तिलचट्टे के काम करने की कितने जोड़ी टाँगें होती हैं?
(A) 2 (B) 3
(C) 4 (D) 6

119. मंगल व बृहस्पति ग्रहों के बीच तैरती हुई लघु ग्रह जैसी वस्तुओं को क्या कहते हैं?
(A) पुच्छल तारा
(B) उल्का पिंड
(C) उपग्रह
(D) क्षुद्रग्रह (Asteroid)

120. निम्नलिखित में से किसके पाचन से एमिनो एसिड बनते हैं?
(A) वसा (B) प्रोटीन
(C) स्टार्च (D) चीनी

121. निम्नलिखित में से अलौह धातु कौनसी है?
(A) एल्यूमिनियम (B) कोबाल्ट
(C) लोहा (D) निकिल

122. सूर्य के निकलने से पहले आकाश चमकदार मालूम होता है. प्रकाश की इस प्रक्रिया को क्या कहते हैं?
(A) विवर्तन (B) परावर्तन
(C) अपवर्तन (D) प्रकीर्णन

123. कास्टिक सोडा किसके योग से बनता है?
(A) क्लोरीन और सोडियम
(B) कार्बन, सोडियम और ऑक्सीजन
(C) कार्बन, हाइड्रोजन, ऑक्सीजन और सोडियम
(D) हाइड्रोजन, ऑक्सीजन और सोडियम

124. प्लास्टर ऑफ पेरिस किससे प्राप्त किया जाता है?
(A) बॉक्साइट
(B) जिप्सम
(C) चूना पत्थर
(D) सिलिका

125. प्रत्यावर्ती विद्युतधारा का प्रयोग किसमें नहीं किया जा सकता है?
(A) तापन (B) इलेक्ट्रोप्लेटिंग
(C) रेफ्रीजरेटर (D) लाइटिंग

126. रडार में, जिसका प्रयोग शत्रु के वायुयान की उपस्थिति को देखने में होता है, किस तरंग का उपयोग होता है?
(A) विद्युत (B) ध्वनि
(C) रेडियो (D) पराश्रव्य

127. पानी में स्थाई कठोरता होने का क्या कारण है?
(A) केल्सियम बाईकार्बोनेट
(B) केल्सियम सल्फेट
(C) मेग्नीशियम बाईकार्बोनेट
(D) सोडियम क्लोराइड

128. दूध का पाश्च्यूरीकरण किसलिए किया जाता है?
(A) प्रोटीन की मात्रा बढ़ाने के लिए
(B) वसा की मात्रा बढ़ाने के लिए
(C) मिलावट की जाँच करने के लिए
(D) सूक्ष्म जीवाणुओं को नष्ट करने के लिए

129. निम्नलिखित में से कौनसी मछली है?
(A) जैली फिश (B) स्टार फिश
(C) स्त्री होर्स (D) कलम फिश

130. निम्नलिखित में से कौनसी बीमारी विषाणु (वाइरस) के कारण होती है?
(A) मधुमेह (B) मस्तिष्क ज्वर
(C) फाइलेरिया (D) मलेरिया

131. निम्नलिखित में से किस गैस का प्रयोग अस्पतालों में हल्के ऐनेस्थेटिक के रूप में किया जाता है?
(A) कार्बन मोनोऑक्साइड
(B) कार्बन डाईऑक्साइड
(C) नाइट्रस ऑक्साइड
(D) ऑक्सीजन

132. कैम्पा कोला की बोतल खोलने पर कौनसी गैस निकलती है?
(A) वायु

(B) कार्बन डाईऑक्साइड
(C) नाइट्रोजन
(D) ऑक्सीजन

133. अंतरिक्ष यान से अंतरिक्ष यात्री को आकाश किस रंग का दिखाई देता है?
(A) नीला (B) काला
(C) लाल (D) सफेद

134. माचिस की तीली की नोंक पर लगाए जाने वाला पदार्थ क्या है?
(A) एंटीमोनी ट्राइसल्फेट
(B) लाल फासफोरस
(C) सोडियम
(D) पीला फासफोरस

135. पारद तापमापी के आविष्कारक कौन थे?
(A) एडीसन (B) फॉहरनहाइट
(C) गैलीलियो (D) हिक्स

136. अबिंदुकता किसकी बीमारी है?
(A) कानों की (B) आँखों की
(C) नाक की (D) गले की

137. स्टेनलैस स्टील का उत्पादन करने के लिए लौह में कौनसी धातु मिलाई जाती है?
(A) एल्यूमिनियम (B) क्रोमियम
(C) निकिल (D) जस्ता

138. निम्नलिखित में से कौनसी धातु है?
(A) हीरा (B) आयोडीन
(C) पारा (D) सिलिकॉन

139. 'फ्लेम ऑफ फोरेस्ट' क्या है?
(A) ऑस्ट्रेलिया की झाड़ियों में आग लगाने वाले एवं ज्वलनशील पेड़ों के समूह
(B) एक पेड़ जिस पर पत्ती-हीन मौसम में ज्वाला के आकार के फूल होते हैं
(C) एक महिला जोकि वनों के उत्थान के लिए कार्यरत रही
(D) एक कीड़ा जोकि रात्रि में वनों में ज्वाला की भाँति चमकता है

140. भारत में योजना आयोग की स्थापना कब हुई थी?
(A) 1951 (B) 1952
(C) 1953 (D) 1950

141. बोरोबूदर प्रसिद्ध है—
(A) समुद्र तटों के लिए
(B) शिव मंदिरों के लिए
(C) भगवान शरण स्थलों के लिए
(D) बौद्ध स्मारकों के लिए

142. इंडियन स्टेंडर्ड टाइम व ग्रीनविच मीन टाइम में अंतर है—
(A) 2½ घंटे (B) 4 घंटे
(C) 5½ घंटे (D) 6 घंटे

143. पृथ्वी का भीतरी भाग मुख्यत: किसका बना हुआ है?
(A) एल्यूमिनियम तथा लोहा
(B) लोहा तथा निकिल
(C) गैस तथा तेल
(D) जल

144. आर्थिक योजना में 'कोर सेक्टर' से क्या अभिप्राय है?
(A) कृषि
(B) रक्षा
(C) लोहा व इस्पात उद्योग
(D) कुछ चुने हुए मूल उद्योग

145. ओडर-नैस रेखा किन देशों के बीच सीमा है?
(A) पोलैण्ड व पश्चिमी जर्मनी
(B) पोलैण्ड व पूर्वी जर्मनी
(C) पोलैण्ड व रूस
(D) जर्मनी व फ्राँस

146. ओ. एन. जी. सी. के लिए भारत में किस जहाज कारखाने में तेल विंग्स का निर्माण किया जा रहा है?
(A) कोचीन के जहाज कारखाने में
(B) गोआ के जहाज कारखाने में
(C) गार्डन रीच के कारखाने में
(D) मझगाँव डॉक्स में

147. उष्ण कटिबन्धीय समुद्री तूफानों की समस्याओं पर खोज करने के लिए समुद्री तूफान चेतावनी तथा अनुसंधान केन्द्र कहाँ स्थापित किया गया है?
(A) विशाखापत्तनम (B) मद्रास
(C) बम्बई (D) गोआ

148. विश्व में सबसे अधिक इलायची का निर्यात करने वाला देश है?

(A) नाइजीरिया (B) हांगकांग
(C) भारत (D) इंडोनेशिया

149. भारत में सीमेंट का उत्पादन व्यापारिक स्तर पर कब से आरम्भ हुआ?
(A) 1904 (B) 1912
(C) 1938 (D) 1947

150. कंगसावती परियोजना किस राज्य में स्थित है?
(A) बिहार (B) कर्नाटक
(C) केरल (D) पश्चिम बंगाल

## उत्तरमाला

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (B) | 2. (D) | 3. (B) | 4. (C) |
| 5. (B) | 6. (C) | 7. (A) | 8. (A) |
| 9. (C) | 10. (B) | 11. (A) | 12. (C) |
| 13. (C) | 14. (A) | 15. (A) | 16. (D) |
| 17. (A) | 18. (A) | 19. (A) | 20. (C) |
| 21. (B) | 22. (A) | 23. (B) | 24. (C) |
| 25. (A) | 26. (A) | 27. (C) | 28. (B) |
| 29. (B) | 30. (B) | 31. (B) | 32. (A) |
| 33. (B) | 34. (D) | 35. (D) | 36. (C) |
| 37. (C) | 38. (D) | 39. (D) | 40. (C) |
| 41. (C) | 42. (C) | 43. (D) | 44. (C) |
| 45. (C) | 46. (C) | 47. (B) | 48. (C) |
| 49. (B) | 50. (B) | 51. (C) | 52. (C) |
| 53. (A) | 54. (C) | 55. (C) | 56. (C) |
| 57. (C) | 58. (C) | 59. (C) | 60. (B) |
| 61. (A) | 62. (A) | 63. (B) | 64. (D) |
| 65. (C) | 66. (D) | 67. (C) | 68. (A) |
| 69. (A) | 70. (B) | 71. (C) | 72. (C) |
| 73. (D) | 74. (A) | 75. (A) | 76. (C) |
| 77. (C) | 78. (A) | 79. (C) | 80. (C) |
| 81. (D) | 82. (A) | 83. (D) | 84. (A) |
| 85. (C) | 86. (C) | 87. (C) | 88. (D) |
| 89. (B) | 90. (D) | 91. (B) | 92. (B) |
| 93. (A) | 94. (B) | 95. (C) | 96. (A) |
| 97. (B) | 98. (D) | 99. (C) | 100. (A) |
| 101. (A) | 102. (C) | 103. (D) | 104. (C) |
| 105. (B) | 106. (B) | 107. (A) | 108. (B) |
| 109. (A) | 110. (D) | 111. (A) | 112. (B) |
| 113. (C) | 114. (A) | 115. (D) | 116. (C) |
| 117. (A) | 118. (B) | 119. (D) | 120. (B) |
| 121. (A) | 122. (D) | 123. (D) | 124. (B) |
| 125. (B) | 126. (C) | 127. (B) | 128. (D) |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 129. (C) | 130. (B) | 131. (C) | 132. (B |
| 133. (B) | 134. (B) | 135. (B) | 136. (B |
| 137. (B) | 138. (C) | 139. (B) | 140. (D |
| 141. (D) | 142. (C) | 143. (A) | 144. (D |
| 145. (B) | 146. (D) | 147. (B) | 148. (C |
| 149. (B) | 150. (D) | | |

## व्याख्यात्मक टिप्पणियाँ

1. इसकी स्थापना 988 ई. में की गई थी. यहाँ मुख्यतः इस्लामी विधि, धर्मशास्त्र व अरबी भाषा की शिक्षा दी जाती है. इसमें पढ़ने वाले विद्यार्थियों की संख्या तीस हजार से अधिक है.
2. सिक्किम में उच्च न्यायालय की स्थापना 1975 में हुई थी.
3. बाबर का जन्म 1483 ई. में फरगना में हुआ था.
4. 1984 में नया स्वतन्त्र देश ब्रूनेई संयुक्त राष्ट्र संघ का 159 वाँ सदस्य हो गया
5. 8 जून को भारत की प्रधानमंत्री श्रीमती इन्दिरा गांधी यूगोस्लाविया, फिनलैण्ड, डेन-मार्क, नार्वे व ऑस्ट्रिया की यात्रा पर नई दिल्ली से रवाना हुई थीं.
6. यह परियोजना मद्रास नगर की जल आपूर्ति करेगी.
7. यह परियोजना किश्तवार से लगभग 30 किमी दूर स्थित है. इसका शिलान्यास प्रधानमंत्री इन्दिरा गांधी ने 15 अप्रैल, 1983 को किया.
9. 1867 में केशव चन्द्रसेन ने प्रार्थना समाज की स्थापना की. महाराष्ट्र के महादेव गोविन्द रानाडे ने इसके लिए अपना जीवन उत्सर्ग कर दिया.
20. इसका सर्वप्रथम पता 1922 में लगा था.
21. कानूनी प्रश्नों पर महान्यायवादी संसद के किसी भी सदन में अपनी राय प्रकट कर सकता है. परन्तु उसे मत देने का अधिकार नहीं है.
22. यह 30 अगस्त, 1983 को यू. एस. ए. के स्पेस शटल कोलम्बिया द्वारा छोड़ा गया.

23. फ्राँस में एकात्मक शासन प्रणाली है.
30. चन्द्रगुप्त द्वितीय को चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य भी कहा जाता है.
34. सोवियत संघ में निम्नस्तरीय न्यायाधीशों का निर्वाचन जनता द्वारा किया जाता है.
35. जर्मनी का पुष्प चिन्ह कोर्न फ्लावर है.
51. श्री भुट्टो को राजनीतिक हत्या के अपराध में फाँसी दी गई थी?
55. अमेजन नदी की लम्बाई 4007 मील, यांगटिसी क्यांग नदी की लम्बाई 3400 मील व नील नदी की लम्बाई 4195 मील है.
57. भाग लेने वाले देशों के नाम हैं—कनाडा, जापान, ब्रिटेन, इटली, वेस्ट जर्मनी, फ्राँस व संयुक्त राज्य अमरीका.
79. छठी योजना की अवधि के दौरान काकरापारा नामक स्थान पर 235 मेगावाट वाली दो इकाइयाँ स्थापित हुई हैं.
88. यह लद्दाख क्षेत्र में स्थित है.
89. उन्हें यह पुरस्कार 1954 में प्रदान किया गया था.
91. लाहौर अधिवेशन में कांग्रेस ने पूर्ण स्वराज के संकल्प की घोषणा की थी.
95. यू. एस. ए. में दो प्रमुख दल हैं—रिपब्लिकंस व डेमोक्रेट्स.
96. इसकी ऊँचाई 740 फीट है.
108. क्यूसेक द्रवों का प्रवाह नापने का मात्रक है तथा यह एक घनफुट प्रति सेकन्ड के बराबर होता है.

1 क्यूसेक $= 0.028317$ मीटर$^3$

115. केंचुआ निरन्तर नीचे की मिट्टी को ऊपर लाता रहता है तथा इसको अपने बिलों (Burrows) के पास एकत्र करता रहता है. इस प्रकार वह मिट्टी में वायु मिश्रण की क्रिया में सहायक होता है. दूसरे वह सड़ी-गली वनस्पतियाँ खाता है, जिससे उसके मल (Castings) में कार्बनक पदार्थों की मात्रा काफी होती है. इस तरह वह मृदा (मिट्टी) की उर्वरा शक्ति बढ़ा देता है.
116. गन्ने की फसल को अधिकतम जल की आवश्यकता होती है. यही कारण है कि यह फसल या तो तराई के इलाकों में या फिर उन क्षेत्रों में की जाती है, जहाँ सिंचाई के साधन उपलब्ध होते हैं. गन्ने के पौधों में भरपूर रस बनने के लिए जल की आवश्यकता होती है.
127. जब पानी में कैल्सियम व मैग्नीशियम के क्लोराइड व सल्फेट घुले रहते हैं तो ऐसी कठोरता को सरलता से दूर नहीं किया जा सकता. अतः इसको स्थाई कठोरता तथा ऐसे पानी को स्थाई कठोर जल कहते हैं.
128. सूक्ष्म जैविकी के प्रसिद्ध अन्वेषक लुई पाश्चर ने देखा कि क्वथनांक के ठीक नीचे तापक्रम पर दूध को गर्म करने पर सारे जीवाणु समाप्त हो जाते हैं. इस विधि के द्वारा अब भोजन में व्याप्त रोगकारी जीवाणुओं को सामान्यतया खत्म कर दिया जाता है.
129. यद्यपि सी होर्स (Hipocampus) का मुख वाला भाग घोड़े के सदृश होता है, किन्तु इसके अन्य सभी लक्षण मछलियों से मिलते हैं. इसीलिए इसे मछलियों के वर्ग–3 टीलोस्टाई में रखा जाता है.
130. मस्तिष्क ज्वर (Encephalitis) एक घातक, विषाणु (वाइरस) जनित संक्रामक रोग है. इस रोग के हो जाने पर तेज ज्वर के साथ-साथ मस्तिष्क में सूजन आ जाती है और कुछ ही दिनों में रोगी की मृत्यु हो जाती है. ■■■

---

**मध्य प्रदेश लोक सेवा आयोग द्वारा आयोजित सहायक पंजीयक, फर्म्स एवं संस्थाएं प्राक्चयन परीक्षा, 1989**

# वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान

1. म. प्र. की जनसंख्या का घनत्व 1981 की जनगणना के अनुसार है–
   (A) 662 (B) 118
   (C) 189 (D) 224
2. पेन्टागन क्या है?
   (A) अमरीकी राष्ट्रीय सुरक्षा परिषद्
   (B) अमरीकी सुरक्षा परिषद् का भवन
   (C) एक बांध है
   (D) एक शहर है
3. यूनान का यूक्लीड कौन था?
   (A) गणितज्ञ (B) संगीतज्ञ
   (C) सम्राट (D) वैज्ञानिक
4. चेरापूँजी कौनसे प्रदेश में है?
   (A) असम (B) मणिपुर
   (C) मेघालय (D) अरुणाचल प्रदेश
5. सांभर झील कौनसे राज्य में है?
   (A) राजस्थान (B) उड़ीसा
   (C) मध्य प्रदेश (D) आन्ध्र प्रदेश
6. नरौरा कहाँ स्थित है?
   (A) उत्तर प्रदेश (B) तमिलनाडु
   (C) आन्ध्र प्रदेश (D) केरल
7. भारत में सर्वाधिक कॉफी किस राज्य में होती है?
   (A) असम (B) कर्नाटक
   (C) आन्ध्र प्रदेश (D) प. बंगाल
8. भारत में सर्वाधिक मसालों के उत्पादन वाला राज्य है–
   (A) केरल (B) गोआ
   (C) प. बंगाल (D) महाराष्ट्र
9. भारत के किसी भी राज्य में राष्ट्रपति शासन कौनसे अनुच्छेद द्वारा लगाया जा सकता है?
   (A) धारा 365 (B) धारा 356
   (C) धारा 370 (D) धारा 372
10. दो से अधिक बार अमरीका का राष्ट्रपति बनने वाल व्यक्ति था–
    (A) जार्ज वाशिंगटन
    (B) कार्टर
    (C) एफ. डी. रूजवेल्ट
    (D) लिंकन
11. वर्ष 1988 की विम्बलडन महिला एकल विजेता थी–
    (A) स्टेफी ग्राफ
    (B) गैबरीला सबातिनी
    (C) नवरातिलोवा
    (D) हेलेना सुकोवा
12. सुनील गावस्कर ने अपने टैस्ट जीवन का 10 हजारवाँ रन किस गेंदबाज की गेंद पर बनाया?
    (A) इमरान खान
    (B) वसीम अकरम
    (C) अब्दुल कादिर
    (D) एज़ाज फकीह
13. श्रीमती इन्दिरा गांधी हत्याकाण्ड में बरी होने वाले व्यक्ति का नाम है–
    (A) बेअंत सिंह (B) सतवंत सिंह
    (C) केहर सिंह (D) बलवीर सिंह
14. 'डिक्लाइन एण्ड फाल ऑफ द रोमन एम्पायर नामक पुस्तक किसने लिखी?
    (A) एडवर्ड गिब्बन (B) जॉन मार्शल
    (C) जॉर्ज इलियट (D) ई. एम. फ्रोस्टर
15. 'उगते हुए सूरज का देश' किसे कहा जाता है?
    (A) जापान (B) थाईलैण्ड
    (C) नार्वे (D) भारत
16. आधी रात में सूर्योदय का देश किसे कहा जाता है?

(A) नार्वे (B) स्वीडन
(C) डेनमार्क (D) स्विट्जरलैण्ड

17. विश्व की सबसे लम्बी रेल लाइन किस देश में है?
(A) अमरीका (B) कनाडा
(C) सोवियत रूस (D) जापान

18. पृथ्वी पर सबसे छोटा महाद्वीप है–
(A) अफ्रीका (B) द. अमरीका
(C) ऑस्ट्रेलिया (D) उ. अमरीका

19. पाक स्ट्रीट भारत को किस देश से अलग करती है?
(A) पाकिस्तान से
(B) श्रीलंका से
(C) बर्मा से
(D) बांग्लादेश से

20. 'समझौता एक्सप्रेस' किन दो स्टेशनों के बीच चलती है?
(A) दिल्ली व गुवाहाटी
(B) अमृतसर व लाहौर
(C) शिमला से दिल्ली
(D) कलकत्ता से ढाका

21. भारत की पहली बोलती फिल्म थी–
(A) लैला-मजनू (B) आग
(C) आलमआरा (D) राजा हरिश्चन्द्र

22. निम्नलिखित में से सरोद वादक कौन है?
(A) पण्डित रविशंकर
(B) अली अकबर खाँ
(C) बिसमिल्ला खाँ
(D) एम. राजम्

23. मनुष्य में आयोडिन की कमी से कौनसा रोग होता है?
(A) ग्वाइटर (B) रतौंधी
(C) स्कर्वी (D) मस्तिष्क ज्वर

24. सन् 1987 का नेहरू शांति पुरस्कार किसको दिया गया?
(A) पेरेज द कुइया
(B) जूलियस न्येरेरे
(C) रॉबर्ट मुगाबे
(D) डेसमण्ड टूटू

25. सार्क देशों का स्थाई सचिवालय कहाँ पर स्थित है?
(A) नई दिल्ली में
(B) रावलपिंडी में
(C) ढाका में
(D) काठमाण्डू में

26. वर्ल्ड बैंक का मुख्यालय किस शहर में है?
(A) न्यूयार्क (B) हेग
(C) वियना (D) वाशिंगटन

27. आसवान बांध किस देश में स्थित है?
(A) ईरान (B) मिस्र
(C) घाना (D) रूस

28. सोन नदी का उद्‌गम स्थल है–
(A) अरावली पर्वत से
(B) अमरकंटक से
(C) पंचमढ़ी से
(D) महाबलेश्वर से

29. माताटीला बांध किस नदी पर बना है?
(A) बेतवा (B) चम्बल
(C) सोन (D) घाघरा

30. योजना आयोग के अध्यक्ष कौन हैं?
(A) एन. के. पी. साल्वे
(B) राजीव गांधी
(C) पी. शिवशंकर
(D) ब्रहमदत्त

31. 9वें वित्त आयोग के अध्यक्ष हैं–
(A) बूटासिंह
(B) राजीव गांधी
(C) एन. के. पी. साल्वे
(D) एच. के. एल. भगत

32. डूरंड कप किस खेल से सम्बन्धित है?
(A) क्रिकेट (B) फुटबॉल
(C) हॉकी (D) गोल्फ

33. म. प्र. में सर्वाधिक हथकरघा वस्त्र कहाँ बनाये जाते हैं?
(A) इंदौर (B) ग्वालियर
(C) बुरहानपुर (D) उज्जैन

34. म. प्र. में साल के जंगल कहाँ पाए जाते है?
(A) बस्तर (B) माण्डला
(C) सरगुजा (D) झाबुआ

35. 'तास' किस देश की समाचार एजेंसी है?
(A) प. जर्मनी (B) सोवियत संघ
(C) अमरीका (D) पाकिस्तान

36. रूबल किस देश की मुद्रा है?
(A) यू. एस. ए
(B) यू. के
(C) यू. एस. एस. आर.
(D) यू. ए. ई.

37. चीनी कम्यूनिस्ट पार्टी के वर्तमान महासचिव कौन हैं?
(A) झाओ झियांग
(B) ली पेंग
(C) चाऊ-एन-लाई
(D) देंग लिआओ पेंग

38. 20 वीं सदी का सबसे लम्बा युद्ध कौनसा है?
(A) ईरान-इराक युद्ध
(B) वियतनाम-अमरीका युद्ध
(C) प्रथम विश्व युद्ध
(D) द्वितीय विश्व युद्ध

39. खुशवन्त सिंह कौन है?
(A) लेखक (B) पत्रकार
(C) अर्थशास्त्री (D) भू-गर्भशास्त्री

40. बिहार राज्य के भूतपूर्व राज्यपाल थे–
(A) गोविन्द नारायण सिंह
(B) भीष्म नारायण सिंह
(C) कुमुद बेन जोशी
(D) कुँ. नटवर सिंह

41. 'रानीखेत का रोग' किससे सम्बन्धित है?
(A) गेहूँ से (B) कपास से
(C) चावल से (D) मुर्गियों से

42. अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय के भूतपूर्व न्यायाधीश थे:
(A) डॉ. नगेन्द्र सिंह
(B) वाल्दहीम
(C) डेसमण्ड टूटू
(D) पेरेज द कुइया

43. सूर्य मंदिर कहाँ पर स्थित है?
(A) मदुरै (B) श्रीनगर
(C) कोणार्क (D) द्वारिका

44. दिल्ली के लाल किले का निर्माण किसने करवाया था?
(A) अकबर (B) शाहजहाँ
(C) जहांगीर (D) औरंगजेब

45. भारत में सबसे अधिक स्थानों से प्रकाशित होने वाला समाचार-पत्र है–
(A) द स्टेट्समैन
(B) हिन्दुस्तान टाइम्स
(C) टाइम्स ऑफ इण्डिया
(D) इंडियन एक्सप्रेस

46. म. प्र. सिक्योरिटी पेपर मिल कहाँ पर स्थित है?
(A) अमलाई (B) देवास
(C) नेपानगर (D) होशंगाबाद

47. भारतीय परमाणु ऊर्जा आयोग के अध्यक्ष हैं–
(A) एम. आर. श्रीनिवासन
(B) डॉ. हरगोविन्द खुराना
(C) डॉ. आयंगर
(D) सी. वी. चन्द्रशेखर

48. सन् 1989 का इन्दिरा गांधी हॉकी स्वर्ण कप कहाँ आयोजित हुआ?
(A) बम्बई (B) दिल्ली
(C) लखनऊ (D) कानपुर

49. म. प्र. में सर्वाधिक कच्चा लोहा कहाँ से प्राप्त होता है?
(A) बेलाडीला (B) सागर
(C) सरगुजा (D) बालाघाट

50. विश्व की सबसे ऊँची हवाई पट्टी कहाँ बनी है?
(A) ल्हासा (B) लेह
(C) अगरतला (D) बर्खोयांस्क

51. विश्व का वह देश जिसका लिखित संविधान नहीं है–
(A) फ्राँस (B) अमरीका
(C) ब्राजील (D) यू. के.

52. बोफोर्स कम्पनी कौनसे देश की है?
(A) स्विट्जरलैण्ड (B) प. जर्मनी
(C) स्वीडन (D) अमरीका

53. 'ब्लैक थण्डर' क्या है?
(A) प. बंगाल का तूफान
(B) श्रीलंका से तमिल उग्रवादियों को निकालने का सैनिक अभियान
(C) बस्तर में नक्सलवादियों के खिलाफ पुलिस अभियान

(D) स्वर्ण मंदिर से आतंकवादियों को निकालने का सैनिक अभियान

54. महावीर स्वामी की जन्मस्थली है–
(A) लुम्बिनी (B) कपिलवस्तु
(C) वैशाली (D) सारनाथ

55. पाकिस्तान का परमाणु हथियार बनाने का केन्द्र है–
(A) रावलपिंडी (B) कहुटा
(C) लाहौर (D) हैदराबाद

56. भारत में रेलवे के डीजल इंजन कहाँ बनते हैं?
(A) चितरंजन (B) पैराम्बूर
(C) वाराणसी (D) कपूरथला

57. सलाल बाँध किस नदी पर बनाया गया है?
(A) झेलम (B) चिनाव
(C) व्यास (D) सतलज

58. 'अन्तर्राष्ट्रीय सुरक्षा परिषद्' के कितने सदस्य हैं?
(A) पाँच (B) पन्द्रह
(C) दस (D) इक्कीस

59. इराक के वर्तमान राष्ट्रपति कौन हैं?
(A) सद्दाम हुसैन
(B) यासर अराफात
(C) होसनी मुबारक
(D) शाह हुसैन

60. किस तापमान पर सेल्सियस व फॉरनहाइट स्केल्स बराबर होते हैं?
(A) $-20^0$ (B) $-40^0$
(C) $20^0$ (D) $40^0$

61. निम्नलिखित में से पक्षी-विशेषज्ञ कौन हैं?
(A) डॉ. हरगोविन्द खुराना
(B) डॉ. सालिम अली
(C) डॉ. बलवीर साहनी
(D) सी. वी. रमन

62. सुबह का तारा कौन है?
(A) बुध (B) शुक्र
(C) मंगल (D) शनि

63. पारादीप बंदरगाह किस राज्य में स्थित है?
(A) उड़ीसा (B) गुजरात
(C) महाराष्ट्र (D) तमिलनाडु

64. 'स्वराज्य मेरा जन्मसिद्ध अधिकार है', वाक्य किस नेता का है?
(A) गोपाल कृष्ण गोखले
(B) विपिन चन्द्र पाल
(C) बाल गंगाधर तिलक
(D) लाला लाजपत राय

65. 'बारूद' के आविष्कारक हैं–
(A) एल्फ्रेड नोबेल (B) वाटरमेन
(C) रॉन्टन (D) कोल्ट

66. स्टीम इंजन का आविष्कारक है–
(A) राइट ब्रदर्स (B) जेम्स वाट
(C) रदरफोर्ड (D) एडीसन

67. सियोल ओलम्पिक का चिन्ह था–
(A) मिशा (B) अंकल सैम
(C) होदोरी (D) राजू

68. अंतिम एशियाड किस शहर में हुए?
(A) सियोल (B) नई दिल्ली
(C) काठमाण्डू (D) टोकियो

69. हल्दीघाटी का युद्ध किन-किन के बीच हुआ था?
(A) राणा सांगा और अकबर
(B) महाराणा प्रताप व अकबर
(C) शिवाजी व औरंगजेब
(D) टीपू सुल्तान व अंग्रेजों के बीच

70. भारत सबसे ज्यादा किस पदार्थ का आयात करता है?
(A) पेट्रोलियम व पेट्रोलियम पदार्थ
(B) मशीनरी व कम्प्यूटर
(C) उर्वरक व रसायन
(D) चीनी व वस्त्र

71. राजस्थान का कौनसा क्षेत्र म. प्र. में शामिल किया गया है?
(A) झालावाड़ (B) सिरोंज
(C) राजगढ़ (D) विदिशा

72. म. प्र. का राज्य-पशु कौनसा है?
(A) हंगुल (B) बारासिंघा
(C) शेर (D) सिंह

73. वर्तमान अन्तर्राष्ट्रीय ओलम्पिक संघ का अध्यक्ष कौन है?
(A) पेरेंज द कुइया
(B) समारांच

(C) विद्याचरण शुक्ल
(D) अश्विनी कुमार

74. 'असम का शोक' किस नदी को कहते हैं?
(A) ब्रह्मपुत्र (B) कोसी
(C) दामोदर (D) फरक्का

75. भारतीय राष्ट्रपति बनने की न्यूनतम आयु क्या है?
(A) 21 वर्ष (B) 30 वर्ष
(C) 35 वर्ष (D) 40 वर्ष

76. भारतीय प्रतिरक्षा बल का सर्वोच्च सेनानायक कौन है?
(A) राष्ट्रपति
(B) डी. ला. फान्तेन
(C) जन. ओ. पी. मेहरा
(D) सतीश शर्मा

77. 'निर्मला' उपन्यास के लेखक हैं–
(A) मुंशी प्रेमचन्द
(B) बंकिम चन्द चट्टोपाध्याय
(C) रबीन्द्र नाथ ठाकुर
(D) विमल राय

78. दूरदर्शन धारावाहिक 'वागले की दुनिया' के निर्देशक कौन थे?
(A) आर. के. लक्ष्मणन्
(B) सरबजीत सिंह
(C) सत्यजीत रे
(D) बी. आर. चौपड़ा

79. 'सेंट ऑफ द गटर' किसे कहा जाता है?
(A) मदर टेरेसा
(B) बाबा आम्टे
(C) विनोबा भावे
(D) शालिनी ताई आप्टे

80. भारत का मुख्य न्यायाधीश कौन है?
(A) आर. वी. एस. पेरीशास्त्री
(B) ई. एस. वेंकटरमैया
(C) जस्टिस देव
(D) जस्टिस ओझा

81. पाकिस्तान का सर्वोच्च सम्मान 'निशाने पाकिस्तान' हाल ही में किस भारतीय नेता को प्राप्त हुआ?
(A) श्रीमती इन्दिरा गांधी
(B) राजीव गांधी
(C) मोरारजी देसाई
(D) चन्द्रशेखर

82. ब्रह्म समाज के संस्थापक थे–
(A) राजा राममोहन राय
(B) दयानन्द सरस्वती
(C) स्वामी रामतीर्थ
(D) रामकृष्ण परमहंस

83. भारत के मानव संसाधन मंत्री कौन हैं?
(A) पी. चिदम्बरम्
(B) पी. शिवशंकर
(C) वी. शंकरानंद
(D) श्रीमती मार्ग्रेट अल्वा

84. लार्ड बैंटिंक क्यों प्रसिद्ध हैं?
(A) शिक्षा सुधार हेतु
(B) बाल-विवाह रोकने हेतु
(C) सती प्रथा पर रोक हेतु
(D) संस्कृति विकास हेतु

85. बहादुर शाह जफर को उनके जीवन के अंतिम समय कहाँ कैद रखा गया था?
(A) तिहाड़ जेल में
(B) रंगून में
(C) ढाका में
(D) आगा खाँ पैलेस में

86. 1 हेक्टेअर में कितने वर्गमीटर होते हैं?
(A) 1000 वर्ग मी.
(B) 5000 वर्ग मी.
(C) 10,000 वर्ग मी.
(D) 20,000 वर्ग मी.

87. गोपी अरोरा हैं–
(A) प्रधानमंत्री के सचिव
(B) केबिनेट मंत्री
(C) राज्य मंत्री
(D) योजना आयोग के अध्यक्ष

88. म. प्र. में रासायनिक उर्वरक का कारखाना कहाँ स्थित है?
(A) गुना (B) विजयपुर
(C) ब्यावरा (D) माण्डर

89. 'अधिकार अभियान' क्या है?

(A) भूमिहीनों को उनकी भूमि पर कब्जा दिलाना
(B) वनोपज का अधिकार आदिवासियों को दिलाना
(C) स्वतंत्र जीवन यापन का अधिकार दिलाना
(D) संवैधानिक अधिकार प्राप्त करवाना

90. 'पेरेस्त्रोइका' क्या है?
(A) खुलापन
(B) व्यवस्था का पुनर्गठन
(C) रूस का एक शहर
(D) वहाँ की संसद

91. 'ग्लासनोस्त' क्या है?
(A) खुलापन
(B) राजनीतिक पुनर्गठन
(C) परिवार कल्याण
(D) सुरक्षा प्रणाली

92. वास्को-डि-गामा भारत कब पहुँचा?
(A) 1498 (B) 1500
(C) 1495 (D) 1798

93. गोबी मरुस्थल किस देश में हैं?
(A) यू. एस. एस. आर.
(B) अफ्रीका
(C) मंगोलिया
(D) घाना

94. विश्व में सर्वाधिक पेट्रोलियम (कच्चा तेल) का उत्पादन किस देश में होता है?
(A) अमरीका (B) यू. ए. ई.
(C) कुवैत (D) सोवियत रूस

95. लोक सभा में निर्वाचित सदस्यों की संख्या है?
(A) 540 (B) 542
(C) 543 (D) 545

96. हांगकांग को इंगलैण्ड चीन के सुपुर्द कब तक करेगा?
(A) 1997 तक (B) 2000 तक
(C) 2020 तक (D) 1995 तक

97. $\frac{1209 \times 1209 - 169}{1222} = ?$
(A) 1196 (B) 1198
(C) 1296 (D) 1298

98. 'गोलगुम्बज' स्थित है–
(A) बीजापुर में
(B) फतेहपुर सीकरी में
(C) राजस्थान में
(D) कर्नाटक में

99. जूट किस राज्य का प्रमुख उद्योग है?
(A) बिहार
(B) उड़ीसा
(C) कनाटक
(D) प. बंगाल

100. प्रथम भूमिगत रेल किस देश में चली?
(A) नेपाल
(B) जापान
(C) चीन
(D) बर्मा

## उत्तरमाला

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (B) | 2. (B) | 3. (A) | 4. (C) |
| 5. (A) | 6. (A) | 7. (B) | 8. (A) |
| 9. (B) | 10. (C) | 11. (A) | 12. (D) |
| 13. (D) | 14. (A) | 15. (A) | 16. (A) |
| 17. (C) | 18. (C) | 19. (B) | 20. (B) |
| 21. (C) | 22. (B) | 23. (A) | 24. (A) |
| 25. (D) | 26. (D) | 27. (B) | 28. (B) |
| 29. (A) | 30. (B) | 31. (C) | 32. (B) |
| 33. (C) | 34. (B) | 35. (B) | 36. (C) |
| 37. (A) | 38. (A) | 39. (B) | 40. (A) |
| 41. (D) | 42. (A) | 43. (C) | 44. (B) |
| 45. (D) | 46. (D) | 47. (A) | 48. (C) |
| 49. (A) | 50. (B) | 51. (D) | 52. (C) |
| 53. (D) | 54. (C) | 55. (B) | 56. (C) |
| 57. (B) | 58. (B) | 59. (A) | 60. (B) |
| 61. (B) | 62. (B) | 63. (A) | 64. (C) |
| 65. (A) | 66. (B) | 67. (C) | 68. (A) |
| 69. (B) | 70. (A) | 71. (B) | 72. (B) |
| 73. (B) | 74. (A) | 75. (C) | 76. (A) |
| 77. (A) | 78. (A) | 79. (A) | 80. (B) |
| 81. (C) | 82. (A) | 83. (B) | 84. (C) |
| 85. (B) | 86. (C) | 87. (A) | 88. (A) |
| 89. (A) | 90. (B) | 91. (A) | 92. (A) |
| 93. (C) | 94. (D) | 95. (B) | 96. (A) |
| 97. (A) | 98. (A) | 99. (D) | 100. (B) |

## ओरिएन्टल इन्श्योरेन्स कम्पनी द्वारा आयोजित सहायक (लिपिकीय) पद हेतु परीक्षा, 1988

# वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान

1. भारत गणराज्य कब बना?
   (A) 26 नवम्बर, 1949
   (B) 26 जनवरी, 1950
   (C) 15 अगस्त, 1947
   (D) 30 जनवरी, 1948
2. राष्ट्रीय गीत के रचयिता कौन हैं?
   (A) रबीन्द्र नाथ टैगोर
   (B) बंकिम चन्द्र चटर्जी
   (C) सुभाष चन्द्र बोस
   (D) जवाहर लाल नेहरू
3. 'आनन्दमठ' के लेखक कौन हैं?
   (A) अरविन्द घोष
   (B) रबीन्द्र नाथ टैगोर
   (C) बंकिम चन्द्र चटर्जी
   (D) खुशवन्त सिंह
4. 'द गाइड' किसकी रचना है?
   (A) मुल्कराज आनन्द
   (B) आर. के. नारायन
   (C) गोपाल कृष्ण गोखले
   (D) अमृता प्रीतम
5. किस पार्श्व गायक (Playback Singer) ने सर्वाधिक गीत गाए हैं?
   (A) मौहम्मद रफी (B) मुकेश
   (C) लता मंगेशकर (D) किशोर कुमार
6. भारत में राज्यों के राज्यपालों की नियुक्ति कौन करता है?
   (A) राष्ट्रपति
   (B) संघ के कानून
   (C) प्रधानमंत्री
   (D) राज्य के कानून
7. भारत में उच्च न्यायालय के न्यायाधीश किस आयु तक अपने पद पर कार्य कर सकते हैं?
   (A) 65 वर्ष (B) 62 वर्ष
   (C) 57 वर्ष (D) 60 वर्ष
8. राज्य सभा का सभापतित्व कौन करता है?
   (A) प्रधानमंत्री (B) स्पीकर
   (C) उपराष्ट्रपति (D) राष्ट्रपति
9. पानीपत का प्रथम युद्ध कब हुआ था?
   (A) 1556 ई. (B) 1526 ई.
   (C) 1761 ई. (D) 1757 ई.
10. भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस की स्थापना किसने की थी?
    (A) महात्मा गांधी
    (B) ए. ओ. ह्यूम
    (C) एनी बीसेन्ट
    (D) दादा भाई नौरोजी
11. 'जयहिन्द' किसका नारा था?
    (A) महात्मा गांधी
    (B) लाल बहादुर शास्त्री
    (C) सुभाष चन्द्र बोस
    (D) जवाहर लाल नेहरू
12. ब्रह्म समाज की स्थापना किसने की थी?
    (A) स्वामी विवेकानन्द
    (B) अरविन्द घोष
    (C) राजा राममोहन राय
    (D) रामकृष्ण परमहंस
13. भारत का प्रथम स्वतन्त्रता संग्राम कब हुआ था?
    (A) 1757 ई. (B) 1661 ई.
    (C) 1857 ई. (D) 1867 ई.
14. अमृतसर की स्थापना किसने की थी?
    (A) गुरु नानक
    (B) गुरु तेग बहादुर
    (C) गुरु गोविन्द सिंह
    (D) गुरु रामदास

15. वह कौनसा राजा था जो विजय के बाद युद्ध से विमुख हो गया?
(A) हर्षवर्द्धन (B) अशोक
(C) चन्द्रगुप्त मौर्य (D) कनिष्क

16. महात्मा बुद्ध का जन्म कहाँ हुआ था?
(A) गया (B) कपिलवस्तु
(C) लुम्बिनी (D) वैशाली

17. प्राचीनतम वेद कौनसा है?
(A) यजुर्वेद (B) ऋग्वेद
(C) सामवेद (D) अथर्ववेद

18. सती प्रथा के निवारण का प्रयास किसने किया?
(A) दयानन्द
(B) एनी बीसेन्ट
(C) राजा राममोहन राय
(D) रामकृष्ण परमहंस

19. अलीगढ़ मुस्लिम विश्वविद्यालय की स्थापना किसने की?
(A) सर सैयद अहमद खाँ
(B) मुहम्मद अली जिन्ना
(C) लियाकत अली
(D) दादा भाई नौरोजी

20. टेलीफोन का आविष्कार किसने किया?
(A) जे. एल. बेयर्ड
(B) ग्राह्म बैल
(C) एडीसन
(D) जेम्सवाट

21. संसार की सबसे ऊँची चोटी किस देश में है?
(A) भारत (B) तिब्बत
(C) नेपाल (D) चीन

22. ड्यूस किस खेल से सम्बन्धित है?
(A) शतरंज (B) बॉस्केटबॉल
(C) लॉन टेनिस (D) ब्रिज

23. कान्हा किसली राष्ट्रीय उद्यान किस राज्य में है?
(A) उत्तर प्रदेश (B) मध्य प्रदेश
(C) प. बंगाल (D) बिहार

24. मलयालम किस राज्य की भाषा है?
(A) आन्ध्र प्रदेश (B) कर्नाटक
(C) केरल (D) तमिलनाडु

25. सूर्य मन्दिर कहाँ है?
(A) मध्य प्रदेश (B) प. बंगाल
(C) बिहार (D) उड़ीसा

26. केन्द्रीय चावल अनुसंधान संस्थान कहाँ पर स्थित है?
(A) प. बंगाल (B) उड़ीसा
(C) मध्य प्रदेश (D) उत्तर प्रदेश

27. नागार्जुन सागर बाँध किस नदी पर है?
(A) कावेरी (B) कृष्णा
(C) गोदावरी (D) महानदी

28. इजराइल की संसद का क्या नाम है?
(A) मोसाद (B) डायट
(C) नेसेट (D) शोरा

29. राउरकेला किस राज्य में है?
(A) मध्य प्रदेश (B) पश्चिम बंगाल
(C) उड़ीसा (D) बिहार

30. रबी की मुख्य फसल कौनसी है?
(A) बाजरा (B) गेहूँ
(C) कपास (D) चना

## उत्तरमाला

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (B) | 2. (B) | 3. (C) | 4. (B) |
| 5. (C) | 6. (A) | 7. (B) | 8. (C) |
| 9. (B) | 10. (B) | 11. (C) | 12. (C) |
| 13. (C) | 14. (D) | 15. (B) | 16. (C) |
| 17. (B) | 18. (C) | 19. (A) | 20. (B) |
| 21. (C) | 22. (C) | 23. (B) | 24. (C) |
| 25. (D) | 26. (B) | 27. (B) | 28. (C) |
| 29. (C) | 30. (B) | | |

# SUCCESS IN BANK CAREER

*UPKAR GUIDES ARE YOUR PARTNER FOR SUCCESS*










YOUR SUCCESS IS OUR AIM
SURE SUCCESS WITH OUR NAME THAT IS UPKAR

## UPKAR PRAKASHAN
2/11 A, SWADESHI BIMA NAGAR, AGRA-282002

# वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान

1. पानीपत के तीसरे युद्ध के परिणाम स्वरूप–
   (A) भारत में मुगल साम्राज्य की नींव पड़ी
   (B) अफगान शासन का अन्त हुआ
   (C) अंग्रेजों ने भारत छोड़ने का निर्णय लिया
   (D) मराठा शक्ति को जबरदस्त धक्का लगा
2. तराइन के द्वितीय युद्ध में–
   (A) मोहम्मद गौरी पराजित हुआ
   (B) पृथ्वीराज चौहान पराजित हुए
   (C) युद्ध अनिर्णीत रहा
   (D) उपर्युक्त में किसी का सम्बन्ध इस युद्ध से नहीं है
3. महाराज हर्षवर्धन के सम्बन्ध में कौनसा कथन सत्य नहीं है?
   (A) उनकी राजधानी थानेश्वर में थी
   (B) उनके शासन काल में नालन्दा में बौद्धमठ की स्थापना हुई थी
   (C) उनके शासन काल में चीनी यात्री ह्वेन साँग भारत आया था
   (D) महाकवि तुलसीदास उनके समकालीन थे
4. आगरा का लाल किला किस मुगल शासक ने बनवाया था?
   (A) बाबर (B) अकबर
   (C) जहाँगीर (D) शाहजहाँ
5. कलकत्ता से अमृतसर तक जाने वाली ग्राण्ड ट्रंक रोड किसने बनवाई थी?
   (A) अकबर
   (B) शेरशाह सूरी
   (C) सम्राट अशोक
   (D) लार्ड डलहौजी
6. किसी घन की भुजा $\sqrt{3}$ मीटर है. उसमें रखे जा सकने वाले बाँस की अधिकतम लम्बाई होगी–
   (A) $\sqrt{6}$ मीटर (B) $3\sqrt{3}$ मीटर
   (C) $\sqrt{3}$ मीटर (D) 3 मीटर
7. निम्नलिखित में से कौनसी संख्या सबसे बड़ी है?
   (A) $(2\frac{1}{2})^0$ (B) $(1/2)^{-1}$
   (C) $(4^{-2})^2$ (D) $2^2$
8. यदि 777777 ÷ ? = 11 हो तो ? का मान होगा–
   (A) 777 (B) 7077
   (C) 7707 (D) 70707
9. 14 कैरेट सोने में शुद्धि का प्रतिशत होता है लगभग–
   (A) 58.3 (B) 50
   (C) 41.7 (D) 81.4
10. एक माली 441 पौधे इस प्रकार लगाता है कि प्रत्येक कतार में उतने ही पौधे हों जितनी कि कतारें हैं. ज्ञात कीजिए कि वह एक कतार में कितने पौधे लगाता है?
    (A) 23 (B) 22
    (C) 21 (D) 20
11. निम्नलिखित में से केवल एक ही तत्व से बना पदार्थ कौनसा है?
    (A) काँच (B) बालू
    (C) मार्बिल (D) हीरा
12. ध्वनि की गुणता (quality) निर्भर करती है–
    (A) उसकी आवृत्ति पर
    (B) उसके तरंग दैर्ध्य पर
    (C) उसमें उपस्थित अधिस्वरों पर
    (D) उसके आयाम पर
13. सामान्य दृष्टि के लिए स्पष्ट दृष्टि की न्यूनतम दूरी होती है–
    (A) 15 सेमी (B) 25 सेमी
    (C) 50 सेमी (D) 100 सेमी
14. गतिज ऊर्जा निम्नलिखित में से किसके मात्रकों में मापी जाती है?

(A) बल
(B) शक्ति
(C) कार्य
(D) इनमें से किसी के मात्रकों में नहीं

15. डबल रोटी बनाने में इस्तेमाल किया जाता है–
(A) सोडियम बाईकार्बोनेट
(B) सोडियम कार्बोनेट
(C) कैल्शियम बाईकार्बोनेट
(D) कैल्शियम कार्बोनेट

16. जब दूध से दही बनता है तो निम्नलिखित में से किसके कारण उसका स्वाद खट्टा हो जाता है?
(A) लैक्टिक अम्ल (B) साइट्रिक अम्ल
(C) एसिटिक अम्ल (D) शरणीक अम्ल

17. शरीर में लौह तत्व की कमी के कारण निम्नलिखित में से कौनसी बीमारी लग जाती है?
(A) एनीमिया (B) रिकेट्स
(C) स्कर्वी (D) गल-गंड (गोइत्रे)

18. वायुयान की चाल नापी जाती है–
(A) स्पीडोमीटर से (B) ऐनीमोमीटर से
(C) टैकोमीटर से (D) माइक्रोमीटर से

19. किसी परमाणु के समस्थानिकों (isotopes) में निम्नलिखित में से किसकी संख्या में भिन्नता होती है?
(A) इलेक्ट्रॉन
(B) प्रोटॉन
(C) न्यूटॉन
(D) उपर्युक्त में से सभी

20. 'स्टोरेज बैटरी' में निम्नलिखित में से कौनसी धातु इस्तेमाल की जाती है?
(A) ताँबा (B) जिन्क
(C) लोहा (D) सीसा

21. भाखड़ा बाँध निम्नलिखित में से किस नदी पर है?
(A) व्यास (B) रावी
(C) सतलज (D) चिनाव

22. अण्डमान तथा निकोबार द्वीप की राजधानी है–
(A) दीव (B) दादर
(C) नागर हवेली (D) पोर्टब्लेयर

23. स्वापो (SWAPO) का सम्बन्ध किस देश से है?
(A) जिम्बाब्वे (B) कम्बोडिया
(C) नामीबिया (D) बोलिविया

24. एक घण्टे का समय अन्तर देशान्तरों के कितने अन्तर के कारण होता है?
(A) $15^0$ (B) $30^0$
(C) $82\frac{1}{2}^0$ (D) $0^0$

25. भूमध्यरेखा पर एक डिग्री देशान्तर कितनी दूरी के तुल्य होता है?
(A) 34.5 मील (B) 50 मील
(C) 60 मील (D) 69 मील

26. भारत के वर्तमान मुख्य न्यायाधीश हैं–
(A) आर.एस.पाठक
(B) वाई. वी. चन्द्रचूड़
(C) ई. एस. वैंकटरमैया
(D) आर. वेंकटरमन

27. 'अफ्रीका फण्ड' किसके द्वारा आयोजित किया गया है?
(A) NAM (B) UNO
(C) SWAPO (D) CHOGM

28. अमृतसर की स्थापना की थी–
(A) गुरु रामदास
(B) गुरु अर्जुन देव
(C) गुरु गोविन्द सिंह
(D) गुरु नानक देव

29. पंचशील सिद्धान्तों को मान्यता मिली थी–
(A) बांडुंग सम्मेलन में
(B) बेलग्रेड सम्मेलन में
(C) बीजिंग सम्मेलन में
(D) नई दिल्ली सम्मेलन में

30. 'बिहू उत्सव' मनाया जाता है–
(A) मणिपुर में (B) बिहार में
(C) असम में (D) पश्चिमी बंगाल में

31. गत 26 वर्षों से कारावास भोग रहे नेता नेल्सन मंडेला सम्बन्धित हैं–
(A) जाम्बिया से
(B) तन्जानिया से

(C) दक्षिण अफीका से
(D) कीनिया से

32. 'ग्रेण्ड स्लेम' किस खेल से सम्बन्धित है?
(A) चैस (B) ब्रिज
(C) बिलियर्ड (D) पोलो

33. डायरिया के फलस्वरूप निम्नलिखित में से क्या होता है?
(A) न्यूमोनिया
(B) टाइफाइड
(C) डिहाइड्रेशन
(D) काली खाँसी

34. निम्नलिखित में से किस नगर में दैनिक तापमान में अन्तर सर्वाधिक होता है?
(A) नई दिल्ली
(B) कलकत्ता
(C) बम्बई
(D) मद्रास

35. इन्दिरा गांधी अन्तर्राष्ट्रीय हवाई अड्डा कहाँ स्थित है?
(A) नई दिल्ली (B) नागपुर
(C) बम्बई (D) श्रीहरिकोटा

36. ऑरीजिन ऑफ स्पेसीज (Origin of Species) के लेखक हैं–
(A) आइन्स्टीन
(B) लैमार्क
(C) डारविन
(D) डॉ. हरगोविन्द खुराना

37. ब्लैक होल (Black Hole) की दुर्घटना निम्नलिखित में से किससे सम्बन्धित है?
(A) जलियाँवाला बाग हत्याकाण्ड
(B) ऑपरेशन ब्लूस्टार
(C) नवाब शिराजुद्दौला की अंग्रेजों पर विजय
(D) बंग-भंग

38. निम्नलिखित में से कौनसी नदी बंगाल खाड़ी में नहीं गिरती है?
(A) महानदी (B) कृष्णा
(C) कावेरी (D) नर्मदा

39. चांदीपुर, जहाँ से प्रक्षेपास्त्र 'अग्नि' को प्रक्षेपित किया गया था, स्थित है–
(A) पश्चिमी बंगाल में (B) उड़ीसा में
(C) आन्ध्रप्रदेश में (D) तमिलनाडु में

40. निम्नलिखित में से कौनसा प्राकृतिक बंदरगाह नहीं है?
(A) कोचीन (B) कलकत्ता
(C) बम्बई (D) मद्रास

41. हरे पत्ते वाली सब्जियों में कौनसा पदार्थ होता है?
(A) स्टार्च (B) प्रोटीन
(C) ग्लाइकोजन (D) सेलूलोज

42. जीवन का भौतिक आधार कौनसा है?
(A) न्यूक्लियस (B) राइबोसोम
(C) प्रोटोप्लाज्म (D) माइटोकॉन्ड्रिया

43. त्वचा के रंग का परिवर्तन देखा जा सकता है–
(A) प्रोन में
(B) कैटिल फिश में
(C) स्टार फिश में
(D) कैमीलियोन में

44. तेलुगू गंगा पेयजल योजना किस नगर की सुविधा के लिए प्रस्तावित की गई है?
(A) हैदराबाद (B) बंगलौर
(C) मद्रास (D) अनन्तपुर

45. 'ग्लासनोस्त' (Glassnost) क्या है?
(A) ग्लास निर्माण की सोवियत विधि
(B) एक उत्तम कोटि का ग्लास फाइवर
(C) मिखायल गोर्बाचोव की 'खुलेपन' की नीति
(D) स्टारवार से सम्बन्धित सोवियत नीति

46. मृत्योपरान्त 'भारत रत्न' अलंकरण से किसको सम्मानित किया गया?
(A) खान अब्दुल गफ्फार खाँ
(B) चक्रवर्ती राजगोपालाचारी
(C) श्रीमती इन्दिरा गांधी
(D) एम. जी. रामचन्द्रन

47. बोलने वालों की दृष्टि से हिन्दी के पश्चात् किस भारतीय भाषा का नम्बर है?
(A) मराठी (B) तमिल
(C) तेलुगू (D) बंगला

48. डॉक्टरिन ऑफ लेप्स (Doctrine of Lapse) नीति किसकी थी?
(A) लॉर्ड बेंटिक
(B) लॉर्ड डलहौजी
(C) लॉर्ड रिपन
(D) महारानी विक्टोरिया

49. निम्नलिखित में से सबसे पहले नोबेल पुरस्कार किसे प्राप्त हुआ था?
(A) सी. वी. रमन
(B) एस. चन्द्रशेखर
(C) रबीन्द्रनाथ टैगोर
(D) हरगोविन्द खुराना

50. 'यूनिट ट्रस्ट ऑफ इन्डिया' क्या है?
(A) सार्वजनिक क्षेत्र (Public Sector) का उपक्रम
(B) निजी क्षेत्र (Private Sector) का उपक्रम
(C) एक नॉन-शिडयूल्ड बैंक
(D) रिर्जव बैंक की नवीनतम शाखा

51. अण्डे में कौनसा विटामिन नहीं होता?
(A) विटामिन 'डी'
(B) विटामिन 'सी'
(C) विटामिन 'ए'
(D) विटामिन 'बी'

52. पौधे दिन में कौनसी गैस छोड़ते हैं?
(A) कार्बन डाईऑक्साइड
(B) ऑक्सीजन
(C) नाइट्रोजन
(D) कार्बन मोनोऑक्साइड

53. बीजरहित फल के विकास (Development) को कहते हैं–
(A) स्वअनिषेच्य उभयलिंगिता (Herkogamy)
(B) अनिषेकफलन (Parthenocarpy)
(C) संरचनाविकास (Morphogenesis)
(D) अनिषेकजनन (Parthenogenesis)

54. निम्नलिखित में से कौनसे प्राणी में तन्त्रिका तो होता है परन्तु मस्तिष्क नहीं होता?
(A) अमीबा (B) केंचुआ
(C) हाइड्रा (D) तिलचिट्टा

55. बैक्टिरियोफाज नाम है, एक :
(A) जीवाणु (Bacteria) का जो पादप कोशिका का भक्षण करता है
(B) विषाणु (Virus) का जो जीवाणु का भक्षण करता है
(C) जीवाणु का जो प्राणि कोशिका का भक्षण करता है
(D) जीवाणु अंगिका का

56. मनुष्य के आहार-नाल (Alimentary Canal) में प्रोटीन का पाचन कहाँ आरम्भ होता है?
(A) आमाशय (Stomach) में
(B) कोलन में
(C) ग्रहणी (Duodenum) में
(D) छोटी आँत में

57. प्रतिवर्ती क्रिया (Reflex action) पर नियन्त्रण करने का कौन उत्तरदायी है?
(A) संवेदी (Sensory) तन्त्रिकाएं
(B) मोटर तन्त्रिकाएं
(C) केन्द्रीय तन्त्रिका तन्त्र
(D) अनुकम्पी (Sympathetic) तन्त्रिका तन्त्र

## उत्तरमाला

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (D) | 2. (B) | 3. (D) | 4. (B) |
| 5. (B) | 6. (D) | 7. (D) | 8. (D) |
| 9. (A) | 10. (C) | 11. (D) | 12. (C) |
| 13. (B) | 14. (C) | 15. (A) | 16. (A) |
| 17. (A) | 18. (C) | 19. (C) | 20. (D) |
| 21. (C) | 22. (D) | 23. (C) | 24. (A) |
| 25. (D) | 26. (C) | 27. (A) | 28. (A) |
| 29. (A) | 30. (C) | 31. (C) | 32. (B) |
| 33. (C) | 34. (A) | 35. (A) | 36. (C) |
| 37. (C) | 38. (D) | 39. (B) | 40. (D) |
| 41. (D) | 42. (C) | 43. (D) | 44. (C) |
| 45. (C) | 46. (D) | 47. (C) | 48. (B) |
| 49. (C) | 50. (A) | 51. (B) | 52. (B) |
| 53. (B) | 54. (C) | 55. (B) | 56. (A) |
| 57. (C) | | | |

# निबन्ध कैसे लिखें ?

लगभग सभी प्रतियोगिता परीक्षाओं में निबन्ध का एक अनिवार्य प्रश्न-पत्र रहता है. निबन्ध से परीक्षार्थी का सम्पूर्ण बौद्धिक व्यक्तित्व सामने आता है. विषय के प्रति उसकी रुचि, जागरूकता, समग्र ज्ञान और वैचारिक स्पष्टता का पता चलता है. यही कारण है कि परीक्षा में निबन्ध का विशेष महत्व है.

अच्छे निबन्ध के लिए केवल पुस्तकों पर ही निर्भर नहीं रहा जा सकता. निबन्ध लेखन एक कला है और कोई भी कला निरन्तर अभ्यास से ही आती है. अतः निबन्ध में आप क्या लिखते हैं? इसके लिए अंक नहीं मिलते बल्कि कैसे और किस रूप में लिखते हैं? अर्थात् अभिव्यक्ति क्षमता और शैली के भी अंकों का महत्व होता है.

निबन्ध लेखन के समय मुख्य बातों पर ध्यान देने से पूर्व निबन्ध क्या है? उसके गुण क्या हैं? आदि पर विचार कर लें !

**निबन्ध क्या है?**

निबन्ध का शाब्दिक अर्थ है– रोकना या बाँधना. प्राचीन काल में भोज-पत्रों आदि में लिखित प्राचीन सामग्री को बाँधकर सुरक्षित रखा जाता था. इस क्रिया को 'निबन्ध' कहा जाता था. हिन्दी में निबन्ध मूलतः 19 वीं शताब्दी की देन है. अतः हिन्दी में निबन्ध शब्द यद्यपि संस्कृत से लिया गया है किन्तु उसका अर्थ विस्तार अंग्रेजी के ESSAY के समानांतर हुआ है. ESSAY शब्द लैटिन के 'एग्जीजियर' शब्द से बना है जिसका अर्थ है–निश्चिततापूर्वक परीक्षण करना. फ्रेंच का 'ऐसाई' शब्द भी इसी अर्थ में है. यद्यपि निबन्ध विधा के जन्मदाता माइकेल मानेतन ने 16 वीं शती में 'ऐसाई' शब्द का प्रयोग attempt के अर्थ में किया किन्तु निबन्ध का अर्थ attempt है. इससे सहमत नहीं हुआ जा सकता.

यह ठीक है कि निबन्ध प्रारम्भ में मन की स्वच्छन्द उड़ान कहा गया अर्थात् बिना किसी तैयारी के निबन्ध लिखा जाता था किन्तु कालान्तर में निबन्ध हिन्दी गद्य की कसौटी माना जाने लगा. बाबू गुलाबराय की परिभाषा से निबन्ध और उसकी प्रकृति को अच्छी तरह समझा जा सकता है– "निबन्ध उस गद्य रचना को कहते हैं जिसमें एक सीमित आकार के अन्दर किसी विषय का वर्णन या प्रतिपादन एक विशेष निजीपन, स्वच्छन्दता, सौष्ठव, सजीवता तथा आवश्यक संगति और सम्बद्धता के साथ किया हो."

**निबन्ध के गुण**

निबन्ध का पहला गुण है– वैयक्तिकता अर्थात् निबन्ध में लेखक के निजी व्यक्तित्व की बहुत छाप पड़ती है. श्रेष्ठ निबन्ध लेखक के व्यक्तित्व के दर्पण होते हैं. दो भिन्न निबन्धों में रचना-शैली का अन्तर वस्तुतः निबन्ध लेखक के व्यक्तित्व के अन्तर को दर्शाता है.

निबन्ध का दूसरा गुण है– रसात्मकता. निबन्ध में केवल तथ्यों, सिद्धान्तों का वर्णन नहीं होता बल्कि रस से पूर्ण लेखक की स्वच्छन्द अभिव्यक्ति भी होती है. निबन्ध लेखक की आत्मा की अभिव्यक्ति है, हृदय के उद्‌गार हैं, स्वच्छन्द मन की उड़ान है जो अन्ततः रस की सृष्टि करती है.

आत्मीयता निबन्ध का तीसरा गुण है. यह आत्मीयता, वैयक्तिकता और रसात्मकता के संयोग से आती है. छोटे-से-छोटे विषय पर लिखे गए निबन्ध भी अपनी अनोखी भाषा-शैली के कारण पाठक के आत्मीय बन जाते हैं. तात्पर्य यह है कि निबन्ध की भाषा-शैली ऐसी हो कि पाठक को अपनी लगे.

अब आइए, निबन्ध लेखन की महत्त्वपूर्ण बातों पर–

1. परीक्षा में कई विषयों पर निबन्ध आते हैं. अतः अपनी रुचि और जानकारी के अनुसार ही विषय चुनना चाहिए. इससे अपने भावों को लिखने में सुविधा रहती है, भाषा में बनावटीपन नहीं रहता और समुचित अध्ययन के कारण विचारों की संतुलित अभिव्यक्ति होती है.

2. निबन्ध के कुछ विषय अनुभव और परीक्षण की माँग करते हैं जैसे आँखों देखी किसी घटना/दुर्घटना का वर्णन, विदेश यात्रा आदि. इस प्रकार के निबन्ध रटकर नहीं लिखे जा सकते. जब तक आपका अनुभव इन विषयों में न हो, कल्पना की उड़ान भरने का जोखिम मोल न लें.

3. निबन्ध की मोटी रूपरेखा बनाकर, उसके हर पक्ष पर विचार करते हुए उसे उपशीर्षकों में बाँटा जा सकता है. उपशीर्षक रोचकता तो बढ़ाते ही हैं, परीक्षक का ध्यान भी आकर्षित करते हैं.

4. आवश्यक स्थलों पर विचारों की पुष्टि के लिए लोकोक्ति, उद्धरण और कथा प्रसंगों का प्रयोग किया जा सकता है किन्तु ये सब विषयानुकूल हों.

5. निबन्ध की भाषा न तो बहुत कठिन हो और न ही बिल्कुल चालू भाषा हो. भाषा पर लेखक का अधिकार होना चाहिए. यह अधिकार केवल अभ्यास से ही आ सकता है, परीक्षाओं में वर्ष में एक-दो बार निबन्ध लिखने से नहीं. बहुत अलंकृत भाषा से बचना चाहिए. मुहावरों और कहावतों के प्रयोग से भाषा को और जीवंत व प्रभावशाली बनाया जा सकता है

इन बातों को ध्यान में रखते हुए निबन्ध लेखन के लिए अभ्यास करना चाहिए. रटे हुए निबन्ध अभिव्यक्ति की दरिद्रता की निशानी होते हैं. अतः पढ़िए, गुनिए (विचार करिए) और फिर लिखिए. निश्चय ही पहले की अपेक्षा आपके प्राप्तांकों में वृद्धि होगी.



# संख्या सम्बन्धी योग्यता परीक्षा

1. $\frac{6.75 \times 6.75 - 6.25 \times 6.25}{6.75 - 6.25} + \frac{(10)^{2/3} \times (10)^{1/3}}{[\{\sqrt[3]{(64)^{-4}}^{3}\}^{3/6}]^{-1/4}}$

का मान होगा :

(A) 18 (B) 20
(C) 14 (D) 16

2. $\left[\left\{\left(\frac{a^{-2}b^{3}}{a^{3}b^{-5}}\right)^{7} \div \left(\frac{a^{5} \times b^{-3}}{a^{-4} \times b}\right)^{-5}\right\} \times \left(a^{-5}.b^{-18}\right)^{2}\right] = ?$

(A) 2 (B) 1
(C) 4 (D) 3

3. $\sqrt{\frac{6.25}{0.25}} \times \frac{\sqrt{225}}{3} = ?$

(A) 25 (B) 125
(C) 15 (D) 50

4. वह संख्या क्या होगी जिसके चौथाई में 7 जोड़ने पर तथा उसके तिहाई में से 7 घटाने पर समान फल प्राप्त होता है ?

(A) 196 (B) 186
(C) 168 (D) 176

5. तीन घनों की भुजाएँ क्रमशः 3 सेमी, 4 सेमी तथा 5 सेमी हैं. तीनों को मिलाकर बनाए गए घन का पृष्ठ क्षेत्रफल होगा :

(A) 216 सेमी$^2$ (B) 64 सेमी
(C) 216 सेमी$^3$ (D) 225 सेमी$^2$

6. वह संख्या क्या होगी जिसके 20% में 20 जोड़ने पर फल स्वयं संख्या के बराबर हो जाता है ?

(A) 20 (B) 24
(C) 25 (D) 30

7. एक संख्या के दो अंकों का योग 9 है. जब संख्या में 9 जोड़ दिए जाते हैं तो उसके अंक परस्पर स्थान बदल लेते हैं. वह संख्या क्या है ?

(A) 54 (B) 36
(C) 45 (D) 27

8. यदि किसी घन का पृष्ठ क्षेत्रफल 96 सेमी$^2$ हो तो उसका आयतन क्या होगा ?

(A) 27 सेमी$^3$ (B) 64 सेमी$^3$
(C) 125 सेमी$^3$ (D) 8 सेमी$^3$

9. $\sqrt{133 - 84} + \sqrt{25 \times 4} = ?$

(A) 7 (B) 10
(C) 17 (D) 21

10. $\sqrt{0.9} = ?$

(A) 0.3 (B) 0.03
(C) 0.948 (D) 0.33

11. $\sqrt{625} \div 0.05 = ?$

(A) 500 (B) 50.0
(C) 5.0 (D) 0.5

12. 160 किमी 80 मीटर ÷ 6 = ?

(A) 26 किमी 680 मी
(B) 26 किमी 600 मी
(C) 26 किमी 500 मी
(D) 26 किमी 420 मी

13. 7, 13, 22, 34, 49, ?

(A) 55 (B) 57
(C) 65 (D) 67

14. 42 रु. 30 पैसे का $\frac{0.67 \times 0.67 \times 0.67 - 0.001}{0.67 \times 0.67 + 0.67 \times 0.1 + 0.01}$ का मान निकटतम पैसे तक शुद्ध निकालिए.

(A) 24 रु. 11 पैसे (B) 36 रु. 17 पैसे
(C) 48 रु. 22 पैसे (D) 40 रु. 10 पैसे

15. $\left(4\frac{2}{7} \text{ का } 3.5\right) \div (2.5 \text{ का } ?) = 2\frac{1}{4}$

(A) $1\frac{1}{3}$ (B) $2\frac{1}{3}$

(C) $2\frac{2}{3}$ (D) $3\frac{1}{2}$

16. $\frac{7}{\sqrt{7}\sqrt{7}} \times \frac{1}{\sqrt{7 \times \sqrt{7}}} = ?$

(A) $\sqrt{7}$ (B) $\frac{1}{\sqrt{7}}$

(C) 7 (D) 1

17. $\frac{3}{\sqrt[3]{3}} \div \frac{\sqrt{3}}{3^{1/3}} = ?$

(A) 3 (B) $\frac{2}{3}$

(C) $\sqrt{3}$ (D) $\frac{1}{\sqrt{3}}$

18. $\left\{\left(\sqrt[3]{4}\right)^3\right\}^{1/2} = ?$

(A) 2 (B) 4

(C) 64 (D) 8

19. 27 : ? :: $(?)^3$ : ?

(A) 9 (B) 6

(C) 3 (D) 1.5

20. $\frac{0.321 \times 0.321 - 0.179 \times 0.179}{0.321 - 0.179} + 0.51 = ?$

(A) 1.51 (B) 0.55

(C) 1.01 (D) 5.51

21. $(441)^{1/2} + (125)^{1/3} + (32)^{1/5} = ?$

(A) 56 (B) 28

(C) 32 (D) 64

22. $48 - (-16 - 16) + (-6 \times 8) = ?$

(A) 0 (B) 16

(C) 32 (D) −32

23. $(6)^6 \div (6^2)^6 \times (6^4)^2 = ?$

(A) 6 (B) 18

(C) 24 (D) 36

24. $\frac{\sqrt{289}}{12} \div \frac{51}{36} = ?$

(A) 0.1 (B) 1

(C) 10 (D) 100

25. $(0.06)^2 + (0.02)^2 = ?$

(A) 0.004 (B) 0.0004

(C) 0.04 (D) 0.4

26. $(0.06)^2 - (0.02)^2 = ?$

(A) 0.0032 (B) 0.00032

(C) 0.032 (D) 0.32

27. 0.66 को साधारण भिन्न में लिखा जाएगा :

(A) $\frac{66}{98}$ (B) $\frac{66}{100}$

(C) $\frac{2}{3}$ (D) $\frac{4}{9}$

28. यदि $\left(\frac{3}{7}\right)^{3x-7} = \left(\frac{7}{3}\right)^{7x-3}$ हो तो x का मान होगा :

(A) 2 (B) 1

(C) 0 (D) 3

29. यदि $16^x = 1$, तो x का मान होगा :

(A) 1 (B) $\frac{1}{2}$

(C) $\frac{1}{4}$ (D) 0

30. गुणनफल

$\left(1-\frac{1}{2}\right)\left(1-\frac{1}{3}\right)\left(1-\frac{1}{4}\right).....\left(1-\frac{1}{n}\right)$

का मान होगा :

(A) n (B) $\frac{n}{2}$

(C) $\frac{1}{n}$ (D) $\frac{1}{(n-1)}$

31. एक व्यापारी पुस्तकों पर मूल्य 20% बढ़ाकर अंकित करता है तथा क्रय मूल्य पर 10% कमीशन देता है. उसे कितना लाभ होगा ?

(A) 10% (B) 9%

(C) 8% (D) 18%

32. एक व्यापारी ने दो बैल 450 रु. के खरीदे. एक पर 10% हानि लेकर तथा दूसरे पर $12\frac{1}{2}\%$

लाभ उठाकर बेच दिया. यदि दोनों बैल बराबर मूल्य के बिके हों तो उनके क्रय मूल्य क्रमशः अलग-अलग क्या होंगे ?

(A) 200, 250 (B) 275, 175
(C) 230, 220 (D) 250, 200

33. एक फ्रिज का मूल्य 5000 रु. था. एक ग्राहक ने 2060 रु. नकद दिए तथा शेष को 4% चक्रवृद्धि ब्याज की दर से तीन वार्षिक किश्तों में चुकाने का वायदा किया. प्रत्येक किश्त कितने रु. की होनी चाहिए ?

(A) 1059.42 (B) 1095.42
(C) 1060.42 (D) 1006.45

34. 1 मी$^3$ आयतन की किसी प्लास्टिक की आकृति को किसी अन्य रूप में ढाला गया है. यदि ढली हुई आकृति का पृष्ठीय क्षेत्रफल न्यूनतम हो तो वह निम्नलिखित में से कौनसी आकृति होगी ?

(A) गोला
(B) घन
(C) एक ऐसा बेलन जिसकी ऊँचाई त्रिज्या की दूनी हो
(D) एक ऐसा शंकु जिसके तिर्यक पृष्ठ की लम्बाई ऊँचाई के बराबर हो.

35. दो रेलगाड़ियाँ जिनमें से प्रत्येक की लम्बाई 120 मीटर है, एक-दूसरे की विपरीत दिशा में चल रही हैं. यदि उनके वेग 40 मी/से तथा 20 मी/से हों तो वह एक-दूसरे को कितने समय में पार कर लेंगी ?

(A) 2 सेकंड (B) 3 सेकंड
(C) 4 सेकंड (D) 5 सेकंड

36. संलग्न चित्र में प्रत्येक वृत्त का व्यास 1 मीटर है. छायांकित भाग का क्षेत्रफल होगा :



(A) $(1 - \pi)$ मी$^2$ (B) $(4 - \pi)$ मी$^2$
(C) $(1 - \frac{\pi}{4})$ मी$^2$ (D) $(\pi - 1)$ मी$^2$

37. चार घंटियां 6, 8, 12, 18 सेकंडों के अन्तर से बजती हैं. वे 12 बजे एक साथ बजना प्रारम्भ करती हैं तो बताओ वे कब एक साथ बजेंगी और 6 मिनट में कितनी बार एक साथ बजेंगी.

(A) 60 से. बाद, 6 बार
(B) 72 से. बाद, 5 बार
(C) 90 से. बाद, 4 बार
(D) 120 से. बाद, 3 बार

38. साधारण ब्याज पर दिया गया कोई धन 3 वर्ष में 575 रु. तथा 5 वर्ष में 625 रु. हो जाता है. ब्याज की दर क्या होगी ?

(A) 5% (B) 4.5%
(C) 4% (D) 5.5%

39. 5% साधारण ब्याज की वार्षिक दर पर 2200 रु. का ऋण 5 वर्ष के लिए लिया जाता है. यदि उसे समान वार्षिक भुगतानों में चुकाना चाहें तो कितने रुपए की किश्त आएगी ?

(A) 500 रु. (B) 400 रु.
(C) 450 रु. (D) 600 रु.

40. किसी धन पर 5% की दर से 1 साल के साधारण ब्याज तथा वास्तविक कमीशन (true discount) में 1 रु. का अन्तर है. वह धन होगा :

(A) 500 रु. (B) 400 रु.
(C) 420 रु. (D) 450 रु.

41. 10 रुपए के 11 सन्तरे खरीद कर 11 रु. के 10 के हिसाब से बेचने पर कितने प्रतिशत लाभ होगा ?

(A) 21 (B) 20
(C) 40 (D) 50

42. किसी वस्तु पर उसके क्रय मूल्य का 25% बढ़ाकर लिखा जाता है. ग्राहक को 12% कमीशन देने के पश्चात कितने प्रतिशत लाभ होगा ?

(A) 7.5 (B) 8
(C) 10 (D) 12

43. किसी धनराशि में से 10% घटाकर, तत्पश्चात् शेष पर 20% घटाकर 360 रु. बचते हैं. प्रारम्भ में कितनी धनराशि थी ?
(A) 500 रु. (B) 600 रु.
(C) 400 रु. (D) 625 रु.

44. समान आयतन के तीन बर्तनों में से पहले बर्तन में दूध-पानी का अनुपात 3 : 2, दूसरे में 7 : 3 तथा तीसरे में 11 : 4 है. यदि इन सबको मिला दिया जाए तो मिश्रण में दूध का पानी से क्या अनुपात होगा ?
(A) 61 : 29 (B) 60 : 30
(C) 51 : 50 (D) 50 : 51

45. A का वेतन B के वेतन से 50% अधिक है. तो B का वेतन A के वेतन से कितने प्रतिशत कम है ?
(A) 50% (B) 40%
(C) $33\frac{1}{3}$ % (D) 45%

46. 80 किमी की यात्रा में एक ट्रेन पहली 60 किमी दूरी 40 किमी/घण्टा की चाल से तथा शेष दूरी को 20 किमी/घण्टा की चाल से तय करती है. पूरी यात्रा के लिए औसत चाल क्या होगी ?
(A) 30 किमी/घण्टा (B) 32 किमी/घण्टा
(C) 40 किमी/घण्टा (D) 35 किमी/घण्टा

47. A एक काम को 12 दिन में, B उसी काम को 20 दिन में पूरा कर लेता है. दोनों ने मिलकर 3 दिन काम किया, तत्पश्चात् A अलग हो गया. शेष काम को B कितने दिनों में पूरा कर लेगा ?
(A) 15 दिन (B) 12 दिन
(C) 10 दिन (D) 8 दिन

48. एक आदमी ने अपना घोड़ा 15% लाभ पर बेचा. यदि वह उसे 25% कम में खरीदता तथा 60 रु. कम में बेचता तो उसे 32% लाभ होता. घोड़े का क्रय मूल्य क्या होगा ?
(A) 300 रु. (B) 325 रु.
(C) 350 रु. (D) 375 रु.

49. एक परीक्षा में A को उत्तीर्ण होने के लिए न्यूनतम अंकों से 10% अंक कम प्राप्त होते हैं. B को A से $11\frac{1}{9}$ % अंक कम तथा C को A और B के अंकों के योग से $41\frac{3}{17}$ % अंक कम प्राप्त होते हैं. C सफल होता है या असफल ?
(A) सफल
(B) असफल
(C) अनिश्चित
(D) प्रश्न भ्रमात्मक है

50. एक व्यापारी ने एक पुराना स्कूटर खरीदा, जिसका अंकित मूल्य 2600 रु. था. उसको दो छूट क्रमशः 5% और 10% की मिली. उसने मरम्मत पर कुछ राशि लगाकर स्कूटर को 2750 रु. में बेच दिया. जिससे उसे 10% का लाभ हुआ. ज्ञात कीजिए कि व्यापारी ने स्कूटर की मरम्मत पर कितनी राशि लगाई.
(A) 200 रु. (B) 250 रु.
(C) 277 रु. (D) 150 रु.

## उत्तरमाला

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (A) | 2. (B) | 3. (A) | 4. (C) |
| 5. (A) | 6. (C) | 7. (C) | 8. (B) |
| 9. (C) | 10. (C) | 11. (A) | 12. (A) |
| 13. (D) | 14. (A) | 15. (C) | 16. (D) |
| 17. (C) | 18. (A) | 19. (C) | 20. (C) |
| 21. (B) | 22. (C) | 23. (D) | 24. (B) |
| 25. (A) | 26. (A) | 27. (C) | 28. (B) |
| 29. (D) | 30. (C) | 31. (C) | 32. (D) |
| 33. (A) | 34. (C) | 35. (C) | 36. (C) |
| 37. (B) | 38. (A) | 39. (B) | 40. (C) |
| 41. (A) | 42. (C) | 43. (A) | 44. (A) |
| 45. (C) | 46. (B) | 47. (B) | 48. (D) |
| 49. (A) | 50. (C) | | |

## उत्तर व्याख्या सहित

1. a = 6.75 तथा b = 6.25 रखने पर भिन्न का पहला पद

$$= \frac{a^2 - b^2}{a - b} = (a + b) = (6.75 + 6.25)$$

= 13

भिन्न का दूसरा पद

$$\frac{(10)^{2/3} \times (10)^{1/3}}{[\{\sqrt[3]{(64)^{-4}}\}^{3/6}]^{-1/4}}$$

$= \frac{10}{[\{(64)^{-4/3}\}^{3/6}]^{-1/4}}$

$= \frac{10}{[(64)^{-2/3}]^{-1/4}}$

$= \frac{10}{(64)^{1/6}}$

$= \frac{10}{2} = 5$

$\therefore$ पूरी भिन्न का मान 13 + 5 = 18

2. दी हुई भिन्न

$= \{(a^{-5}.b^{8})^{7} \div (a^{9}.b^{-4})^{-5}\} \times (a^{-5}b^{-18})^{2}$

$= (a^{-5}.b^{8})^{7} \times (a^{9}.b^{-4})^{5} \times (a^{-5}b^{-18})^{2}$

$= a^{-35}.b^{56}.a^{45}.b^{-20}.a^{-10}.b^{-36}$

$= a^{0}b^{0} = 1$

4. माना कि संख्या x है तो $\frac{x}{4} + 7 = \frac{x}{3} - 7$

जिससे x = 168

6. माना कि संख्या x है तो $\frac{x}{5} + 20 = x$

जिससे x = 25

7. मान लीजिए कि संख्या में x दहाई के स्थान पर तथा y इकाई के स्थान पर है तो वह संख्या 10x + y होगी. अंकों के परस्पर बदलने से y दहाई के स्थान पर तथा x इकाई के स्थान पर होगा, यह संख्या 10y + x होगी. अब

x + y = 9 तथा 10x + y + 9 = 10y + x

x + y = 9 तथा 9x – 9y = –9

या x – y = –1

अतः x = 4 तथा y = 5 अर्थात् वह संख्या 45 है.

13. दी हुई श्रेणी 7, 13, 22, 34, 49, ..... है.

7 + 6 = 13, 13 + 9 = 22, 22 + 12 = 34, 34 + 15 = 49

अतः स्पष्ट है कि अज्ञात पद = 49 + 18 = 67

14. a = 0.67 तथा b = 0.1 रखने पर

42.30 का $\frac{a^3 - b^3}{a^2 + ab + b^2}$

= 42.30 का $\frac{(a - b)(a^2 + ab + b^2)}{a^2 + ab + b^2}$

= 42.30 का (0.67 – 0.1)

= 42.30 का 0.57

= 24.11 रु. = 24 रु. 11 पैसे.

16. $\frac{7}{\sqrt{7\sqrt{7}}} \times \frac{1}{\sqrt{7\sqrt{7}}} = \frac{7}{\sqrt{\sqrt{7}}} \times \frac{1}{\sqrt{7\sqrt{7}}}$

$= \frac{7}{7^{1/4}} \cdot \frac{1}{(7^{3/2})^{1/2}} = \frac{7}{7^{1/4}} \cdot \frac{1}{7^{3/4}}$

$= \frac{7}{7} = 1$

17. $\frac{3}{\sqrt[3]{3}} \div \frac{3^{1/3}}{\sqrt{3}} = \frac{3}{3^{1/3}} \times \frac{3^{1/3}}{\sqrt{3}} = \sqrt{3}$

18. $\{(\sqrt[3]{4})^{3}\}^{1/2} = \{(4^{1/3})^{3}\}^{1/2}$

$= 4^{1/2} = 2$

19. 27 : x = x³ : x या 27 × x = x⁴

या x³ = 27

$\therefore$ x = 3

23. $(6)^6 \div (6^2)^6 \times (6^4)^2 = 6^6 \div 6^{12} \times 6^8$

$= 6^6 \times 6^{-12} \div 6^8$

$= 6^2 = 36$

27. माना कि x = 0.666666

अतः 100x = 66.6666

घटाने से 99x = 66 या $x = \frac{66}{99} = \frac{2}{3}$

29. हम जानते हैं कि $16^0 = 1$

अतः यदि $16^x = 1$ स्पष्टतः x = 0

30. दी हुई श्रेणी

$= \frac{1}{2} \times \frac{2}{3} \times \frac{3}{4} \times .... \frac{n-2}{n-1} \times \frac{n-1}{n} = \frac{1}{n}$

31. माना कि पुस्तक का क्रय मूल्य = 100 रु. है

अतः बढ़ा हुआ मूल्य = 120 रु.

10% से 120 पर कमीशन $= \frac{10}{100} \times 120$

= 12 रु.

$\therefore$ किताब का विक्रय मूल्य = 120 – 12

= 108 रु.

$\therefore$ लाभ = 8%

32. माना कि पहले बैल का क्रय मूल्य x रु. है तो दूसरे का क्रय मूल्य = (450 – x) रु.

पहले बैल का विक्रय मूल्य = $\frac{90x}{100}$

तथा दूसरे बैल का विक्रय मूल्य

$= \frac{225}{2} \times \frac{450 - x}{100} = \frac{9}{8}(450 - x)$

चूँकि दोनों बैलों के विक्रय मूल्य बराबर हैं अतः

$\frac{90x}{100} = \frac{9}{8}(450 - x)$ जिससे x = 250 रु.

∴ दूसरे बैल का क्रय मूल्य = 450 – 250

= 200 रु.

33. 3 बराबर की किश्तों में चुकाने के लिए शेष राशि = 5000 – 2060 = 2940 रु.
यदि प्रत्येक किश्त x रु. की हो तो क्योंकि

मिश्रधन $= P\left(1 + \frac{r}{100}\right)^n$ होता है.

अतः पहले, दूसरे तथा तीसरे वर्ष के अन्त में मूलधन की राशि क्रमशः

$x\left(\frac{25}{26}\right), x\left(\frac{25}{26}\right)^2$ तथा $x\left(\frac{25}{26}\right)^3$ होगी.

$\therefore \left(\frac{25}{26}\right)x + \left(\frac{25}{26}\right)^2 x + \left(\frac{25}{26}\right)^3 x = 2940$

हल करने से x = 1059.42 रु.

34. आयतन दिए रहने पर गोले की त्रिज्या तथा घन की भुजा निश्चित हो जाती है. अतः आकृति गोला या घन नहीं हो सकती क्योंकि इनके क्षेत्रफल भी निश्चित होंगे. बेलन के लिए

$v = \pi r^2 h$ या $h = \frac{v}{\pi r^2}$

तथा बेलन का पृष्ठीय क्षेत्रफल S

$= 2\pi rh + 2\pi r^2$

या S $= \frac{2\pi rv}{\pi r^2} + 2\pi r^2 = \frac{2v}{r} + 2\pi r^2$

$\therefore \frac{dS}{dr} = \frac{-2v}{r^2} + 4\pi r$

पृष्ठीय क्षेत्रफल के न्यूनतम अथवा अधिकतम होने के लिए $\frac{dS}{dr} = 0$

$\therefore \frac{-2v}{r^2} + 4\pi r = 0$ या $\frac{2v}{r^2} = 4\pi r$

अथवा $\frac{2}{r^2}\pi r^2 h = 4\pi r$ या $h = 2r$

पुनः $\frac{d^2S}{dr^2} = \frac{4v}{r^3} + 4\pi$ = धनात्मक राशि

∴ S का मान न्यूनतम होगा. जिससे ढाली गई आकृति एक ऐसा बेलन होगी जिसकी ऊँचाई उसकी त्रिज्या की दूनी होगी.

36. प्रत्येक वृत्त की त्रिज्या 0.5 मीटर है. तथा वर्ग ABCD की भुजा = 1 मीटर
छायांकित भाग का क्षेत्रफल
= वर्ग ABCD का क्षेत्रफल – वृत्तों के चार चतुर्थांशों का क्षेत्रफल

$= 1 - 4\,\frac{\pi \times (0.5)^2}{4} = \left(1 - \frac{\pi}{4}\right)$ मी²




39. मान लीजिए कि वार्षिक अदायगी 100 है.
100 रु. की 5 – 1 = 4 वर्ष के लिए राशि
= 100 + 4 × 5 = 120 रु.
100 रु. की 3 वर्ष के लिए राशि
= 100 + 3 × 5 = 115 रु.
100 रु. की 2 वर्ष के लिए राशि
= 100 + 2 × 5 = 110 रु.
100 रु. की 1 वर्ष के लिए राशि
= 100 + 1 × 5 = 105 रु.
अन्तिम अदायगी की राशि = 100 रु.
कुल राशि = 550 रु.
जब कुल राशि 550 रु. है तो वार्षिक किश्त = 100 रु.
∴ जब कुल राशि 2200 रु. है तो वार्षिक किश्त

$= \frac{100}{550} \times 2200 = 400$ रु.

# सामान्य बुद्धिमता

असंबद्ध को अलग कीजिए :

1. (A) HFDB (B) PNLJ (C) VTRO (D) MKIG
2. (A) KHN (B) DAG (C) URX (D) QMT
3. (A) NKML (B) IGFH (C) VSUT (D) EBDC
4. (A) DBFE (B) KIML (C) TRVU (D) MKPO
5. (A) EVMP (B) BYDW (C) JQLO (D) FUHS

लुप्त वर्णों को ज्ञात कीजिए :

6.

| | | |
|---|---|---|
| B | 15 | ? |
| 3 | N | 21 |

7.

| | | |
|---|---|---|
| A | J | M |
| D | G | ? |

8.

| | | |
|---|---|---|
| C | F | I |
| ? | O | L |

निम्नलिखित प्रश्नों में से प्रत्येक को आरेखों (A), (B), (C), (D) तथा (E) के द्वारा दर्शाया गया है, लेकिन ये आरेख उसी क्रम में नहीं हैं जिस कम में प्रश्न दिए गए हैं. एक वृत्त के द्वारा एक वस्तु को प्रकट किया गया है. चाहे वह बड़ी हो या छोटी. अब आप हर प्रश्न के साथ सही आरेख को सम्बद्ध कीजिए :




9. पुरुष, स्त्रियाँ, चिकित्सक
10. प्राचार्य, प्रवक्ता, उपकुलपति
11. स्तनपायी, व्हेल, मानव
12. अध्याय, पुस्तक, शब्द
13. उत्तर प्रदेश, पटना, वाराणसी

असम्बद्ध संकेत को अलग कीजिए :

14.




15. (A) (B) (C) (D) (E) (F)

नीचे की तालिका में 'अ', 'ब', 'स' तथा 'द', चार पुस्तक विक्रेताओं को पाँच लगातार वर्षों में एक पाठ्य पुस्तक की जितनी प्रतियाँ दी गईं, उनका विवरण है तथा उन्होंने जितनी प्रतियाँ बेचीं, उनका भी विवरण है. तालिका को देखकर निम्नलिखित प्रश्नों के उत्तर दीजिए.

| पुस्तक विक्रेता | पुस्तकें | वर्ष | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | 1983 | 1984 | 1985 | 1986 | 1987 |
| (अ) | प्राप्त | 1552 | 1458 | 1582 | 1602 | 1626 |
| | बिक्री | 1428 | 1447 | 1564 | 1593 | 1608 |
| (ब) | प्राप्त | 1738 | 1730 | 1744 | 1768 | 1780 |
| | बिक्री | 1521 | 1699 | 1742 | 1742 | 1756 |
| (स) | प्राप्त | 1946 | 1958 | 2015 | 2030 | 2051 |
| | बिक्री | 1809 | 1950 | 1999 | 2011 | 2021 |
| (द) | प्राप्त | 1494 | 1494 | 1529 | 1560 | 1613 |
| | बिक्री | 1382 | 1484 | 1525 | 1554 | 1595 |

16. किस पुस्तक विक्रेता पर कम से कम पुस्तकें बिना बिकी रहीं और किस वर्ष में ?
    (A) अ- 1984 (B) ब- 1985
    (C) स- 1984 (D) द- 1985
17. किस वर्ष में बिना बिकी पुस्तकों की संख्या अधिकतम थी ?
    (A) 1983 (B) 1984
    (C) 1986 (D) 1987
18. बिना बिकी पुस्तकों की कुल संख्या कितनी है ?
    (A) 940 (B) 950
    (C) 850 (D) 840
19. 'द' के द्वारा प्रतिवर्ष औसतन कितनी पुस्तकें बेची गईं ?
    (A) 1602 (B) 1518
    (C) 1528 (D) 1508
20. चारों पुस्तक-विक्रेताओं द्वारा प्रतिवर्ष प्राप्त पुस्तकों की औसत संख्या क्या रही ?
    (A) 6854 (B) 6686
    (C) 6914 (D) 6792

प्रश्न संख्या 21 से 25 तक चार भिन्न-भिन्न संकेतों द्वारा शब्द MOTHER को लिखा गया है. उन्हीं संकेतों द्वारा शब्द REASON को भी लिखा गया है. लेकिन उनका क्रम बदला हुआ है. दोनों शब्दों के लिए एक से संकेत में लिखे गए रूपों को साथ-साथ लिखिए.

| | MOTHER | REASON |
|---|---|---|
| 21. | NNUGFQ | (A) PGYUMP |
| 22. | TOMREH | (B) PCYQML |
| 23. | KQRJCT | (C) AERNOS |
| 24. | NQWLJX | (D) SDBRPM |
| 25. | KMRFCP | (E) SGDWTT |

तीन चचेरी बहिनों—शान्ति, मुन्नी तथा शीला के जन्मदिन निम्नलिखित हैं :

शान्ति का जन्म 2 सितम्बर को हुआ था और उस दिन बुधवार था. शीला का जन्म उसी वर्ष 26 जून को हुआ था. मुन्नी का जन्मदिन इन दोनों के ठीक बीच में पड़ता है.

26. शीला का जन्म किस दिन हुआ था ?
    (A) मंगलवार (B) गुरुवार
    (C) शुक्रवार (D) शनिवार
    (E) रविवार
27. मुन्नी अपना जन्मदिन किस तिथि को मनाती है ?
    (A) 30 जुलाई (B) 29 जुलाई
    (C) 1 अगस्त (D) 31 जुलाई
    (E) 28 जुलाई
28. निम्नलिखित आरेख में कुल कितने त्रिभुज हैं ?



    (A) 32 (B) 36
    (C) 37 (D) 38
    (E) 40

29. राजू ने अपने घर से चलना आरंभ किया. वह पहले 1 किमी पूर्व की ओर गया, फिर दाहिनी ओर मुड़कर 2 किमी गया, फिर वह बाईं ओर मुड़कर 1 किमी गया. फिर वह उत्तर की ओर 2 किमी गया. अब राजू कहाँ है ?
(A) अपने घर से 1 किमी दक्षिण में
(B) अपने घर से 2 किमी पूर्व में
(C) अपने घर से 1 किमी उत्तर में
(D) अपने घर से 1 किमी पश्चिम में

निम्नलिखित कथनों में एक स्थिति को कुछ वाक्यों तथा एक निष्कर्ष के द्वारा स्पष्ट करने का प्रयत्न किया गया है. आपको निम्नलिखित विकल्पों में से चुनकर बताना है कि क्या निष्कर्ष–
(A) कथनों में से अवश्य ही समझ में आता है ?
(B) खींचतान करके निकाला जा रहा है ?
(C) कथनों में से निश्चित रूप से समझ में नहीं आता ?
(D) संदिग्ध है, क्योंकि दिया गया विवरण अपर्याप्त है ?

30. **कथन** : 1. पन्द्रह देशान्तरों के बाद विश्व-घड़ी के अनुसार एक घण्टे का अन्तर हो जाता है.
2. बिन्दु X तथा बिन्दु Y परस्पर पन्द्रह देशान्तर की दूरी पर है.
3. बिन्दु X पर दिन के 2 बजे हैं.
**निष्कर्ष** : बिन्दु Y पर दिन के 3 बजने चाहिए.
(A) (B) (C) (D)

31. **कथन** : 1. कुछ केन्द्रशासित प्रदेशों को राज्यों का दर्जा मिल गया है.
2. X भारत का नवीनतम राज्य है.
**निष्कर्ष** : यह पहले केन्द्रशासित प्रदेश था.
(A) (B) (C) (D)

32. **कथन** : 1. पुस्तकों के सभी नए संस्करणों में अतिरिक्त (नए) अध्याय होते हैं.
2. पुस्तक x के नए संस्करण में उतने ही पृष्ठ हैं जितने पुराने संस्करण में थे.
**निष्कर्ष** : नए संस्करण में कोई परिवर्तन नहीं है.
(A) (B) (C) (D)

33. **कथन** : 1. एनिमेशन फिल्में बच्चों के लिए बनाई जाती हैं.
2. कुछ वयस्क भी इनसे आनन्दित होते हैं.
**निष्कर्ष** : ये वयस्क मन्द बुद्धि हैं.
(A) (B) (C) (D)

34. **कथन** : 1. उन परीक्षार्थियों के अनुक्रमांक अखबार में नहीं छपे हैं, जो अनुत्तीर्ण थे.
2. रेणु का अनुक्रमांक अखबार में छपा था.
**निष्कर्ष** : रेणु अनुत्तीर्ण हो गई थी.
(A) (B) (C) (D)

35. **कथन** : 1. श्रीमती सचदेव महिला पत्रिकाओं के पाक-कला सम्बन्धी पृष्ठों को पढ़ती हैं.
2. उनके घर सदैव बहुत से मेहमान आते रहते हैं.
**निष्कर्ष** : श्रीमती सचदेव अनिवार्यतः असाधारण रूप से अच्छा भोजन पकाती हैं.
(A) (B) (C) (D)

36. **कथन** : 1. कार्यालय के अभिलेखों में से एक अत्यन्त महत्वपूर्ण कागज खो गया.
2. अनुभाग अधिकारी को निलम्बित कर दिया गया.
**निष्कर्ष** : कागज अनुभाग अधिकारी के ही संरक्षण में रहा होगा.
(A) (B) (C) (D)

सही विकल्प चुनिए :

37. 'अंगूठी' का 'सगाई' से वही सम्बन्ध है, जो :
(A) हाथ मिलाने का सन्धि से है
(B) ठोकर मारने का पिटाई से है
(C) क्रोध का अपमान करने से है
(D) चूड़ी का कलाई से है

38. 'बालों' का 'शैम्पू' से वही सम्बन्ध है, जो :
(A) चेहरे का पाउडर से है
(B) बटन का कमीज से है
(C) डिटर्जेण्ट का साबुन से है
(D) दाँतों का मंजन से है

39. 'सुझाव' का 'आदेश' से वही सम्बन्ध है, जो :
(A) परामर्श देने का सुझाव देने से है
(B) मुस्कराने का हँसने से है

(C) योजना बनाने का क्रियान्वयन (लागू करने) से है

(D) क्रोध का चीखने से है

40. 'साक्षात्कार' का 'नौकरी' से वही सम्बन्ध है, जो :

(A) यात्रा का बस से है

(B) परीक्षा का उपाधि से है

(C) टिकट का यात्रा से है

(D) प्रकाश का अन्धकार से है

## उत्तर व्याख्या सहित

1. (C) अन्य सभी पदों के प्रत्येक दो अक्षरों के बीच एक-एक अक्षर छूटा हुआ है.
2. (D) अन्य सभी पदों के दूसरे व पहले अक्षरों के बीच दो अक्षर तथा पहले व तीसरे अक्षरों के बीच दो अक्षर छूटे हुए हैं.
3. (B) अन्य सभी पदों के दूसरे, चौथे, तीसरे व पहले अक्षर क्रमशः वर्णमाला के अनुसार हैं.
4. (D) अन्य सभी पदों के दूसरे व पहले अक्षरों के बीच एक अक्षर छूटा हुआ है तथा पहले, चौथे व तीसरे अक्षर क्रमशः वर्णमाला के अनुसार हैं.
5. (A) अन्य सभी पदों के तीसरे अक्षर, पहले अक्षर में एक अक्षर छूटा हुआ है तथा दूसरे व चौथे अक्षरों के बीच भी एक अक्षर छूटा हुआ है.
6. (T) 3 और 15 में 12 का अन्तर है तथा B और N के बीच 12 अक्षर छूटे हुए हैं. इसी प्रकार 15 और 21 में 6 का अन्तर है अतः N के 6 अक्षर बाद T होगा.
7. (P) A व D के बीच दो अक्षर छूटे हुए हैं.

    D व G ,, ,, ,, ,, ,,

    G व J ,, ,, ,, ,, ,,

    J व M ,, ,, ,, ,, ,,

    ∴ M के दो अक्षर बाद P होगा.
8. (R) C, F, I, L तथा O में से क्रमशः प्रत्येक दो अक्षरों के बीच में दो अक्षरों का अन्तर है. अतः O के दो अक्षर बाद R होगा.
9. (D) कुछ पुरुष तथा स्त्रियाँ चिकित्सक होते हैं तथा कुछ नहीं होते हैं.
10. (C) तीनों अलग-अलग होते हैं.
11. (A) व्हेल एवं मानव दोनों ही स्तनपायी होते हैं.
12. (E) पुस्तक में अध्याय होते हैं तथा अध्याय में शब्द होते हैं.
13. (B) उत्तर प्रदेश में वाराणसी है. परन्तु पटना, उत्तर प्रदेश के बाहर है.
14. (E) अन्य सभी में दोनों अक्षर बड़े हैं.
15. (C) काला वृत्त अन्य सभी में दाहिनी ओर है.
16. (B) प्राप्त पुस्तकों तथा बिकी पुस्तकों का अन्तर सबसे कम 1985 में 'ब' दुकानदार का है.
17. (A) 1983 में बिकी हुई पुस्तकों का योग = 6140

    1984 ,, ,, ,, ,, ,, = 6580

    1985 ,, ,, ,, ,, ,, = 6830

    1986 ,, ,, ,, ,, ,, = 6900

    तथा 1987 ,, ,, ,, ,, = 6980

    1983 में प्राप्त पुस्तकों का योग = 6730

    ∴ 1983 में बिना बिकी पुस्तकों की संख्या = 6730 - 6140 = 590

    1984 में प्राप्त पुस्तकों का योग = 6640

    ∴ 1984 में बिना बिकी पुस्तकों की संख्या = 6640 - 6580 = 60

    1985 में प्राप्त पुस्तकों का योग = 6870

    ∴ 1985 में बिना बिकी पुस्तकों की संख्या = 6870 - 6830 = 40

    1986 में प्राप्त पुस्तकों का योग = 6960

    ∴ 1986 में बिना बिकी पुस्तकों की संख्या = 6960 - 6900 = 60

    तथा 1987 में प्राप्त पुस्तकों का योग = 7070

    ∴ 1987 में बिना बिकी पुस्तकों की संख्या = 7070 - 6980 = 90

    अतः 1983 में बिना बिकी पुस्तकों की संख्या अधिकतम है.

18. (D) बिना बिकी पुस्तकों की कुल संख्या
$= 590 + 60 + 40 + 60 + 90$
$= 840$

19. (D) 'द' के द्वारा 5 वर्ष में बेची गई पुस्तकों की कुल संख्या
$= 1382 + 1484 + 1525 + 1554 + 1595$
$= 7540$
∴ 'द' के द्वारा प्रतिवर्ष औसतन बेची गई पुस्तकें
$= \frac{7540}{5} = 1508$

20. (A) चारों पुस्तक विक्रेताओं द्वारा 5 वर्ष में प्राप्त पुस्तकों का योग
$= 6730 + 6640 + 6870 + 6960 + 7070$
$= 34270$
∴ चारों पुस्तक विक्रेताओं द्वारा प्रति वर्ष प्राप्त पुस्तकों का औसत
$= \frac{34270}{5} = 6854$

21. (D) दिए हुए शब्द के पहले, तीसरे व पाँचवें अक्षरों के लिए सांकेतिक शब्द के पहले, तीसरे व पाँचवें अक्षर क्रमशः वर्णमाला के अगले अक्षर हैं तथा दिए हुए शब्द के दूसरे, चौथे व छठवें अक्षरों के लिए सांकेतिक शब्द के दूसरे, चौथे व छठवें अक्षर क्रमशः वर्णमाला के पहले अक्षर हैं.

22. (C) दिए हुए शब्द और सांकेतिक शब्द के दूसरे व पाँचवें अक्षर बिना बदले हुए हैं तथा दिए हुए शब्द के पहले, तीसरे, चौथे और छठे अक्षर सांकेतिक शब्द के क्रमशः तीसरे, पहले, छठे व चौथे अक्षर हैं.

23. (A) दिए हुए शब्द के पहले, तीसरे व पाँचवें अक्षरों के लिए सांकेतिक शब्द के पहले, तीसरे व पाँचवें अक्षर क्रमशः वर्णमाला के एक अक्षर पहले के तथा दिए हुए शब्द के दूसरे, चौथे व छठवें अक्षरों के लिए सांकेतिक शब्द के दूसरे, चौथे व छठवें अक्षर क्रमशः वर्णमाला के एक अक्षर आगे हैं.

24. (E) दिए शब्द के पहले, दूसरे, तीसरे, चौथे, पाँचवें व छठवें अक्षरों के लिए सांकेतिक शब्द के पहले, दूसरे, तीसरे, चौथे, पाँचवें व छठवें अक्षर क्रमशः वर्णमाला के अगले, एक अक्षर के बाद, दो अक्षर के बाद, तीन अक्षर के बाद, चार अक्षर के बाद और पाँच अक्षर के बाद के अक्षर हैं.

25. (B) दिए हुए शब्द के प्रत्येक अक्षर सांकेतिक शब्द के संगति अक्षर से वर्णमाला के अनुसार एक अक्षर आगे है.

26. (C) 26 जून से 2 सितम्बर तक दिनों की संख्या $= 4 + 31 + 31 + 2 = 68$
= 9 सप्ताह 5 दिन
∴ बुधवार से 5 दिन पहले शुक्रवार होगा.

27. (A) ∵ 26 जून से 2 सितम्बर तक दिनों की संख्या $= 68$
∴ 26 जून से 2 सितम्बर तक ठीक बीच के दिन 26 जून से 34 दिन बाद होगा.
और 26 जून से 34 दिन बाद 30 जुलाई होगा.
अतः मुन्नी का जन्म दिन 30 जुलाई है.

28. (E) त्रिभुज निम्नलिखित बनते हैं :




| | | | |
|---|---|---|---|
| △ ABC | △ GCB | △ BEF | △ ABI |
| △ GCI | △ CFA | △ ADC | △ CGD |
| △ ACH | △ AFD | △ IJA | △ CFB |
| △ ABD | △ AEC | △ ADH | △ AFI |
| △ IJD | △ CIF | △ BCD | △ ABE |
| △ AIO | △ ACJ | △ CID | △ AFI |
| △ AGB | △ AFG | △ AGI | △ DCJ |
| △ CIA | △ FKB | △ AGD | △ ABF |
| △ HID | △ CHI | △ CKB | △ FKA |
| △ CKA | △ CFE | △ CFG | △ FCD |

29. (B)




A से E तक की दूरी = 1 + 1 = 2 किमी

30. (D) जब तक यह पता न हो कि Y, X के किस ओर है निष्कर्ष पर नहीं पहुँच सकते. अतः दिया गया विवरण अपर्याप्त है.

31. (A) x भारत का नवीनतम राज्य है और केन्द्रशासित प्रदेशों को राज्य का दर्जा मिल गया है. इसलिए x पहले केन्द्रशासित प्रदेश था.

32. (C) चूँकि पुस्तकों के सभी नए संस्करणों में अतिरिक्त (नए) अध्याय होते हैं तथा पुस्तक x का संस्करण नया हुआ है. अतः इस पुस्तक में भी अतिरिक्त अध्याय होने चाहिए. परन्तु इसमें पृष्ठ उतने ही हैं जितने पुराने संस्करण में थे. अतः निष्कर्ष कथनों से समझ में नहीं आता है.

33. (D) कथनों में मन्द बुद्धि एवं एनिमेशन फिल्मों में कोई सम्बन्ध नहीं बतलाया है. अतः दिया गया विवरण अपर्याप्त है.

34. (C) पहले कथन के अनुसार उन परीक्षार्थियों के अनुक्रमांक अखबार में नहीं छापे गए जो अनुत्तीर्ण थे और कथन दो के अनुसार रेनू का अनुक्रमांक अखबार में छपा था और रेनू अनुत्तीर्ण हो गई. यह बात समझ में नहीं आती है.

35. (A) पहले कथन के अनुसार श्रीमती सचदेव को अच्छा भोजन बनाने की जानकारी में रुचि है तथा दूसरे कथन के अनुसार उन्हें अच्छा भोजन बनाने का अभ्यास है अतः निष्कर्ष सरलता से समझ में आ जाता है.

36. (A) कार्यालय के अभिलेखों में से महत्वपूर्ण कागज खो गया और अनुभाग अधिकारी को निलम्बित कर दिया गया. अतः स्पष्ट है कागज अनुभाग अधिकारी के ही संरक्षण में रहा होगा.

37. (A) जिस प्रकार अंगूठी पहनाने से सगाई पक्की हो जाती है उसी प्रकार हाथ मिलाने से संधि हो जाती है.

38. (D) जिस प्रकार शैम्पू बालों को साफ करता है उसी प्रकार मंजन दाँतों को साफ करता है

39. (C)

40. (B) जिस प्रकार साक्षात्कार का सफल परिणाम नौकरी है उसी प्रकार परीक्षा का सफल परिणाम उपाधि है. ■■■

# विविध ज्ञान एवं तथ्य

## भारत के प्रमुख दर्शनीय स्थल

### हिमाचल प्रदेश

**शिमला**– 2130 मीटर की ऊँचाई पर बसा यह नगर अंग्रेजी राज की ग्रीष्मकालीन राजधानी होने के कारण मुख्यरूप से विकसित किया गया था. सर्वप्रथम अंग्रेजों ने इसे 1819 में खोजा था. शिमला के निकट दर्शनीय स्थलों में ग्लैन, समरहिल, चैडविक प्रपात, राष्ट्रपति निवास, मशोब्रा, वाइल्ड फ्लोवर हॉल, प्रोस्पेक्ट हिल, जाखू मन्दिर, तारा देवी का मन्दिर आदि मुख्य हैं.

**चैल**–शिमला से करीब 64 किमी दूर है. यहाँ विश्व में सबसे ऊँचा क्रिकेट ग्राउण्ड है. पूर्व में यह पटियाला राज्य की ग्रीष्म ऋतु की राजधानी था.

**कसौली**– 1828 मीटर की ऊँचाई पर स्थित कसौली एक स्वास्थ्य लाभ का केन्द्र है. यहाँ से कालका घाटी का दृश्य बड़ा मनोहारी दृष्टिगोचर होता है, यहाँ अनेक अच्छे होटल हैं. यह पक्षी विशेषज्ञों के लिए प्रख्यात स्थान है.

**पऔंटा साहिब**–यमुना नदी पर बसा सिख गुरु गोविन्द सिंह से सम्बद्ध ऐतिहासिक स्थल. यहाँ एक प्रसिद्ध किला भी है.

**रेनुका**–यह एक पवित्र झील तथा अभ्यारण्य के लिए प्रसिद्ध है.

**नाहन**–शिवालिक पहाड़ियों में स्थित फाइबर ग्लास के बने पूर्व ऐतिहासिक फॉसिल दाचों के पार्क के लिए प्रसिद्ध मनोरम स्थल है.

**मन्डी**–व्यास नदी पर बसा कुल्लू-मनाली घाटी का प्रवेश द्वार मण्डी समुद्र तल से 800 मीटर की ऊँचाई पर शिवालिक पहाड़ियों में स्थित है. यहाँ अनेक मन्दिरों के खण्डहर हैं. तराना पहाड़ी पर तराना देवी का मन्दिर चट्टान काटकर नक्काशी द्वारा बनाया गया है.

**भाखरा-नांगल**–सतलज नदी पर बनी एक संसार प्रसिद्ध बहुउद्देशीय परियोजना है.

**पालमपुर**–पालमपुर 1246 मीटर की ऊँचाई पर स्थित हिमाचल प्रदेश का प्रसिद्ध स्वास्थ्य लाभ केन्द्र है. यहाँ चाय के बागान हैं. 1804 ई. में बना बैजनाथ मन्दिर भी यहाँ का मुख्य आकर्षण है.

**ज्वालामुखी**–कांगड़ा से 30 किलोमीटर दूर ज्वालामुखी का मन्दिर है जो चट्टानी भृगु पर बना है. यह शिवजी की पहली पत्नी सती के शरीर के टुकड़ों के गिरने के स्थानों पर बने मन्दिरों का समूह है. इस मन्दिर का सोने का कलश बादशाह अकबर द्वारा दिया गया था.

**धर्मशाला**– 1250 मीटर की ऊँचाई पर स्थित धौलापुर पहाड़ियों पर बसा एक महत्वपूर्ण स्थान है. लार्ड एलगिन को 1863 में यहाँ पर दफनाया गया था. तिब्बतीय संस्कृति का यहाँ पर प्रभाव है. चीन के तिब्बत पर आक्रमण करने के फलस्वरूप दलाई लामा यहीं पर भागकर आए थे.

**डलहौजी**–पाँच पहाड़ियों पर फैला यह नगर पर्यटन का मुख्य आकर्षण है. 1851 ई. में इसकी स्थापना लार्ड डलहौजी द्वारा की गई थी. यहाँ पर तिब्बत से आए शरणार्थी बस गए हैं. डलहौजी एक आदर्श स्वास्थ्य लाभ केन्द्र है जहाँ अनेक पश्चिमी प्रकार के होटल हैं. ऊपर बकरोता 2,377 मीटर पर स्थित स्थान डलहौजी का सबसे अच्छा स्थान माना जाता है.

**नरकन्दा**– 2700 मीटर की ऊँचाई पर बसा यह नगर एक स्कीइंग केन्द्र स्थापित करने हेतु तैयार किया जा रहा है.

**खज्जियार**–एक झील के चारों ओर बसा नगर है, जो गोल्फ खिलाड़ियों के आकर्षण का केन्द्र है.

**चम्बा**–रावी नदी के किनारे बसा एक ऐसा नगर है, जो इटली के गाँवों जैसा वातावरण प्रस्तुत करता है. यहाँ घास के मैदान हैं.

**कुल्लूघाटी**–इसे देवों की घाटी (Valley of

Gods) कहते हैं. यह सेब के बागान के लिए प्रसिद्ध है. कुल्लू घाटी में स्थित कुल्लू नगर व्यास नदी के किनारे 1200 मीटर की ऊँचाई पर स्थित है. यहाँ बजौरा में बालेश्वर देव का प्रसिद्ध तीर्थस्थल है.

**मनाली**–एक सुन्दर पर्यटक केन्द्र है, जहाँ गर्म पानी के चश्मे थकान दूर करने में सहायता प्रदान करते हैं. रोहतांग दर्रा पारकर लाहोल तथा स्पीति तक जाने में एक अनोखा अनुभव यहाँ से किया जा सकता है.

## जम्मू-कश्मीर

**श्रीनगर**–झेलम नदी व डल झील के किनारे बसा हुआ यह एक सुन्दर नगर व जम्मू-कश्मीर राज्य की राजधानी है. इस नगर का निर्माण सम्राट अशोक ने आज से 2260 वर्ष पूर्व कराया था. यह नगर 1900 मीटर की ऊँचाई पर बसा है. यहाँ के चश्माशाही, निशात बाग, शालीमार बाग, हरवान, हरिपर्वत किला, हजरतवल जामी मस्जिद आदि अनेक दर्शनीय स्थल हैं. यहाँ रहने को हाउसबोट पाए जाते हैं.

**डल झील**–श्रीनगर के एक किनारे पर डल झील है जो 8 किमी लम्बी और 4 किमी चौड़ी है. यह झील तीन मुख्य भागों में विभक्त है. गगरी बल, लोकत तथा बोड इन भागों के नाम हैं. झील के अन्दर दो सुन्दर द्वीप हैं, जिनका नाम सोना लंक तथा रूपा लंक है. दोनों को चार चिनार के नाम से भी जाना जाता है, क्योंकि प्रत्येक पर चार-चार, चिनार के वृक्ष हैं. झील के आखिरी छोर पर एक तीसरा द्वीप भी है, जिसे नेहरू द्वीप के नाम से जाना जाता है. झील में हाउसबोट पर रहने का अपना ही अनोखा आनन्द है. इन बोटों में रहने के दो कमरे, स्नानग्रह व धूप के लिए खुला डेक होता है.

**जामी-मस्जिद**–श्रीनगर से 5 किमी दूर सुल्तान सिकन्दर ने 1400 ई. में इसका निर्माण कराया जिसे बाद में उसके पुत्र जैन-उल-अबिदीन ने पूरा कराया था. यह लकड़ी द्वारा निर्मित मस्जिद है, जिसमें 300 से भी अधिक खम्भों पर छत टिकी है. यह मस्जिद आग लगने के फलस्वरूप कई बार जल चुकी है और हर बार इसका पुनः निर्माण हुआ है.

**शंकराचार्य पहाड़ी**–डल झील के पीछे सम्राट अशोक के पुत्र जालुका ने ईसा पूर्व 200 में इसका निर्माण कराया था. इस पहाड़ी पर एक हिन्दू मन्दिर है. शंकराचार्य ने इस पहाड़ी पर आध्यात्मिक ध्यान लगाया था. यह पहाड़ी तख्त-ए-सुलेमान के लिए भी प्रख्यात है.

**चश्मा शाही**–श्रीनगर शहर से 9 किमी दूर इस जल-प्रपात में कई बाग हैं जो तीन सीढ़ियों के हैं. यह मुगल बादशाह जहाँगीर द्वारा निर्मित कराया गया था. इसका 1632 में निर्माण होने का अनुमान है. बाद में शाहजहाँ ने इसके सौंदर्य को बढ़ाने के लिए निर्माण कराया था.

**निशात बाग**–'गार्डन ऑफ ब्लिस'(आनन्द का बाग) कहलाने वाला निशात बाग डल झील के किनारे, शहर से 11 किमी दूर जबरवन पहाड़ियों पर स्थित है. 1633 में इसका निर्माण नूरजहाँ के भाई आसफ खान द्वारा प्रेषित डिजाइन पर हुआ है. यह मुगल गार्डन्स में सबसे बड़ा है. इस बाग में 12 सीढ़ियाँ 12 राशियों की प्रतीक हैं.

**शालीमार बाग**– 1616 में मुगल बादशाह जहाँगीर ने,अपनी पत्नी नूरजहाँ को समर्पित,इस बाग का निर्माण कराया था. इस बाग में लम्बे-लम्बे चिनार के पेड़ों की कतारें हैं और मध्य में संगमरमर का महल है.

**हजरतबल मस्जिद**–डल झील के उत्तरी-पश्चिमी किनारे पर बनी यह मस्जिद इसलिए प्रसिद्ध है कि हजरत मुहम्मद साहब का एक बाल यहाँ सुरक्षित रखा हुआ है. यहाँ प्रतिवर्ष एक विशाल उत्सव मनाया जाता है.

**नसीम बाग**–मुगल बादशाह अकबर द्वारा 1586 में निर्मित इस बाग का क्षेत्र अब इंजीनियरिंग कॉलेज के परिसर में शामिल कर दिया गया है.

**पहलगाम**–शेषनाग और लिडर नदियों के संगम पर बसा यह नगर 2195 मीटर की ऊँचाई पर है. कोलाहोई ग्लेशियर तथा अमरनाथ गुफा के लिए यहीं से जाते हैं. यह एक सुन्दर स्थान है.

**गुलमर्ग**–श्रीनगर से 51 किमी दूर गुलमर्ग 2730 मीटर की ऊँचाई पर बसा है. यह नगर अपने प्राकृतिक फूलों के लिए अत्यधिक प्रसिद्ध है. 1580

तक इसका नाम गौरीमार्ग था जो भगवान शिव की पत्नी गौरी के नाम पर रखा गया है.

यह स्थान विश्व के उच्चतम गोल्फ मैदान के लिए भी प्रसिद्ध है. यहाँ स्कीइंग का एक संस्थान भी है. पर्वतारोही और ट्रैकिंग करने वाले यहीं से अपना कार्यक्रम शुरु करते हैं.

**अमरनाथ**–पहाड़ी व बर्फीली चट्टानों के अन्दर 3,962 मीटर की ऊँचाई पर स्थित, यह हिन्दुओं का प्रमुख व पवित्र तीर्थ स्थल है. वर्षा ऋतु के माह जुलाई व अगस्त की पूर्णिमा से श्री अमरनाथ गुफा की यात्रा प्रारम्भ होती है.

**वैष्णो देवी**–जम्मू से 62 किमी दूर त्रिकूट पहाड़ियों पर यह प्राचीन पवित्र गुफा के लिए प्रसिद्ध है त्रिकूट भगवती जो वैष्णो देवी के नाम से विख्यात है, हर वर्ष लाखों श्रद्धालुओं को अपनी ओर आकर्षित करती है. 1585 मीटर की ऊँचाई पर, इस गुफा का संकीर्ण रास्ता है. श्रद्धालुओं को पेट के बल चलकर गुफा में घुसना पड़ता है. कटरा से इस प्रसिद्ध तीर्थ स्थान पर लाखों यात्री देवी के दर्शन हेतु यहाँ आते हैं.

## उत्तर प्रदेश

**मथुरा**–यमुना नदी के दाहिने किनारे पर स्थित मथुरा नगर त्रेता काल से ही प्रसिद्ध है. यह भगवान कृष्ण की जन्मभूमि होने के कारण एक तीर्थ स्थान है. यहाँ पर कई विशाल मन्दिर हैं जिनमें द्वारिकाधीश का मन्दिर प्रसिद्ध है. मथुरा नगर में कृष्ण जन्मभूमि, विश्रामघाट, सती बुर्ज आदि प्रसिद्ध स्थल हैं. मथुरा के निकट स्थित वृन्दावन, गोकुल, बल्देव, बरसाना, मधुवन और गोवर्धन अन्य दर्शनीय स्थल हैं.

**आगरा**–यमुना नदी के दाहिने किनारे पर स्थित आगरा नगर पर्यटन का प्रमुख केन्द्र है. यहाँ शाहजहाँ द्वारा निर्मित सफेद संगमरमर का ताज महल एक प्रमुख दर्शनीय ऐतिहासिक स्थल है. भारत में इसका वही स्थान है, जो ईफिल टॉवर का फ्रान्स में तथा सिडनी ओपेरा हाउस का ऑस्ट्रेलिया में. इस अभूतपूर्व कलाकृति के निर्माण में ईरान के शिल्पकार ईसाखान का बहुत बड़ा हाथ था. आगरे के लालकिले का निर्माण 1565 में अकबर बादशाह ने आरम्भ कराया था. यहाँ की मोती मस्जिद विश्व की सबसे बड़ी संगमरमर से बनी मस्जिदों में से एक है. शहर से 10 किमी दूर अकबर का मकबरा, जो सिकन्दरा में स्थित है, अन्य दर्शनीय स्थलों में एत्माद्दौला, रामबाग, दयालबाग और शाहजहाँ गार्डन हैं. नगर से 40 किमी दूर पश्चिम में अकबर द्वारा बसाया शहर फतेहपुर सीकरी है. यहाँ के महल और शेख सलीम चिस्ती की दरगाह दर्शनीय स्थल हैं.

**संकिसा**–फर्रुखाबाद जिले में एक स्थान है, जहाँ से गौतम बुद्ध ने स्वर्ग में अपनी माँ को प्रवचन करके पृथ्वी पर पुनः पदार्पण किया. बौद्ध धर्म के अनुयाइयों के लिए यह एक मुख्य तीर्थ स्थल है.

**लखनऊ**–गोमती नदी के किनारे बसा लखनऊ उत्तर प्रदेश की राजधानी है तथा ऐतिहासिक नगर है. भगवान राम के छोटे भाई लक्ष्मण के नाम पर लक्ष्मणावती इस शहर का पूर्व नाम है. यह अवध के नवाबों की राजधानी भी रहा है. यहाँ के दर्शनीय स्थलों में बड़ा इमामबाड़ा रूमी दरवाजा, छोटा इमामबाड़ा, जामा मस्जिद, घंटाघर, केसरबाग, सिकन्दरबाग, नादान महल, रेजीडेन्सी, लक्ष्मण टीला, जू, म्यूजियम आदि हैं.

**इलाहाबाद**–एक प्रसिद्ध तीर्थ स्थल है तथा अपने ऐतिहासिक महत्व के लिए भी प्रसिद्ध है. ह्वेनसांग ने भी इस तीर्थ स्थान का भ्रमण 634 A.D. में किया था. यह नगर गंगा, यमुना एवं अदृश्य सरस्वती नदी के संगम पर बसा हुआ है. यहाँ मकर संक्रान्ति पर प्रत्येक 12 वर्ष के अन्तराल पर कुम्भ मेले का विशाल आयोजन होता है.

**वाराणसी**–गंगा नदी के बाएं किनारे पर बसा वाराणसी नगर अनेक धर्मों का तीर्थ स्थल है. भगवान बुद्ध ने अपना प्रथम प्रवचन यहीं दिया था. जैन धर्म के प्रवर्तक पार्श्वनाथ काशी नरेश के पुत्र थे. यहाँ हिन्दुओं का पवित्र विश्वनाथ मन्दिर स्थित है. यहाँ का हिन्दू विश्वविद्यालय, मानस मन्दिर, भारत माता का मन्दिर, दुर्गा मन्दिर, विश्ववारा मन्दिर, आलम गिरि व ज्ञानवपी मस्जिद अन्य दर्शनीय स्थल हैं. नगर से 10 किमी दूर सारनाथ में स्तूप हैं. यहीं भगवान बुद्ध ने अपना प्रथम उपदेश दिया था.

**अयोध्या**—यह स्थान फैजाबाद जिले में स्थित सरयू नदी के किनारे बसा है. यह भगवान राम का जन्म स्थान है. प्राचीन काल में शक्तिशाली हिन्दू राजाओं की यह राजधानी थी . यहीं भगवान श्री राम की जन्म स्थली है.

**मसूरी**—यह एक प्रसिद्ध पर्यटन केन्द्र है.

**हरद्वार**—गंगा के किनारे बसा हरद्वार एक प्रसिद्ध तीर्थ स्थान है. हर 12 वर्ष बाद यहाँ कुम्भ का मेला लगता है. यहाँ हर की पौड़ी, दक्ष महादेव मन्दिर, सती कुण्ड, शान्ति वन, ब्रहम कुण्ड आदि दर्शनीय स्थल हैं.

**ऋषिकेश**—हरद्वार से 23 किमी दूर ऋषिकेश गंगा के किनारे बसा एक तपोवन है. यहाँ भारत मन्दिर, त्रिवेणी घाट, ऋषि कुण्ड, पुष्कर मन्दिर, गीता भवन, स्वामी शिवानन्द का आश्रम और लक्ष्मण झूला दर्शनीय स्थल हैं.

**नैनीताल**—झील के किनारे बसा एक प्रमुख पर्यटन केन्द्र है.

**केदारनाथ**—गढ़वाल जिले की मन्दाकिनी घाटी में केदारनाथ का मन्दिर है. यह मन्दिर पाण्डवों द्वारा बनवाया गया था. मन्दिर के आँगन में नंदी की एक विशाल प्रतिमा है और दीवारों पर पाण्डवों तथा द्रोपदी की आकृतियाँ कुशलता से अंकित हैं. यह यात्रियों के लिए मई से अक्टूबर तक खुला रहता है. यहाँ अनेक कुण्ड हैं. इनमें शिव कुण्ड और रुधिर कुण्ड प्रमुख हैं. मन्दिर की बाईं ओर पुरन्दर पर्वत है जहाँ के मुख्य तीर्थ स्थल नारायण क्षेत्र और शाकम्भरी क्षेत्र हैं. यह एक प्रसिद्ध धार्मिक स्थल है.

**बदीनाथ**— हरद्वार से 290 किमी दूर हिमालय की गोद में स्थित बद्रीनाथ देश के चार धामों में से एक है. महाभारत काल से पहले भी यह हिन्दुओं का तीर्थस्थल था. बाद में बौद्ध मत का प्रभाव यहाँ रहा. शंकराचार्य द्वारा यहाँ हिन्दू धर्म की पुनर्स्थापना कराई गई थी. प्रतिवर्ष मार्च से अक्टूबर तक यहाँ बद्रीनाथ मन्दिरके दर्शनों के लिए यात्रियों का तांता लगा रहता है. यह एक तीर्थ धाम है.

## बिहार

**पटना**—यह एक ऐतिहासिक नगर है. यहाँ सम्राट अशोक के काल के शिलालेख अभी भी विद्यमान हैं. यहाँ पर अरबी व फारसी लिपियों की एक मशहूर लाइब्रेरी है. मुगल तथा राजपूत कलाकृतियों का भी भण्डार इस खुदाबक्श लाइब्रेरी में है. वर्तमान में भी यह बिहार राज्य की राजधानी है. यहाँ सिखों का प्रमुख तीर्थ स्थल, हरमन्दिर साहब है जहाँ सिखों के दसवें गुरु श्री गुरु गोविन्द सिंह का जन्म 1664 ई. में हुआ था. यहाँ एक विशाल व आकर्षक गुरुद्वारा है.

**सोनपुर**—गंगा के पार सोनपुर में विश्व का सबसे बड़ा पशु मेला नवम्बर माह में लगता है. यहाँ हाथी, घोड़े, ऊँट, गाय-भैंस, भेड़-बकरी आदि पशुओं का क्रय-विक्रय होता है.

**वैशाली**—यह स्थान भगवान बुद्ध के समय से ही प्रसिद्ध रहा है. यह जैन धर्मावलम्बियों के लिए भी पवित्र स्थल है. यह भगवान महावीर का जन्म स्थल है.

**सासाराम**—यहाँ पर अफगानी बादशाह शेर-शाह सूरी का मकबरा है.

**नालन्दा**—एक प्रसिद्ध ऐतिहासिक नगर है. 7 वीं सदी में ह्वेनसांग बौद्ध धर्म की शिक्षा हेतु नालन्दा विश्वविद्यालय में 5 वर्ष तक अध्ययनरत रहा.

**राजगिरि**—यहाँ पर बौद्ध धर्म की प्रथम गोष्ठी का आयोजन हुआ था. यह प्राचीन काल में मगध राज्य की राजधानी था.

**पावापुरी**—जैन तीर्थंकर महावीर का निर्वाण स्थल है. यहाँ झील के मध्य एक जल मन्दिर है.

**गया**—यह हिन्दू तीर्थ स्थल है यहाँ का विष्णुपाद मन्दिर, जहाँ भगवान विष्णु के पवित्र पद सुरक्षित हैं. यहाँ हिन्दू आकर अपने पूर्वजों का पिण्डदान करते हैं.

**बोधगया**—बौद्ध अनुयायियों का एक तीर्थ स्थल है, जहाँ महात्मा बुद्ध को ज्ञान प्राप्त हुआ था.

**पारसनाथ**—पूर्वी भारत में जैन धर्म अनुयाइयों का एक प्रसिद्ध तीर्थ है. 1366 मीटर की ऊँचाई पर स्थित इस स्थान पर 23वें जैन तीर्थंकर पारसनाथ को निर्वाण प्राप्त हुआ था.

**हजारीबाग**—दामोदर घाटी में गया के दक्षिण में स्थित यह एक पहाड़ी स्थान है, जहाँ वन्य जीवन

से सम्बन्धित एक अभ्यारण्य है. यह एक मनोरम दर्शनीय स्थल है.

**राँची**—एक सुन्दर नगर है, जहाँ राँची पहाड़ियों के भू-स्तरीय भाग पर एक कृत्रिम झील है. जलवायु की दृष्टि से यह सुखद स्थान है. यहाँ से 43 किमी दूर हुन्डू प्रपात बहुत ही प्रसिद्ध है.

## पश्चिम बंगाल

**कलकत्ता**—पश्चिमी बंगाल राज्य की राजधानी है तथा भारत का सबसे बड़ा एक ऐतिहासिक नगर भी है. ब्रिटिश साम्राज्य द्वारा निर्मित विक्टोरिया मेमोरियल की नींव 1906 में जार्ज पंचम द्वारा रखी गई थी. बिरला प्लेनीटोरियम तथा काली मन्दिर व चिड़ियाघर कलकत्ता के प्रमुख दर्शनीय स्थल हैं. कलकत्ता स्थित हावड़ा ब्रिज वास्तुशिल्प का एक अनोखा उदाहरण है. यहाँ का अजायबघर, चिड़ियाघर और राष्ट्रीय पुस्तकालय प्रमुख दर्शनीय स्थल हैं. हावड़ा का बोटेनिकल गार्डन - 109 हेक्टेअर भूमि में फैला हुआ है. इस गार्डन में 200 वर्ष पुराना एक वट वृक्ष है, जिसका प्रसार 400 मीटर की परिधि में है.

**दार्जिलिंग**—एक सुन्दर पहाड़ी पर्यटन केन्द्र है. यह 2,123 मीटर की उँचाई पर स्थित है. कंचनजंगा की बर्फीली चोटी देखने यहाँ अनेक पर्यटक आते हैं.

## असम

**गुवाहाटी (गौहाटी)**—असम की राजधानी है. यहाँ से काजीरंगा व मनास अभ्यारण्य देखे जा सकते हैं. यहाँ के अन्य दर्शनीय स्थलों में वशिष्ठ आश्रम, जनार्दन मन्दिर, कामाख्या मन्दिर, उमानन्दा मन्दिर, नवग्रह मन्दिर आदि हैं.

**हाजो**—गुवाहाटी से 24 किमी दूर यह हिन्दू, मुस्लिम और बौद्धों का तीर्थ स्थल है. एक कथा के अनुसार भगवान बुद्ध ने यहीं निर्वाण प्राप्त किया था. यहाँ हयाग्रिवा माधव मन्दिर और एक मक्का के समान की पोआ-मक्का मजिस्द है.

## राजस्थान

**जयपुर**—'गुलाबी शहर' के नाम से प्रसिद्ध जयपुर राजस्थान की राजधानी है. 1728 में यहाँ एक खगोल वेधशाला निर्मित की गई थी, जो जन्तर-मन्तर के नाम से प्रसिद्ध है. यहाँ 1734 में बना नाहरगढ़ एक किला है और यहीं सूर्य मन्दिर के लिए प्रसिद्ध एक पिकनिक स्थल गल्ताजी है.

**जयगढ़ किला**—आमेर में स्थित 1726 में निर्मित जयपुर राजघराने का एक मशहूर किला है.

**भरतपुर**—लोहागढ़ किले व घाना पक्षी विहार के लिए प्रसिद्ध है.

**अजमेर**—हजरत मुईनुद्दीन चिश्ती की दरगाह के लिए प्रसिद्ध है. आनासागर झील एक पिकनिक स्थल है. यह एक ऐतिहासिक एवं धार्मिक स्थल है. यहाँ पर मोहम्मद गौरी द्वारा निर्मित अढ़ाई दिन का झोंपड़ा नामक मस्जिद है.

**पुष्कर**—यह एक प्रसिद्ध हिन्दू तीर्थ स्थल है तथा यहाँ का मवेशियों का मेला भी बहुत ही प्रसिद्ध है. यहाँ पर ब्रह्मा जी का मन्दिर है, जोकि भारत में एक मात्र है.

**कोटा**—राजस्थान का प्रसिद्ध औद्योगिक नगर है. पूर्व में एक ऐतिहासिक नगर होने के कारण प्रसिद्ध है.

**चित्तौड़गढ़**—एक प्रसिद्ध ऐतिहासकि नगर है. राणा कुम्भा द्वारा 1458 में निर्मित विजय स्तम्भ में 9 मंजिल हैं तथा इसकी ऊँचाई 37 मीटर है. यहाँ पर 12वीं सदी की निर्मित 22 मीटर ऊँची एक दूसरी मीनार है, जिसे कीर्ति स्तम्भ के नाम से जाना जाता है. कीर्ति स्तम्भ का निर्माण जैन धर्म के प्रथम तीर्थकर आदिनाथ को समर्पित है.

**उदयपुर**—यह एक ऐतिहासिक नगर है तथा राजस्थान का एक प्रमुख पर्यटन केन्द्र भी है. इसको 'झीलों का नगर' कहते हैं. यहाँ पर एक लिंगजी का प्रसिद्ध मन्दिर है.

**नाथद्वारा**—हिन्दू तीर्थस्थल है. यहाँ पर 18 वीं सदी में बना श्रीनाथ जी का एक भव्य मन्दिर है.

**माउण्ट आबू**—दिलवारा जैन मन्दिर के लिए प्रसिद्ध है. पहाड़ी पर नक्की झील है. यह तीर्थ स्थान के साथ-साथ पर्यटन केन्द्र भी है.

**जोधपुर**—भारत के थार रेगिस्थान के निकट बसा एक ऐतिहासिक नगर है. राठौर वंश के राजा जोधा ने 1459 में इसे बसाया था. यहाँ की बालसमन्द झील एक पिकनिक स्थल है.

**जैसलमेर**–राजस्थान के मरुस्थलीय क्षेत्र में बना एक प्रमुख ऐतिहासिक नगर है.

**बीकानेर**–एक ऐतिहासिक नगर है. इसकी स्थापना 1488 में राव बीकाजी ने की थी. यहाँ का किला बहुत ही बड़ा है.

## गुजरात

**अहमदाबाद**–गुजरात राज्य का एक प्रमुख औद्योगिक नगर है. गांधी जी द्वारा स्थापित साबरमती आश्रम यहीं पर स्थित है. इस नगर की स्थापना 1411 में अहमदशाह अब्दाली ने की थी. सिद्दी बसीर मस्जिद अपनी हिलती हुई मीनारों के लिए प्रसिद्ध है. जब एक मीनार को हिलाते हैं तो दूसरी अपने आप हिलने लगती है.

**सूरत**–ताप्ती नदी पर बसा यह नगर कभी एक प्रसिद्ध बन्दरगाह था. सबसे पहले भारत में पारसी यहीं पर आकर बसे. 1612 में अंग्रेजों ने यहाँ प्रथम कारखाना बनाया. 1616 में डचों ने तथा 1664 में फ्रान्सीसियों ने अपने-अपने कारखाने लगाए.

**जूनागढ़**–गिरनार पहाड़ी के तल पर बसा यह नगर गिरि जंगलों में जाने का स्थान है. यह एक बहुत ही पुराना बौद्ध अनुयाइयों का स्थान है. जहाँ अशोक के समय के शिलालेख उपलब्ध हैं.

**सोमनाथ मन्दिर**–भारत का एक अभूतपूर्व ऐतिहासिक मन्दिर है, जिसके बारे में कहा जाता है कि सोमराज ने इसे सोने से बनाया, रावण ने चाँदी से, कृष्ण ने लकड़ी से तथा भीमदेव ने पत्थर से. इस मन्दिर को 7 बार तोड़ा गया और हर बार इसका निर्माण पहले की अपेक्षा अधिक भव्य रूप में किया गया. यह मन्दिर शिव के 12 ज्योतिर्लिंगों में से एक है.

**जामनगर**–एक ऐतिहासिक नगर है, जोकि झील के चारों ओर बसा है. झील में द्वीप पर एक किला बना है.

**द्वारका**–चार तीर्थधामों में से एक है. यहाँ कृष्ण का भव्य मन्दिर समुद्र तट पर बना है.

**पोरबन्दर**–एक प्रमुख बन्दरगाह है. प्लेनी-टोरियम के लिए खासतौर से प्रसिद्ध है.

**कच्छ**–अबाबीलों के पैदा होने के लिए एक उपयुक्त भौगोलिक स्थान है.

## मध्य प्रदेश

**ग्वालियर**–एक ऐतिहासिक नगर है. यहाँ का पहाड़ी पर किला (मान मन्दिर) तानसेन का मकबरा रानी लक्ष्मीबाई की छतरी देखने योग्य है.

**साँची**–स्तूप के लिए प्रसिद्ध है.

**भोपाल**–राजा भोज द्वारा स्थापित नगर है. यहाँ का ताल बहुत ही प्रसिद्ध है. वर्तमान में यह मध्य प्रदेश की राजधानी है.

**उज्जैन**–एक ऐतिहासिक नगर है. पूर्व में अवन्ति के नाम से जाना जाता था. चन्द्रगुप्त द्वितीय की राजधानी रहा.

**मान्डू**–मध्य भारत में एक दर्शनीय स्थल है. राजा भोज द्वारा स्थापित 10वीं सदी का नगर है. जहाज महल एक सुन्दर भवन है. पूरा शहर एक किले के अन्दर है.

**खजुराहो**–अपने मन्दिरों की छटा के लिए प्रसिद्ध है. वास्तुकला का अनुपम नमूना यहाँ देखने को मिलता है.

**जबलपुर**–संगमरमर की पहाड़ियों के लिए प्रसिद्ध है.

**पंचमढ़ी**– 1100 मीटर की ऊँची पहाड़ी पर स्थित मध्य प्रदेश का एक प्रसिद्ध पर्यटन केन्द्र है.

## आन्ध्र प्रदेश

**हैदराबाद**–यह नगर आन्ध्र प्रदेश की राजधानी है. 1591 में मुहम्मद कुली कुतुबशाह द्वारा निर्मित चारमीनार यहाँ का एक प्रमुख दर्शनीय स्थान है. प्लेग महामारी के अन्त होने पर यहाँ चारमीनार का निर्माण किया गया था.

**तिरुपति**–भगवान वेंकटेश का प्रसिद्ध मन्दिर यहाँ की विशेषता है.

## देहली

भारत की राजधानी है. एक महत्वपूर्ण औद्योगिक तथा ऐतिहासिक नगर है. यहाँ पर अनेक दर्शनीय स्थल हैं. लालकिला, जामा मस्जिद, कुतुबमीनार, पुराना किला, हुमायूँ का मकबरा, निजामुद्दीन औलिया का मकबरा, इण्डिया गेट, राष्ट्रपति भवन, कनाट प्लेस, जन्तर-मन्तर आदि.

कुतुबुद्दीन ऐबक द्वारा निर्मित कुव्वतउल इस्लाम नाम की मस्जिद ने भारत में इस्लाम धर्म की नींव डाली.

## हरियाणा

**सूरजकुण्ड**– 736 A.D. में तोमर वंश के राजा सूरज पाल द्वारा इसका निर्माण कराया गया था. यह एक पर्यटन स्थल है.

**फरीदाबाद**–एक प्रमुख औद्योगिक नगर है.

## पंजाब

**चण्डीगढ़**–पंजाब और हरियाणा की संयुक्त राजधानी है. शिवालिक पहाड़ियों पर निर्मित यह नगर भारत के आधुनिकीकरण का एक नमूना है. यहाँ पर स्थित रोज गार्डन एशिया में सबसे बड़ा अपनी किस्म का एक ही उद्यान माना जाता है.

**अमृतसर**–स्वर्ण मन्दिर अमृतसर सिख समुदाय का एक महत्वपूर्ण एवं प्रमुख तीर्थ स्थल है. जलियाँवाला बाग स्वर्ण मन्दिर के पास ही है और 13 मार्च, 1919 के जघन्य हत्याकाण्ड की याद भी ताजा करा देता है.

**लुधियाना**–पंजाब राज्य का एक प्रमुख औद्योगिक नगर है.

## उड़ीसा

**भुवनेश्वर**–उड़ीसा राज्य की राजधानी है. बिन्दुसागर एक पवित्र स्थान है. लिंगराज मन्दिर के लिए प्रसिद्ध है.

**कोनार्क**–सूर्य मन्दिर के लिए प्रसिद्ध है.

**पुरी**–तीर्थ धामों में एक है. जगन्नाथ मन्दिर तथा रथ यात्रा का यह शहर एक प्रसिद्ध धार्मिक स्थल है. यहाँ का समुद्र तट नगर को एक मनोहारी छटा प्रदान करता है.

**चिल्का झील**–चिड़ियों का एक जगह एकत्रित होने का स्थान है. इसी कारण एक पर्यटन स्थल है.

## महाराष्ट्र

**बम्बई**–महाराष्ट्र राज्य की राजधानी है तथा भारत का एक प्रमुख औद्योगिक नगर है. जार्ज पंचम के 1911 में भारत आगमन पर 'गेट वे ऑफ इण्डिया' का निर्माण हुआ था, जो वर्तमान में एक दर्शनीय स्थल है, मेरीन ड्राइव, चौपाटी, पारसी समुदाय की 1670 में निर्मित प्रथम 'टॉवर ऑफ साइलेन्स', प्लेनीटोरियम आदि प्रमुख दर्शनीय स्थल हैं.

**ऐलीफेन्टा द्वीप**–यहाँ पर स्थित चार रॉक-कट मन्दिर हैं, जो प्रमुख दर्शनीय स्थल हैं.

**अजन्ता**–यहाँ की गुफाएं दर्शनीय हैं.

**एलोरा**–गुफाओं की कला के लिए प्रसिद्ध है.

**पुणे**–पेशवाओं की कर्म स्थली है.

## कर्नाटक

**बंगलौर**–कर्नाटक राज्य की राजधानी है. वृन्दावन गार्डन, नन्दी पहाड़ी, तुंगभद्रा बाँध, जोग प्रपात आदि प्रमुख दर्शनीय स्थल हैं.

**श्रवणबेलगोला** – 17 मीटर ऊँचाई की भगवान बाहुबलि की प्रतिमा एक मुख्य आकर्षण है.

**हम्पी**–विजयनगर राज्य के अवशेषों के लिए प्रसिद्ध है.

**बीजापुर**–दक्षिण भारत का एक प्रमुख ऐतिहासिक नगर है. मुख्यतः गोलगुम्बज एक आकर्षण का केन्द्र है. ■■■

# ज्ञान वृद्धि कीजिये

**प्रश्न**—विश्व में जलयान निर्माण उद्योग के प्रमुख देशों के नाम लिखिए.

**उत्तर**—विश्व में जलयान निर्माण में जापान अग्रणी देश है. यहाँ विश्व के कुल जलयानों का 24.8% भाग उत्पादित होता है. जापान के बाद उत्पादन में दक्षिणी कोरिया, यूगोस्लाविया, इटली, ब्राजील, पोलैण्ड और चीन का स्थान है.

**प्रश्न**—विश्व में पर्यटन पर कौन देश सर्वाधिक खर्च करता है और कौन देश सर्वाधिक आय प्राप्त करता है?

**उत्तर**—विश्व में पर्यटन एक महत्त्वपूर्ण उद्योग है. वर्तमान में पश्चिमी जर्मनी पर्यटन पर सर्वाधिक अर्थात् 20,66,30,00,000 अमरीकी डालर प्रतिवर्ष खर्च करता है. संयुक्त राज्य अमरीका और ग्रेट ब्रिटेन इस कार्य में द्वितीय एवं तृतीय स्थान पर है जो क्रमशः 17,78,90,00,000 और 8,68,60,00,000 अमरीकी डॉलर व्यय करते हैं. पर्यटन से आय प्राप्त करने वाले देशों में संयुक्त राज्य अमरीका, स्पेन और इटली क्रमशः प्रथम, द्वितीय एवं तृतीय स्थान पर है जो क्रमशः 12,92,70,00,000; 12,05,80,00,000 और 9,85,50,00,000 अमरीकी डॉलर अर्जित करते हैं.

**प्रश्न**—फेरेल कौन था और फेरेल का नियम (Law of Ferrel) क्या है?

**उत्तर**—विलियम फेरेल एक प्रख्यात मौसम वैज्ञानिक था जिसने घूमती हुई पृथ्वी पर हवाओं के मुड़ने का नियम प्रतिपादित किया था. फेरेल के नियमानुसार जिस दिशा में पवन प्रवाहित हो रही हो यदि उस दिशा में मुख करके (अथवा जिस दिशा में पवन आ रही हो उस दिशा की ओर पीठ करके) खड़े हो जाएं तो हवाएं उत्तरी गोलार्द्ध में दाहिनी ओर तथा दक्षिणी गोलार्द्ध में बाईं ओर मुड़ जाती हैं.

**प्रश्न**—मरकेटर कौन था? भूगोल के क्षेत्र में उसका क्या योगदान है?

**उत्तर**—गिरारडस मरकेटर (Gerardus Mercator) एक डच मानचित्रकार था जिसने 1569 ई. में एक बेलनाकार यथाकृतिक प्रक्षेप बनाया था जो मरकेटर प्रक्षेप के नाम से प्रसिद्ध हुआ. यह प्रक्षेप नौ संचालन-चार्टों की रचना में सर्वाधिक प्रयुक्त होता है और अधिकांश मानचित्रावलियों में संसार के यथाकृतिक मानचित्र इसी प्रक्षेप पर बनाए जाते हैं.

**प्रश्न**—भारत में स्थलाकृतिक मानचित्रों के निर्माण का कार्य भारतीय सर्वेक्षण विभाग द्वारा होता है. बताइए इस विभाग की स्थापना कब हुई थी और इसके प्रथम सर्वेयर जनरल कौन थे?

**उत्तर**—भारत में भारतीय सर्वेक्षण विभाग की स्थापना 1767 ई. में हुई थी और इसके प्रथम महासर्वेक्षक या सर्वेयर जनरल मेजर जेम्स रेनल (Major James Rennell) थे.

**प्रश्न**—फॉरनहाइट तापमापी का आविष्कार किसने किया था? इसका प्रयोग किसमें किया जाता है तथा इसे सेल्सियस में कैसे बदलते हैं?

**उत्तर**—जर्मन भौतिक वैज्ञानिक जी.डी. फॉरनहाइट (G.D. Fahrenheit) ने 1709 ई. में तापमापक प्रस्तुत किया जिसमें 32° फॉ. पर बर्फ गलने लगती है और 212° फॉ. पर जल उबलने लगता है. अर्थात् इस तापमापी में 32° फा. वर्फ का गलनांक और 212° फॉ. जल का क्वथनांक होता है. फॉरनहाइट को सेल्सियस में निम्नलिखित प्रकार बदलते हैं :

(i) सेल्सियस (सेन्टीग्रेड) से फॉरनहाइट में रूपान्तरण का सूत्र—
° फॉ. = (9/5 × ° से. ) + 32

(ii) फॉरनहाइट से सेल्सियस (सेन्टीग्रेड) में रूपान्तरण का सूत्र
° सेग्रे = 5/9 (° फॉ -32)

**प्रश्न**—डारविन की फिचों (Darwin's finches) से क्या तात्पर्य है?

**उत्तर**—डारविन ने दक्षिणी अमरीका के निकटवर्ती समुद्र में स्थित गैलेपेगोस द्वीपसमूह (Galapagos Islands) में एक प्रकार की चिड़िया की 20-22 मिलती-जुलती किस्में देखीं. उन्होंने यह भी देखा कि इन द्वीपों में हवा की गति, नमी, ताप,

समुद्री तूफानों आदि के अनुसार वातावरणीय दशाओं में बड़ा अन्तर है और जन्तु तथा पादप समूह भिन्न-भिन्न प्रकार के हैं. दक्षिणी अमरीका, महाद्वीप पर भी उन्होंने चिड़ियों की ऐसी ही एक जाति देखी, तो वे समझ गए कि महाद्वीप की चिड़िंया ही इन द्वीपों में जाकर फैल गईं और धीरे-धीरे ये ही विभिन्न वातावरण के अनुसार उपयोजित होकर नई किस्मों में बदल गईं. इनमें से कुछ चिड़ियों की किस्में तो महाद्वीपीय जाति से इतनी भिन्न हो चुकी थीं कि इन्हें नई जातियाँ मानना पड़ा. इसी प्रकार इन द्वीपों में चिड़ियों आदि की ही जातियाँ पाई जाती हैं, जिनके सदस्य उड़कर महाद्वीप से इन द्वीपों में पहुँचे. मेढक, टोड आदि अलवणजलीय तथा स्थलीय जन्तु इसीलिए इन द्वीपों में नहीं हैं. इन पक्षियों के समूह को 'डारविन की फिचें' कहते हैं. डारविन ने ऐसे ही प्रमाणों के आधार पर जैव-विकास के कई निष्कर्ष निकाले.

**प्रश्न**–कैक्टस (Cactus) के पौधों में तने के लक्षण कैसे होते हैं?

**उत्तर–कैक्टस**– ये कैक्टेसी कुल के पुष्पी पादप हैं. इन पौधों में वायव तना (aerial stem) प्रायः माँसल, चपटा, बेलनाकार या गोल हरे रंग की रचना में बदल जाता है जिसे पर्णाभि स्तम्भ Phylloclede कहते हैं. ऐसे तने प्रायः मरुस्थलीय पौधों (Xerophytes) में मिलते हैं. इनमें जल संग्रह करने की क्षमता होती है तथा पानी की हानि को रोकने के लिए पत्तियाँ आकार में छोटी हो जाती हैं या शल्कपत्र या कांटों में बदल जाती हैं.

**प्रश्न**–कैलस (Callus) का क्या तात्पर्य है?

**उत्तर**–पादप ऊतक में, विशेषकर एधा (Cambium) ऊतक द्वारा, किसी चोट के द्वारा बनने वाला अविभेदित कोशिकाओं का एक समूह है. आजकल ऊतक संवर्धन (Tissue Culture) के अन्तर्गत इसका विशेष अध्ययन किया जाता है.

**प्रश्न**–क्रमक (Sere) किसे कहते हैं?

**उत्तर**–पादप अनुक्रमण के विशेष उदाहरण को क्रमक कहते हैं, जैसे तालाब या झील के पानी में प्रारम्भ होने वाले को जलीय क्रमक (Hydro Sere), शुष्क परिस्थितियों में पाए जाने वाले को मरुस्थलीय क्रमक (Xero Sere) और चट्टानों पर होने वाले को शैल क्रमक (Litho Sere) कहते हैं.

**प्रश्न**–'प्रोजेक्ट टाइगर' क्या है ?

**उत्तर**–चीते की नस्ल समाप्त होने से बचाने के लिए वन्य पशु चीते की सुरक्षा और उनकी वृद्धि के लिए चलाया गया कार्यक्रम है.

**प्रश्न**–किस व्यक्ति ने 13000 मील लम्बे, 4500 मील चौड़े और अथाह अन्ध महासागर को सरकन्डों की नाव में पार किया?

**उत्तर**–अन्ध महासागर के भयानक तूफानों तथा थपेड़ों को सहते हुए थोर हैरदाल के नेतृत्व में सात नाविकों ने सरकन्डों की नाव में अन्ध महासागर को पार किया था. यह यात्रा 25 मई, 1969 को प्रारम्भ हुई और 12 जुलाई को पूर्ण की गई. यह यात्रा मोरक्को से बारबडोस तक थी और इस यात्रा में 57 दिन का समय लगा. कुल 3,270 जहाजी मील की समुद्री यात्रा ने थोर हैरदाल, उनके 6 साथियों तथा सरकण्डों से बनी नाव को अमर कर दिया.

सरकण्डे की नाव से यात्रा करने की प्रेरणा थोर हैरदाल को मिस्र के संग्रहालयों में रखे मिट्टी के बर्तनों पर बने चित्रों से प्राप्त हुई. उनका विश्वास था कि मिस्रवासियों ने इन्हीं नावों के द्वारा अपनी सभ्यता अन्ध महासागर के पार पहुँचाने में सफलता प्राप्त की थी. अतः उन्होंने स्वयं उसका प्रयोग किया और वह सफल भी हुए.

**प्रश्न**–भारत के सूती वस्त्र उद्योग के विषय में ट्रैवर्नियर ने क्या लिखा है?

**उत्तर**–भारत का सूती वस्त्र उद्योग अति प्राचीन काल से प्रसिद्ध है. ढाका की मलमल से यूनानी भी परिचित थे. वह इसे गंगा के देश वाली कहते थे. इसे 'प्रवाहित जल', 'वायुवितान' तथा 'सांध्य सीकर' भी कहा जाता था. ट्रैवर्नियर ने भारतीय सूती वस्त्र के विषय में लिखा है कि 'भारतीय वस्तुएं इतनी सुन्दर थीं कि वे तुम्हारे हाथ में हैं, यह ज्ञान भी नहीं होता था. यह अति कोमलता से काते हुए तागों से बुना जाता था. तथा एक पौण्ड में 250 मील लम्बा धागा बुना जाता था. यह मलमल 400 नम्बर से भी ऊपर के सूत से बनाई जाती थी. इसमें एक युवा स्त्री का शरीर ढक जाता था और वह मलमल का टुकड़ा अँगूठी में से निकाला जा सकता था.' ■■■

# मानसिक योग्यता परीक्षा प्रतियोगिता

*हम मानसिक योग्यता परीक्षा प्रतियोगिता का आयोजन इस उद्देश्य से प्रारम्भ कर रहे हैं जिससे 'सामान्य ज्ञान दर्पण' के पाठक अपनी मानसिक शक्ति को प्रखर करें और साथ ही पुरस्कार भी प्राप्त कर सकें. उल्लेखनीय है कि वर्तमान में सभी प्रतियोगिता परीक्षाओं में मानसिक शक्ति परीक्षा (भाषिक एवं अभाषिक) पर अधिक बल दिया जाता है और अनेक प्रश्न प्रश्न-पत्रों में सम्मिलित रहते हैं. हमारी आकांक्षा है कि हमारे पाठक भी इससे लाभान्वित हों. हमें पूर्ण आशा है कि पाठक इस सुअवसर से लाभ प्राप्त करेंगे*

## प्रतियोगिता क्रमांक– 14

निम्नलिखित सूचनाओं के आधार पर प्रश्न 1 से 3 तक के सही उत्तर ज्ञात करो.

कमला, अंजना, मोहिनी, तिलका, राधिका और रुकमणि एक साथ मिलकर एक दिन बाजार से सामान खरीदने निकलीं. प्रत्येक महिला ने सिर्फ एक सामान खरीदा. उन्होंने फेसक्रीम, लॉकेट, नाखून पॉलिश, साड़ी, मैगजीन तथा शिकाकाई तेल खरीदा. कमला के अतिरिक्त सभी महिलाएं तथा मोहित व सुधाकर एक टैक्सी में बैठ गए. मोहिनी और एक अन्य महिला जिसने मैगजीन खरीदी, पहले स्टॉप पर उतर गईं. लॉकेट दूसरे स्टॉप पर मिलता है. मोहित और सुधाकर तीसरे स्टॉप पर उतर गए. फेसक्रीम खरीदने वाली महिला चौथे स्टॉप पर उतर गई. रुकमणि पाँचवे स्टॉप पर उतरने के लिए अकेली रह गई. अगले दिन अंजना जिसको पहले स्टॉप पर उतरने वाली महिला से नाखून पॉलिश मिली, अपने पति से मिली. उस समय उसके पति मैगजीन लौटा रहे थे जो उनको किसी अन्य महिला से मिली थी. साड़ी पहले स्टॉप से पहले मिलती है तथा राधिका टैक्सी से उतरने वाली छठवीं व्यक्ति है.

1. मैगजीन किस महिला ने खरीदी?
   (A) अन्जना (B) राधिका
   (C) तिलका (D) रुकमणि
   (E) इनमें से कोई नहीं
2. अन्जना ने क्या खरीदा?
   (A) साड़ी (B) फेसक्रीम
   (C) नाखून पॉलिश (D) मैगजीन
   (E) लॉकेट
3. पहले स्टॉप पर मोहिनी के अतिरिक्त अन्य कौनसी महिला उतरी?
   (A) राधिका (B) तिलका
   (C) अन्जना (D) रुकमणि
   (E) इनमें से कोई नहीं
4. निम्नांकित आकृति में तीन समान्तर रेखाएं ऐसी हैं जिनके बीच की दूरी भी एक सी है. बिन्दु X, A रेखा के प्रत्येक बिन्दु के साथ B रेखा के बिन्दुओं से युग्म बनाता है. B रेखा का प्रत्येक बिन्दु C रेखा के उन बिन्दुओं के साथ युग्म बनाता है जो B रेखा के बिन्दु से DE के समान्तर रेखा खींचने से C पर प्राप्त होते हैं. यदि B रेखा पर किसी बिन्दु का मान P हो तो C पर उसके संगत बिन्दु का मान क्या होगा?




   (A) P+2 (B) 2P–1
   (C) P–2 (D) 2P
   (E) 2P+1
5. किसी आयत को चार सरल रेखाओं द्वारा कई विभिन्न क्षेत्रों में विभाजित किया जा सकता है. निम्नलिखित संख्याओं में से किस संख्या के क्षेत्रों का बनना सम्भव नहीं है?
   (A) 9 (B) 5
   (C) 7 (D) 11
   (E) 12

6. निम्नलिखित अक्षर श्रेणी में कुछ अक्षर छूटे हुए हैं. छूटे हुए अक्षर एक विशेष क्रम में, पाँच वैकल्पिक उत्तरों में से एक हैं. सही वैकल्पिक उत्तर ज्ञात करो

a b - d c a - b d c - a - d a - a b - d

(A) d b c b b c (B) c c d b c d

(C) c b d d b c (D) c d b b c c

(E) इनमें से कोई नहीं

7. निम्नलिखित वर्ग में संख्याएं किसी नियमानुसार भरी हुई हैं परन्तु एक खाना खाली छोड़ दिया गया है. उस खाली खाने में कौनसी संख्या होगी?

| | | |
|---|---|---|
| 12 | 70 | 104 |
| 15 | 133 | 179 |
| 18 | | 272 |

(A) 236 (B) 258

(C) 214 (D) 212

(E) इनमें से कोई नहीं

निम्नलिखित गद्यांश के आधार पर 8 से 11 तक प्रश्न दिए हुए हैं. प्रत्येक का सही उत्तर ज्ञात करो.

किसी कॉलेज की यूनियन बनने के समय तीन पार्टियों का प्रभाव था. वे पार्टियाँ A, B और C के नाम से जानी जाती हैं. वहाँ के प्राचार्य ने विवाद निपटाने की दृष्टि से तीनों पार्टियों में समझौता करा दिया. समझौते के अनुसार सभापति, मंत्री तथा कोषाध्यक्ष के पदों में से प्रत्येक पार्टी पर एक-एक पद रहेगा. इन तीन अधिकारियों के दो-दो सहायक होंगे. ये सहायक एक-एक अन्य पार्टी के होंगे. प्रत्येक सहायक को एक-एक कमेटी बनानी होगी. जिसमें उन सहायकों को अपनी-अपनी पार्टी तथा तीसरी पार्टी से बराबर सदस्य चुनने होंगे

8. जब C पार्टी एक उच्च पद पर है तो निम्नलिखित में से कौनसा कथन असत्य है?

(A) उस कमेटी के कुछ सदस्य C पार्टी में से होंगे

(B) अन्य कमेटियों के कुछ सदस्य C पार्टी में से होंगे

(C) उस कमेटी के कुछ सदस्य B पार्टी में से होंगे

(D) अन्य उच्च अधिकारियों के सहायकों में से दो C पार्टी के होंगे

(E) अन्य उच्च अधिकारियों के सहायकों में से दो A पार्टी के होंगे

9. जब B पार्टी सभापति का पद सम्भालती है तब मंत्री के सहायकों की कमेटियों में सदस्यों के सम्बन्ध में कौनसा उत्तर सही है

I. B पार्टी के ¼ सदस्य

II. आधे सदस्य C पार्टी के तथा ¼ सदस्य A पार्टी के

III. आधे सदस्य A पार्टी के तथा ¼ सदस्य C पार्टी के

(A) सिर्फ I

(B) II या III

(C) I और II

(D) I और III या I और II

(E) इनमें से कोई नहीं

10. उपर्युक्त दिए हुए नियमों के अनुसार निम्नलिखित में से कौनसा कथन सत्य है?

(A) किसी भी कमेटी में किसी एक पार्टी के आधे से अधिक सदस्य हो सकते हैं

(B) जिस पार्टी का उच्च अधिकारी हो उससे विभिन्न पार्टियों के कुल सदस्यों की संख्या आधे से कम होती है.

(C) किसी भी कमेटी में किसी एक पार्टी के आधे सदस्य हो सकते हैं

(D) तीनों दफ्तरों की कमेटियों में आधे सदस्य एक ही पार्टी से हो सकते हैं

(E) किसी दफ्तर की कमेटी में एक ही पार्टी से ¾ सदस्य हो सकते हैं

11. यदि कोषाध्यक्ष का पद A से C पार्टी पर चला जाता है तो निम्नलिखित में से किसको हटाना होगा?

(A) B पार्टी का सहायक और कमेटी में से C पार्टी के सभी सदस्य

(B) C पार्टी का सहायक

(C) C पार्टी का सहायक तथा कमेटी में से इसी पार्टी के सभी सदस्य

(D) A पार्टी का सहायक और कमेटी में से इसी पार्टी के सभी सदस्य

(E) A पार्टी के सहायक को नहीं परन्तु कमेटी में A पार्टी के सभी सदस्य

12. किसी रोग के नाम को अव्यवस्थित करके निम्नवत् लिखा गया है–

NCCIIIJNQSTTUV

इसको व्यवस्थित करने पर दसवाँ अक्षर कौनसा होगा?

(A) C (B) O
(C) I (D) T
(E) इनमें से कोई नहीं

13. निम्नलिखित प्रत्येक अक्षर समूह से सार्थक शब्द बनाओ और फिर उनमें से भिन्न शब्द ज्ञात करो.

(A) CITNAFR (B) CITCEH
(C) ELIGAFR (D) CIENTEFR
(E) SUOIRFU

14. निम्नांकित चित्रों में रिक्त स्थान पर कौनसी संख्या होगी?










(A) 18 (B) 31
(C) 19 (D) 24
(E) इनमें से कोई नहीं

15. उपर्युक्त चित्रों में C का मान क्या होगा?










(A) 9 (B) 8
(C) 7 (D) 10
(E) इनमें से कोई नहीं

16. यदि a * b = (a + 1/a) (b + 1/b) तथा c▲d = (cd + 1/cd) हो तो x * y = ?

(A) x * (x ▲ y)

(B) (x ▲ 1/y) + (x ▲ 1/x)

(C) (x ▲ y) + (x ▲ 1/y)

(D) x ▲ (y * y)

(E) x ▲ (x ▲ y)

निम्नलिखित सूचनाओं के आधार पर 17 से 20 तक प्रत्येक प्रश्न का सही उत्तर ज्ञात करो.

किसी पार्टी में 9 व्यक्ति जा सकते हैं परन्तु उनके जाने के लिए कुछ प्रतिबन्ध हैं. यदि अजय जाता है तो बिमला या चक्रेश में से कोई एक जाएगा. यदि बिमला जाती है तो फकीरचन्द भी जाएगा. यदि बिमला अथवा चक्रेश में से कोई एक जाता है तो दुर्गेशनन्दिनी अवश्य जाएगी. यदि चक्रेश जाता है तो कमला भी जाती है. यदि कमला अथवा फकीर चन्द में से कोई एक जाता है तो जयन्त जाता है. यदि दुर्गेशनन्दिनी जाती है तो गंगा और हरेन्द्र में से कोई अथवा दोनों जा सकते हैं परन्तु हरेन्द्र केवल तभी जाता है जब कमला जाती है. गंगा केवल तभी जाती है जब फकीर चन्द जाता है.

17. यदि अजय पार्टी में जाता है तो निम्नलिखित में से कौन अवश्य जाएगा?

(A) फकीरचन्द तथा गंगा

(B) कमला और हरेन्द्र

(C) फकीरचन्द, गंगा तथा दुर्गेशनन्दिनी या कमला, हरेन्द्र तथा दुर्गेशनन्दिनी

(D) सिर्फ दुर्गेशनन्दिनी

(E) इनमें से कोई नहीं

18. यदि पार्टी में बिमला जाए तो निम्नलिखित में से कौन अवश्य जाएगा?

(A) फकीरचन्द और हरेन्द्र

(B) दुर्गेशनन्दिनी

(C) दुर्गेशनन्दिनी और हरेन्द्र

(D) गंगा और हरेन्द्र

शेष पृष्ठ 180 पर

## इस प्रतियोगिता के नियम इस प्रकार है .

1. अपनी प्रविष्टि केवल दिए हुए प्रवेश प्रारूप पर भेजें तथा निर्धारित तिथि सीमा में भेजने की व्यवस्था करें अन्यथा प्रतियोगिता में सम्मिलित नहीं की जाएगी. प्रविष्टि केवल साधारण डाक से ही स्वीकार की जाएगी.
2. लिफाफे के बायीं ओर 'सामान्य ज्ञान दर्पण-मानसिक योग्यता परीक्षा प्रतियोगिता' अवश्य लिखें.
3. प्रत्येक प्रश्न के लिए पाँच कोष्ठक दिए गए हैं. जिस उत्तर को ठीक समझें उस कॉलम में (×) का चिन्ह लगाएँ. एक प्रश्न का एक ही उत्तर मान्य होगा. एक से अधिक उत्तर देने पर उत्तर अमान्य होगा और अशुद्धियों में गिन लिया जाएगा. प्रत्येक अशुद्ध हल के लिए एक अंक काटा जाएगा.
4. सर्वाधिक शुद्ध हल भेजने वाले तीन प्रतियोगियों को क्रमशः 200/- रु., 100/- रु. व 50/- रु. पुरस्कारस्वरूप दिए जाएँगे.
5. पुरस्कार के विषय में सम्पादक का निर्णय सर्वमान्य होगा और किसी भी दशा में न्यायालय का विषय नहीं होगा.

## सामान्य ज्ञान दर्पण
## प्रवेश प्रारूप

**मानसिक योग्यता परीक्षा, क्रमांक–14 का हल भेजने की अन्तिम तिथि 30 सितम्बर,1989 है.**

नाम श्री/कु./श्रीमती RAJESHKUMAR.

पूरा पता ____________________

राज्य U.P पिन कोड नं. 249403

### उत्तर पत्र

| प्रश्न संख्या | A | B | C | D | E |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 2. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 3. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 4. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 5. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 6. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 7. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 8. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 9. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 10. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 11. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 12 | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 13. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 14. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 15. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 16. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 17. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 18. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 19. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 20. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 21. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |

प्रथम पुरस्कृत

# तार्किक प्रतियोगिता

**अनुशासन ही राष्ट्र को महान् बनाता है.**

*—अमरचन्द*

(i) अनुशासन का अर्थ है—नियन्त्रण और सन्तुलनमय व्यवहार. किसी राष्ट्र का शासन जितना सुनियोजित और नियन्त्रित होगा वह उतना ही उन्नतिशील होगा. जो देश अनुशासन को अधिक महत्व देता है, वह अपने आप महान् बनने में सफल होता है.

(ii) अनुशासनहीनता से कोई राष्ट्र अविकसित तो रहता ही है, कुमार्गगामी भी होता है इसलिए देश की महानता उच्च अनुशासन से ही सम्भव है. अतः स्पष्ट है कि राष्ट्र और अनुशासन में घनिष्ठ सम्बन्ध है.

(iii) कतिपय विशिष्ट नियमों, सिद्धान्तों तथा आचरणिक प्रवृत्तियों का पालन ही अनुशासन कहलाता है. महान कवि प्रसाद ने कामायनी में मनु से जो कहलवाया वह भी अनुशासन की ओर संकेत करता है. यह वह शासन नियंत्रण है जोकि बिना भय के स्वतः ही विकसित किया जाता है.

(iv) अनुशासन द्वारा अनेक गुणों का विकास होता है. नियमित रूप से कार्य करने की क्षमता का विकास होता है. अनुशासन द्वारा कर्तव्य और अधिकार का समुचित ज्ञान होता है यह एक ऐसा गुण है जिससे मनुष्य सर्वोदयी बन जाता है, और अपने देश को महान् बनाने में सफल होता है.

**असफलता ही सफलता का मार्ग प्रशस्त करती है.**

*—संजय पाण्डे*

(i) रचनात्मक एवं सार्थक कार्य करते हुए किसी व्यक्ति के लिए यह सम्भव नहीं है कि वह कोई ऐसी त्रुटि न करे, जिससे उसे असफलता प्राप्त हो. यदि हम इन त्रुटियों को शिक्षा के रूप में ग्रहण करें तो हम निश्चय ही, सफल होंगे. इस प्रकार असफलता हमें कार्य से पूर्व आवश्यक तैयारी का पाठ सिखाती है.

(ii) असफलता मिलने से मनुष्य को सफलता प्राप्ति हेतु कठिन परिस्थितियों से संघर्ष करना पड़ता है. फलस्वरूप मनुष्य की इच्छा शक्ति, धैर्य तथा आत्मविश्वास तीनों का विकास होता है. जीवन में सफलता प्राप्ति हेतु ये आवश्यक तत्व हैं.

(iii) असफलताएं मनुष्य के पराक्रम को निखारने के साथ-साथ उसकी सूझ-बूझ को परिपक्वता प्रदान करने में सहायक होती हैं. सूझ-बूझ की परिपक्वता का सफलता के साथ सह-सम्बन्ध होता है.

(iv) इतिहास इस बात का साक्षी है कि दुनिया के कर्त्ताओं में जितने भी आविष्कार तथा अन्वेषण हुए उन सभी को प्रारम्भ में असफलता का सामना करना पड़ा. मगर असफलताएं, बड़ी सफलता का संदेश देते हुए लगीं. फलस्वरूप जहाँ मनुष्य को कुछ दशकों पूर्व पृथ्वी से ऊपर उठकर उड़ान भरने में असफलताओं का सामना करना पड़ा था, वहाँ आज मनुष्य पृथ्वी से अन्य ग्रहों में भी जीवन तलाश करने लगा है.

**वातानुकूलित भव्य भवनों में निवास करके देश की दरिद्रता को दूर करना सम्भव नहीं है.**

*—अमिताभ अग्निहोत्री*

(i) सुविधाओं और समृद्धियों के शीर्ष पर बैठने के उपरान्त, राष्ट्र की आम जनता से व्यक्ति की तदाकारिता स्थापित ही नहीं हो पाती है जिसके परिणामस्वरूप वह राष्ट्र की आशाओं, आकांक्षाओं और समस्याओं से कभी वास्तविक साक्षात्कार ही नहीं कर पाता. ऐसी स्थिति में, इस वर्ग के व्यक्तियों से दरिद्रता उन्मूलन जैसा कार्य हो ही नहीं सकता.

(ii) किसी भी राष्ट्र का नेतृत्व जब राष्ट्र की यथार्थ स्थिति से कोसों दूर रहने वाले अभिजात्य-वर्गीय लोगों के हाथों में आ जाता है, तब राष्ट्र में दरिद्रता और सम्पन्नता के मध्य की खाई और भी

चौड़ी हो जाया करती है, क्योंकि वातानुकूलित विशालकाय भव्य भवनों की चहारदीवारी को देश की मिट्टी की गंध लाँघ ही नहीं पाती है. सम्प्रति, हमारे राष्ट्र का ही यही दुर्भाग्य है.

(iii) भव्य वातानुकूलित भवनों में निवास करने के उपरान्त झुग्गी-झोंपड़ियों में नारकीय जीवन जीने वालों के प्रति हमारा समूचा दृष्टिकोण ही परिवर्तित हो जाता है, और हम उन्हें अपनी क्षणिक सहानुभूति (वह भी कभी-कभी) के अतिरिक्त कुछ भी नहीं दे सकते हैं.

(iv) जीवन की तपती धूप और उसके (जीवन के) झंझावातों से मुक्त होकर विलासिता के शिखर पर अवस्थित होने के उपरान्त हमारे मस्तिष्क-पटल से दरिद्रता की परिभाषा ही विस्मृत हो जाया करती है. तब हम दरिद्रता के उन्मूलन की दिशा में स्वयं कोई भी ईमानदारी भरा कदम उठाना ही नहीं चाहते हैं.

(v) दरिद्रता का नारकीय अभिशाप भोगने वालों और सम्पन्नता के सागर में आनन्दपूर्वक हिलोरें खाने वालों की प्राथमिकताओं में भी उतना ही अन्तर हुआ करता है जितना अंतर सागर और पर्वत के मध्य होता है. ■■■

शेष पृष्ठ 123 का

किया. बातचीत मुख्यतः चार मुद्दों पर केन्द्रित रही. ये थे भारतीय शान्ति सेना की वापसी, भारत-श्रीलंका समझौते की समीक्षा, भारतीय शान्ति सेना की सैनिक कार्यवाही को रोकना तथा पूर्वोत्तर प्रान्तों में सभी समुदायों की सुरक्षा. यद्यपि बातचीत का कोई ठोस परिणाम अभी सामने नहीं आया है तथापि श्रीलंकाई प्रतिनिधि मण्डल वार्ता के दौरान उभरे प्रस्ताव व विचारों को राष्ट्रपति रणसिंघे प्रेमदास के विचार के लिए अपने साथ ले गया है. आने वाले दिनों में तस्वीर का क्या रुख सामने आएगा यह तो अभी भविष्य के गर्भ में छिपा है परन्तु आशा की जा सकती है कि शीघ्र ही कुछ न कुछ ठोस समाधान निकलेगा. आगामी सार्क शिखर सम्मेलन का भविष्य भी इसी समाधान के साथ ही जुड़ा हुआ.

फिलहाल शांति सेना की वापसी का मुद्दा भारत के लिए अहम् नहीं होना चाहिए. उसके लिए तमिलों की सुरक्षा का सवाल महत्वपूर्ण है. अतः शांति सेना की वापसी के पहले उत्तर-पूर्व के तमिल क्षेत्रों की सुरक्षा का प्रबन्ध भारत को किसी न किसी रूप में करना ही होगा. तभी श्रीलंका में भारतीय शांति सेना के भेजे जाने का पूर्ण औचित्य सिद्ध हो पाएगा.

■■■

शेष पृष्ठ 176 का

(E) जयन्त

19. यदि पार्टी में जयन्त जाता है तो निम्नलिखित में कौन अवश्य गया होगा?
(A) कमला
(B) कमला और फकीरचन्द दोनों
(C) गंगा
(D) बिमला या चक्रेश
(E) बिमला और चक्रेश दोनों

20. निम्नलिखित में से कौन बिना किसी प्रतिबन्ध के जा सकते हैं?
(A) सिर्फ दुर्गेशनन्दिनी
(B) सिर्फ अजय
(C) अजय और फकीरचन्द
(D) अजय तथा दुर्गेशनन्दिनी
(E) दुर्गेशनन्दिनी और हरेन्द्र

21. 60 मीटर लम्बे ऊर्ध्व लट्ठे पर एक बन्दर समान चाल से इस प्रकार चढ़ता है कि वह एक मिनट में 15 मीटर चढ़ जाता है तथा अगले मिनट में 5 मीटर नीचे खिसक आता है. बन्दर को लट्ठे की चोटी तक पहुँचने में कितना समय लगेगा?
(A) 12 मिनट
(B) 10 मिनट
(C) 10 मिनट 40 सेकंड
(D) 11 मिनट

■■■

# तार्किक प्रतियोगिता

*बैंकिंग रिक्रूटमेंट बोर्ड द्वारा आयोजित प्रोबेशनरी ऑफीसर्स व क्लर्क्स ग्रेड परीक्षाओं में नवीन पद्धति के वर्णनात्मक प्रश्न पूछे जाते हैं. इसे ध्यान में रखकर यह प्रतियोगिता सम्मिलित की गई है जिससे कि आपकी तर्क व कल्पना शक्ति में वृद्धि हो तथा आप पुरस्कार भी प्राप्त कर सकें.*

## तार्किक प्रतियोगिता के नियमः

1. अपनी प्रविष्टि केवल साधारण डाक से निर्धारित तिथि की सीमा में भेजने की व्यवस्था करें अन्यथा प्रविष्टि अमान्य होगी और इसके लिए उत्तरदायित्व आपका होगा.
2. लिफाफे के ऊपर पत्रिका में दिए गए कूपन को अवश्य चिपकाएँ.
3. दिए गए विषय पर आप चार तर्क प्रस्तुत करें. किसी भी दशा में कुल 150 शब्दों से अधिक नहीं होने चाहिए. अधिक शब्दों में लिखित रचना प्रतियोगिता में सम्मिलित नहीं की जाएगी.
4. भाषा, सरल, स्पष्ट एवं प्रवाहमय होनी चाहिए. मूल्यांकन करते समय भाषा का विशेष ध्यान रखा ज़ाएगा.
5. तीन विषय दिए जाएंगे और तीनों विषयों पर प्रथम स्थान प्राप्त करने वाले प्रत्याशी को समान रूप से 100 रु. पुरस्कार स्वरूप दिए जाएंगे.
6. आप एक अथवा दो अथवा तीनों विषयों पर लिख सकते हैं. प्रत्येक विषय को अलग-अलग पृष्ठों पर एक ही तरफ लिखें. अन्त में शब्द संख्या अवश्य लिखें.
7. प्रत्येक प्रविष्टि पर अपना नाम व पता स्पष्ट शब्दों में लिखें.
8. पुरस्कृत उत्तर पर पत्रिका प्रकाशक का कॉपी-राइट © होगा. अन्य उत्तर वापिस करने की कोई व्यवस्था नहीं है.
9. पुरस्कार के विषय में अन्तिम निर्णय सम्पादक का होगा. किसी भी दशा में वह न्यायालय का विषय नहीं होगा.
10. सम्पादक को अधिकार है कि किसी प्रकार की त्रुटि के कारण वह प्रविष्टि/प्रविष्टियों को प्रतियोगिता में सम्मिलित न करें.

## तार्किक प्रतियोगिता के विषयः

1. सामूहिक त्यागपत्र देकर विपक्ष ने अपने कर्त्तव्य का पालन किया है.
2. क्रिकेट कन्ट्रोल बोर्ड ने शीर्षस्थ खिलाड़ियों को दण्डित करके एक श्रेष्ठ परम्परा स्थापित की है.
3. पंचायती राज विधेयक द्वारा वैमनस्य एवं भ्रष्टाचार में वृद्धि होगी.

अन्तिम तिथि– 30 सितम्बर, 1989

(कृपया इसे लिफाफे पर चिपकाएँ)

**सामान्य ज्ञान दर्पण–तार्किक प्रतियोगिता**

**क्रमांक– 14**

## मानसिक योग्यता परीक्षा, क्रमांक 12 के पुरस्कार विजेता व सर्वशुद्ध हल

### पुरस्कार

#### सभी प्रथम

1. अमर मिश्र, इलाहाबाद
2. इम्तियाज़ अहमद, शाहजहाँपुर
3. राजेश कुमार सिंह, कुरदा (बस्ती)
4. सुखाराम पोसक, नावाशहर (नागौर)
5. तारकेश्वर नाथ, बक्सर (भोजपुर)
6. शैलेश यादव, कानपुर
7. नीरज जिन्दल, चण्डीगढ़
8. प्रकाश जलन्द्रा, श्री गंगानगर
9. अरविन्द कुमार चौधरी, घटहों (समस्तीपुर)
10. पंकज मणि बंसल, मुरादाबाद
11. दीपक गुप्ता, मोदीनगर (गाजियाबाद)

(समस्त पुरस्कार राशि उपर्युक्त विजेताओं में वितरित की जाएगी)

### सर्वशुद्ध हल

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (A) | 2. (C) | 3. (D) | 4. (A) |
| 5. (E) | 6. (D) | 7. (C) | 8. (B) |
| 9. (A) | 10. (B) | 11. (E) | 12. (D) |
| 13. (D) | 14. (E) | 15. (E) | 16. (D) |
| 17. (D) | 18. (D) | 19. (D) | 20. (B) |

### उत्तर व्याख्या सहित

1. (A) चूँकि D की पहली और तीसरी बात एकसी हैं. पहली और तीसरी बात गलत नहीं हो सकतीं. इसलिए उसकी दूसरी बात गलत है. अतः मोहन का हत्यारा E नहीं है. चूँकि D की पहली बात सही है. अतः A की तीसरी बात गलत है. इसलिए मोहन का हत्यारा D भी नहीं है. चूँकि A की तीसरी बात गलत है. अतः उसकी पहली और दूसरी बातें सही हैं. इसलिए मोहन का हत्यारा A भी नहीं है. चूँकि D अपराधी नहीं है. अतः C की तीसरी बात गलत है. अतः C की पहली और दूसरी बातें सही हैं. इसलिए C भी अपराधी नहीं है. चूँकि C की दूसरी बात सही है. अतः E की तीसरी बात गलत है. इसलिए E की पहली और दूसरी बातें सही हैं. अतः मोहन का हत्यारा B है.

2. (C) पहले कोड के अनुसार चौकी की ऊँचाई
   = DGIAH
   = 03817 मीटर
   तथा " " " = HAIGR

3. (D) आलोक लोहामण्डी के अन्तर्गत रहता है. राजेन्द्र टॉकीज, कोतवाली के अन्तर्गत है तथा कृष्णा टॉकीज, छत्ता के थाने के अन्तर्गत है. अतः विपिन लोहामण्डी थाने के अन्तर्गत नहीं रह सकता है. इसलिए उर्मिला टॉकीज केवल हरीपर्वत के अन्तर्गत हो सकता है.

4. (A) $(12)^2 + (6)^2 - (8)^2 - (10)^2 = 16$,
   $(18)^2 + (12)^2 - (16)^2 - (14)^2 = 16$
   $\therefore ? = (25)^2 + (7)^2 - (23)^2 - (9)^2 = 64$

5. (E) $3 = (2)^2 - 1$
   $15 = (4)^2 - 1$
   $35 = (6)^2 - 1$
   $99 = (10)^2 - 1$
   $143 = (12)^2 - 1$
   $67 \neq (8)^2 - 1$
   $\therefore$ 67 के स्थान पर 63 होना चाहिए.

6. (D) धनुष की ध्वनि को धमाका नहीं कहते हैं बल्कि 'टंकार' कहते हैं.

7. (C) सब चिन्हों को प्रचलित चिन्हों के अनुसार बदलने पर
   $9 - 3 \times 8 \div 4 + 2 < 15$
   या, $9 - 3 \times 8 \times \frac{1}{4} + 2 < 15$
   या, $9 - 6 + 2 < 15$
   या, $5 < 15$

8. (B) तीनों रंगों से रंगे हुए केवल शीर्ष वाले घन होंगे. 8 शीर्ष पर 8 घन ऐसे होंगे.

10. (B) उनकी गति की अन्तिम स्थिति यह है-



11. (E) $(1)^3 + (2)^2 = 5$
$(2)^3 + (4)^2 = 24$
$(4)^3 + (5)^2 = 89$
$\therefore (5)^3 + (6)^2 = 161$

12. (D) $2x \neq y$ तथा $2y \not> 3z$
$\therefore$ 2y बड़ा नहीं है 3 z से
$\therefore$ 2y या तो 3 z के बराबर है या 2y, 3z से छोटा है
$\therefore$ y अवश्य ही 3 z से छोटा होगा.

13. (D) प्रत्येक पद के पाँचवें अक्षर, चौथे अक्षर, दूसरे अक्षर, पहले अक्षर तथा तीसरे अक्षर क्रमश: वर्णमाला के अनुसार हैं.

14. (E) $3(0)^2 + 13 = 13$
$3(0)^3 + 13 = 13$
$3(1)^2 + 13 = 16$
$3(1)^3 + 13 = 16$
$3(2)^2 + 13 = 25$
$3(2)^3 + 13 = 37$
$3(3)^2 + 13 = 40$

15. (E) सबको व्यवस्थित करके सार्थक शब्द निम्नलिखित बनते हैं–
LION, OX, TIGER, HORSE, GRAPE
इनमें GRAPE केवल फल है तथा शेष सब जानवर हैं.

16. (D) इनसे सार्थक शब्द केवल VOLUPTUARY है जिसका अर्थ होता है– विलासी

17. (D) रामकुमार का शनिवार और रविवार को छोड़कर साप्ताहिक प्रोग्राम निम्नवत् है–

| | | |
|---|---|---|
| सोमवार | 9:00-3:00 फैक्ट्री | 3:30-4:30 बजे तक शिवजी का मन्दिर |
| मंगलवार | " | 4:00-6:00 बजे तक हनुमान का मन्दिर |
| बुधवार | " | 4:00-6:00 बजे तक रामायण का पाठ |
| बृहस्पतिवार | × | × |
| शुक्रवार | " | 3:00-4:30 बजे तक कर्मचारियों से बातचीत |

वह साढ़े तीन बजे से साढ़े चार बजे तक बृहस्पतिवार के दिन शिवजी के मन्दिर में जा सकते हैं.

18. (D) $(21-13)/2 = 4$, $(36-22)/2 = 7$, $(56-34)/2 = 11$, $(96-58)/2 = 19$, परन्तु $(29-12)/2 \neq 6$

19. (D) उनके बैठने का ढंग निम्नलिखित है–

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| राम या अनिल | कमला या नीति | किशोर | प्रेम | हरी | प्रीति | राम या अनिल | आरती | गिरीश | कमला या नीति |

## तार्किक प्रतियोगिता क्रमांक– 12 का परिणाम

**विषय–असफलता ही सफलता का मार्ग प्रशस्त करती है.**
संजय कुमार पाण्डे
हरिनंदन निवास
पो. ओ.–डिग्री कॉलेज
जिला–पिथौरागढ़ (उ. प्र.)

**विषय–अनुशासन ही राष्ट्र को महान् बनाता है.**
अमर चन्द बैरवा S/o रामनिवास बैरवा
गाँव–विजयनगर पो.–फलौदी
जिला–सवाईमाधोपुर (राज.)
पिन– 322 026

**विषय–वातानुकूलित भव्य-भवनों में निवास करके देश की दरिद्रता को दूर करना सम्भव नहीं है.**
अमिताभ अग्निहोत्री
प्राचार्य निवास
बी. के. डी. कॉलेज, झाँसी (उ. प्र.)

# Our Aim
## is to develope new ways to keep your success



## UPKAR'S CAREER BOOKS For All Competitive Exam.

### RECENT RELEASE

| | |
|---|---|
| **Quiz India** | 26.00 |
| Navodaya School Entrance Exam. *By : Dr. Lal & Jain* | 30.00 |
| Navodaya School Entrance Digest *By : J. N. Sharma & T. S. Jain* | 32.00 |
| Combined Defence Services Exam. | 40.00 |
| N. D. A. Exam. | 55.00 |
| 'O' Level Test of Reasoning | 12.00 |
| 'O' Level Numerical Aptitude Test | 15.00 |
| 'O' Level Objective General English | 20.00 |
| Upkar's Mental Ability Test | 11.00 |
| Sainik School Digest *By : J. N. Sharma* | 30.00 |

### CIVIL SERVICES PRE. EXAM

| | |
|---|---|
| Syllabus for Civil Services Exam. | 10.00 |

### OPTIONAL SUBJECTS

| | |
|---|---|
| C.S.P.E. Indian History | 55.00 |

### UPKAR GUIDES

| | |
|---|---|
| Bank's Recruitment Tests | 22.00 |
| Bank Competitions *By : Khanna & Verma* | 32.00 |
| Bank Competitions *By : T. S. Jain* | 40.00 |
| New Bank Recruitment Tests | 23.00 |
| A Practical Book of Bank Competition *By : Dr. Lal & Jain* .. | 60.00 |
| A Practical Book of Matching Tests *(Clerical Aptitude)* | 12.00 |
| A Practical Book of Reasoning Tests | 15.00 |
| A Practical Book of Numerical Aptitude Tests | 12.00 |
| A Practical Book of Objective English | 16.00 |
| A Practical Book of Descriptive English | 13.00 |
| New Pattern Tests of Reasoning | 10.00 |
| State Bank Probationary Officers Exam. | 50.00 |
| Nationalised Banks Probationary Officers Exam. | 43.00 |
| Bank's Agricultural Assistant Exam. | 40.00 |
| Bank's Agricultural Officer's Exam. | 45.00 |
| Air Force Recruitment Test *By : Khanna & Verma* | 23.00 |
| Air Force Recruitment Test *By : T. S. Jain* | 30.00 |
| Sainik School Entrance Exam. *By : Dr. Lal & Jain* | 33.00 |
| L.I.C. Apprentice Officer's Exam. | 35.00 |
| Railway Recruitment Board Exam. | 26.00 |
| S.S.C. Clerk's Grade Exam. | 34.00 |
| S.S.C. Inspectors of Income Tax, Central Excise etc. Exam. | 40.00 |
| S.S.C. Inspectors of Income Tax, Central Excise etc. Exam. | 30.00 |
| S.S.C. Auditors/Jr. Accountant/ Upper Division Clerks Exam. | 35.00 |

### NATIONAL TALENT SEARCH

| | |
|---|---|
| National Talent Search Exam. X | 55.00 |

### SYLLABUS

| | |
|---|---|
| P. C. S. (U.P.) Syllabus | 5.00 |
| P. S. C. (M.P.) Syllabus | 10.00 |
| R. A. S. & R. T. S. Syllabus | 7.00 |
| R. A. S. Question Paper | 4.00 |

## P.M.T. & OTHER EXAM

| | |
|---|---|
| P. M. T. Physics (*Separate Edition available for U. P. & M. P.*) | 18.00 |
| P. M. T. Chemistry (*U.P. & M.P.*) | 20.00 |
| P. M. T. Zoology (*U.P. & M.P.*) | 20.00 |

## GENERAL KNOWLEDGE

| | |
|---|---|
| General Knowledge, Current Affairs | 6.00 |
| Objective General Knowledge | 5.50 |
| Ever Latest General Knowledge | 26.00 |

## GENERAL ENGLISH

| | |
|---|---|
| Latest General English | 10.00 |
| NPTOE New Pattern Test of Objective English | 21.00 |
| A Fresh Approach to General English | 35.00 |
| The Technique of Comprehension & Precis Writing | 18.00 |

## ARITHMETIC

| | |
|---|---|
| Latest Arithmetic | 8.00 |
| Arithmetic for Competitive Exams. | 27.00 |
| O.A.R. Objective Arithmetic Review | 11.00 |
| O.M.R. Objective Mathematics Review | 17.00 |

## INTELLIGENCE TEST

| | |
|---|---|
| Intelligence & Psychological Tests | 15.00 |
| General Knowledge & I.Q. | 10.00 |
| Intelligence and Aptitude Tests | 15.00 |

## ESSAY

| | |
|---|---|
| Popular Essays | 7.00 |

## LETTER

| | |
|---|---|
| Top Letters | 17.00 |
| Business Letters | 20.00 |

## GENERAL BOOKS

| | |
|---|---|
| Selected Bank Interview | 14.00 |
| UPKAR'S Bank Interview | 10.00 |
| Interview & Group Discussions | 10.00 |
| General Science | 20.00 |

# हिन्दी संस्करण

## नवीन प्रकाशन

| | |
|---|---|
| क्विज इण्डिया | 26.00 |
| Bank's Clerical Tests (*English-Hindi Edition*) | 36.00 |
| English-Hindi Essays & Letter Writing | 15.00 |
| English-Hindi Essays | 12.00 |
| व्यावहारिक टंकण कला | 20.00 |
| फॉरेस्ट रेंजर परीक्षा *लेखक : जैन एवं नाटाणी* | 30.00 |
| फॉरेस्ट रेंजर परीक्षा *लेखक : जैन एवं किशोर* | 20.00 |
| कम्बाइंड लोअर सबोर्डिनेट परीक्षा (उ. प्र.) *लेखक : जैन एवं नाटाणी* | 30.00 |
| कम्बाइंड लोअर सबोर्डिनेट परीक्षा (उ. प्र.) | 20.00 |
| वस्तुनिष्ठ भारतीय इतिहास | 15.00 |
| वस्तुनिष्ठ अर्थशास्त्र | 15.00 |
| वस्तुनिष्ठ राजनीति शास्त्र | 12.00 |
| वस्तुनिष्ठ सांख्यिकी | 16.00 |
| वस्तुनिष्ठ समाज शास्त्र | 12.00 |
| यू. पी. एस. सी. असिस्टेंट ग्रेड परीक्षा | 52.00 |

## सिविल सर्विसेज प्रिलिमिनरि परीक्षा

| | |
|---|---|
| पाठ्यक्रम सिविल सेवा परीक्षा | 10.00 |
| सी. एस. पी. ई. सामान्य अध्ययन एवं सामान्य विज्ञान दिग्दर्शन | 37.00 |
| सी. एस. पी. ई. अर्थशास्त्र 20×30/8 | 44.00 |
| सी. एस. पी. ई. भारतीय इतिहास | 56.00 |
| सी. एस. पी. ई. विधि | 40.00 |

## उपकार गाइड

| | |
|---|---|
| बैंक रिक्रूटमेंट टेस्ट | 20.00 |
| न्यू बैंक रिक्रूटमेंट टेस्ट | 24.00 |
| ग्रामीण बैंक रिक्रूटमेंट टेस्ट | 20.00 |
| अभ्यास पुस्तक ग्रामीण बैंक कॉम्पिटिशन | 65.00 |
| ग्रामीण बैंक रिक्रूटमेंट टेस्ट *लेखक : लाल एवं भटनागर* | 24.00 |

| | |
|---|---|
| ग्रामीण बैंक क्लैरीकल टेस्ट | 36.00 |
| अभ्यास पुस्तक बैंक कॉम्पिटिशन्स | 60.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-संख्या सम्बन्धी योग्यता परीक्षा | 11.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-डेसक्रिप्टिव इंगलिश | 12.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-तर्क-शक्ति परीक्षा | 14.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-लिपिकीय योग्यता परीक्षा | 14.00 |
| ग्रामीण बैंक अधिकारी प्रवेश परीक्षा | 42.00 |
| स्टेट बैंक प्रोबेशनरी ऑफीसर परीक्षा | 50.00 |
| क्लर्कस् ग्रेड परीक्षा | 30.00 |
| क्लर्कस् ग्रेड परीक्षा **लेखक** : *जैन एवं किशोर* | 38.00 |
| रेलवे भर्ती बोर्ड परीक्षा | 27.00 |
| नवोदय विद्यालय प्रवेश परीक्षा | 36.00 |
| नवोदय विद्यालय प्रवेश परीक्षा ***लेखक** : लाल एवं जैन* | 25.00 |
| नवोदय विद्यालय दिग्दर्शिका ***लेखक** : शर्मा, लाल एवं जैन* | 30.00 |
| आयकर, उत्पाद शुल्क निरीक्षक परीक्षा | 38.00 |
| पुलिस सब इन्सपैक्टर (प्रारम्भिक परीक्षा) | 25.00 |
| पुलिस सब इन्सपैक्टर परीक्षा (उ. प्र.) | 27.00 |
| राजस्थान पुलिस सब इन्सपैक्टर परीक्षा | 32.00 |
| लेखा परीक्षक, कनिष्ठ लेखाकार, उच्च श्रेणी लिपिक परीक्षा | 44.00 |
| सैनिक स्कूल प्रवेश परीक्षा | 30.00 |
| सैनिक स्कूल प्रवेश परीक्षा निर्देशिका ***लेखक** : जे. एन. शर्मा एवं जैन* | 40.00 |
| वायु सैनिक भर्ती परीक्षा | 23.00 |
| पॉलिटैक्निक प्रवेश परीक्षा (उ. प्र.) | 40.00 |
| व्यवहार न्यायाधीश परीक्षा (म. प्र.) | 50.00 |
| मध्य प्रदेश लिपिकीय वर्ग परीक्षा | 33.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-पी. ई. टी. परीक्षा (राज.) गणित | 12.00 |
| राजस्थान बी. एड. प्रवेश परीक्षा | 30.00 |
| राजस्थान बी. एड. प्रवेश परीक्षा | 55.00 |

## छात्रवृत्ति परीक्षाएँ

| | |
|---|---|
| राष्ट्रीय प्रतिभा खोज परीक्षा *(9 वीं एवं 10 वीं कक्षाओं के लिए)* | 55.00 |
| एकीकृत छात्रवृत्ति परीक्षा | 30.00 |
| एकीकृत छात्रवृत्ति परीक्षा (हल प्रश्न-पत्र) | 30.00 |
| जूनियर हाई स्कूल छात्रवृत्ति परीक्षा | 17.00 |

## मध्य प्रदेश पी. एस. सी. परीक्षा

| | |
|---|---|
| पी. एस. सी. पाठ्यक्रम | 10.00 |
| कनिष्ठ लोक सेवा आयोग परीक्षा गाइड | 30.00 |
| म. प्र. पी. एस. सी. गाइड | 50.00 |
| पी. एस. सी. अर्थशास्त्र | 50.00 |
| पी. एस. सी. भारतीय इतिहास | 50.00 |
| पी. एस. सी. राजनीति शास्त्र | 50.00 |
| पी. एस. सी. भूगोल | 50.00 |
| पी. एस. सी. समाजशास्त्र | 30.00 |
| पी. एस. सी. सांख्यिकी | 50.00 |
| पी. एस. सी. विधि | 45.00 |

## सामान्य ज्ञान

| | |
|---|---|
| सामान्य ज्ञान, कौन क्या है? | 6.00 |
| वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान एवं दैनिक विज्ञान | 16.00 |
| सामान्य ज्ञान एवं व्यक्ति परिचय | 26.00 |
| सामान्य ज्ञान दिग्दर्शन | 50.00 |
| सामान्य ज्ञान एवं सामान्य विज्ञान | 22.00 |
| राजस्थान सामान्य ज्ञान | 18.00 |
| मध्य प्रदेश सामान्य ज्ञान | 20.00 |
| उत्तर प्रदेश सामान्य ज्ञान | 12.00 |
| विहार सामान्य ज्ञान | 20.00 |
| कृषि सामान्य ज्ञान (वस्तुनिष्ठ प्रकार) | 6.00 |
| कृषि सामान्य ज्ञान कोश | 20.00 |

## सामान्य हिन्दी

| | |
|---|---|
| सामान्य हिन्दी | 8.00 |
| सामान्य हिन्दी | 24.00 |
| वस्तुनिष्ठ सामान्य हिन्दी | 12.00 |

## निबन्ध

| | |
|---|---|
| हिन्दी निवन्ध **लेखक** : *जैन एवं कुलश्रेष्ठ* | 22.00 |
| सामयिक निवन्ध **लेखक** : *डॉ. चतुर्वेदी* | 25.00 |

## गणित

| | |
|---|---|
| प्रारम्भिक गणित | 15.00 |
| अंकगणित **लेखक** : *खन्ना एवं वर्मा* | 10.00 |
| अंकगणित **लेखक** : *डॉ. एम. बी. लाल* | 20.00 |
| वस्तुनिष्ठ अंकगणित | 8.00 |
| वस्तुनिष्ठ अंकगणित | 22.00 |

## अन्य पुस्तकें

| | |
|---|---|
| बौद्धिक योग्यता एवं मनोवैज्ञानिक योग्यता परीक्षा | 17.00 |
| हृदयस्पर्शी प्रेम-पत्र | 11.00 |
| बुद्धि परीक्षण, साक्षात्कार एवं वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान | 10.00 |
| सामान्य विज्ञान | 18.00 |

स्वत्वाधिकारी प्रकाशक, मुद्रक एवं सम्पादक महेन्द्र सिंह जैन ने कैलादेवी प्रेस, 11/111, रामबाग, आगरा से छपवाकर 2/11 ए, स्वदेशी बीमा नगर, आगरा–2 से प्रकाशित.

# सामान्य ज्ञान दर्पण





स्वतन्त्रता
हमारा
जन्म सिद्ध
अधिकार है



अक्टूबर १९८
मूल्य रु. ५.०

# आज लाखों पाठकों द्वारा पढ़ी जाने वाली पत्रिका

# प्रतियोगिता दर्पण

हिन्दी मासिक

परीक्षोपयोगी विविध विधाओं का सम्पूर्ण संकलन

अक्टूबर १९८९ अंक

## परीक्षा विशेषांक

प्रतियोगिता दर्पण
हिन्दी मासिक




इस अंक के प्रमुख आकर्षण



प्रतियोगिता परीक्षाओं के लिए आवश्यक

बौद्धिकता, मौलिकता एवं विषय वस्तु की सम्पूर्णता

सामान्य ज्ञान दर्पण

वर्ष 2 तृतीय अंक अक्टूबर 1989

## इस अंक में



सामान्य ज्ञान दर्पण में प्रकाशित किसी भी सामग्री अथवा चित्र के लिए सम्पादक की सहमति का तालमेल होना आवश्यक नहीं है.

सम्पादक

# अपनी बात

**सामान्य ज्ञान दर्पण** का अक्टूबर अंक आपके सम्मुख है. इस अंक की आवरण कथा का अपना ही महत्व है. हमने स्वतंत्रता तो पा ली परन्तु उसे बनाए रखना भी हमारी जिम्मेदारी है. अब राष्ट्रीय एकता की और भी आवश्यकता है. अतः हमें इसके लिए कमर कस लेनी चाहिए और आपसी मतभेदों को भूलकर एकजुट हो जाना चाहिए.

इस अंक में भारत व पाकिस्तान के आपसी सम्बन्धों पर एक विशेष लेख है. साथ ही भारतीय संविधान पर भी उपयोगी सामग्री उपलब्ध कराई गई है.

प्रतियोगिता परीक्षाओं को ध्यान में रखते हुए, हम इस अंक में अनेक प्रश्न-पत्रों को दे रहे हैं. इनमें उत्तर प्रदेश क्षेत्रीय सहायक परीक्षा, 1988, एस. एस. सी. क्लर्क्स ग्रेड परीक्षा, 1984, आशुलिपिक श्रेणी 'घ' प्रतियोगिता परीक्षा 1989, बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड परीक्षा, 1989 की संख्या सम्बन्धी योजना परीक्षा आदि शामिल हैं. इसके साथ ही विभिन्न प्रतियोगिता परीक्षाओं के लिए विशेष सामग्री, इस अंक का विशेष आकर्षण हैं.

शुभ कामनाओं के साथ

**भवदीय,**
**महेन्द्र जैन**

# आगामी प्रतियोगिता परीक्षाएँ

22 अक्टूबर, 1989– संघ लोक सेवा आयोग, राष्ट्रीय प्रतिरक्षा अकादमी व नौसेना अकादमी परीक्षा

28 अक्टूबर, 1989– म. प्र. लोक सेवा आयोग, इन्दौर, राज्य वन सेवा परीक्षा.

5 नवम्बर, 1989– कर्मचारी चयन आयोग, क्लर्क्स ग्रेड परीक्षा.

5 नवम्बर, 1989– बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, (मध्य क्षेत्र), लखनऊ, अधिकारी संवर्ग परीक्षा.

12 नवम्बर, 1989– भारतीय रिजर्व बैंक, टंकक भर्ती परीक्षा.

12 नवम्बर, 1989– बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड (मध्य क्षेत्र) लखनऊ, क्षेत्र पर्यवेक्षक संवर्ग परीक्षा.

12 व 19 नवम्बर, 1989– बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, परीक्षा, चण्डीगढ़.

19 नवम्बर, 1989– बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, (मध्य क्षेत्र) लखनऊ, लिपिकीय संवर्ग परीक्षा.

26 नवम्बर, 1989–राष्ट्रीय प्रतिभा खोज छात्रवृत्ति परीक्षा (म. प्र.)

दिसम्बर, 1989– उत्तर प्रदेश सम्मिलित राज्य सेवा परीक्षा.

7 जनवरी, 1990– रेलवे भर्ती बोर्ड (पटना) परीक्षा.

21 जनवरी, 1990– बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, जयपुर, क्षेत्रीय संवर्ग परीक्षा.

28 जनवरी, 1990– बैंकिंग भर्ती बोर्ड, जयपुर, ग्रामीण बैंक लिपिक संवर्ग परीक्षा.




## सम्पादकीय

'हमें चाहिए एक रचनात्मक आंदोलन' बहुत ही रोचक लगा. यह दिल को छूने वाला था.

मुकेश कुमार सारस्वत, (सवाई माधोपुर), संदीप चौरसिया, धर्मेश तिवारी (बलिया), योगेश कुमार तिवारी (अलमोड़ा), दिनेश सिंह (सारण), अजीत सिंह सौनी (ग्वालियर), नरोत्तम पाल सिंह (अलीगढ़), रमेश कुमार सिंह (ललितपुर), राकेश चन्द्र विश्वकर्मा (फतेपुर).

## प्रशंसा

आवरण कथा–'बाँस' के बारे में लेख बहुत पसन्द आया.

आसुतोष (राँची), सत्येन्द्र टौड़ियाल (नैनीताल), प्रीतम कुमार शर्मा (पूर्णिया)

सामयिक लेख भारत-श्रीलंका समझौते से संघर्ष तक बेहद ज्ञानवर्धक एवं रुचिकर लगा.

उमेश कुमार बसुहा, प्रवीण कुमार राणा (मेरठ), अभय कुमार देवगड़े (दुर्ग), जाहिर खाँ (कोंच)

'निबंध कैसे लिखें' वाला स्तम्भ बहुत अच्छा लगा. मो. हजलह सैफी (मुजफ्फरपुर), विपिन कुमार वार्ष्णेय (बदायूँ), रजनी शर्मा (बेगमगंज).

कु. शुभ्रा रस्तोगी से भेंट वार्ता बहुत ही प्रेरणाप्रद प्रतीत हुई.

भागमल शीला (बाच्छुसर), योगेश कुमार शर्मा, (सादुलपुर), श्री कृष्ण प्रकाश, (मुंगेर), नीमराज सिंह प्रतिहार, (राजकोट), रमेश कुमार सिंह, (ललितपुर), मेघराज सिंधी, (श्रीगंगानगर),

मानसिक योग्यता प्रश्न मानसिक शक्ति को ज्ञान-सागर में तैरा देने वाले होते हैं.

कृष्ण कुमार धूमकेती — मंडला

महत्वपूर्ण आपरेशन्स के बारे में दी गई जानकारी उपयोगी लगी

पृथ्वीराज सिंह — भावण्डा

## सुझाव

कृषि सम्बन्धी जानकारी देने की कृपा करें.

सत्यवीर सिंह — मुजफ्फरनगर

अंग्रेजी व्याकरण के बारे में कुछ अंश हर अंक में छापने की कृपा करें.

विनोद एवं गोपाल — कोटा

कृपया राज्य सेवा आयोग विशेषांक निकालने की कृपा करें.

शैलेष कुमार चौधरी — हजारीबाग

रेलवे भर्ती बोर्ड से सम्बन्धित गणित व अंग्रेजी के हल प्रश्न-पत्र देने की कृपा करें. इनके व्याख्यात्मक उत्तर भी दें.

राकेश चन्द्र विश्वकर्मा — फतेहपुर

मध्य प्रदेश के जितने सम्भाग हैं, उनकी अलग-अलग जानकारी देने की कृपा करें.

रजनी शर्मा — बेगमगंज

निश्चय ही श्रीलंका की समस्या अब भारत-समस्या बन चुकी है जोकि हमारी कूटनीतिक विफलता को दर्शाती है. खैर, अब जो भी हो, श्रीलंका में भारत को तब तक बना रहना चाहिए. जब तक कि हमें तमिलों की सुरक्षा की पूर्ण गारन्टी नहीं मिल जाती. प्रेमदास के झाँसे में आना हमारी बेवकूफी होगी.

नलिन कुमार सिंह — बरौनी थर्मल

कृपया उत्तर प्रदेश के रोजगार समाचार के बारे में जानकारी देते रहें.

उमेश कुमार वसुहा — मेरठ

जीव विज्ञान सम्बन्धी एक स्थाई सतम्भ देने की कृपा करें.

धमेन्द्र कुमार त्रिपाठी — मिर्जापुर

मनोज सहारण — श्रीगंगानगर

कृपया हर माह प्रतियोगिता सम्बन्धी परीक्षा से सम्बन्धित लेख-वार्तालाप प्रकाशित करें.

उमेश त्रिपाठी — प्रतापगढ़



## अमर वाणी

- संसार में भारतवर्ष के प्रति लोगों का प्रेम और आदर उसकी बौद्धिक, नैतिक और आध्यात्मिक सम्पत्ति के कारण है. —लुई रेनाल्ड
- किसी किसी समय जब हमारे सद्भाव पराजित हो जाते हैं, तब दुष्परिणाम का भय ही हमें कर्मच्युत होने से बचा लेता है. —प्रेमचंद
- तगड़े और तन्दुरुस्त आदमी को भीख देना, दान करना अन्याय है. कर्महीन मनुष्य भिक्षा के दान का अधिकारी नहीं हो सकता. —विनोबा भावे
- संसार एक बड़ी पुस्तक है जिसमें वे लोग, जो घर से बाहर नहीं जाते, केवल एक पृष्ठ ही पढ़ जाते हैं —आगस्टीन
- ईश्वर के समीप पहुँचने के लिए दूर जाने की आवश्यकता नहीं है. अपने हृदय के भीतर ही टटोलो. इस हृदय को गंदा मत करो. यह ईश्वर का मंदिर है. —अज्ञात
- हे मजदूर! यदि तुम्हारी भुजाएं पृथ्वी से युद्ध करके, कठिन परिश्रम न करके अन्न न पैदा करतीं, सारा संसार भूखों मरता और लोगों को पहनने के लिए कपड़े नहीं मिलते—सोहनलाल द्विवेदी
- समर, दुर्भिक्ष और महामारी इन तीनों मिलकर मनुष्य जाति को इतनी हानि नहीं पहुँचाई जितनी अकेली मदिरा ने पहुँचाई है. —ग्रैडस्टन
- मनुष्य सर्वप्रथम मन में सोचता है, फिर उसे वाणी से बोलता है, इसलिए मन पूर्ववत है और वाणी उत्तर रूप है. —शाङ्ख्यायन आरण्यक



# समसामयिक घटनाचक्र

## राष्ट्रीय

**अगस्त**

17. भारत व श्रीलंका के प्रतिनिधियों के बीच नई दिल्ली में गुप्त वार्ताओं का दौर आरम्भ हो गया.

- बंम्बई में विद्युत अव्यवस्था होने से 4.45 से 6.40 बजे सायं जीवन अस्त-व्यस्त हो गया. विद्युत आपूर्ति ठप्प हो जाने के कारण उपनगरीय रेलवे सेवा ठप्प हो गई.

18. हिमाचल प्रदेश के उना जिले के चिंतपूर्णी में पंजाब रोडवेज की एक बस में भारी विस्फोट होने से लगभग 15 लोगों की मृत्यु हो गई और अन्य 25 घायल हो गए. विस्फोट दोपहर लगभग 1 बजकर 15 मिनट पर तब हुआ जब बस यात्रियों को खाना खिलवाने के लिए रुकी थी.

- कश्मीर में 15 अगस्त से ही हिंसा का दौर चल रहा है. उस दिन श्रीनगर में 'बंद' रखा गया और पाकिस्तानी झण्डे लगाए गए.

- प्रधानमंत्री राजीव गांधी ने कर्नाटक की एक आमसभा में खुले आम विपक्ष को देशद्रोही कहा.

19. इंदिरा गांधी हत्या केस (दूसरा) से सम्बद्ध अभियुक्त सिमरनजीत सिंह मान व 3 अन्य को सेशन सुपुर्द कर दिया गया.

- हैदराबाद में श्री गांधी ने पत्रकारों से कहा कि आंध्र प्रदेश सरकार ने 17 तारीख को बाढ़ के बारे में अपना प्रतिवेदन भेजा था. जब श्री एन.टी. रामाराव ने इसका प्रतिवाद किया और कहा कि सरकार ने 27 जुलाई को ही प्रतिवेदन भेज दिया था तो राज्यपाल कु. कुमुदबेन जोशी के संकेत पर श्री राव को बोलने से रोक दिया गया.

21. कुवैत के एक अंग्रेजी दैनिक 'द अरब टाइम्स' ने भारतीय राजनीतिक सूत्रों के हवाले से प्रकाशित किया कि विश्वनाथ प्रताप सिंह ने कैरिबियाई द्वीप सेंट किट्स में अपने पुत्र के नाम 2.10 करोड़ डालर जमा कराए हैं. विश्वनाथ प्रताप सिंह ने इस आरोप का खण्डन किया है.

- पंजाब में आतंकवादियों ने तरनतारन जिले के पदरीकलां गाँव में ज्ञानसिंह नामक व्यक्ति के परिवार के 10 सदस्यों की हत्या कर दी.

- लखनऊ के निकट रेल से टकराकर सैन्य ट्रक नहर में गिरने से एक मेजर सहित 12 सैनिक मारे गए व दो घायल हो गए.

22. जम्मू-कश्मीर के सुरक्षा हितों को नुकसान पहुँचाने वाली सामग्री के प्रकाशन और मुद्रण को नियंत्रित और विनियमित करने वाला एक विधेयक राज्य विधानसभा में पेश किया गया. इसमें सरकार को किसी भी ऐसे समाचार के प्रकाशन और प्रसार पर रोक लगाने का अधिकार दिया गया है जिससे राज्य की कानून व्यवस्था तथा शान्ति को खतरा पहुँचता हो. अखिल भारतीय समाचार-पत्र सम्पादक संघ ने इस विधेयक पर कड़ी आपत्ति की है.

24. बिहार मंत्रिमण्डल का विस्तार कर 33 नए मंत्री शामिल कर लिए गए.

25. उच्चतम न्यायालय के मुख्य न्यायाधीश श्री ई.एस. वेंकटरमैया ने कहा कि भारतीय न्याय व्यवस्था चरमरा रही है. हर साल लगभग 2 लाख केस न्यायालय में आते हैं जबकि 90,000 से अधिक का प्रतिवर्ष निपटारा नहीं हो पाता. उन्होंने कहा कि अधिकांश वाद किराया नियंत्रण से सम्बद्ध होते हैं. इसी प्रकार से कर बकाया के अदायगी कि इतने मामले लम्बित पड़े हैं कि सरकार 5 हजार करोड़ रुपए की राशि को वसूल करने से वंचित है.

26. विदेश मंत्री श्री पी.वी. नरसिंहराव ने नेपाल

से नई दिल्ली लौटने पर कहा कि गुटनिरपेक्ष देशों के बेलग्रेड में होने वाले शिखर सम्मेलन के समय प्रधानमंत्री राजीव गांधी व महाराज वीरेन्द्र के बीच भेंट होगी. यह भेंट 4 सितम्बर को होगी. आशा है इससे भारत व नेपाल के बीच सम्बन्धों में सुधार होगा.

27. जम्मू-कश्मीर के सीमावर्ती शहर लेह में पुलिस गोलीबारी में 3 व्यक्ति मारे गए तथा 80 घायल हो गए. घायलों में 35 पुलिसकर्मी भी थे.

□ पंजाब में आतंकवादियों ने एक यात्री रेलगाड़ी में सवार लोगों पर अंधाधुंध गोली चलाई. इसमें प्राइवेट सूत्रों के अनुसार 75 व सरकारी सूत्रों के अनुसार 17 लोग मारे गए.

28. बोडो समस्या पर त्रिपक्षीय वार्ता का नई दिल्ली में पहला दौर समाप्त हो गया. इसमें केन्द्रीय पर्यवेक्षक के रूप में श्रीमती राजेन्द्र कुमारी बाजपेयी मौजूद थीं. असम के मुख्यमंत्री प्रफुल्ल कुमार महन्त व बोडो छात्र नेता उपेन्द्र नाथ ब्रह्मा ने क्रमशः असम सरकार व बोडो छात्र यूनियन का प्रतिनिधित्व किया.

□ योजना आयोग की पूर्ण बैठक ने आठवीं योजना के आधार-पत्र को मंजूरी दे दी. इसमें सार्वजनिक क्षेत्र के लिए 3,50,000 करोड़ रुपए रखे गए हैं व प्रतिवर्ष विकास दर 6 प्रतिशत रखने का निश्चय किया गया है.

29. बारपेटा (असम) में एक बस में हुए बम विस्फोट से कम से कम 12 लोग मारे गए और 35 अन्य घायल हो गए. बोडो छात्र संघ के नेता उपेन्द्रनाथ ब्रह्मा ने नई दिल्ली में कहा कि बोडो राज्य के लिए हम हथियार भी उठा सकते हैं.

30. विपक्ष द्वारा 'बंद' के आह्वान का गैर-इंका शासित राज्य पर पूर्ण व शेष भारत में आंशिक प्रभाव पड़ा. यद्यपि सरकारी कार्यालय व सेवाएं सरकारी निर्देशों के अनुसार चलती रहीं परन्तु बाजार आदि बंद रहे. इस बंद का आह्वान प्रधानमंत्री राजीव गांधी के त्यागपत्र की मांग को लेकर किया गया था. बंद के दौरान हुई हिंसा में देश के विभिन्न भागों में 12 व्यक्तियों की मृत्यु हो गई. सरकार ने बंद को विफल करने के लिए व शान्ति व्यवस्था स्थापित करने के लिए बंद से पूर्व हजारों लोगों को गिरफ्तार कर लिया.

31. राष्ट्रपति आर. वेंकटरमण ने तमिलनाडु में एम.जी.आर. विश्वविद्यालय का शिलान्यास किया.

## सितम्बर

1. अन्तर्राष्ट्रीय सद्भाव के लिए 15 लाख रुपए का 1988 का जवाहर लाल नेहरू अन्तर्राष्ट्रीय पुरस्कार फिलिस्तीन के राष्ट्राध्यक्ष यासर अराफात को देने की घोषणा की गई. अराफत फिलिस्तीनी कौम के रहनुमा हैं. उनका व्यक्तित्व बड़ा जुझारू रहा है. उनके प्रति भारत का रुख सदैव दोस्ताना रहा है.

□ आंध्र प्रदेश में नक्सलवादियों ने एक जीप को बारूदी विस्फोट से उड़ा दिया जिससे 11 लोगों की मृत्यु हो गई.

2. 'इण्डिया टुडे' को दिए गए एक साक्षात्कार में भूतपूर्व थल सेनाध्यक्ष जनरल सुंदरजी ने कहा कि प्रधानमंत्री राजीव के निर्देश पर बोफोर्स सौदे में दलालों के नाम रोके गए थे. जनरल सुन्दरजी ने प्रधानमंत्री से कहा था कि स्वीडन की फर्म से कहा जाए कि वह दलालों के नाम बताए. परन्तु प्रधानमंत्री ने जनरल सुंदरजी के बयान को झूठा कहा है.

3. श्री एन.टी. रामाराव ने अपने मंत्रिमण्डल में 5 और मंत्रियों को शामिल कर लिया. इन्हें मिलाकर मंत्रियों की संख्या 29 हो गई है.

□ कावेरी बेसिन में तेल व प्राकृतिक गैस आयोग ने एक कुएँ से तेल व गैस प्राप्त करने में सफलता प्राप्त की है. 3200 मीटर गहरे कुएँ से प्रतिदिन 600 बैरल तेल प्राप्त हो रहा है.

5. किसानों की समस्याओं का अध्ययन करने के लिए भारत सरकार ने एक समिति गठित करने का फैसला किया है. यह समिति समस्याओं का निदान भी सुझाएगी.

6. रक्षा मंत्रालय ने एक बयान में जनरल सुंदरजी की इस सिफारिश की पुष्टि की कि उन्होंने

बोफोर्स तोप सौदे को इसलिए रद्द करने की माँग की थी क्योंकि यह पता चला था कि कम्पनी ने रिश्वत दी थी. परन्तु कुछ कारणों से यह सिफारिश स्वीकार नहीं की जा सकी.

7. नई दिल्ली में भारतीय किसान यूनियन और उत्तर प्रदेश सरकार के बीच समझौता हो गया. इसी के साथ भोपा में चल रहा आन्दोलन समाप्त हो गया.

8. केन्द्र सरकार ने चालू वित्तीय वर्ष में लगभग 90 लाख निरक्षरों को साक्षर बनाने का लक्ष्य निर्धारित किया है.

□ प्रधानमंत्री राजीव गांधी ने बेलग्रेड से लौटने पर कहा कि गुट निरपेक्ष देशों के शिखर सम्मेलन में नेपाल, पाकिस्तान व श्रीलंका के नेताओं से उनकी जो बातचीत हुई है उसके अच्छे परिणाम निकलेंगे.

9. भगोड़े लद्दाखी स्काउट्स (भारतीय सेना की यूनिट) ने जम्मू-कश्मीर पुलिस के 10 सिपाहियों को अपहृत कर लिया. उल्लेखनीय है कि बौद्ध मठों में पुलिस के प्रवेश को लेकर लद्दाख में भारी आक्रोश है. लगभग 100 लद्दाखी सैनिकों ने सेना से वहाँ बगावत कर दी. बाद में सेना ने इन पर काबू पा लिया और अपहृत पुलिस कर्मियों को मुक्त करा लिया.

10. समझा जाता है कि इस वर्ष दिसम्बर तक भारत शान्ति सेना को श्रीलंका से वापस बुला लेगा. इस सिलसिले में भारत व श्रीलंका सरकार के प्रतिनिधियों के बीच शीघ्र बातचीत होगी.

11. चंडीगढ़ में हरियाणा विधान सभा के अधिवेशन के आरम्भ के पहले दिन हजारों इंका समर्थकों ने प्रदर्शन किया. प्रदर्शन करने वालों में केन्द्रीय मंत्री श्री भजन लाल की पत्नी व पूर्वमंत्री श्री बंसीलाल की पुत्री भी थीं. पुलिस ने सैकड़ों प्रदर्शनकारियों को गिरफ्तार कर लिया.

13. अनेक व्यापारिक संघों द्वारा बिक्री कर व आक्ट्राय की समाप्ति को लेकर भारत बंद का आह्वान किया गया. परिणामस्वरूप देश भर में अनेक स्थानों पर व्यापारिक प्रतिष्ठान बंद रहे. व्यापारियों ने दिल्ली में एक विशाल प्रदर्शन भी किया.

14. क्रिकेट कंट्रोल बोर्ड ने 6 वरिष्ठ क्रिकेट खिलाड़ियों के क्रिकेट खेलने पर एक वर्ष के लिए लगाया प्रतिबंध हटा लिया. साथ ही उन पर किया गया 35 से 50 हजार जुर्माना भी रद्द कर दिया. दूसरी ओर 6 क्रिकेट खिलाड़ियों ने भी क्षमा मांग ली और भविष्य में गलती न करने का आश्वासन दिया.

□ उडीसा विधान सभा के इतिहास में पहली बार विपक्षी विधायकों ने रात भर धरना दिया. उनकी माँग है कि सभी कांग्रेसी विधायक अपनी संपत्ति की घोषणा करें.

## अन्तर्राष्ट्रीय

17. मन्नार (श्रीलंका) में लिट्टे उग्रवादियों ने एक अस्पताल से गोलीबारी करके भारतीय शान्ति सेना के 24 सदस्यों को (मौत) के घाट उतार दिया. भारतीय शान्ति सैनिकों ने जवाब में इस डर से कार्यवाही नहीं की कि कहीं अस्पताल में मौजूद मरीज न मारे जाएं.

18. पोलैण्ड के इतिहास में पहली बार राष्ट्रपति जारुजेलस्की ने सोलिडेरिटी के नेता माजोविएस्की को प्रधानमंत्री पद ग्रहण करने के लिए आमंत्रित किया है.

□ सियाचिन के मसले पर भारत और पाकिस्तान के सेना के अधिकारियों के बीच इस्लामाबाद में बातचींत शुरु हो गई.

19. टेम्स नदी में एक नौका दुर्घटना में 50 से अधिक लोग डूब गए. यह दुर्घटना तब हुई जब अर्धरात्रि को नौका पर लोग जश्न मना रहे थे और यह एक रेत निकालने वाले जहाज से टकरा गई.

21. पाकिस्तान की प्रधानमंत्री श्रीमती बेनजीर भुट्टो ने सियाचिन का दौरा किया. उन्होंने कहा कि भारत व पाकिस्तान के बीच सियाचिन वार्ता में गतिरोध पैदा हो गया है. इससे इस क्षेत्र में संघर्ष की संभावनाएं बढ़ गई हैं.

24. श्रीलंका में आपातस्थिति को एक माह के लिए बढ़ा दिया गया. उधर विभिन्न हिंसक वारदातों में 23 व्यक्तियों की मृत्यु हुई.

25. जनता विमुक्ति पेरामुना के छापामारों ने राष्ट्रपति श्री प्रेमदास की हत्या का असफल प्रयास किया.

□ भारत के विदेश मंत्री श्री पी.वी. नरसिंहराव ने नेपाल के वरिष्ठ नेताओं से भेंट की. उन्होंने आशा व्यक्त की कि कुछ ही दिनों में नेपाल व भारत के बीच शीर्ष स्तर पर बातचीत होगी.

26. अमरीकी राष्ट्रपति जार्ज बुश ने कोलम्बिया सरकार को नशीले पदार्थों में व्यापार करने वालों से संघर्ष करने के लिए 6.5 करोड़ डालर की सहायता देने की घोषणा की. उधर कोलम्बिया के तस्करों ने धमकी दी है कि यदि उनमें से किसी का अमरीका को प्रत्यार्पण किया गया तो वे 1 व्यक्ति के बदले में 10 न्यायाधीशों की हत्या कर देंगे.

30. श्रीलंका के उत्तरी और पूर्वी प्रान्तों में भारतीय शान्ति सेना की वापसी के बाद किसी अन्य विदेशी सेना को तैनात किए जाने का कोई प्रश्न ही नहीं है. यह टिप्पणी विदेशी मामलों के लिए राष्ट्रपति रणसिंघे प्रेमदास के सलाहकार श्री ब्रेडमैन वीराकून ने कोलम्बो में की.

□ उधर श्री प्रेमदास ने कहा कि वे देश में खून खराबा रोकने के लिए सभी राजनीतिक दलों की बैठक बुलाएंगे.

## सितम्बर

1-2 बेलग्रेड में 9वें गुट निरपेक्ष शिखर सम्मेलन की तैयारी शुरु हो गई. वेनेजुएला को 102वां सदस्य बनाना स्वीकार कर लिया गया. विदेशी मंत्रियों ने एक घोषणा-पत्र भी तैयार किया है जो सम्मेलन के अंतिम दिन जारी किया जाएगा.

3. श्रीलंका में हिंसक वारदातों में 52 व्यक्तियों की मृत्यु हो गई. इनमें भारतीय शान्ति सेना के 4 सैनिक भी शामिल हैं.

□ पश्चिम यूरोप में दूसरे महायुद्ध के शुरु होने के 50 वर्ष पूरे होने पर अनेक रैलियाँ हुईं. इसी दिन पोलैण्ड की रक्षा के लिए ब्रिटेन व फ्रांस ने जर्मनी के विरुद्ध युद्ध की घोषणा की थी.

4. क्यूबा का एक चार्टर्ड विमान खोसे मार्ती हवाई अड्डे से रवाना होने के कुछ देर बाद ही दुर्घटनाग्रस्त हो गया. इस पर सवार सभी 126 व्यक्ति मारे गए.

□ कनाडा में वायुसेना के प्रदर्शन के दौरान दो वायुयान आकाश में आपस में टकराकर ओंटेरियो झील में जा गिरे. एक जहाज के पायलट को बचा लिया गया.

5. बेलग्रेड में भारत के प्रधानमंत्री श्री राजीव गांधी ने पर्यावरण की रक्षा के लिए राष्ट्र संघ के तत्वावधान में एक 'धरती रक्षा कोष' की स्थापना का सुझाव दिया.

6. बेलग्रेड में गुट निरपेक्ष शिखर सम्मेलन में पाकिस्तानी प्रतिनिधिमंडल की नेता श्रीमती नुसरत भुट्टो ने कश्मीर की चर्चा की जिस पर भारत ने मौखिक विरोध प्रकट किया.

□ ब्राजील का एक विमान अमेजन के जंगलों में दुर्घटनाग्रस्त हो गया. इस पर 54 व्यक्ति सवार थे जिसमें से 46 बच गए.

7. बेलग्रेड में 9वां गुट निरपेक्ष शिखर सम्मेलन समाप्त हो गया. इसमें 102 देशों ने भाग लिया. सम्मेलन के अन्त में जारी बेलग्रेड घोषणा-पत्र में कहा गया है कि तीसरे विश्व के देश भारी कर्ज के बोझ से दबे जा रहे हैं. अतः नई विश्व अर्थव्यवस्था की स्थापना हेतु प्रयास किया जाना चाहिए. घोषणा-पत्र में हथियारों की दौड़ को रोकने, नामीबिया को स्वतंत्र करने और द. अफ्रीका के विरुद्ध व्यापक प्रतिबन्ध लगाने की अपील की गई. सम्मेलन में 54 राष्ट्राध्यक्षों या शासनाध्यक्षों ने भाग लिया.

10. नेपाल प्रशासन ने आज देश भर में एक अभियान चलाकर 1400 से अधिक लोगों को गिरफ्तार कर लिया. नेपाल की प्रतिबंधित कांग्रेस पार्टी ने प्रशासन में बढ़ते भ्रष्टाचार और तमाम क्षेत्रों में सरकार की असफलता के खिलाफ जनता को जागरूक करने का एक सप्ताह का कार्यक्रम चलाया है. पार्टी कार्यकर्ताओं को इसमें भाग लेने से रोकने के लिए गिरफ्तारियाँ की गईं.

शेष पृष्ठ 204 पर



# क्रीड़ा जगत

## अगस्त

27. न्यूयार्क में इवान लैण्डल ने स्वीडन के माइकल पर्नफोर्स को हराकर हेमलेट चैलेंज कप टेनिस टूर्नामेंट जीत लिया.

28. मार्टिना नवरातिलोवा ने अरांत्सा सांचेज को हराकर चौथा कनाडियन ओपन खिताब जीत लिया.

30. रूस के विश्व चैम्पियन गैरी कास्पारोव ने विश्व कप शतरंज स्केलेफिटया (स्वीडन) में जीत ली. कास्पारोव ने अंतिम मुकाबले में 43 चालों में रूस की राफेल वजानियन को हराया.

## सितम्बर

3. मद्रास में 28वीं राष्ट्रीय ओपन एथलैटिक्स प्रतियोगिता समाप्त हो गई. रेलवे ने महिला और पुरुष दोनों वर्गों में टीम खिताब जीता. पुरुष वर्ग में दूसरा स्थान सेना ने प्राप्त किया.

7. तिरुअंतपुरम में बिहार ने उत्तर प्रदेश को फाइनल में 2-0 से हराकर 25वीं जूनियर राष्ट्रीय महिला हॉकी चैम्पियनशिप जीत ली.

- मरु हिमालय कार रैली को बीच ही में रोक दिया गया. रैली के आयोजकों ने ऐसा करने का कोई कारण नहीं बताया.

10. चीन के मावेंग ने नैरोबी में वर्तमान चैम्पियन पोलैण्ड के आंद्रेज गुरुस्वां को हराकर दसवीं विश्व कप टेबल टेनिस चैम्पियनशिप का खिताब जीत लिया.

- अमरीकी ओपन टेनिस में महिला वर्ग में स्टेफी ग्राफ ने मार्टिना नवरातिलोवा को हराकर व पुरुष वर्ग में बोरिस बेकर ने इवान लैण्डल को हराकर सिरमौर जीता.
- भारत के दिव्येंद्र बरुआ ने लंदन में वहाँ के शतरंज एसोसियेशन का ग्रैण्ड मास्टर खिताब हासिल किया.
- मद्रास में पशिचम कमान ने 38वीं अन्तर-सेना बास्केटबॉल प्रतियोगिता में उत्तर कमान को पराजित कर लगातार तीसरी बार चैम्पियनशिप ट्रॉफी जीत ली.
- हांगकांग में चीन के वू वेनकाए ने पुरुष वर्ग का हांगकांग बैडमिंटन खिताब जीता. महिला एकल खिताब भी चीन की ही हान एपिंग ने जीता.
- बार्सिलोना में क्यूबा की अना क्यूरोट ने 800 मीटर की दौड़ के इतिहासमें तीसरी सबसे तेज धाविका बनने का श्रेय प्राप्त किया.
- फ्रैंक फर्ट में द. कोरिया ने ब्रिटेन को हराकर दूसरी महिला चैम्पियन्स ट्रॉफी हॉकी जीत ली.

11. दूसरी वरीयता प्राप्त बोरिस बेकर ने न्यूयार्क में इवान लैण्डल को 7-6, 1-6, 6-3, 7-6 से पराजित कर अमरीकी ओपन टेनिस जीत ली.




## बैंकिंग सेवा भर्ती बोर्ड, जयपुर

राजस्थान राज्य में स्थित क्षेत्रीय ग्रामीण बैंकों की शाखाओं/कार्यालयों में क्षेत्र पर्यवेक्षकों तथा लिपिक वर्ग के पदों पर वर्ष 1990 के दौरान होने वाली संभावित रिक्तियों पर नियुक्ति के लिए आवेदन-पत्र आमंत्रित किए गए हैं. सभी पदों के लिए हिन्दी में प्रवीणता आवश्यक है.

**आयु सीमा**—पर्यवेक्षक पद के लिए 1 जुलाई, 1989 को 21 से 31 वर्ष एवं लिपिक, रोकड़िया, टंकक, आशुलिपिक आदि के लिए 1 जुलाई, 1989 को 18 से 31 वर्ष.

**शैक्षिक योग्यता**—क्षेत्र पर्यवेक्षक के लिए मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक परीक्षा उत्तीर्ण व अन्य के लिए हिन्दी में प्रवीणता सहित हायर सैकेण्डरी उत्तीर्ण.

**परीक्षा योजना**

**क्षेत्र पर्यवेक्षक**

| परीक्षा का नाम | माध्यम | पूर्णांक |
|---|---|---|
| 1. तर्क ज्ञान परीक्षा | हिन्दी एवं अंग्रेजी | 70 |
| 2. हिन्दी भाषा ज्ञान परीक्षा | हिन्दी | 50 |
| 3. अंग्रेजी भाषा ज्ञान परीक्षा | अंग्रेजी | 50 |
| 4. संख्यात्मक/परिमाणात्मक | हिन्दी व अंग्रेजी | 50 |

**अभिवृत्ति परीक्षा**

**लिपिक वर्ग**

| | | |
|---|---|---|
| 1. तर्क ज्ञान परीक्षा | लागू नहीं | 50 |
| 2. अंग्रेजी/हिन्दी भाषा ज्ञान | हिन्दी, अंग्रेजी | 50 |
| 3. संख्यात्मक अभिवृत्ति परीक्षा | लागू नहीं | 50 |
| 4. लिपिकीय अभिरुचि परीक्षा | हिन्दी व अंग्रेजी | 50 |

**आवेदन शुल्क**—क्षेत्रीय पर्यवेक्षक 25 रुपए लिपिकीय संवर्ग 15 रुपए.

**लिखित परीक्षा की तिथि—**

| | |
|---|---|
| क्षेत्र पर्यवेक्षक | 21-1-1990 |
| लिपिकीय संवर्ग | 28-1-1990 |

**आवेदन प्राप्त होने की अंतिम तिथि**—11-10-1989

अन्य विवरण व आवेदन के प्रारूप के लिए 12 सितम्बर, 1989 के राजस्थान पत्रिका को देखें.

शेष पृष्ठ 202 का

11. कोलम्बो में बंदूकधारियों ने श्रीलंका के विश्वविद्यालय के कुलपति श्री सी. पत्तूवात विधाने की हत्या कर दी. इसी दिन 23 अन्य लोगों की हत्या की गई.

☐ रूमानिया के एक जहाज के डूब जाने से 161 व्यक्तियों की मृत्यु हो गई. यह दुर्घटना डेन्यूब नदी में हुई.

12. श्रीलंका में जनता विमुक्ति पैरामुना के हथियारबंद लोगों ने कोलम्बो में भूतपूर्व राष्ट्रपति जयवर्धने के भाई की पत्नी की हत्या कर दी.
दूसरी ओर राष्ट्रपति प्रेमदास ने देश की समस्या को हल करने के लिए एक सर्वदलीय बैठक बुलाई हैं. इसमें लिट्टे भी भाग लेगा. परन्तु जनता विमुक्ति पैरामुना ने इसमें भाग लेने से इन्कार कर दिया है.

☐ पोलैण्ड का संसद ने माजोविएस्की की सरकार का अनुमोदन कर दिया.

13. श्री प्रेमदास द्वारा आयोजित विभिन्न दलों के सम्मेलन में अनेक दलों ने भाग लिया. श्री प्रेमदास ने कहा कि श्रीलंका की समस्या को हल करने के लिए वे संविधान में संशोधन करने के प्रस्तावों पर भी विचार करने को तैयार हैं.

☐ स्वापो के एकमात्र श्वेत नेता एन्टन लूबोस्की की हत्या कर दी गई.

14. द. अफ्रीका की संसद ने एफ. डब्ल्यू. डी. क्लर्क को अगले पाँच वर्ष के लिए राष्ट्रपति चुन लिया. ■■■

प्रश्नोत्तर



# भारतीय संविधान

**प्रश्न**–क्या सम्पत्ति का अधिकार मौलिक अधिकार नहीं है?

**उत्तर**–वर्तमान में सम्पत्ति का अधिकार मौलिक अधिकार नहीं रह गया है. अब सम्पत्ति का नियमन कानून के अनुसार होगा. 1979 में 44 वें संविधान संशोधन अधिनियम पारित होने के समय सम्पत्ति का मौलिक अधिकार था. 44 वें संशोधन ने इस मौलिक अधिकार को समाप्त कर दिया है.

**प्रश्न**–सम्पत्ति के मौलिक अधिकार को क्यों समाप्त किया गया?

**उत्तर**–सम्पत्ति के मौलिक अधिकार रूप में रहने पर शासन के समक्ष सार्वजनिक कार्यक्रमों को पूरा करने में वैधानिक बाधाएं उत्पन्न होती थीं. संविधान में कई संशोधन इसी कारण करने पड़े थे. इससे विकास का क्रम मन्थर हो जाता था. अतः इसे मौलिक अधिकार से समाप्त कर कानून के अन्तर्गत अधिकार कर दिया गया.

**प्रश्न**–संविधान में मूल कर्तव्य कब जोड़े गए?

**उत्तर**–मौलिक रूप से मूल कर्तव्य संविधान में नहीं थे. किन्तु 1976 (आपात काल में) में 42 वें संविधान संशोधन अधिनियम के अन्तर्गत नागरिक के 10 मूल कर्तव्य जोड़ दिए गए थे. यह संविधान के चतुर्थ भाग में 'चतुर्थ अ' करके जोड़े गए.

**प्रश्न**–संविधान में जोड़े गए मूल कर्तव्य कौन-कौन से हैं?

**उत्तर**–नागरिक के मूल कर्तव्य निम्नलिखित हैं–

(i) भारत के प्रत्येक नागरिक का कर्तव्य है कि वह संविधान का पालन करे और उसके आदर्शों, संस्थाओं, राष्ट्रध्वज और राष्ट्रगान का आदर करे.

(ii) स्वतन्त्रता के लिए हमारे राष्ट्रीय आन्दोलन को प्रेरित करने वाले उच्च आदर्शों को हृदय में संजोए रखे.

(iii) भारत की प्रभुता, एकता व अखण्डता की रक्षा करे और उसे बनाए रखे.

(iv) देश की रक्षा करे और आह्वान किए जाने पर राष्ट्र की सेवा करे.

(v) भारत के सभी लोगों में समरसता और समान भ्रातृत्व की भावना का विकास करे, जो धर्म, भाषा, प्रदेश या वर्ग पर आधारित सभी भेदभावों से परे हो और ऐसी प्रथाओं का त्याग करे जो स्त्रियों के सम्मान के विरुद्ध हों.

(vi) हमारी समन्वित संस्कृति की गौरवशाली परम्परा का महत्व समझे और उसका संरक्षण करे.

(vii) प्राकृतिक पर्यावरण की, जिसके अन्तर्गत वन, झील, नदी और वन्य जीव भी हैं, रक्षा करे और उसका संवर्धन करे तथा प्राणीमात्र के प्रति दया भाव रखे.

(viii) वैज्ञानिक दृष्टिकोण, मानवतावाद और ज्ञानार्जन तथा सुधार की भावना का विकास करे.

(ix) सार्वजनिक सम्पत्ति को सुरक्षित रखे तथा हिंसा से दूर रहे.

(x) व्यक्तिगत और सामूहिक गतिविधियों से सभी क्षेत्रों में उत्कर्ष की ओर बढ़ने का सतत् प्रयास करे जिससे राष्ट्र निरन्तर बढ़ते हुए प्रयत्न और उपलब्धि की नवीन ऊँचाइयों को छू सके.

**प्रश्न**–गोलकनाथ विवाद में सर्वोच्च न्यायालय का क्या निर्णय था?

**उत्तर**–'संसद मौलिक अधिकारों में परिवर्तन नहीं कर सकती' सर्वोच्च न्यायालय का यह निर्णय गोलकनाथ विवाद में था. इसके पूर्व शंकरी प्रसाद बनाम बिहार राज्य विवाद (1951) में इसके विपरीत निर्णय दिया गया था. वास्तव में यह एक राजनीतिक निर्णय था जिसने न्यायपालिका और संसद के मध्य एक अत्यन्त अप्रिय और विवादपूर्ण स्थिति को जन्म दिया.

**प्रश्न**–केशवानन्द भारती विवाद में सर्वोच्च न्यायालय द्वारा क्या निर्णय दिया गया?

**उत्तर**– 1972 में 24, 25, 26 व 29 वें संशोधनों को चुनौती दी गई. सर्वोच्च न्यायालय की पूर्ण पीठ ने 6 माह की सुनवाई के पश्चात 7/6 के बहुमत से अपना निर्णय दिया कि संसद मूल अधिकारों में कमी, कटौती या उन्हें पूर्णतया समाप्त कर सकती है. साथ ही यह भी स्पष्ट किया कि यह संशोधन के मूल रूप और भावना के विपरीत न हो. अन्य न्यायाधीशों ने भी मूल अधिकारों में संसद के इस अधिकार को स्वीकार किया कि मौलिक अधिकारों में संसद को परिवर्तन करने का अधिकार है. मतभेद संसद के संशोधन करने की सीमा से सम्बन्धित था. इस विवाद में संसद को मौलिक अधिकारों में संशोधन करने का पूर्ण अधिकार प्राप्त हुआ किन्तु वह संविधान की मूल मान्यताओं, व्यवस्थाओं और भावनाओं के विपरीत न हों.

**प्रश्न**–नीति-निर्देशक तत्व संविधान में सम्मिलित करने की प्रेरणा कहाँ से प्राप्त हुई? इसका उद्देश्य क्या है?

**उत्तर**–नीति-निर्देशक तत्व संविधान में आयरलैण्ड के संविधान की प्रेरणा से सम्मिलित किए गए. इनका उद्देश्य धनात्मक है और राज्य को स्पष्ट निर्देश है कि वह शासन की नीतियाँ और कार्यक्रम इन तत्वों को ध्यान में रखकर बनाए. डॉ. राजेन्द्र प्रसाद ने इनके विषय में कहा था कि "राज्य-नीति के निर्देशक सिद्धान्तों का उद्देश्य जनता के कल्याण को प्रोत्साहित करने वाली सामाजिक व्यवस्था का निर्माण करना है". वास्तव में शासन को इनके परिपालन के लिए कानून द्वारा बाध्य नहीं किया जा सकता. अतः यह मात्र ऊँचे सिद्धान्तों की घोषणा है.

**प्रश्न**–भिन्न-भिन्न विद्वानों के नीति-निर्देशक तत्वों के विषय में क्या मत हैं?

**उत्तर**–विभिन्न विद्वानों ने नीति-निर्देशक तत्वों के प्रति अपने विचार इस प्रकार व्यक्त किए हैं–

"भारतीय संविधान का यह भाग फेबियन समाजवाद की ही स्थापना करता है जबकि समाजवाद शब्द का उल्लेख नहीं करता."

**–सर आइवर जेनिंग्स**

"निर्देशक-तत्व भारतीय प्रशासकों के आचरण के सिद्धान्त हैं."

**–पायली**

"निर्देशक-सिद्धान्तों में राष्ट्र की बुद्धिमत्ता-पूर्ण स्वीकृति बोल रही है जो संविधान के माध्यम से अभिव्यक्त हुई है."

**–न्यायमूर्ति कानिया**

**प्रश्न**–नीति-निर्देशक तत्वों व मौलिक अधिकारों में क्या अन्तर है?

**उत्तर**–दोनों के मध्य अन्तर इस प्रकार है–

(i) नीति-निर्देशक तत्व सकारात्मक हैं, अधिकार नकारात्मक हैं.

(ii) नीति-निर्देशक तत्व वाद योग्य नहीं हैं, अधिकार वाद योग्य हैं.

(iii) नीति-निर्देशक तत्व आर्थिक लोकतन्त्र की स्थापनार्थ हैं, अधिकार राजनीतिक लोकतन्त्र की स्थापना करते हैं.

(iv) नीति-निर्देशक तत्व नैतिक आदेश हैं, अधिकारों का कानूनी महत्व है.

(v) नीति-निर्देशक तत्वों को स्थगित नहीं किया जा सकता, मौलिक अधिकारों को आपात-काल में स्थगित किया जा सकता है.

(vi) नीति-निर्देशक तत्वों पर प्रतिबन्ध नहीं है, मौलिक अधिकार निरंकुश नहीं हैं, प्रतिबन्धित हैं.

(vii) महत्व की दृष्टि से अधिकारों का महत्व नीति-निर्देशक तत्वों की अपेक्षा कम है.

**प्रश्न**–"नीति-निर्देशक तत्व लोक-कल्याण-कारी राज्य की स्थापना के आदर्श हैं" स्पष्ट कीजिए.

**उत्तर**–कुछ नीति-निर्देशक तत्व इस प्रकार के हैं कि यदि राज्य उनके अनुसार कार्य करे तो लोक-कल्याणकारी अथवा समाजवादी राज्य की स्थापना हो सकती है. वह तत्व इस प्रकार हैं–

(i) राज्य लोगों के जीवन-स्तर सुधारने तथा स्वास्थ्य सुधार का प्रयास करेगा.

(ii) राज्य जनता के दुर्बलतर अंगों (अनुसूचित जातियों व जनजातियों) की रक्षा करेगा और शोषण से रक्षा करेगा.

(iii) पुरुष व महिलाओं को समान रूप से जीविका के साधन प्रदान करने का राज्य प्रयत्न करेगा.

शेष पृष्ठ 208 पर

# स्वतन्त्रता हमारा जन्मसिद्ध अधिकार है।

*"जिस ईश्वर ने हमें जीवन दिया, उसने उसी समय हमें स्वतन्त्रता भी दे दी." क्या हमने विचारक जेफरसन के इस कथन पर कभी गम्भीरतापूर्वक चिन्तन-मनन किया है ?*

मनुष्य ही केवल एक ऐसा प्राणी है जिसके हाथ कार्य करने के लिए स्वतन्त्र हैं, अन्यथा विश्व-प्रपंच के अन्य समस्त जीव अपने हाथों को पृथ्वी पर टेकने के लिए विवश रहते हैं. इसी प्रकार केवल मानव को विश्व-नियंता ने रचनात्मक वृत्ति, सौन्दर्यानुभूति प्रदान की है, जिसके माध्यम से वह अपनी भावनाओं की अभिव्यक्ति पूर्ण स्वतन्त्रता के साथ कर सकता है. मानव को यदि अभिव्यक्ति की यह स्वतन्त्रता प्राप्त न हुई होती, तो वह न तो कलाकृतियों का निर्माण कर सकता था, न जीवन के अभ्युदय के साधनों का आविष्कार कर सकता था और न समाज के कल्याण का विधान ही कर सकता था.

इतना ही नहीं, सृष्टिकर्ता ने मानव को स्वतन्त्र व्यक्तित्व प्रदान करके उसको स्वेच्छानुसार पुरुषार्थ करने की विशिष्ट सामर्थ्य प्रदान की है. कहने का तात्पर्य यह है कि चिन्तन, अभिव्यक्ति एवं कार्यकी किसी एक की भी स्वतन्त्रता बाधित हो जाने पर मानव, मानव नहीं, रह जाता है, उसका मौलिक स्वरूप कम से कम तिरोहित तो हो ही जाता है. इस सन्दर्भ में इंगरसोल का यह कथन अक्षरशः सत्य प्रतीत होता है कि "नेत्रों के लिए जैसे प्रकाश है, फेफड़ों के लिए जैसे वायु है, हृदय के लिए प्यार है, उसी प्रकार मनुष्य की आत्मा के लिए स्वतन्त्रता है."

उपनिवेशवाद के नाम पर मानव समाज के एक बड़े भाग की स्वतन्त्रता का अपहरण देखकर अमरीका के राष्ट्रपिता अब्राहम लिंकन ने यह आवाज लगाई थी कि "जो दूसरों को स्वतन्त्रता से वंचित रखते हैं, वे स्वयं उसके अधिकारी नहीं रह जाते हैं." भारत सदृश विशाल एवं महान देश को ब्रिटिश शासकों द्वारा पादाक्रांत देखकर बीसवीं शताब्दी के प्रथम दशक में महाराष्ट्र के बाल गंगाधर तिलक ने गुलाम भारतवासियों को यह नारा दिया कि, "स्वतन्त्रता हमारा जन्मसिद्ध अधिकार है." इस नारे के साथ गुलाम भारत अँगड़ाई लेकर उठ बैठा और उसने अपने जन्मसिद्ध अधिकार, 'स्वतन्त्रता' की प्राप्ति के लिए प्राणप्रण से प्रयत्न किया और अन्ततः सन् 1947 में उसने स्वतन्त्रता प्राप्त करके ही चैन की श्वास ली. स्वतन्त्रता नामक जन्मसिद्ध अधिकार की प्राप्ति के लिए प्रेरणा प्रदान करने वाले तिलक महाराज को 'लोकमान्य' का आसन प्रदान करके भारतवासियों ने उनके प्रति अपनी कृतज्ञता ज्ञापित की. पाठक समझ लें कि स्वतन्त्रता की प्राप्ति बलिदानों के फलस्वरूप ही प्राप्त हुई है. कवि पुंगवों की ओज भरी वाणी गुलाम भारतीयों को निरन्तर झकझोरती रही थी—

प्राणों पर इतनी ममता  
औ स्वतन्त्रता का सौदा ?  
बिना तेल के दीप जलाने  
का है कठिन मसौदा॥

वास्तव में स्वतन्त्र वही है जो अपना काम इच्छानुसार कर सकता है. विदेशी शासनकाल में हम भारतीयों के ऊपर अनेक प्रतिबन्ध थे, हम लोग इच्छानुसार न व्यक्तित्व का विकास कर सकते थे और न समाज एवं देश का निर्माण कर सकते थे, यहाँ तक कि हमारे लिए अनेक स्थानों में प्रवेश पाना भी निषिद्ध था. हमारे प्राकृतिक संसाधनों पर विदेशियों का अधिकार था. वे अपनी इच्छा एवं अपने देश के लाभ को ध्यान में रखकर उनका दोहन करते थे और साथ ही हमारे मानव संसाधनों का उपयोग भी गुलामों के रूप में किया करते थे. परतन्त्र व्यक्ति के रूप में भारतवासी सर्वथा निस्तेज हो गए थे और जीवन के प्रति उनमें उत्साह नहीं रह गया था. ऐसे समय में कतिपय जागरूक एवं द्रष्टा व्यक्तियों ने स्वतन्त्रता के मूल्य से भारतीय जन-मानस को अवगत कराया और कहा कि पराधीनता की अपेक्षा मृत्यु अधिक वरेण्य है.

लोकमान्य सदृश लोक-नायक की वाणी ने जन-जन के मन को स्वतन्त्रता के मन्त्र द्वारा अभिमन्त्रित किया और दिगंत में यह ध्वनि गूँज उठी, "गुलामों का कोई धर्म नहीं होता है, हमें स्वतन्त्र होना ही चाहिए.

स्वतन्त्रता के लिए संघर्ष करना मानव का स्वभाव है." इस एक वाक्य में मानव के विकास की समस्त कहानी समाई हुई है. मानव अपनी सीमाओं, अपनी विवशताओं तथा अपने ऊपर लगे हुए प्रतिबन्धों से छुटकारा पाने के लिए सदा से संघर्ष करता आया है. ईश्वर प्रदत्त यह स्वभाव ही उसका जन्मजात अधिकार है. अपने इस अधिकार के बाधित हो जाने पर मनुष्य चीख उठता है–"मुझे स्वतन्त्रता दो अथवा मृत्यु". अपनी स्वतन्त्रता के अधिकार को बनाए रखने के लिए अनेकानेक सपूतों ने मृत्यु का वरण किया है, शहीदों ने फाँसी के फंदे चूमे हैं, धर्म के पुतलों ने अपने को दीवालों में जिंदा चिनवाया है और स्वतन्त्रता के दीवाने कवियों ने जन-जागरण की शंख ध्वनि की है–

नहीं चाहते हम धन-वैभव, नहीं चाहते हम अधिकार

बस स्वतन्त्र रहने दो हमको, और स्वतन्त्र रहे संसार॥

स्वतन्त्रता की अवधारणा केवल राजनीतिक स्वतन्त्रता तक ही सीमित नहीं समझनी चाहिए. वास्तविक स्वतन्त्रता है मन की स्वतन्त्रता. आर्थिक स्वतन्त्रता, धार्मिक स्वतन्त्रता, सांस्कृतिक स्वतन्त्रता आदि उसके विविध पहलू हैं. जो व्यक्ति मन से स्वतन्त्र नहीं है, वह तथाकथित राजनीतिक स्वतन्त्रता का उपभोग करते हुए भी स्वतन्त्र नहीं कहा जा सकता है. अधिकांश भारतवासियों की मानसिकता प्रायः इसी प्रकार की हो गई है. वे भारतीय होते हुए भी न भारतीय भाषा बोलते हैं, न भारतीय वेशभूषा धारण करते हैं, न भारतीय शिक्षा-दीक्षा को आदर की दृष्टि से देखते हैं और न भारतीय इतिहास के प्रति आस्था रखते हैं. मानसिक स्वतन्त्रता के अभाव में उनकी राजनीतिक स्वतन्त्रता प्रायः निरर्थक हो गई है. हम अपनी प्रगति और अपने विकास के लिए परान्मुख एवं परमुखापेक्षी बन गए हैं. यही कारण है कि स्वतन्त्रता प्राप्ति के चालीस से अधिक वर्षों के बाद भी हम विकासशील देश के निवासी बने हुए हैं और अपने प्रति विश्वास गँवा बैठे हैं, और विदेशी कर्जे में डूब गए हैं, जबकि जर्मनी और जापान जैसे छोटे देश, विगत विश्वयुद्ध में विध्वंस लीला के केन्द्र बन जाने के उपरान्त भी अल्प अवधि में विकसित देश बन गए हैं. कारण स्पष्ट है. "स्वतन्त्रता हमारा जन्मसिद्ध अधिकार है," की आवाज हमारे मुँह से निकलकर सतही बनकर रह जाती है और उनकी आवाज हृदय से निकलती है और उनके समस्त व्यक्तित्व को झंकृत कर देती है. ए. जी. गार्डनर के शब्दों में, "स्वतन्त्रता एक व्यक्तिगत विषय ही नहीं है, बल्कि एक सामाजिक ठेका है." निरन्तर जागरूक एवं सावधान रहकर हमको अपने इस जन्मसिद्ध अधिकार की रक्षा करनी चाहिए. ■■

---

शेष पृष्ठ 206 का

---

(iv) भौतिक साधनों के स्वामित्व और नियन्त्रण की व्यवस्था सार्वजनिक हित में करेगा.

(v) सम्पत्ति व साधनों के केन्द्रीयकरण को रोकने का प्रयास करेगा.

(vi) समान कार्य के लिए सभी को समान वेतन की व्यवस्था करेगा.

(vii) राज्य श्रमिक पुरुषों व महिलाओं के स्वास्थ्य, शक्ति व सुकुमार अवस्था का दुरुपयोग न होने देगा.

(viii) अपनी योग्यता के अनुरूप सभी नागरिक रोजगार व शिक्षा प्राप्त कर सकेंगे तथा सार्वजनिक सहायता प्राप्त कर सकेंगे.

(ix) वैज्ञानिक आधार पर कृषि का संचालन करना.

(x) संविधान प्रारम्भ होने के 10 वर्ष में 14 वर्ष तक के बालकों के लिए निःशुल्क शिक्षा की व्यवस्था करेगा.

इसके अनुसार कार्य करने से लोक-कल्याणकारी राज्य-स्थापित हो सकेगा. ■■■

# भारत पाकिस्तान सार्थक- संवाद की नई शुरुआत

—दिलीप कुमार

पाकिस्तान में लोकतांत्रिक सरकार की स्थापना के साथ ही भारत-पाक सम्बन्धों के सामान्यीकरण का एक नया अध्याय खुला है. वस्तुतः एक दशक से भी अधिक समय के निरंकुश सैनिक शासक के अन्त के बाद पाकिस्तान में लोकतन्त्र की वापसी एक ऐतिहासिक घटना कही जाएगी.

भारत-पाक सम्बन्धों पर विगत चालीस वर्षों से संदेह और अविश्वास की जमी हुई घनी धुंध (जो लगभग प्राकृतिक-सी लगने लगी थी) इस लोकतन्त्र की वापसी से धीरे-धीरे छँटती हुई दिखाई पड़ रही है. सैनिक शासन के दौरान भारत-पाक संवाद आधे/




सियाचिन ग्लेशियर

-अधूरे सच और काइयांपूर्ण राजनीति के सहारे चलता रहा था किन्तु अब आशा जगी है कि सार्थक संवाद की नई शुरुआत से पूरे सच सामने आ सकेंगे. दोनों देशों के बेहतर सम्बन्धों के संदर्भ में हाल की घटनाएं निश्चित रूप से हमें आश्वस्त करती हैं.

यह एक कटु सत्य है कि भारत-पाक के अच्छे सम्बन्धों के अभाव में दक्षिण एशिया में शान्ति और सह-अस्तित्व की कल्पना करना कठिन है. इसके अलावा पाक में लोकतन्त्र को दीर्घजीवी बनाने के लिए भारत से बेनजीर भुट्टो की मित्रता एक राजनीतिक आवश्यकता भी बन सकती है. कुछ भी हो, भारत ने लगभग हर अवसर पर पाक से सम्बन्ध सुधारने के लिए मित्रतापूर्ण पहल की है. यह पहला अवसर है जबकि विपक्ष (विशेषकर जिया समर्थक) के प्रबल विरोध के बावजूद प्रधानमंत्री बेनजीर भुट्टो आपसी सहयोग और सद्भाव बढ़ाने को उत्सुक ही नहीं, दृढ़ संकल्प भी दिखाई पड़ती हैं.

**सियाचिन विवाद:बेहतर सम्बन्धों की कसौटी—** सियाचिन ग्लेशियर पर अपनी-अपनी दावेदारी में भारत-पाक पिछले वर्षों में कई बार टकरा चुके हैं. अब दोनों देशों के प्रधानमंत्रियों के व्यक्तिगत हस्तक्षेप से वार्ता क्रम तेजी पर है. यद्यपि इस महत्वपूर्ण मसले पर अभी कोई निर्णय नहीं हो सका है फिर भी यह तय है कि फिलहाल दोनों देश सियाचिन में बल प्रयोग नहीं करेंगे. भविष्य में दोनों देशों की सेनाओं की तैनाती कहाँ हो—इसका फैसला दोनों देशों के सैनिक अधिकारी बातचीत से तय करेंगे.

ताजा स्थिति यह है कि भारतीय सेना सियाचिन के पश्चिम में साल्तोरो पहाड़ियों पर तैनात है. इससे ग्लेशियर क्षेत्र में पाकिस्तान के सभी मोर्चों पर नजर रखी जा सकती है और उसकी सेना को जुब्रा घाटी की ओर बढ़ने से रोका जा सकता है. राजनीतिक प्रेक्षक भारी व्यय और कठिनाई को देखते हुए भारतीय सेना का वहाँ मोर्चा बनाए रखना लाभकारी नहीं मानते किन्तु सैनिक दृष्टि से यह कहा जाता है कि साल्तोरो पहाड़ी पर मोर्चा बनाए रखना



प्रधानमंत्री राजीव गांधी



प्रधानमंत्री बेनज़ीर भुट्टो

भारत के लिए महत्वपूर्ण है. इससे यह परम्परा जारी रहती है कि पहाड़ी क्षेत्रों में सीमा-रेखा 'पनढाल' जैसे प्राकृतिक आधारों के अनुसार ही तय होनी चाहिए. सेना के अधिकारी यह स्वीकार करते हैं कि भारत साल्तोरो पहाड़ियों पर से अपना दावा इसलिए भी नहीं छोड़ सकता क्योंकि चीन के साथ इसका सीमा-विवाद 'पनढाल' के सिद्धान्त पर ही आधारित है.

यदि भविष्य में भारत-पाक समझौते के अन्तर्गत किसी तरह की फेरबदल का फैसला होता है तो इसका अर्थ होगा भारतीय सेना का साल्तोरो पहाड़ी से अपने दावे को छोड़ना. भारत के सामने दुविधा यह है कि अपने अनेक सैनिकों के बलिदान के बाद यदि वह समझौता करने में जरा भी चूक जाता है तो इससे राष्ट्रीय भावनाएं तो आहत ही होंगी, सेना का मनोबल भी गिरेगा.

बेनजीर भुट्टो की अगस्त में भारत यात्रा टल जाने से स्पष्ट है कि सियाचिन पर निकट भविष्य में कोई निर्णय नहीं हो सकेगा और यथास्थिति बनी रहेगी. इसमें कोई संदेह नहीं कि सियाचिन विवाद भारत-पाक के बीच एक कठिन समस्या है जो दोनों देशों के बेहतर सम्बन्धों के निर्धारण में एक महत्वपूर्ण कसौटी सिद्ध होगी

**राजीव गांधी की इस्लामाबाद यात्रा:नई आशाएं**— जुलाई 89 में प्रधानमंत्री राजीव गांधी का डेढ़ दिन की पाक की राजकीय यात्रा में आशातीत स्वागत हुआ. विगत तीन दशक में भारत के किसी प्रधानमंत्री की यह पहली राजकीय यात्रा है. सन् 1960 में पं. जवाहर लाल नेहरू सिन्धु-जल समझौते पर हस्ताक्षर करने पाकिस्तान गए थे.

इस संक्षिप्त यात्रा से यद्यपि अनेक उम्मीदें बँधी हैं तो भी किसी चमत्कार की आशा करना व्यर्थ होगा क्योंकि पाक के परमाणु कार्यक्रम, सियाचिन सीमा विवाद और पंजाब में आतंकवादियों को प्रशिक्षण देने के मामले दोनों देशों में परस्पर गहरे मतभेद बनाए हुए हैं. इस्लामाबाद की यात्रा में प्रधानमंत्री राजीव गांधी ने पंजाब और कश्मीर में विघटनकारी तत्वों को सीमा पार से मिलने वाले प्रोत्साहन की ओर संकेत करते हुए कहा भी था, "हमारी अखण्डता को बाधित करने वाली गतिविधियों पर पूर्ण विराम लगे. हमें पूरा विश्वास है कि आपके अन्दर पूरी इच्छा शक्ति और इतनी ताकत है कि आप इस कार्य को पूरा कर सकेंगी". हालांकि बेनजीर भुट्टो के प्रधानमंत्री बनने से पंजाब के उग्रवादियों को सीमा पार से मिलने वाली सहायता नियंत्रित हो गई है किन्तु बिल्कुल समाप्त हो गई हो—ऐसा नहीं कहा जा सकता है.

सियाचिन विवाद को भी प्रधानमंत्री राजीव गांधी ने द्विपक्षीय बातचीत के द्वारा सुलझाए जाने पर जोर दिया है. इसी तरह भारत ने यह स्वीकार किया है कि परमाणु कार्यक्रम दोनों देशों के बीच एक बड़ा मुद्दा है.

पाकिस्तान में परमाणु कार्यक्रम सेना द्वारा नियंत्रित है (यद्यपि पाक प्रधानमंत्री बेनजीर भुट्टो इसका खण्डन करती हैं) और संसद को इससे अलग रखा गया है जबकि भारत में ऐसा नहीं है. अतः पाक के परमाणु कार्यक्रम के उद्देश्य को लेकर भारत का संदेह करना स्वाभाविक है. यदि पाक में परमाणु कार्यक्रम शान्तिपूर्ण उद्देश्य के लिए है तो कम से कम अब लोकतन्त्र के आने पर संसद में उस पर चर्चा हो सकती है. कठिनाई यह है कि बेनजीर भुट्टो इस विवाद को क्षेत्रीय स्तर का मानती हैं, जबकि भारत इसे अन्तर्राष्ट्रीय समस्या मानता है. यह एक अलग तथ्य है कि दक्षिण-एशियाई क्षेत्र को परमाणु हथियारों से मुक्त करने के बारे में दोनों देश सहमत हैं.

वस्तुतः प्रधानमंत्री की इस्लामाबाद यात्रा की एक महत्वपूर्ण उपलब्धि यह कही जा सकती है कि दोनों देशों के प्रधानमंत्रियों ने सम्बन्ध सुधारने की दिशा में व्यक्तिगत पहल की है. फलस्वरूप सार्थक संवाद शुरु हो सका है.

**भारत-पाक आर्थिक-सांस्कृतिक सहयोग**– सार्थक संवाद की उपलब्धियाँ भारत-पाक संयुक्त आयोग की तीसरी बैठक में लिए गए महत्वपूर्ण निर्णयों से शुरु होती हैं. यह निर्णय पहली बार दोनों देशों के बीच आर्थिक और सांस्कृतिक सहयोग तथा विस्तार से सम्बन्धित हैं.

पहली बार दोनों देश समाचार-पत्र और पत्रिकाओं के व्यावसायिक आदान-प्रदान पर सहमत हो गए हैं. तीन वर्ष के लिए दोनों देशों ने सांस्कृतिक विनिमय का कार्यक्रम स्वीकार कर लिया है. इसके अन्तर्गत दोनों देशों के विद्यार्थी एक-दूसरे के यहाँ छात्रवृत्ति लेकर अध्ययन कर सकेंगे. इसके साथ ही दोनों देशों के संगीतकार, कलाकार, नृत्यकार, नाटक दल, कला-प्रदर्शनी, कवि चित्रकार और मूर्तिकार आदान-प्रदान किए जा सकेंगे.

सबसे महत्वपूर्ण कदम पर्यटन और यात्रा में दी गई छूट के बारे में उठाया गया है. दोनों देश 'पर्यटक वीजा' की नई प्रणाली लागू करने पर सहमत हो गए हैं. परस्पर रेल और विमान सेवाओं के विस्तार हेतु दोनों देशों में पहले ही सहमति हो चुकी है.

संयुक्त व्यापार परिषद् का गठन और एक-दूसरे के व्यापार मेले में भागीदारी की सैद्धान्तिक स्वीकृति भारत-पाक ने दे ही दी है. सीमा पर अपराध रोकने और नशीली दवाई की तस्करी समाप्त करने के लिए परस्पर सहयोग बढ़ाने के लिए भी सचिव स्तर पर दो समझौते किए जा चुके हैं. 2 जुलाई से दोनों देशों के सीमाबलों ने सीमा पर अवैध घुसपैंठ रोकने के लिए संयुक्त गश्त चालू कर दी है.

इस तरह पाकिस्तान के नेताओं के रचनात्मक और सहयोग पूर्ण व्यवहार से निश्चित ही भारत-पाक सम्बन्धों में ऐतिहासिक सुधार हो सकेगा.

**भविष्यः बन्दूकों को खामोश रखना होगा**– ऐसा नहीं है कि पाकिस्तान से सम्बन्ध सुधारने की केवल भारत की कोई विवशता है बल्कि पाकिस्तान भी इसे एक राजनीतिक अनिवार्यता मानने लगा है. पाकिस्तान का प्रमुख पत्र 'पाकिस्तान टाइम्स' लिखता है–"अनुभव बताता है कि संघर्षों से हमारे दोनों देशों के लोगों ने कुछ हासिल नहीं किया है, नरमी के शब्दों का महत्व है, लेकिन सहयोग को ठोस रूप देना अनिवार्य हो गया है."

यही कारण है कि विपक्ष के मुखर विरोध के बावजूद बेनजीर भुट्टो भारत से सहयोग के लिए निरन्तर उत्सुक हैं. दक्षेस के अध्यक्ष होने के नाते उनकी यह भूमिका और भी महत्वपूर्ण हो जाती है. विवाद चाहे पाक परमाणु कार्यक्रम या सियाचिन को लेकर हो, अथवा मतभेद चाहे श्रीलंका और नेपाल के साथ भारत के वर्तमान सम्बन्धों को लेकर हों—सभी का समाधान द्विपक्षीय वार्ता से सम्भव हो सकता है.

इस्लामाबाद की प्रेस काँफ्रेस में प्रधानमंत्री का निम्नलिखित संदेश भारत-पाक सम्बन्धों के सुधार में

शेष पृष्ठ 213 पर

# वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान

1. होम्योपैथी के जन्मदाता कौन थे?
   (A) हैनीमन
   (B) हार्वे
   (C) भास्कर
   (D) इनमें से कोई नहीं
2. बन्दूक के लाइसेंस पर भारत सरकार को दिया जाने वाला अंशदान कहलाता है?
   (A) अधिभार
   (B) कर
   (C) शुल्क
   (D) इनमें से कोई नहीं
3. एक रुपए का नोट किसके हस्ताक्षर से चलता है?
   (A) वित्त मंत्री (B) वित्त सचिव
   (C) रिजर्व बैंक (D) प्रधानमंत्री
4. मोटरकार के आविष्कारक कौन थे?
   (A) डेवी (B) कार्ल बैन्ज
   (C) आइंस्टीन (D) न्यूटन
5. इस वर्ष बेंसन एण्ड हेजेज चैम्पियन्स ट्रॉफी किसने जीती?
   (A) भारत (B) पाकिस्तान
   (C) श्रीलंका (D) वेस्टइंडीज
6. सियोल ओलम्पिक में हॉकी का स्वर्ण पदक किसने जीता?
   (A) भारत (B) पाकिस्तान
   (C) ग्रेट ब्रिटेन (D) प. जर्मनी
7. सियोल ओलम्पिक के दौरान मादक द्रव्य (औषधि) लेने के आरोप में कौनसा खिलाड़ी निष्कासित किया गया?
   (A) कार्ल लुईस
   (B) बेन जॉनसन
   (C) स्टीव लुईस
   (D) इनमें से कोई नहीं
8. सियोल ओलम्पिक में सर्वाधिक पदक किस देश ने जीते?
   (A) सोवियत संघ
   (B) अमरीका
   (C) पू. जर्मनी
   (D) कोरिया
9. सियोल ओलम्पिक की हॉकी प्रतियोगिता में भारत को कौनसा स्थान मिला?
   (A) चौथा (B) दूसरा
   (C) छठा (D) तीसरा
10. स्टीफन एडवर्ग किस खेल से सम्बन्धित है?
   (A) हॉकी (B) टेनिस
   (C) क्रिकेट (D) बैडमिंटन
11. 1987 का दादा साहब फाल्के पुरस्कार किसे दिया गया?
   (A) राजकपूर
   (B) शबाना आजमी
   (C) राजबब्बर
   (D) अशोक कुमार
12. राष्ट्रीय गीत किसने लिखा?
   (A) रबीन्द्र नाथ टैगोर
   (B) बंकिम चन्द्र चटर्जी
   (C) इकबाल
   (D) इनमें से किसी ने नहीं
13. रामायण के रचयिता कौन थे?
   (A) तुलसीदास
   (B) महर्षि वाल्मीकि
   (C) सूरदास
   (D) इनमें से कोई नहीं
14. वर्ष 1988 में किस विधेयक को जबरदस्त विरोध का सामना करना पड़ा?
   (A) चुनाव सुधार विधेयक
   (B) दलबदल विधेयक

(C) मानहानि विधेयक
(D) इनमें से किसी को नहीं

15. इस समय देश का वित्त मंत्री कौन है?
(A) राजीव गांधी
(B) नारायण दत्त तिवारी
(C) अर्जुन सिंह
(D) शंकर राव चव्हाण

16. 'कुली' के लेखक कौन हैं?
(A) जेन आस्टेन
(B) जवाहर लाल नेहरू
(C) मुल्कराज आनन्द
(D) रबीन्द्र नाथ टैगोर

17. राजतरंगिणी का लेखक कौन हैं?
(A) कल्हण (B) हर्षवर्धन
(C) प्रेमचन्द (D) कालिदास

18. झण्डा दिवस कब मनाया जाता है?
(A) 14 नवम्बर
(B) 7 दिसम्बर
(C) 25 अक्टूबर
(D) 15 जनवरी

19. 'आइने अकबरी' और 'अकबरनामा' के लेखक कौन हैं?
(A) फैज़ी
(B) अबुल फजल
(C) मौलाना अबुल कलाम आजाद
(D) अकबर

20. भारत में दूरदर्शन का नियमित प्रसारण कब से प्रारम्भ हुआ?
(A) 1958 (B) 1965
(C) 1959 (D) 1975

21. वर्ष 1988 में सर्वाधिक चर्चित पुस्तक कौनसी रही?
(A) इंडिया विन्स फ्रीडम
(B) आइने अकबरी
(C) कुली
(D) इन्दिका

22. बिहार का दरभंगा जिला अभी किस कारण सुर्खियों में रहा?
(A) बस दुर्घटना
(B) भूकम्प
(C) आतंकवादी गतिविधियों
(D) इनमें से कोई नहीं

23. राष्ट्रपति का चुनाव किसके द्वारा किया जाता है?
(A) लोक सभा और राज्य सभा के सदस्यों द्वारा
(B) लोक सभा और विधान सभाओं के सदस्यों द्वारा
(C) संसद के दोनों सदनों के निर्वाचित सदस्यों तथा देश की सभी विधान सभाओं के निर्वाचित सदस्यों द्वारा
(D) इनमें से किसी के द्वारा नहीं

24. 1992 के ओलम्पिक खेल किस देश में होंगे?
(A) कनाडा (B) जापान
(C) अमरीका (D) स्पेन

25. मुगल साम्राज्य की नींव किसने डाली?
(A) बाबर (B) अकबर
(C) शाहजहाँ (D) औरंगज़ेब

## उत्तरमाला

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (A) | 2. (C) | 3. (B) | 4. (B) |
| 5. (D) | 6. (C) | 7. (B) | 8. (A) |
| 9. (C) | 10. (B) | 11. (A) | 12. (B) |
| 13. (B) | 14. (C) | 15. (D) | 16. (C) |
| 17. (A) | 18. (B) | 19. (B) | 20. (C) |
| 21. (A) | 22. (B) | 23. (C) | 24. (D) |
| 25. (A) | | | |

शेष पृष्ठ 211 का

सदैव प्रेरणा स्रोत बना रहेगा. "दोनों देश इतने समझदार हैं कि वे द्विपक्षीय मामलों को एक-दूसरे की सम्प्रभुता, स्वतंत्रता और अखण्डता का सम्मान करते हुए हल कर सकें. यह दोनों देशों के नेतृत्व की जिम्मेदारी है कि वे अपनी सम्प्रभुता की सैनिक शक्ति द्वारा नहीं बल्कि दोस्ती की भावना के साथ रक्षा करें. हमें बन्दूकों को खामोश रखना होगा, जिन्होंने शांति नहीं दी है."

# वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान

1. मालदीव के राष्ट्रपति कौन हैं?
   (A) रोनाल्ड रीगन
   (B) जे. आर. जयवर्धने
   (C) मामून अब्दुल गयूम
   (D) गुलाम इशाक खाँ
   (E) उपर्युक्त में से कोई नहीं
2. सर्वोदय आन्दोलन किसने प्रारम्भ किया?
   (A) जयप्रकाश नारायण
   (B) महात्मा गांधी
   (C) विनोबा भावे
   (D) जवाहर लाल नेहरू
   (E) उपर्युक्त में से किसी ने नहीं
3. संयुक्त राष्ट्र संघ की स्थापना कब हुई?
   (A) 1940 में (B) 1942 में
   (C) 1944 में (D) 1945 में
   (E) उपर्युक्त में से कभी नहीं
4. संयुक्त राष्ट्र स्थापना दिवस कब मनाया जाता है?
   (A) 24 नवम्बर
   (B) 24 दिसम्बर
   (C) 24 अक्टूबर
   (D) 10 जनवरी
   (E) उपर्युक्त में से कभी नहीं
5. अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय कहाँ है?
   (A) न्यूयार्क (B) पेरिस
   (C) हेग (D) जेनेवा
   (E) उपर्युक्त में से कहीं नहीं
6. संयुक्त राष्ट्र संघ का कौनसा अंग सांस्कृतिक कार्य करता है?
   (A) यूनेस्को
   (B) यूनीसेफ
   (C) सुरक्षा परिषद्
   (D) विश्व स्वास्थ्य संगठन
   (E) उपर्युक्त में से कोई नहीं
7. सुरक्षा परिषद् के सदस्यों की संख्या कितनी है?
   (A) 5 (B) 10
   (C) 15 (D) 20
   (E) उपर्युक्त में से कोई नहीं
8. 'भारत एक खोज' की रचनां किसने की?
   (A) जवाहरलाल नेहरू
   (B) महात्मा गांधी
   (C) जयप्रकाश नारायण
   (D) विनोबा भावे
   (E) उपर्युक्त में से कोई नहीं
9. सबसे तेज गति से चलने वाली 'शताब्दी एक्सप्रेस' कहाँ से कहाँ तक चलती हैं?
   (A) दिल्ली से जयपुर
   (B) कानपुर से मद्रास
   (C) बम्बई से मद्रास
   (D) नई दिल्ली से भोपाल—नई दिल्ली-कानपुर
   (E) उपर्युक्त में से किसी ने नहीं
10. भारत में सबसे बड़ी दूरबीन कहाँ है?
    (A) पूना (B) बम्बई
    (C) कावालुर (D) दिल्ली
    (E) उपर्युक्त में से कहीं नहीं
11. निम्नलिखित धातुओं में से सबसे ज्यादा सुचालक कौन है?
    (A) ताँबा (B) जस्ता
    (C) लोहा (D) चाँदी
    (E) उपर्युक्त में से कोई नहीं
12. भारत के वित्तमंत्री कौन हैं?
    (A) बूटा सिंह

(B) के. सी. पन्त

(C) एस. वी. चव्हाण

(D) नरसिंह राव

(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

13. टायफाइड शरीर के कौनसे अंग को प्रभावित करता है?

(A) आँत (B) यकृत

(C) गला (D) पेट

(E) उपर्युक्त में से किसी को नहीं

14. धातु जब हाइड्रोक्लोरिक एसिड से प्रतिक्रिया करती है तो क्या निकलता है?

(A) हाइड्रोजन

(B) ऑक्सीजन

(C) कार्बन डाईऑक्साइड

(D) सल्फर डाईऑक्साइड

(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

15. पानी का अधिकतम घनत्व किस ताप पर होता है?

(A) 4 डिग्री सेन्टीग्रेड

(B) –4 डिग्री सेन्टीग्रेड

(C) 0 डिग्री सेन्टीग्रेड

(D) 6 डिग्री सेन्टीग्रेड

(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

16. पाचन रस में क्या पाया जाता है?

(A) एन्जाइम (B) हारमोन्स

(C) पीत (D) लार

(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

17. पाचन-तंत्र के पोषक तत्व किस अंग में सबसे अधिक एकत्रित होते हैं?

(A) छोटी आँत

(B) बड़ी आँत

(C) यकृत

(D) अग्नाशय

(E) उपर्युक्त में से किसी में नहीं

18. किसी वस्तु के तापक्रम को 90 डिग्री सेन्टीग्रेड से 80 डिग्री सेन्टीग्रेड तक आने में 10 मिनट लगते हैं तो 80 डिग्री सेन्टीग्रेड से 70 डिग्री सेन्टीग्रेड आने में कितना समय लगेगा?

(A) 10 मिनट

(B) 10 मिनट से अधिक

(C) 10 मिनट से कम

(D) 10 मिनट से कुछ अधिक

(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

19. अग्निशामक में कौनसी गैस प्रयोग की जाती है

(A) कार्बन डाईऑक्साइड

(B) ऑक्सीजन

(C) सल्फर डाईऑक्साइड

(D) क्लोरीन

(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

20. बुद्ध का जन्म कहाँ हुआ था?

(A) लुम्बिनी

(B) कपिलवस्तु

(C) वैशाली

(D) बोधगया

(E) उपर्युक्त में से कहीं नहीं

21. **लन्दन 0° देशान्तर पर तथा बगदाद 45° पू देशान्तर पर स्थित है. जो समाचार लन्दन में पूर्वा 10 बजे सुना जाता है, वही समाचार बगदाद किस समय सुना जायेगा?**

**(A) 1. P.M. (B) 11.30 A.M.**

**(C) 4 P.M. (D) 10 P.M.**

(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

22. कपिलवस्तु किससे सम्बन्धित है?

(A) महावीर

(B) बुद्ध

(C) अशोक

(D) मोहम्मद पैगम्बर

(E) उपर्युक्त में से किसी से नहीं

23. डायनामाइट का आविष्कार किसने किया?

(A) अल्फ्रेड नोबेल

(B) यूरे

(C) फैराडे

(D) रीड

(E) उपर्युक्त में से किसी ने नहीं

24. 1987 का दादा साहेब फाल्के पुरस्कार कि दिया गया?

(A) सत्यजीत रे

(B) शबाना आजमी

(C) राजकपूर

(D) बाबा आम्टे

(E) उपर्युक्त में से किसी को नहीं

25. प्रथम महिला ज्ञानपीठ पुरस्कार विजेता आशा पूर्णा देवी किस भाषा की लेखिका थीं?

(A) तेलुगू (B) संस्कृत

(C) हिन्दी (D) बंगला

(E) उपर्युक्त में से किसी को नहीं

26, हीराकुड परियोजना किस नदी पर है?

(A) कृष्णा (B) तुंगभद्रा

(C) गंडक (D) महानदी

(E) उपर्युक्त में से किसी पर नहीं

27. इनमें से कौनसी नकदी फसल है?

(A) चावल (B) गेहूँ

(C) चना (D) गन्ना

(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

28. भारत का राष्ट्रपति निर्वाचित होने के लिए कम से कम कितनी उम्र होनी चाहिए?

(A) 25 वर्ष (B) 30 वर्ष

(C) 35 वर्ष (D) 40 वर्ष

(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

29. राज्य सभा के सदस्यों का कार्यकाल कितने वर्षों का है?

(A) 4 वर्ष (B) 6 वर्ष

(C) 8 वर्ष (D) 10 वर्ष

(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

30. लोक सभा के अध्यक्ष को उसके पद से किस प्रकार हटाया जा सकता है?

(A) प्रधानमंत्री के आदेश से

(B) राष्ट्रपति के आदेश से

(C) संसद द्वारा पारित अविश्वास प्रस्ताव द्वारा

(D) लोक सभा द्वारा पारित अविश्वास पस्ताव द्वारा

(E) उपर्युक्त में से किसी तरह नहीं

31. वित्तीय विधेयक पर राज्य सभा को कितने दिन में अनुमति देनी होती है?

(A) 20 दिन

(B) 30 दिन

(C) 14 दिन

(D) 90 दिन

32. उच्च न्यायालय का न्यायाधीश कितने वर्ष की अवस्था में सेनानिवृत होता है?

(A) 58 वर्ष (B) 60 वर्ष

(C) 62 वर्ष (D) 65 वर्ष

(E) उपर्युक्त में से कभी नहीं

33. भारतीय संविधान में प्रथम संशोधन कब हुआ?

(A) 1950 ई. (B) 1952 ई.

(C) 1951 ई. (D) 1955 ई.

(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

34. आजाद हिन्द फौज का गठन कब हुआ?

(A) 1941

(B)1942

(C) 1943

(D) 1945

(E) इनमें से किसी में नहीं

35. रबीन्द्रनाथ टैगोर द्वारा शान्तिनिकेतन में स्थापित विश्व भारती का उद्घाटन कब हुआ?

(A) 1920 में (B) 1921 में

(C) 1923 में (D) 1925 में

(E) उपर्युक्त में से कभी नहीं

36. राष्ट्रगान प्रथम बार किस वर्ष काँग्रेस के अधिवेशन में गाया गया?

(A) 1910 में (B) 1911 में

(C) 1913 में (D) 1915 में

(E) उपर्युक्त में से किसी वर्ष नहीं

37. भारत कब गणतंत्र हुआ?

(A) 15 अगस्त, 1947

(B) 26 नवम्बर, 1949

(C) 26 जनवरी, 1950

(D) 30 जनवरी, 1950

(E) उपर्युक्त में से किसी वर्ष नहीं

38. संविधान की 370 धारा किस राज्य पर लागू होती है?
(A) त्रिपुरा (B) मिजोरम
(C) जम्मू-कश्मीर (D) दिल्ली
(E) उपर्युक्त में से किसी पर नहीं

39. 42 वें संविधान संशोधन में नागरिक कर्तव्यों को किस देश के संविधान के अनुसार किया गया है?
(A) चीन (B) ब्रिटेन
(C) रूस (D) आयरलैण्ड
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

40. माउण्ट एवरेस्ट की ऊँचाई कितनी है?
(A) 8000 मीटर
(B) 8840 मीटर
(C) 8880 मीटर
(D) 8848 मीटर
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

41. निम्नलिखित में से सबसे बड़ा महाद्वीप कौनसा है?
(A) ऑस्ट्रेलिया (B) यूरोप
(C) एशिया (D) अमरीका
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

42. प्रथम असहयोग आन्दोलन कब हुआ?
(A) 1918 ई. (B) 1919 ई.
(C) 1920 ई. (D) 1921 ई.
(E) उपर्युक्त में से कभी नहीं

43. 'चार श्रेष्ठ' किसने कहा?
(A) बुद्ध
(B) महावीर
(C) अशोक
(D) महात्मा गांधी
(E) उपर्युक्त में से किसी ने नहीं

44. सम्पत्ति का अधिकार किस तरह का अधिकार है?
(A) मौलिक अधिकार
(B) नैतिक अधिकार
(C) कानूनी अधिकार
(D) सार्वजनिक अधिकार
(E) उपर्युक्त में से किसी तरह का नहीं

45. 'गलियारा योजना' का सम्बन्ध किससे है?
(A) इण्डिया गेट
(B) स्वर्ण मन्दिर
(C) सूर्य मन्दिर
(D) कुतुबमीनार
(E) उपर्युक्त में से किसी से नहीं

46. **1989-90 में धान का न्यूनतम समर्थित मूल्य कितना निर्धारित किया गया है?**
(A) 175 रु. प्रति क्विंटल
(B) 176 रु. प्रति क्विंटल
(C) 173 रु. प्रति क्विंटल
(D) 183 रु. प्रति क्विंटल
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

47. कहवा की फसल कितनी ऊँचाई पर होती है?
(A) 1000-2000 फीट
(B) 2000-3000 फीट
(C) 3000-5000 फीट
(D) 5000-6000 फीट
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

48. योग्यता के अनुसार सभी व्यक्ति को काम मिले; यह किस सिद्धान्त के अनुसार है?
(A) समाजवादी सिद्धान्त
(B) पूँजीवादी सिद्धान्त
(C) उपयोगितावादी सिद्धान्त
(D) अराजकतावादी सिद्धान्त
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

49. सीमेन्ट उद्योग लगाने के लिए सबसे उपयुक्त स्थान कौनसा होगा?
(A) जहाँ श्रमिक सस्ते हों
(B) जहाँ यातायात की सुविधा हो
(C) जहाँ कच्चे माल की सुविधा हो
(D) उपर्युक्त में से कोई नहीं

50. प्रशासन कला से सम्बन्धित कौनसी पुस्तक है?
(A) भगवद्गीता (B) महाभारत
(C) मनुस्मृति (D) अर्थशास्त्र
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

1. नदी घाटी सभ्यता का विकास अधिक क्यों हुआ?
(A) यातायात की सुविधा थी
(B) उपजाऊ मिट्टी के कारण
(C) उद्योग-धन्धों के कारण
(D) जंगलों के कारण
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

2. भारत में मजदूर संगठन कौनसा नहीं है?
(A) इन्टक
(B) एटक
(C) भारतीय मजदूर संघ
(D) अखिल भारतीय मजदूर संगठन
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

3. 1971 की जनगणना के अनुसार भारत में जन्म दर प्रति हजार 41 थी तो 1981 की जनगणना के अनुसार प्रति हजार जन्म दर लगभग कितनी है?
(A) 37 (B) 40
(C) 42 (D) 45
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

4. बैरोमीटर का पाठ्यांक जब एकदम नीचे गिर जाता है तो वह किस बात का संकेत करता है?
(A) आँधी या तूफान
(B) वर्षा
(C) भूकम्प
(D) बाढ़
(E) उपर्युक्त में से किसी नहीं

5. मानचित्र पर समान दबाव वाले स्थान को दिखाने वाली रेखा को क्या कहते हैं?
(A) समदाब रेखा
(B) समताप रेखा
(C) भूमध्य रेखा
(D) अक्षांश रेखा
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

6. वर्ष 1988-89 के भारतीय बजट में कितने रुपए का घाटा दिखाया गया?
(A) 7285 करोड़ रुपए
(B) 7360 करोड़ रुपए
(C) 7480 करोड़ रुपए
(D) 7484 करोड़ रुपए
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

57. लाल रोशनी में हरी टाई कैसी दिखाई पड़ती है?
(A) लाल (B) हरी
(C) काली (D) नीली
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

58. पानीपत का प्रथम युद्ध कब हुआ?
(A) 1526 ई. (B) 1556 ई.
(C) 1757 ई. (D) 1761 ई.
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

59. महात्मा गांधी का जन्म कब हुआ?
(A) 1889 ई. (B) 1869 ई.
(C) 1948 ई. (D) 1917 ई.
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

60. बंगाल, बिहार और उड़ीसा का स्थाई बन्दोबस्त किसके समय में हुआ?
(A) लार्ड कर्जन
(B) लार्ड चेम्सफोर्ड
(C) लार्ड कार्नवालिस
(D) लार्ड माउण्टबेटन
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

61. जलियाँवाला बाग हत्याकांड किसके समंय में हुआ?
(A) लार्ड केनिंग
(B) लार्ड कर्जन
(C) लार्ड चेम्सफोर्ड
(D) लार्ड कार्नवालिस
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

62. लार्ड क्लाइव ने किस लड़ाई के बाद भारत में ब्रिटिश शासन की नींव डाली?
(A) पानीपत की प्रथम लड़ाई
(B) हल्दीघाटी की लड़ाई
(C) प्लासी की लड़ाई
(D) पानीपत की तीसरी लड़ाई
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

63. अजन्ता की गुफाएं किसके समय में बनीं?
(A) मौर्य (B) कुशाण
(C) गुप्त (D) राजपूत
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

64. बुलन्द दरवाजा किसने बनवाया?
(A) अशोक (B) बाबर
(C) चन्द्रगुप्त मौर्य (D) अकबर
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

65. हर्षवर्द्धन किस शताब्दी में था?
(A) चौथी शताब्दी
(B) पाँचवीं
(C) छठी
(D) सातवीं
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

66. जगन्नाथ पुरी मन्दिर का निर्माण किस शताब्दी में हुआ?
(A) 12 वीं शताब्दी
(B) 13 वीं शताब्दी
(C) 14 वीं शताब्दी
(D) 15 वीं शताब्दी
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

67. वास्कोडिगामा भारत कब आया?
(A) 1598 ई. पू.
(B) 1498 ई.
(C) 1492 ई. पू.
(D) 1592 ई. पू.
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

68. बोकारो इस्पात कारखाने का निर्माण किस देश के सहयोग से हुआ?
(A) ब्रिटेन
(B) रूस
(C) पश्चिम जर्मनी
(D) जापान
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

69. भारत का सबसे पुराना फुटबॉल कप कौनसा है?
(A) संतोष ट्राफी
(B) डूरण्ड कप
(C) डी. सी. एम. कप
(D) आगा खाँ कप
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

70. सिली प्वाइण्ट किस खेल से सम्बन्धित है?
(A) टेनिस (B) क्रिकेट
(C) हॉकी (D) फुटबॉल
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

71. स्टिक्स किस खेल से सम्बन्धित है?
(A) टेनिस
(B) क्रिकेट
(C) हॉकी
(D) फुटबॉल
(E) इनमें से कोई नहीं

72. एक रुपए के नोट पर किसके हस्ताक्षर होते है
(A) गवर्नर
(B) राष्ट्रपति
(C) वित्त सचिव
(D) वित्त मंत्री
(E) उपर्युक्त में से किसी के नहीं

73. काजीरंगा अभ्यारण्य कहाँ है?
(A) उत्तर प्रदेश
(B) मध्य प्रदेश
(C) असम
(D) बिहार
(E) उपर्युक्त में से कहीं नहीं

74. खारे पानी की सांभर झील कहाँ है?
(A) महाराष्ट्र
(B) राजस्थान
(C) कर्नाटक
(D) बिहार
(E) उपर्युक्त में से कहीं नहीं

75. साँची के स्तूप में क्या उल्लिखित है?
(A) बुद्ध द्वारा दिए गए उपदेश
(B) महावीर द्वारा दिए गए उपदेश
(C) अशोक द्वारा दिया गया संदेश
(D) मुहम्मद पैगम्बर द्वारा दिया गया उपदे
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

अशोक महान् क्यों बना?
(A) क्योंकि उसने कलिंग को जीत लिया
(B) क्योंकि वह बहुत बड़ा योद्धा था
(C) क्योंकि उसने सत्य और अहिंसा की विजय का मार्ग अपनाया तथा बौद्ध धर्म का प्रचार करवाया
(D) क्योंकि उसने शस्त्र त्याग दिया
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

उदय शंकर किससे सम्बन्धित है?
(A) सितार
(B) तबला
(C) नृत्य
(D) सरोद
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

भारत का राष्ट्रीय पक्षी कौनसा है?
(A) कबूतर (B) कौआ
(C) मोर (D) हंस
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

ब्रह्म समाज का संस्थापक कौन था?
A) स्वामी दयानन्द सरस्वती
(B) स्वामी विवेकानन्द
(C) राजा राममोहन राय
(D) महात्मा गांधी
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

वित्त आयोग की स्थापना कितने वर्षों के लिए होती है?
(A) चार वर्ष
(B) पाँच वर्ष
(C) छः वर्ष
(D) दस वर्ष
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

भारत ने वर्ष 1985 और 1987 के बीच 20750 टन ताम्र-निकिल सिक्के किस देश से आयात किए?
(A) इंगलैण्ड (B) फ्राँस
(C) इटली (D) सोवियत संघ
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

82. संयुक्त राज्य अमरीका ने तारापुर परमाणु बिजलीघर के लिए भारत को समृद्धित यूरेनियम की पूर्ति के लिए करार को एकतरफा समाप्त कर दिया. किस देश ने इस कमी को (अंतर) को पूरा करने के लिए सहमति दी है?
(A) कनाडा
(B) फ्राँस
(C) सोवियत संघ
(D) यूगोस्लाविया
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

83. राज्य सभा की बैठकों की अध्यक्षता कौन करता है?
(A) भारत का राष्ट्रपति
(B) भारत का उपराष्ट्रपति
(C) लोक सभा के अध्यक्ष
(D) प्रधानमंत्री
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

84. 'तेजड़िया' (बुल) और 'मंदड़िया' (बीयर) शब्द किससे सम्बन्धित हैं?
(A) चुनाव
(B) शेयर बाजार
(C) कराधान
(D) पत्रकारिता
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

85. जब हम साँस लेते हैं तो श्वसन में .04% कार्बन डाईऑक्साइड गैस अन्दर आती है. जब साँस बाहर फेंकते हैं तो कितनी कार्बन डाईऑक्साइड गैस निकलती है?
(A) 3% (B) 4%
(C) .04% (D) 4.4%
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

86. 'खेतड़ी' किससे सम्बन्धित है?
(A) लोहे से
(B) ताँबे से
(C) मैंगनीज से
(D) अभ्रक से
(E) उपर्युक्त में से किसी से नहीं

87. 1988 का अर्थशास्त्र का नोबेल पुरस्कार किसे प्राप्त हुआ?
(A) मोरिस एलाइस
(B) फ्रीडमेन
(C) गुन्नार मिर्डल
(D) रॉबर्ट एम. सोलो
(E) उपर्युक्त में से किसी को नहीं

88. कौनसे देश की सीमा भारत से नहीं जुड़ी है?
(A) अफगानिस्तान
(B) पाकिस्तान
(C) बर्मा
(D) सोवियत रूस
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

89. रामचरित मानस के लेखक कौन हैं?
(A) कबीर
(B) सूरदास
(C) वाल्मीकि
(D) तुलसीदास
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

90. चुनावों में हुई गड़बड़ी को निपटाने के लिए गठित आयोग की नियुक्ति कौन करता है?
(A) प्रधानमंत्री
(B) राष्ट्रपति
(C) राज्यपाल
(D) न्यायाधीश
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

91. भारत में मुगल साम्राज्य की स्थापना किस युद्ध के बाद हुई?
(A) पानीपत के प्रथम युद्ध
(B) पानीपत के द्वितीय युद्ध
(C) प्लासी के युद्ध
(D) हल्दीघाटी के युद्ध
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

92. वर्ष 1988 का महिला एकल विम्बलडन खिताब किसने जीता?
(A) स्टेफी ग्राफ
(B) क्रिस एवर्ट
(C) गेबरीला सबातिनी
(D) मार्टिना नवरातिलोवा
(E) उपर्युक्त में से किसी ने नहीं

93. संविधान की आठवीं अनुसूची में कितनी भाष हैं?
(A) 12 (B) 13
(C) 14 (D) 15
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

94. डायलिसिस की आवश्यकता शरीर के किस अं के खराब होने पर पड़ती है?
(A) गुर्दा (B) आमाशय
(C) आंत (D) अग्नाशय
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

95. मनुष्य के शरीर में सबसे बड़ा अंग कौनसा
(A) गुर्दे (B) यकृत
(C) छोटी आँत (D) त्वचा
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

96. स्पेक्ट्रोस्कोप का आविष्कारक कौन है?
(A) जॉन नेपियर
(B) बुन्सेन
(C) कारोथर्स
(D) यूक्लिड
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

97. कौनसा ग्रह सबसे अधिक चमकीला है?
(A) मंगल (B) बृहस्पति
(C) शुक्र (D) बुध
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

98. सबसे ऊँची राजधानी का नाम है—
(A) दिल्ली (B) ल्हासा
(C) रंगून (D) ढाका
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

99. द्वितीय विश्वयुद्ध कब समाप्त हुआ?
(A) 1942 (B) 1945
(C) 1946 (D) 1944
(E) उपर्युक्त में से कोई नहीं

शेष पृष्ठ 232

# वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान

नोटः प्रश्न-पत्र वर्तमान सन्दर्भों में हल् किया गया

. नेपाल की संसद को क्या कहते हैं?
(A) डाइट
(B) नेस्ट
(C) मजलिस
(D) राष्ट्रीय पंचायत

योजना आयोग का इस समय पदेन अध्यक्ष कौन है?
(A) एस.बी. चव्हाण
(B) नारायण दत्त तिवारी
(C) राजीव गांधी
(D) उपर्युक्त में से कोई नहीं

किस क्षेत्र में उत्कृष्ट सेवा करने वाले व्यक्तियों को अर्जुन पुरस्कार दिया जाता है?
(A) फिल्म
(B) साहित्य
(C) खेलकूद
(D) उपर्युक्त में से कोई नहीं

रविशंकर किस वाद्य यंत्र के वादक थे?
(A) मृदंगम (B) वायलिन
(C) सितार (D) बाँसुरी

सेन्ट्रल राइस रिसर्च इंस्टीट्यूट कहाँ स्थित है?
(A) कलकत्ता (B) कटक
(C) नागपुर (D) बम्बई

सोनल मानसिंह का सम्बन्ध है–
(A) नृत्य से
(B) गायन से
(C) वादन से
(D) उपर्युक्त में से किसी से नहीं

सर्वाधिक शिक्षित वर्ग का प्रतिशत किस प्रदेश में है?
(A) केरल (B) हरियाणा
(C) उत्तर प्रदेश (D) मध्य प्रदेश

8. महात्रे की ब्रिटेन में फरवरी में हत्या हुई थी, वह था–
(A) राजनीतिज्ञ
(B) राजनयिक
(C) राजदूत ब्रिटेन में भारत का
(D) राजदूत भारत में ब्रिटेन का

9. असम की नई प्रस्तावित राजधानी है–
(A) गुहाटी
(B) डिब्रूगढ़
(C) प्राग् ज्योतिषपुर
(D) डिगबोई

10. भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस का पहला मुसलमान अध्यक्ष कौन था?
(A) बदरूद्दीन तैयब जी
(B) अन्सारी
(C) मौलाना आजाद
(D) जिन्ना मुहम्मद अली

11. डॉ. ईश्वरी प्रसाद को 1983 का पद्मभूषण पुरस्कार प्राप्त हुआ, वह हैं एक ख्याति प्राप्त
(A) डॉक्टर
(B) राजनीतिज्ञ
(C) इतिहासज्ञ
(D) मानव शास्त्री

12. विश्व में जन्म दर कीर्तिमान किस देश का अधिक है?
(A) भारत (B) चीन
(C) रूस (D) बांग्लादेश

13. बनारस हिंदू विश्वविद्यालय की स्थापना किसने की थी?
(A) मदन मोहन मालवीय
(B) राजेन्द्र प्रसाद

(C) C (D) D
(E) E

41 से 45 तक प्रत्येक प्रश्न में दो कथन दिए हुए हैं तथा इन पर आधारित एक निष्कर्ष दिया हुआ है. यदि निष्कर्ष सही है तो उत्तर (A) है और निष्कर्ष गलत है तो उत्तर (B) है. यदि निष्कर्ष कुछ हद तक सही है तो उत्तर (C) है. यदि निष्कर्ष असम्बद्ध है तो उत्तर (D) है तथा यदि निष्कर्ष कुछ हद तक गलत है तो उत्तर (E) है.

41. **कथन**–(i) मेरे मित्र की अभी मत देने के लिए, आयु कम है.
(ii) मेरे मित्र बहुत सुन्दर हैं.
**निष्कर्ष**–मेरे मित्र की आयु 18 वर्ष से कम है.
(A) C (B) A
(C) E (D) D
(E) B

42. **कथन**–(i) मैं एक अभिनेत्री को जानता हूँ.
(ii) वह बहुत सुन्दर है.
**निष्कर्ष**–सभी अभिनेत्रियाँ सुन्दर होती हैं.
(A) A (B) B
(C) D (D) C
(E) E

43. **कथन**–(i) कुचिपुड़ी नर्तक, कत्थक नृत्य के विषय में कुछ नहीं जानता है.
(ii) ओमप्रकाश, कुचिपुड़ी नृत्य के विशेषज्ञ हैं.
**निष्कर्ष**–ओमप्रकाश, कत्थक नृत्य नहीं कर सकते हैं.
(A) A (B) C
(C) D (D) B
(E) E

44. **कथन**–(i) नमक का स्वाद कड़वा होता है.
(ii) इस दवाई का स्वाद भी कड़वा है.
**निष्कर्ष**–इस दवाई में नमक घुला हुआ है.
(A) A (B) C
(C) D (D) B
(E) E

45. **कथन**–(i) मछलियाँ ठण्डे रक्त वाली होती हैं.
(ii) खरगोश गर्म रक्त वाला होता है तथा खाने में अच्छा होता है.
**निष्कर्ष**–मछलियाँ खाने में अच्छी नहीं होती हैं.
(A) C (B) D
(C) E (D) B
(E) A

46 से 50 तक प्रत्येक प्रश्न में दो कथन दिए हुए हैं. इन पर आधारित पाँच निष्कर्ष दिए हुए हैं. आपको यह दोनों कथन मानकर चाहे वे असत्य प्रतीत होते हों. सही निष्कर्ष ज्ञात करना है.

46. **कथन**–(i) कुछ अध्यापक निर्धन हैं.
(ii) वे जाति से ब्राह्मण हैं.
**निष्कर्ष**–
(A) सभी अध्यापक ब्राहमण जाति के होते हैं
(B) सभी अध्यापक निर्धन हैं
(C) सिर्फ वे अध्यापक जो ब्राह्मण जाति के हैं, निर्धन हैं
(D) ब्राह्मणों के अतिरिक्त सब अध्यापक धनवान हैं
(E) कुछ निर्धन अध्यापक, ब्राह्मण जाति के हो सकते हैं.

47. **कथन**–(i) किसी फैक्टरी कर्मचारी के पाँच बच्चे हैं.
(ii) फैक्टरी में किसी अन्य के पाँच बच्चे नहीं हैं.
**निष्कर्ष**–
(A) फैक्टरी में सभी कर्मचारियों के पाँच बच्चे हैं
(B) फैक्टरी में कुछ कर्मचारियों के पाँच बच्चे हैं
(C) फैक्टरी में कुछ कर्मचारियों के पाँच से अधिक बच्चे हैं
(D) फैक्टरी में केवल एक कर्मचारी के पाँच बच्चे हैं
(E) फैक्टरी में किसी के भी पाँच बच्चे नहीं हैं.

48. **कथन**–(i) अष्टभुज आकृतियों में कोण होते हैं.
(ii) इस आकृति में कोण नहीं है.
**निष्कर्ष**–
(A) कोण केवल अष्टभुज आकृतियों में होते हैं

(B) यह आकृति वृत्ताकार होगी
(C) यह आकृति अष्टभुज नहीं है
(D) यह अष्टभुज होगी
(E) उपर्युक्त कोई भी निष्कर्ष सही नहीं है

49. **कथन**—(i) सन्तरे, आमों की अपेक्षा सस्ते हैं.
(ii) मेरे पास दो किलो सन्तरे खरीदने के लिए पर्याप्त धनराशि नहीं है.

**निष्कर्ष**—
(A) मेरे पास दो किलो आम खरीदने के लिए पर्याप्त धनराशि है.
(B) मेरे पास दो किलो आम खरीदने के लिए पर्याप्त धनराशि नहीं है.
(C) मेरे पास एक किलो आम खरीदने के लिए पर्याप्त धनराशि नहीं है.
(D) मेरे पास एक किलो आम खरीदने के लिए पर्याप्त धनराशि है.
(E) मेरे पास एक किलो सन्तरे खरीदने के लिए पर्याप्त धनराशि है.

50. **कथन**—(i) सभी ज्ञान अच्छा है.
(ii) सभी ज्ञान, कठिन है.

**निष्कर्ष**—
(A) कुछ अच्छी वस्तुएं, ज्ञान हैं
(B) सभी अच्छी वस्तुएं, कठिन हैं
(C) सभी कठिन वस्तुएं, अच्छी हैं
(D) कोई भी वस्तु जो अच्छी है या कठिन है, वह ज्ञान है
(E) उपर्युक्त सभी निष्कर्ष असत्य हैं.

## उत्तरमाला

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (C) | 2. (E) | 3. (A) | 4. (A) |
| 5. (D) | 6. (B) | 7. (C) | 8. (B) |
| 9. (B) | 10. (D) | 11. (C) | 12. (D) |
| 13. (A) | 14. (D) | 15. (B) | 16. (E) |
| 17. (A) | 18. (C) | 19. (C) | 20. (D) |
| 21. (C) | 22. (E) | 23. (A) | 24. (C) |
| 25. (A) | 26. (E) | 27. (A) | 28. (A) |
| 29. (C) | 30. (E) | 31. (B) | 32. (A) |
| 33. (C) | 34. (E) | 35. (D) | 36. (B) |
| 37. (B) | 38. (A) | 39. (C) | 40. (E) |
| 41. (A) | 42. (C) | 43. (B) | 44. (D) |
| 45. (C) | 46. (E) | 47. (D) | 48. (C) |
| 49. (B) | 50. (A) | | |

## व्याख्या

1. जिस प्रकार 'ईंट' से दीवार बनती है, उसी तरह 'शब्द' से वाक्य बनता है.
2. केवल पैट्रोल वाष्पशील द्रव है.
3. 18 य 12 प 4 र 5 स 6

$$= 18 \times 12 \div 4 + 5 - 6$$
$$= 18 \times 12 \times \frac{1}{4} + 5 - 6$$
$$= 54 + 5 - 6 = 53$$

4. चलने का चित्र इस प्रकार है :




5. अन्य सभी व्यवसायी हैं.
6. अन्य कोई वर्ग राशि नहीं है.
7. सभी विद्यार्थियों के खड़े होने का क्रम निम्न प्रकार है :
क, ड़, ग, च, ख, घ
8. छः दोस्तों के बैठने का क्रम निम्नवत था




9. अन्य सब विमाएं (Dimmensions) हैं.
10. फेरी वाले खरीददार को माल बेचकर कुछ कमाता है, उसी तरह वकील, मुवक्किल का

मुकदमा लड़कर कुछ धनराशि प्राप्त करता है.

11. अन्य सभी के शरीर में कुछ दोष है.

12. प्रबन्ध निदेशक के पहुँचने का समय = 12.20
तथा अध्यक्ष " " " " = 12.40
∴ साक्षात्कार का निर्धारित समय = 12.10

13. (क) और (ख) की तुलना करने पर 'है' के लिए शब्द = पो
(ग) और (ख) की तुलना करने पर 'प्रसन्न' के लिए शब्द = नी
∴ 'लीना' के शब्द = जिर

15. जिस प्रकार 'खेल' की हार-जीत का निर्णय 'अम्पायर' करता उसी प्रकार 'अभियोग' के सही अथवा गलत होने का निर्णय 'न्यायाधीश' करता है.

16. जिस प्रकार 'भेंगापन' 'दृष्टि' का विकार है उसी प्रकार 'हकलाहट' 'बोलनें' का विकार है.

17 दूसरी स्थिति में प्रकाश के बाईं ओर 6 लड़के तथा दाहिनी ओर 9 लड़के हैं. अतः पहली स्थिति में प्रकाश के दाहिनी ओर 7 लड़के होंगे.

18. जिस तरह 'सहायता' का पर्यायवाची 'बचाव' है उसी प्रकार 'एकाधबार' का पर्यायवाची 'कभी-कभी' है.

19. अन्य सब सेना के भाग हैं.

20. जिस प्रकार 'युद्ध' का परिणाम 'मृत्यु' है उसी प्रकार 'धुआँ' से 'प्रदूषण' होता है.

21. जिस प्रकार 'आभूषण', 'स्वर्ण' से बनते हैं, उसी प्रकार 'फर्नीचर', 'लकड़ी' से बनता है.

22. ऐसे 7 केवल एक है. इसको निम्नांकित श्रृंखला में गहरा दिखाया गया है.
2 8 9 4 7 5 6 7 9 3 5 **7** 5 6 9 7 4 7 5 1

23. जिस प्रकार 'पृथ्वी' के घूमने का मार्ग 'गृहपथ' है, उसी तरह 'जुलूस' के चलने का मार्ग 'पथ' है.

24-28.
पाँचों व्यक्ति निम्न क्रम में रहते हैं :

घ. बैंक ऑफिसर
क. एडवोकेट
ख. अध्यापक
च. डाक्टर
ग. पुलिस निरीक्षक

29. स्वच्छ आकाश नीले रंग का होता है तथा 'नीले' रंग को 'शुभ्र' कहते हैं. अतः स्वच्छ आकाश को 'शुभ्र' कहेंगे.

30. अन्य सब पुस्तक लिखने एवं छपने से सम्बन्धित हैं.

31-34 तक के लिए निम्नांकित वैन आकृति सहायक होगी.

बालक




35. E, C का पिता हुआ. चूँकि B, C की पत्नी है. अतः E, B का श्वसुर हुआ. ■■■

## भूल सुधार

### अगस्त 1989 अंक

पृष्ठ 33; प्रश्न 97 के B विकल्प में 1986 के स्थान पर 1981 पढ़ें.

पृष्ठ 37: प्रश्न 120 का उत्तर D के स्थान पर C पढ़ें

पृष्ठ 37: प्रश्न 138 का उत्तर B के स्थान पर D पढ़ें.

पृष्ठ 93· रिंक गप्ता (महाराष्ट्र) के स्थान पर रिंकू गुप्ता (इन्दौर) पढ़ें.

# विविध वैज्ञानिक जानकारी

* लोहा अधिकतर ऑक्साइड के रूप में मिलता है.
* ऑक्सीजनीकृत (Oxygenated) रक्त हृदय के बाएं परिकोष्ठ (left atrium) में प्रवेश करता है.
* विटामिन D की कमी से होने वाला रोग 'रिकेट्स' (Rickets) है.
* दूध को पचाने वाला एन्जाइम रेनिन (Rennin) है.
* रक्त में कार्बन डाई ऑक्साइड गैस की मात्रा श्वास लेने की दर पर रासायनिक नियंत्रण करती है.
* प्रोटीन, वसा तथा कार्बोहाइड्रेट्स तीनों में ही कार्बन विद्यमान होता है.
* वृद्धावस्था में आयु के बढ़ने के साथ-साथ रक्त दाब भी बढ़ जाता है.
* मार्फीन ओपियम के पौधे (Opium poppy) से मिलती है.
* मानव शरीर में सबसे बड़ी ग्रन्थि यकृत (Liver) है.
* उर्वरकों में सबसे अधिक नाइट्रोजन यूरिया में होती है.
* भोजन में आयोडीन की कमी के कारण घेंघा (ग्वाइटर) रोग हो जाता है.
* 'ऑपरेशन फ्लड' दुग्ध उत्पादन बढ़ाने से सम्बन्धित एक योजना है.
* पौधों की वृद्धि नापने वाले यंत्र को ऑक्जेनो-मीटर (Auxanometer) कहते हैं.
* कोशिकाओं में तीन प्रकार के आर. एन. ए. (R.N.A.) पाए जाते हैं—मैसेन्जर आर. एन. ए., राइबोसोमल आर.एन. ए. तथा ट्रॉन्सफर आर. एन. ए.
* ऑक्सीसोम (Oxisomes) या $F_1$ कण माइटोकांड्रिया में पाए जाते हैं.
* प्रकाश संश्लेषण में निकली ऑक्सीजन का परमाणु भार 18 होता है.
* चेचक के टीके का आविष्कार एडवर्ड जेनर ने किया था.
* आँसुओं में सोडियम क्लोराइड घुला रहता है.
* वेल्डिंग में एसिटिलीन गैस का प्रयोग किया जाता है.
* प्रकाश संश्लेषण की क्रिया सबसे अधिक लाल रंग के प्रकाश में होती है.
* हमारे शरीर में पाचन क्रिया से सम्बन्धित ग्रन्थि पिट्यूटरी है.
* टिटेनस रोग के जीवाणु तन्त्रिका तन्त्र पर आक्रमण करते हैं.
* मानव शरीर में ताप का नियंत्रण पिट्यूटरी ग्रन्थि (Pituitary Gland) से होता है.
* पशुओं के गोबर को सड़ाकर जिस गैस को तैयार किया जाता है उसे बायो-गैस कहते हैं.
* बायो-गैस (Bio-gas) के प्रमुख अवयव मीथेन (55%) तथा कार्बन डाई ऑक्साइड (45%) है.
* यूरिया, अमोनिया तथा कार्बन डाई ऑक्साइड की रासायनिक क्रिया से बनाया जाता है.
* अमोनियम सल्फेट उर्वरक अम्लीय अवशेष छोड़ता है.
* पौधे, नाइट्रोजन को नाइट्रेट के रूप में ग्रहण करते हैं.
* यूरिया का रासायनिक नाम कार्बामाइड (Carbamide) है.
* एड्स (AIDS) के लिए एलीसा टेस्ट (ELISA Test) बताया जाता है.
* डी. डी. टी. का पूरा नाम है—डाईक्लोरो डाईफिनायल ट्राईक्लोरो ईथेन (Dichloro Diphenyl Trichloro Ethane).
* बन्द कमरे में कोयले की अंगीठी जलाकर सोने

से कार्बन मोनोऑक्साइड (CO) गैस की अधिकता के कारण मृत्यु हो जाती है.

* दिन में पेड़-पौधे कार्बन डाई ऑक्साइड ग्रहण करते हैं तथा ऑक्सीजन छोड़ते हैं.
* लाल रक्त कणिकाओं का कार्य कोशिकाओं में ऑक्सीजन की आपूर्ति करना है.
* T.N.T. का पूरा नाम ट्राई-नाइट्रो-टौल्वीन है.
* मथुरा तेल शोधक कारखाने को गुजरात से तेल प्राप्त होता है.
* आग पर बालू डालने पर ऑक्सीजन की आपूर्ति बन्द हो जाने से आग बुझ जाती है.
* भोपाल दुर्घटना में मिथाइल आइसोसाइनेट गैस का रिसाव हुआ था.
* न्यूट्रॉन बम जीव-जन्तुओं के लिए विनाशकारी होता है लेकिन इमारतों को क्षति नहीं पहुँचाता.
* सल्फर का उपयोग डाइनामाइट तथा गन पाउडर दोनों में होता है.
* डाइनामाइट की खोज एल्फ्रेड नोबेल ने की थी.
* इन्सुलिन की कमी से मधुमेह की बीमारी हो जाती है.
* शरीर में ऑक्सीजन की पूर्ति R.B.C. द्वारा होती है.
* लाल गर्म लोहे पर भाप गुजारने से फैरिक ऑक्साइड बनता है तथा हाइड्रोजन गैस निकलती है.
* उच्च रक्त चाप वह अधिक दाब है जो रक्त द्वारा शिराओं में उत्पन्न किया जाता है.
* सोडियम हाइड्रोऑक्साइड को कॉस्टिक सोडा कहते हैं.
* प्रोटीन के पाचन से अमीनो अम्ल बनते हैं.
* पानी में स्थाई कठोरता कैल्शियम सल्फेट तथा (अथवा) कैल्शियम क्लोराइड के कारण होती है.
* पानी में अस्थाई कठोरता मैग्नीशियम, हाइड्रोजन कार्बोनेट तथा (अथवा) कैल्शियम हाइड्रोजन कार्बोनेट के कारण होती है.
* दूध का पाश्च्यूरीकरण सूक्ष्म जीवियों को नष्ट करने के लिए किया जाता है.
* माचिस की तीली की नोंक पर लाल फॉस्फोरस लगाया जाता है.
* स्टेनलैस स्टील बनाने के लिए लोहे में क्रोमियम मिलाया जाता है.
* कोशिका (सेल) प्रत्येक जीव की संरचना की इकाई है.
* आग बुझाने वाले यंत्र में कार्बन डाई ऑक्साइड का उपयोग किया जाता है.
* एन्जाइम प्रोटीन के बने होते हैं.
* संगमरमर (Marble) चूने के पत्थर (Lime Stone) का रूप है.
* जल संस्थान में पानी शुद्ध करने के लिए क्लोरीन गैस प्रयुक्त की जाती है.
* अमोनियम नाइट्रोफॉस्फेट में $N_2$ तथा $P_2O_5$ समान मात्रा में पाए जाते हैं.
* मम्प्स (Mumps) की बीमारी वाइरस द्वारा फैलती है.
* मनुष्य के हृदय को एक बार धड़कने में 0.8 सेकण्ड का समय लगता है.
* नेत्र-ज्योति के लिए आवश्यक विटामिन A है.
* सीसे का अयस्क गैलेना कहलाता है.
* खाने के सोडे का रासायनिक नाम सोडियम बाईकार्बोनेट है.
* कॉस्टिक सोडा, सोडियम हाइड्रोऑक्साइड है.
* नौसादर, अमोनियम क्लोराइड है.
* शोरा, पोटेशियम नाइट्रेट है.
* कपड़े धोने का सोडा, सोडियम कार्बोनेट है.
* चूना, कैल्शियम ऑक्साइड है.
* चूने का पानी, कैल्शियम हाइड्रोऑक्साइड है.
* नीला थोथा, कॉपर सल्फेट है.
* नेशनल बॉयोलोजीकल लेबोरेटरी पालमपुर (हिमाचल प्रदेश) में है.
* नेशनल मैटलर्जीकल लैबोरेटरी जमशेदपुर में है.
* नेशनल कैमीकल लैबोरेटरी पुणे में है.
* न्यूट्रीशन रिसर्च लैबोरेटरी कुन्नूर (तमिलनाडु) में है.
* नेशनल जियोफिजीकल रिसर्च इन्स्टीट्यूट हैदराबाद में है.

* रानीखेत बीमारी मुर्गियों में होती है.
* सामान्य व्यक्ति के शरीर में 5-6 लिटर रक्त होता है.
* अभ्रक के उत्पादन में भारत का सर्वोच्च स्थान है.
* पैराफिन पैट्रोलियम का उप-उत्पाद (By-product) है.
* दूध का खट्टा होना जीवाणुओं के कारण होता है.
* काँसा (Bronze) ताँबे व टिन धातु का मिश्रण है.
* स्वस्थ मनुष्य की नाड़ी की गति (Pulse rate) 72 होती है.
* स्कर्वी (Scurvy) रोग विटामिन C की कमी के कारण होता है.
* सीमेण्ट के मुख्य अवयव हैं—लाइम, एल्यूमिना तथा सिलिका
* बेरियम मील (Barium meal) एक्स-रे करने के लिए रोगी को दिया जाने वाला बेरियम सल्फेट रसायन है.
* तेल के कुओं से पहले पानी, फिर तेल तथा अन्त में गैस निकलती है.' ■■■

# क्या आप परिचित हैं

कि भारत का प्रथम उपग्रह 'आर्यभट्ट' था जिसे सोवियत प्रक्षेपण रॉकेट 'इंटर कॉस्मोस' द्वारा 19 अप्रैल, 1975 को प्रक्षेपित किया गया था. भारत का प्रथम संचार उपग्रह कौनसा था तथा कब प्रक्षेपित किया गया था?

● भारत का प्रथम संचार उपग्रह एप्पल (APPLE) था. इसका पूरा नाम है–Ariane Passenger Payload Experiment. 670 किग्रा वजन के इस उपग्रह का प्रक्षेपण 19 जून, 1981 को यूरोपीय अंतरिक्ष एजेन्सी एरियान द्वारा कोरू (फ्रैन्च गुयाना) नामक स्थान से किया गया था. इस उपग्रह को रेडियो तथा दूरसंचार सम्बन्धी कार्यक्रमों में सहायता के उद्देश्य से प्रक्षेपित किया गया था.

कि ओलम्पिक खेलों का आयोजन प्रति चार वर्ष बाद होता है. अब तक तीन अवसरों पर अपरिहार्य कारणों से ये खेल आयोजित नहीं हो सके किन्तु आयोजित न हो पाने वाले खेलों को भी उनका क्रम दिया गया. किन वर्षों में कौनसे ओलम्पिक खेल किस कारण आयोजित न हो सके?

● 1916 में छठवें ओलम्पिक खेलों का आयोजन प्रथम विश्व युद्ध के कारण तथा 1940, 1944 में क्रमशः 12 वें व 13 वें ओलम्पिक खेलों का आयोजन द्वितीय विश्व युद्ध के कारण न हो सका

कि सूर्य के प्रकाश को पृथ्वी तक पहुँचने में लगभग 500 सेकेण्ड लगते हैं. चन्द्रमा का प्रकाश पृथ्वी तक कितने समय में पहुँचता है?

● चन्द्रमा के प्रकाश को पृथ्वी तक पहुँचने में केवल 13 सेकेण्ड लगते हैं.

कि ब्रह्माण्ड वर्ष (Cosmic Year) क्या है?

● सूर्य जो हमारी आकाश गंगा के केन्द्र से लगभग 32,000 प्रकाश वर्ष दूरी पर है, एक गोलाकार कक्ष में 250 किमी प्रति सेकेण्ड की औसत गति से आकाश गंगा के केन्द्र की परिक्रमा करता है. इस गति से केन्द्र के चारों ओर एक चक्कर लगाने में सूर्य को 25 करोड़ वर्ष लगते हैं. इस अवधि को 'ब्रह्माण्ड वर्ष' कहा जाता है.

कि वातावरण में बढ़ते हुए प्रदूषण के कारण वायुमण्डल में कार्बन डाईऑक्साइड तथा अन्य गसों की मात्रा में वृद्धि हो रही है. ये गैसें सूर्य की किरणों को पृथ्वी पर आने तो देती हैं किन्तु इनके वापस अन्तरिक्ष में लौटने में व्यवधान उत्पन्न करती हैं जिसके कारण पृथ्वी के औसत तापमान में वृद्धि हो रही है. इस स्थिति को वैज्ञानिकों ने किस नाम से व्यक्त किया है? इसके कारण क्या विषम परिस्थिति उत्पन्न हो सकती है?

● वायुमण्डल में प्रदूषण के कारण इस प्रकार पृथ्व के औसत तापमान में धीरे-धीरे वृद्धि होने को 'ग्रीन हाउस प्रभाव' कहा गया है जिसके बारे में सर्वप्रथम स्वीडन के रसायन विज्ञानी आर्थीनियस ने 1986 में ध्यान आकर्षित किया था.

वैज्ञानिकों का मत है कि यदि इस स्थिति पर प्रभावपूर्ण तरीके से नियंत्रण नहीं लगाया गया तो आगामी 30-40 वर्षों में ही विश्व के तापमान में 3 से 5 डिग्री की औसत वृद्धि हो जाएगी जिसके परिणामस्वरूप ध्रुवीय बर्फ पिघलकर समुद्र के जल स्तर को ऊपर उठा देगी. उस स्थिति में विश्व के समुद्र तटीय क्षेत्रों के पानी में डूबने की आशंका है.

कि भारत में 'मानव कम्प्यूटर' किसे कहा जाता है?

● 4 नवम्बर, 1939 को बंगलौर में जन्मीं श्रीमती शकुंतला देवी अपनी अद्वितीय गणितीय प्रतिभा के कारण 'मानव कम्प्यूटर' (Human Computer) कहलाती हैं. श्रीमती शकुंतला देवी ने 3 वर्ष की आयु से ही संख्याओं के प्रति अपने रुझान से लोगों को आश्चर्यचकित करना प्रारम्भ कर दिया था. 6 वर्ष की आयु में उन्होंने गणित की अत्यन्त जटिल समस्याओं को हल करके मैसूर यूनिवर्सिटी के प्रोफेसरों को चकित कर दिया. आप इंगलैण्ड, अमरीका सहित अनेक राष्ट्रों में अपनी गणितीय

प्रतिभा के चमत्कार दिखा चुकी हैं. 18 जून, 1980 को आपने लंदन में इम्पीरियल कॉलेज के कम्प्यूटर विभाग के सम्मुख अचानक ली गई 13 अंकों की दो संख्याओं का मौखिक गुणा 76,86,36,97,44,870 × 24,65,09,97,45,779) 28 सेकेण्ड में कर दिखाया जो बिल्कुल सही निकला. इससे पूर्व डर्बन में अपनी गणना के सम्मुख ये कम्प्यूटर तक को गलत सिद्ध कर चुकी हैं. विशिष्ट गणनात्मक प्रतिभा के कारण श्रीमती शंकुलता देवी का नाम मानव कम्प्यूटर के रूप में गिनीज बुक में सम्मिलित किया जा चुका है.

**कि** अन्तरिक्ष में जाने वाला पहला व्यक्ति सोवियत संघ का यूरी गंगारिन था. अन्तरिक्ष में यान से बाहर निकलकर मुक्त विचरण करने वाला पहला व्यक्ति कौन था?

● अन्तरिक्ष यान से बाहर निकलकर अन्तरिक्ष में मुक्त तैरने वाला प्रथम व्यक्ति एडवर्ड एच. व्हाइट था जिसने 3 जून, 1965 को अपने यान जैमिनी IV से बाहर निकलकर 21 मिनट खुले अंतरिक्ष में व्यतीत किए.

**कि** भारत में राष्ट्रीय विज्ञान दिवस 28 फरवरी को क्यों मनाया जाता है?

● 1928 में 28 फरवरी को ही देश के विख्यात भौतिक शास्त्री सी. वी. रमन ने 'प्रकाश विक्षेपण' तथ्य का अवलोकन किया था जिसे 'रमन इफैक्ट' का नाम दिया गया. इस उपलब्धि के फलस्वरूप ही रमन को 1930 में भौतिकी के नोबेल पुरस्कार से सम्मानित किया गया था. 28 फरवरी को हुई इस महान् उपलब्धि के कारण ही इस दिन को प्रति वर्ष राष्ट्रीय विज्ञान दिवस के रूप में मनाया जाता है.

**कि** भारत में फुटबॉल की राष्ट्रीय चैम्पियनशिप हेतु कौनसी ट्रॉफी प्रदान की जाती है? इस वर्ष इस ट्रॉफी का विजेता कौन है?

● भारत में फुटबॉल की राष्ट्रीय चैम्पियनशिप के लिए प्रदान की जाने वाली ट्रॉफी का नाम है– सन्तोष ट्रॉफी. वर्ष 1989 के लिये इस ट्रॉफी को बंगाल ने जीता है.

**कि** टेनिस की सर्वाधिक प्रतिष्ठित प्रतियोगिता 'विम्बलडन-कप' का प्रारम्भ कब हुआ? प्रथम विम्बलडन चैम्पियन कौन था?

● विम्बलडन टेनिस प्रतियोगिता का प्रारम्भ 1877 ई. में हुआ था. प्रथम विम्बलडन प्रतियोगिता में 22 प्रतियोगियों ने भाग लिया (सभी पुरुष) तथा इसका फायनल मैच 19 जुलाई, 1877 को खेला गया. प्रथम विम्बलडन चैम्पियन होने का सम्मान ब्रिटेन के स्पेंसर डब्लू. गोरे को प्राप्त हुआ जिसने फायनल में डब्लू.सी. मार्शल को पराजित किया. महिलाओं की विम्बलडन टेनिस प्रतियोगिता का प्रारम्भ 1884 ई. में हुआ जिसकी प्रथम विजेता ब्रिटेन की ही माउड वाटसन थीं.

**कि** 'इन्द-1 के नाम से किसका समावेश भारतीय वायुसेना में किया गया है?

● भारतीय वायुसेना में मार्च 1989 में सम्मिलित किए गए अत्याधुनिक राडार को 'इन्द्र-1 नाम दिया गया है. यह स्वदेशी तकनीक व डिज़ाइन पर निर्मित राडार है जिसके कुछ उपकरण विदेशों से मंगाए गए है.

इस राडार की मुख्य विशेषता यह है कि यह अत्यन्त नीची उड़ान कर रहे वायुयानों का भी आसानी से पता लगा सकता है. ■■■

# मानसिक योग्यता परीक्षा प्रतियोगिता

## प्रतियोगिता क्रमांक– 15

1 से 4 तक प्रश्न निम्नलिखित गद्यांश पर आधारित हैं. इनमें प्रत्येक प्रश्न के पाँच वैकल्पिक उत्तर दिए हुए हैं. उस सही उत्तर को ज्ञात करो.

टी. सी. आई. द्वारा एक प्रोग्राम में आठ स्थानों की सैर की जा सकती है– नैनीताल, शिमला, मसूरी, कश्मीर, पहलगाँव, गुलमर्ग, जम्मू और अमरनाथ. (1) प्रथम श्रेणी में पहलगाँव, गुलमर्ग और अमरनाथ नहीं जाया जा सकता. (2) दूसरी श्रेणी में अमरनाथ नहीं जा सकते. (3) तीसरी श्रेणी में किसी भी जगह की सैर की जा सकती है. (4) मसूरी वही लोग जा सकते हैं जो पहले शिमला की सैर करके आए हों. (5) गुलमर्ग की सैर वही कर सकते हैं जो पहलगाँव की सैर कर चुके हों. (6) एक यात्रा में निम्नलिखित में से कोई दो जगह जा सकता है– शिमला, मसूरी, पहलगाँव गुलमर्ग और अमरनाथ.

1. यदि किसी यात्री ने किसी भी जगह की सैर नहीं की हो तो वह दूसरी श्रेणी के हिसाब से जिन जगहों पर जाएगा उनका क्रम निम्नलिखित में से कौनसा सही है?
   (A) नैनीताल, गुलमर्ग, पहलगाँव, शिमला
   (B) कश्मीर, जम्मू, मसूरी, शिमला
   (C) जम्मू, पहलगाँव, कश्मीर, शिमला, नैनीताल
   (D) कश्मीर, पहलगाँव, गुलमर्ग, नैनीताल, मसूरी
   (E) जम्मू, पहलगाँव, गुलमर्ग, कश्मीर, शिमला
2. दूसरी श्रेणी के यात्री को जिसने पहलगाँव की सैर की हुई है, किन नियमों के अन्तर्गत कुछ अन्य स्थानों की यात्रा करने से रोका जा सकता है?
   (A) सिर्फ 4
   (B) सिर्फ 5
   (C) 2 और 6
   (D) 5 और 6
   (E) 4, 5 और 6
3. प्रथम श्रेणी का एक व्यक्ति, जिसने पहले इन आठ स्थानों में से किसी एक की भी सैर न की हो, नैनीताल और मसूरी तथा एक अन्य स्थान की सैर करना चाहता है. वह कितने प्रकार से यात्रा कर सकता है?
   (A) 2 (B) 3
   (C) 4 (D) 6
   (E) 5
4. तीसरी श्रेणी का कोई यात्री, जिसने शिमला की सैर पहले की हो, अधिक से अधिक कितनी और जगहों की सैर कर सकता है?
   (A) 4 (B) 8
   (C) 5 (D) 6
   (E) 7

प्रश्न 5 से 8 तक निम्नलिखित गद्यांश पर आधारित हैं.

आदित्य को चार कारों में से एक या दो कार खरीदनी हैं. मारुति, कौनटेंसा, अम्बैसेडर तथा फीयट में से एक लेनी है. यह हरी, नीली, लाल और सफेद रंग की कारें हैं परन्तु यह आवश्यक नहीं कि रंग, कारों के नाम वाले क्रम में हों. यह आत्माराम ऑटो सेल्स, आगरा ऑटो सेल्स, शंकर ऑटो सेल्स तथा न्यू इण्डिया नामक दुकानों से खरीदी जानी हैं परन्तु इनका क्रम भी अलग हो सकता है. हरे रंग की कार न्यू इण्डिया

नामक दुकान पर उपलब्ध है. मारुति, आत्माराम ऑटो सेल्स से मिल रही है. फीयट लाल रंग की है परन्तु शंकर ऑटो सेल्स नामक दुकान पर नहीं बिक रही है. अम्बैसेडर सफेद रंग की है.

5. आगरा ऑटो सेल्स से कौनसी कार खरीदी जा सकती है?
(A) कौनटेसा
(B) अम्बैसेडर
(C) मारुति
(D) हरे रंग की कार
(E) फीयट

6. नीली रंग की कार कौनसी है?
(A) फीयट जो शंकर ऑटो से मिल रही है
(B) अम्बैसेडर जो शंकर ऑटो से मिल रही है
(C) कौनटेसा जो आत्माराम ऑटो सेल्स से खरीदी जा सकती है
(D) मारुति जो आत्माराम ऑटो सेल्स पर बिक रही है
(E) अम्बैसेडर जो आगरा ऑटो सेल्स से खरीदी जा सकती है

7. आदित्य दो कारें खरीदता है. कारों के रंगों के नाम हिन्दी वर्णमाला के अनुसार दूसरे व तीसरे नम्बर पर आते हैं. नीचे दी गई कारों में से वह कौनसी कार नहीं खरीदता है?
(A) वह कार जो आगरा ऑटो सेल्स पर बिक रही है
(B) फीयट
(C) कौनटेसा
(D) शंकर ऑटो सेल्स नामक दुकान पर उपलब्ध कार
(E) अम्बैसेडर

8. निम्नलिखित में से कौनसा कथन सत्य है?
(i) कौनटेसा या मारुति हरे रंग की है
(ii) फीयट या मारुति न्यू इण्डिया नामक दुकान पर बिकती है
(iii) लाल रंग की कार आगरा ऑटो सेल्स या न्यू इण्डिया से मिल सकती है
(A) सिर्फ I
(B) I और III
(C) सिर्फ II
(D) सिर्फ III
(E) I, II और III

प्रश्न 9 से 12 तक निम्नलिखित सूचनाओं से सम्बन्धित हैं.

दिल्ली में मिरैण्डा हाउस कॉलेज का होस्टल दो भागों में विभक्त है– पूर्वी खण्ड तथा पश्चिमी खण्ड पूर्वी खण्ड के कुछ कमरों में टी. वी. हैं. पश्चिमी खण्ड के प्रत्येक कमरे में एयर कण्डीशनर है. कुछ कमरों का किराया एकसा है परन्तु कुछ का इस प्रकार है–

(1) तीसरी मंजिल या उससे ऊपरी मंजिलों के कमरों का जिनमें एयर कण्डीशनर लगे हैं, किराया अधिक है.

(2) जिन कमरों में टी. वी. है उनका किराया भी अन्य कमरों से अधिक है परन्तु यदि बालकनी नहीं है और टी. वी. है तब किराया अधिक नहीं लगेगा.

(3) पहली दो मंजिलों के उन कमरों में जिनमें एयर कण्डीशनर लगे हैं और पूर्वी खण्ड के उन कमरों में जिनमें टी. वी. नहीं हैं, एक-एक स्टोर है. इस कारण उनका किराया अधिक है.

(4) सिर्फ जिन कमरों में टी. वी. या एयर कण्डीशनर हैं, उन्हीं में बालकनी है.

9 यदि कोई छात्रा अतिरिक्त किराया नहीं देना चाहे तो वह इनमें से कौनसा कमरा लेगी?
(A) पूर्वी खण्ड का कमरा जिसमें बालकनी न हो
(B) पश्चिमी खण्ड का एक कमरा जो पहली या दूसरी मंजिल पर हो
(C) पश्चिमी खण्ड का एक कमरा जो चौथी मंजिल पर हो और जिसमें बालकनी न हो

(D) पूर्वी खण्ड का कमरा जिसमें टी. वी. न हो

(E) कोई भी कमरा जिसमें स्टोर न हो

10. ऊपर दी गई शर्तों के अनुसार निम्नलिखित में से कौनसा कथन सत्य है?

(A) तीसरी मंजिल से ऊपर स्थित प्रत्येक कमरे का अतिरिक्त किराया है

(B) पूर्वी खण्ड के उन कमरों का जिनमें टी. वी. नहीं है, अतिरिक्त किराया नहीं लगेगा

(C) किसी भी कमरे का, जिसमें टी. वी. या एयर कण्डीशनर या स्टोर नहीं है, अतिरिक्त किराया नहीं लगेगा

(D) जिस किसी कमरे में स्टोर न हो, उसका अतिरिक्त किराया नहीं लगेगा

(E) प्रत्येक कमरे का जिसमें टी. वी. या एयर कण्डीशनर हो अतिरिक्त किराया लगेगा

11. निम्नलिखित में से कौनसा कथन गलत है?

(A) कुछ कमरों का जिनमें टी. वी. है, अतिरिक्त किराया नहीं लगेगा

(B) प्रत्येक कमरे का जिसमें स्टोर हो, अतिरिक्त किराया लगेगा

(C) कुछ कमरे जिनमें बालकनी या स्टोर नहीं है, फिर भी अतिरिक्त किराया देने पर ही मिलेंगे

(D) पश्चिमी खण्ड के कुछ कमरों का जो दूसरी मंजिल से ऊपर वाली मंजिलों पर स्थित हैं, अतिरिक्त किराया नहीं देना पड़ेगा

(E) कुछ कमरों का जिनमें एयर कण्डीशनर हैं, अतिरिक्त किराया नहीं लगेगा

12. निम्नलिखित में से कौनसे कथन ऐसे हैं जिन्हें हम दिए गए गद्यांश से पता नहीं लगा सकते?

(I) क्या कुछ ऐसे भी कमरे हैं जिनमें बालकनी न होते हुए भी अतिरिक्त किराया देना पड़ता है?

(II) क्या कोई ऐसा भी कमरा है जिसमें स्टोर या टी. वी. या एयर कण्डीशनर नहीं है परन्तु उसका अतिरिक्त किराया देना पड़ता है

(III) क्या किसी कमरे के दो अतिरिक्त किराए भी लगाए जाते है?

(A) I, II और III

(B) I और III

(C) सिर्फ II

(D) सिर्फ I

(E) I और II

13. निम्नलिखित में से कौनसा क्रम सही है?

(A) उत्तर, ईशान, वायव्य, पश्चिम, नैऋत्य

(B) ईशान, नैऋत्य, उत्तर, वायव्य, पश्चिम

(C) ईशान, उत्तर, वायव्य, पश्चिम, नैऋत्य

(D) ईशान, वायव्य, उत्तर, नैऋत्य, पश्चिम

(E) पश्चिम, वायव्य, उत्तर, नैऋत्य, ईशान

14. निम्नलिखित शब्द अव्यवस्थित क्रम में हैं. यदि इन्हें व्यवस्थित क्रम में रखा जाए तो उनमें से चार शब्द किसी प्रकार समान हैं शेष एक उनसे भिन्न हैं. उस भिन्न शब्द का अन्तिम अक्षर क्या होगा?

aokrc, tbela, sihs, rekhaw, krab

(A) a (B) r

(C) h (D) b

(E) i

15. निम्नलिखित पाँच शब्दों में से एक शब्द अन्य चार शब्दों से किसी प्रकार भिन्न है. वह विभिन्न शब्द कौनसा है?

(A) रम्भा

(B) धनु

(C) शंख

(D) मकर

(E) गजराज

16. यदि दो संख्याएं धनात्मक पूर्णांकों से बनी हैं तथा पहली संख्या के दूने और दूसरी संख्या के 5 गुने का योग 16 से पूर्णतः विभाजित हो जाता है तो उन दोनों संख्याओं का योग कम से कम क्या हागा?

(A) 7 (B) 8
(C) 5 (D) 3
(E) 10

17. यदि a * b = (1-a) (1-b) ab तथा a b = 1 हो तो (1-a) * (1-b) का मान क्या होगा?

(A) 0 (B) 1
(C) -1 (D) 2
(E) ज्ञात करना संभव नहीं

18. एक ही प्रकार के आठ अंक हैं. यदि इन्हें इस प्रकार समायोजित किया जाए कि उनसे बनी संख्याओं का योग 1000 हो जाए तो वह अंक कौनसा है?

(A) 8 (B) 2
(C) 4 (D) 3
(E) 5

19. निम्नलिखित शब्दों में से कोई चार शब्द किसी प्रकार से समानधर्मी हैं परन्तु शेष पाँचवाँ शब्द उनसे भिन्न है. उस भिन्न शब्द को ज्ञात करो.

(A) Deft (B) Stupid
(C) Calmness (D) Canopy
(E) Truth

20. किसी किसान ने 100 जानवर 10,000 रु. में खरीदे. यदि प्रत्येक गाय 1000 रु. की है, प्रत्येक भेड़ का मूल्य 300 रु. तथा प्रत्येक बकरी का मूल्य 50 रु. है तो उसके द्वारा खरीदी गई बकरी और गायों की संख्या में कितना अन्तर है?

(A) 19 (B) 50
(C) 37 (D) 89
(E) 86

**इस प्रतियोगिता के नियम इस प्रकार है**

1. अपनी प्रविष्टि केवल दिए हुए प्रवेश प्रारूप पर भेजें तथा निर्धारित तिथि सीमा में भेजने की व्यवस्था करें अन्यथा प्रतियोगिता में सम्मिलित नहीं की जाएगी. प्रविष्टि केवल साधारण डाक से ही स्वीकार की जाएगी.
2. लिफाफे के बायीं ओर 'सामान्य ज्ञान दर्पण-मानसिक योग्यता परीक्षा प्रतियोगिता' अवश्य लिखें.
3. प्रत्येक प्रश्न के लिए पाँच कोष्ठक दिए गए हैं. जिस उत्तर को ठीक समझें उस कॉलम में (×) का चिन्ह लगाएँ. एक प्रश्न का एक ही उत्तर मान्य होगा. एक से अधिक उत्तर देने पर उत्तर अमान्य होगा और अशुद्धियों में गिन लिया जाएगा. प्रत्येक अशुद्ध हल के लिए एक अंक काटा जाएगा.
4. सर्वाधिक शुद्ध हल भेजने वाले तीन प्रतियोगियों को क्रमशः 200/- रु., 100/- रु. व 50/- रु. पुरस्कारस्वरूप दिए जाएँगे.
5. पुरस्कार के विषय में सम्पादक का निर्णय सर्वमान्य होगा और किसी भी दशा में न्यायालय का विषय नहीं होगा.

## सामान्य ज्ञान दर्पण
## प्रवेश प्रारूप

**मानसिक योग्यता परीक्षा, क्रमांक 15 का हल भेजने की अन्तिम तिथि 30 अक्टूबर, 1989 है.**

नाम श्री/कु./श्रीमती ____________________

पूरा पता ____________________

____________________

____________________

____________________

राज्य __________ पिन कोड नं. ☐☐☐☐☐☐

### उत्तर पत्र

| प्रश्न संख्या | A | B | C | D | E |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 2. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 3. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 4. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 5. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 6. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 7. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 8. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 9. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 10. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 11. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 12. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 13. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 14. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 15. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 16. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 17. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 18. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 19. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |
| 20. | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ | ☐ |

# तार्किक प्रतियोगिता

*बैंकिंग रिक्रूटमेंट बोर्ड द्वारा आयोजित प्रोबेशनरी ऑफीसर्स व क्लर्क्स ग्रेड परीक्षाओं में नवीन पद्धति के वर्णनात्मक प्रश्न पूछे जाते हैं. इसे ध्यान में रखकर यह प्रतियोगिता सम्मिलित की गई है जिससे कि आपकी तर्क व कल्पना शक्ति में वृद्धि हो तथा आप पुरस्कार भी प्राप्त कर सकें.*

## तार्किक प्रतियोगिता के नियम:

1. अपनी प्रविष्टि केवल साधारण डाक से निर्धारित तिथि की सीमा में भेजने की व्यवस्था करें अन्यथा प्रविष्टि अमान्य होगी और इसके लिए उत्तरदायित्व आपका होगा.
2. लिफाफे के ऊपर पत्रिका में दिए गए कूपन को अवश्य चिपकाएँ.
3. दिए गए विषय पर आप चार तर्क प्रस्तुत करें. किसी भी दशा में कुल 150 शब्दों से अधिक नहीं होने चाहिए. अधिक शब्दों में लिखित रचना प्रतियोगिता में सम्मिलित नहीं की जाएगी.
4. भाषा, सरल, स्पष्ट एवं प्रवाहमय होनी चाहिए. मूल्यांकन करते समय भाषा का विशेष ध्यान रखा जाएगा.
5. तीन विषय दिए जाएंगे और तीनों विषयों पर प्रथम स्थान प्राप्त करने वाले प्रत्याशी को समान रूप से 100 रु. पुरस्कार स्वरूप दिए जाएंगे
6. आप एक अथवा दो अथवा तीनों विषयों पर लिख सकते हैं. प्रत्येक विषय को अलग-अलग पृष्ठों पर एक ही तरफ लिखें. अन्त में शब्द संख्या अवश्य लिखें.
7. प्रत्येक प्रविष्टि पर अपना नाम व पता स्पष्ट शब्दों में लिखें.
8. पुरस्कृत उत्तर पर पत्रिका प्रकाशक का कॉपी-राइट © होगा. अन्य उत्तर वापिस करने की कोई व्यवस्था नहीं है.
9. पुरस्कार के विषय में अन्तिम निर्णय सम्पादक का होगा. किसी भी दशा में वह न्यायालय का विषय नहीं होगा.
10. सम्पादक को अधिकार है कि किसी प्रकार की त्रुटि के कारण वह प्रविष्टि/प्रविष्टियों को प्रतियोगिता में सम्मिलित न करें.

## तार्किक प्रतियोगिता के विषय:

1. क्रिकट कण्ट्रोल बोर्ड द्वारा 6 प्रमुख खिलाड़ियों पर लगाया गया प्रतिबन्ध. पक्ष और विपक्ष में तीन-तीन तर्क प्रस्तुत कीजिए.
2. बोफोर्स प्रकरण द्वारा भारत की छवि धूमिल हुई है.

**(कृपया इसे लिफाफे पर चिपकाएँ)**

**अन्तिम तिथि**—30 अक्टूबर, 1989

**सामान्य ज्ञान दर्पण–तार्किक प्रतियोगिता**
**क्रमांक— 15**

प्रथम पुरस्कृत

# तार्किक प्रतियोगिता

## शिक्षा संस्थाओं में राजनीतिक व्यक्तियों का प्रवेश निषिद्ध होना चाहिए

**अमिताभ अग्निहोत्री**

(1) विगत दो दशकों से अधिक समय से, शिक्षा-संस्थानों में राजनीतिज्ञों के हस्तक्षेप ने सम्पूर्ण शिक्षा जगत् को गम्भीर रूप से दूषित कर दिया है. आज शिक्षा-मंदिरों की पवित्रता और राजनीति की कुटिल और स्वार्थमयी चालों ने गरिमा का, बलात् अपहरण सा कर लिया है. ऐसी स्थिति में, यह नितान्त आवश्यक है कि शिक्षा संस्थानों में, राजनीतिक व्यक्तियों के प्रवेश और उनके हस्तक्षेप को पूर्णतः निषिद्ध किया जाए.

राजनीतिक प्रभाव के कारण प्रायः ऐसे व्यक्ति शिक्षा-संस्थाओं के कर्णधार बन जाते हैं, जो अशिक्षित अथवा अर्द्ध शिक्षित होते हैं तथा संस्था के हिताहित को समझने में अक्षम रहते हैं.

(2) राजनीतिज्ञों के हस्तक्षेप ने शैक्षिक जगत् में मूल्यों की शवयात्रा ही निकाल दी है. छात्र अनुशासनहीनता का राष्ट्र-व्यापी अंधड़ इसी अनुचित हस्तक्षेप के गर्भ से उत्पन्न हुआ है, जिसके परिणामस्वरूप आज प्रधानाचार्यों, प्राचार्यों एवं कुलपतियों के आसन प्रतिक्षण छात्र उद्दण्डता और छात्र-अशान्ति की ज्वाला से स्वयं को असुरक्षित अनुभव किया करते हैं. आज शिक्षा-संस्थानों में, समर्थ राजनीतिक शक्तियों के वरद हस्त प्राप्त छात्रगण किसी भी नियम या व्यवस्था को मानना, अपना अपमान समझते हैं तथा वे उद्दण्डता की किसी भी सीमा का संस्पर्श करने में स्वयं को गौरवान्वित अनुभव करते हैं.

(3) राजनीतिज्ञों के हस्तक्षेप के फलस्वरूप आज हमारे शिक्षा मंदिर अध्ययन-अध्यापन के केन्द्र बनने के स्थान पर, हिंसा, आगजनी, लूटपाट, धरना, आन्दोलन, घेराव/प्रदर्शन और जेलयात्रा के 'ट्रेनिंग-सैन्टर' बनकर रह गए हैं. विश्वविद्यालय उच्च शिक्षा के आदर्श केन्द्र बनने के स्थान पर आज 'मिनी चुनाव क्षेत्र' बन गए हैं. जहाँ वर्तमान नेताओं के संरक्षण में, भावी नेतागण (छात्र) आगामी चुनावी संघर्ष का पूर्वाभ्यास, छात्रसंघ चुनावों के रूप में किया करते हैं. विश्व-विद्यालयों में चुनावी राजनीति के चक्रव्यूह में अध्ययन-अध्यापन की परम्परा को ढूँढना, आज शोध का विषय बनता जा रहा है.

(4) स्वार्थ में आकंठ मग्न इन राजनीतिज्ञों द्वारा, अपनी सड़क से संसद तक की यात्रा के लिए राष्ट्र के छात्र समुदाय का भयंकर दुरुपयोग आज किसी से छिपा नहीं है. आज छात्र की अन्तर्निहित शक्तियों का प्रयोग राष्ट्र-निर्माण की दिशा में न होकर राजनीति की कुटिल चालों में हो रहा है. यह हमारे राष्ट्र का सबसे बड़ा दुर्भाग्य है.

संक्षेप में, शिक्षा की सार्थकता और उसकी गरिमा को सुरक्षित रखने हेतु, हमें राजनीतिक व्यक्तियों के हस्तक्षेप को समाप्त करना ही होगा.

## "अग्नि के परीक्षण के बाद भारत के लिए अधिक खतरे उत्पन्न हो गए हैं"

**विनोद कुमार**

(1) यह सत्य है कि 22 मई, 1989 को भारत ने 'अग्नि' का सफल परीक्षण करके बैलिस्टक मिसाइलों की दुनिया में एक लम्बी छलांग लगाई है तथा वह विश्व की पाँचवी मिसाइल शक्ति बन गया है, लेकिन सत्यता यह भी है कि इसने भारत के लिए खतरों के द्वार खोले हैं इससे भारत के शांतिदूत' की छवि पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ना स्वाभाविक है.

(2) 'अग्नि' मिसाइल के सफल विकास से हिन्द महासागर में स्थित 'दिएगोगार्शिया' द्वीप पर अमरीका सैनिक अड्डा अब भारतीय प्रहारक क्षमता के अन्तर्गत आ गया है. यही कारण है कि अमरीका ने भारत को आँखें दिखानी आरम्भ कर दी हैं और

उसने अपने व्यापारिक प्रतिबंध कानून की धारा 301 के तहत 'सुपर 301' तथा 'स्पेशल 301' द्वारा भारत के साथ 'वाणिज्य-युद्ध' की घोषणा की है.

(3) 'अग्नि' ने भारत-पाक संबन्धों पर भी प्रतिकूल प्रभाव डाला है. भारत की मिसाइल 'पृथ्वी' के समान क्षमता तो पाकिस्तान ने मिसाइल परीक्षण द्वारा जनवरी 1989 में ही प्राप्त कर ली थी, और अब वह F-16 जैसे विमानों से अपनी सुरक्षा व्यवस्था सुदृढ़ कर रहा है.

(4) अमरीका व चीन कभी नहीं चाहेंगे कि दक्षिण एशिया में भारत एक नई शक्ति के रूप में विकसित हो. यही कारण है कि वे नेपाल तथा श्रीलंका को मोहरा बनाकर भारत के लिए सिरदर्द पैदा कर रहे हैं.

(5) इस प्रकार के प्रयोगों और परीक्षणों में अरबों रुपए खर्च होते हैं. हमारे निर्धन देश की आर्थिक स्थिति इससे प्रभावित होगी. साथ ही इस परीक्षण द्वारा राष्ट्रों की निरस्त्रीकरण नीति को भी धक्का लगेगा.

**"जवाहर रोजगार योजना की सफलता संदिग्ध है"**

**शशिभूषण शर्मा**

(1) देश में लगभग 30 करोड़ लोग गरीबी की रेखा के नीचे जीवन यापन कर रहे हैं. अतः केवल 4 करोड़ 40 लाख परिवारों के एक-एक सदस्य को एक वर्ष में मात्र 50 से 100 दिन का रोजगार उपलब्ध करा देने मात्र से भारत में फैली भयानक बेरोगारी की समस्या का समाधान नहीं हो सकेगा.

पूरी ईमानदारी के साथ योजना लागू करने पर आवंटित धनराशि केवल 34 दिनों में समाप्त हो जाएगी जबकि सरकार प्रत्येक व्यक्ति को 50 से 100 दिन तक रोजगार देने का दावा करती है.

(2) यह योजना अस्थाई स्वरूप की है क्योंकि इसके लिए आवश्यक वित्तीय साधनों की स्थाई उपलब्धि सुनिश्चित नहीं की गई है. चूँकि वित्तीय साधनों की उपलब्धि ही अस्थाई हैं, तो योजना की सफलता पर प्रश्न चिन्ह लग ही जाता है.

(3) इस योजना के क्रियान्वयन के लिए केन्द्र सरकार द्वारा पंचायत संस्थाओं से सीधे सम्पर्क के कारण केन्द्र सरकार तथा राज्य सरकारों के मध्य कई प्रकार के संवैधानिक विवाद उत्पन्न हो सकते हैं. वैसे भी इसके संदर्भ में केन्द्र व राज्य सरकारों के मध्य विवाद होने की आशंका है क्योंकि योजना का 20 प्रतिशत भाग राज्य सरकारों द्वारा वहन किया जाता है.

(4) भारत की जनसंख्या का अधिकांश भाग ग्रामीण जनसंख्या का है और ग्रामीण जनता की अशिक्षा व अज्ञान तथा पंचायत संस्थाओं में बहुत गहराई से व्याप्त भ्रष्टाचार के संदर्भ में इस योजना की सफलता संदिग्ध बनी रहेगी.

(5) इस योजना में 30 प्रतिशत स्थान महिलाओं के लिए आरक्षित है. लेकिन भारत में महिलाओं की स्थिति को देखते हुए विशेषकर ग्रामीण क्षेत्रों में, लगता नहीं है कि योजना सफल हो सकेगी.

(6) जिन राज्यों में विपक्ष की सरकारें हैं, उनके और केन्द्र के मध्य वित्तीय अड़चनें आ सकती हैं.

## मानसिक योग्यता परीक्षा प्रतियोगिता क्रमांक– 13 का परिणाम व सर्वशुद्ध हल

### प्रथम

1. एस. के. वर्मा
   आर. बी.– 28
   पो. आ.– इफको टाउनशिप
   जि.– बरेली (उ.प्र.)
   पिन– 243 403

### द्वितीय

1. कुमरेश कुमार जैन
   C/O दिनेश कुमार जैन
   1 स 12, विज्ञान नगर
   कोटा (राज.) 324 005
2. कुलदीप कुमार पाराशर
   S/O श्री सन्तराम
   ग्रा.– तेलपुर
   डा.– अम्बाडी
   जि.– देहरादून (उ.प्र.)
   पिन– 248 126

### तृतीय

1. विजय वीर सिंह
   डा.– विकास नगर
   ग्रा.– बसन्तपुर
   जि.– देहरादून (उ.प्र.) 248 148
2. बाबूलाल कटारिया
   कोचिंग बिलस् सेक्शन
   यातायात लेखा कार्यालय
   प. रेलवे, अजमेर (राज.)
   पिन– 305 001
3. अजय कुमार मित्तल
   श्री मेवालाल जैन
   'मित्तल भवन' प्लाट नं. 16
   संत कंवर राम कॉलौनी के पास
   फॉम सागर रोड़, अजमेर (राज.)
   पिन– 305001

### सर्वशुद्ध हल

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. (D) | 2. (C) | 3. (C) | 4. (B) |
| 5. (C) | 6. (B) | 7. (D) | 8. (C) |
| 9. (E) | 10. (D) | 11. (C) | 12. (E) |
| 13. (A) | 14. (C) | 15. (D) | 16. (A) |
| 17. (A) | 18. (A) | 19. (C) | 20. (E) |

## व्याख्यात्मक उत्तर

(प्र. 1 से 4 तक के लिए)



5 13 वर्ष पहले योगेश की आयु = 27 वर्ष
∴ योगेश की वर्तमान आयु = 27 + 13
= 40 वर्ष

| | |
|---|---|
| उर्मिला | = 35 वर्ष |
| तरुण | = 38 वर्ष |
| विवेक | = 11 वर्ष |
| महेश | = 18 वर्ष |
| खगेश | = 5 वर्ष |
| कमला | = 13 वर्ष |

∵ रजनी, विवेक की बड़ी बहिन है अतः उसकी आयु 11 वर्ष से अधिक होगी
∴ रंजनी, महेश और खगेश से बड़ी है परन्तु उत्तर में कमला के अतिरिक्त अन्य कोई बचता नहीं है. अतः रंजनी, कमला से छोटी हो सकती है.

6. दस मित्रों के बैठने का ढंग निम्नवत् हो सकता है–

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | 9 | 10 |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| उमेश या राजेश | हेमा या आरती | अशोक | स्नेहलता | राजेन्द्र | कमला | उमेश या राजेश | रीना | सुरेश | हेमा या आरती |

7. सार्थक शब्द SCOUNDREL तथा RASCAL बनते हैं.

8. W = 8 + 24 = 32, तथा W का संगत बिन्दु = 8
∵ 32 = 4 × 8
∴ अभीष्ट बिन्दु W है.

9. सबको क्रम में लिखने पर निम्नलिखित शब्द बनते हैं.
DATE, SPOUSE, CONSORT, ROE तथा MONTH
इनमें MONTH के अलावा अन्य शब्द प्रेमी तथा प्रेमिकाओं के लिए प्रयोग होते हैं.

10. $15 \times 4 + 16 \times \frac{1}{4} = 64$
$16 \times 4 + 20 \times \frac{1}{4} = 69$
$\therefore ? = 12 \times 4 + 32 \times \frac{1}{4} = 56$

11. $14 = 2^3 + 5^2 + 7 - 2 \times 13$
$30 = 3^3 + 4^2 + 5 - 2 \times 9$
$? = 2^3 + 4^2 + 9 - 2 \times 11$
$= 11$

12. श्रेणी है abbb, aabbbbbb, aaa .....

13. b = 1, g = 2, m = 5, p = 4 तथा x = 3 रखने पर श्रेणी 21345, 13254, 32145, 21354 बनती है. प्रत्येक पाँच अक्षरों के समूहों में पहले समूह का पहला अक्षर दूसरे समूह का तीसरा अक्षर हो जाता है तथा अंतिम दो अक्षर परस्पर स्थान बदल लेते हैं.

14. अन्य सभी शब्द पत्नी के पर्यायवाची शब्द हैं.

15. आठ प्रहर क्रमशः पूर्वान्ह, मध्यान्ह, अपरान्ह, सायं, प्रदीप, निशीथ, त्रियामा तथा ऊषा हैं. मध्यान्ह के बाद एक प्रहर छोड़कर सायं आता है. इसी प्रकार अपरान्ह के बाद एक प्रहर छोड़कर प्रदीप आयेगा.

16. आकृति के निचले हिस्से में बायें तरफ कोने में छिपी हुई है.

17. मोहित के मन्दिर जाने की तारीख व दिन
23, 31, 8, 16, 24, 4, 12, 20, 28, 5, 13
रवि. सोम. मंगल. बुध. बृहस. शुक्र. शनि. रवि. सोम. मंगल. बुध.
राजेश के मन्दिर जाने की तारीख व दिन
27, 7, 20, 3, 16, 27, 9
बृहस. सोम. रवि. बृहस. बुध. रवि. शनि.
विजय के मन्दिर जाने की तारीख व दिन
18, 23, 28, 2, 7, 12, 17, 22, 27, 4
मंगल रवि. शुक्र. बुध. सोम. शनि. बृहस मंगल. रवि. शुक्र.
9, 14, 19, 24, 29, 3, 8, 13
बुध. सोम. शनि. बृहस. मंगल रवि. शुक्र. बुध.
अशोक के मन्दिर जाने की तारीख व दिन
15, 25, 4, 14, 24, 6, 16, 26, 5, 15
शनि. मंगल. शुक्र. सोम. बृहस. रवि. बुध. शनि. मंगल. शुक्र.

रविवार – 8 बार
सोमवार – 6 बार
मंगलवार – 7 बार
बुधवार – 7 बार
शुक्रवार – 6 बार
शनिवार – 6 बार

8. श्रेणी के पद निम्नवत हैं–
$1^0 + 0, 2^1 + 1, 3^2 + 2, 4^3 + 3, 5^4 + 4, 6^5 + 5$

9. बीच का पद $11 = 3^2 + \sqrt[3]{8}$
बीच का पद $7 = 2^2 + \sqrt[3]{27}$
बीच का पद $49 = 7^2 + \sqrt[3]{0}$
बीच का पद $66 = 8^2 + \sqrt[3]{8}$
इसलिए 36 के स्थान पर 26 होना चाहिए क्योंकि
$26 = 5^2 + \sqrt[3]{1}$

10. B और D के बीच एक अक्षर छूटा है तथा 6 और 8 के बीच भी एक अंक छूटा है. J तथा M के बीच दो अक्षर छूटे हैं तथा 14 और 17 के बीच भी दो अंक छूटे हैं. इसी आधार पर N और S के बीच चार अक्षर छूटे हैं अतः दोनों अंकों के बीच चार अंक छूटने चाहिए. पुनः B और J के बीच 7 अक्षर छूटे हैं तथा 6 और 14 के बीच भी 7 अंक छूटे हैं. चूँकि J और N के बीच तीन अक्षर छूटे हैं. अतः 14 के तीन अंक बाद का अंक पहले आयेगा जोकि 18 है. अतः अभीष्ट उत्तर 18 और 23 है.

## तार्किक प्रतियोगिता क्रमांक 13 का परिणाम

**शिक्षा संस्थाओं में राजनीतिक व्यक्तियों का प्रवेश निषिद्ध होना चाहिए.**

अमिताभ अग्निहोत्री
प्राचार्य-निवास
बी. के. डी. कॉलेज
झाँसी (उ.प्र.)

**"अग्नि के परीक्षण के बाद भारत के लिए अधिक खतरे उत्पन्न हो गए हैं."**

विनोद कुमार
S/o श्री काशीराम
769/II/III/बी. एच. ई. एल.
हरिद्वार (उ.प्र.) 249 403

**"जवाहर रोजगार योजना की सफलता संदिग्ध है".**

शशि भूषण शर्मा
S/o श्री डी. एन. शर्मा
Q. No. 153 P/c
पुराने जी.आर.पी. थाने के पास
ओल्ड रेलवे कॉलोनी, कोटा जंक्शन
कोटा, (राजस्थान) 324 002

# Our Aim
## is to develope new ways to keep your success
## UPKAR'S CAREER BOOKS For All Competitive Exam.



### RECENT RELEASE

| | |
|---|---|
| **Quiz India** | 26.00 |
| Navodaya School Entrance Exam. *By : Dr. Lal & Jain* | 30.00 |
| Navodaya School Entrance Digest *By : J. N. Sharma & T. S. Jain* | 32.00 |
| Combined Defence Services Exam. | 40.00 |
| N. D. A. Exam. | 55.00 |
| 'O' Level Test of Reasoning | 12.00 |
| 'O' Level Numerical Aptitude Test | 15.00 |
| 'O' Level Objective General English | 20.00 |
| Upkar's Mental Ability Test | 11.00 |
| Sainik School Digest *By : J. N. Sharma* | 30.00 |

### CIVIL SERVICES PRE. EXAM

| | |
|---|---|
| Syllabus for Civil Services Exam. | 10.00 |

### OPTIONAL SUBJECTS

| | |
|---|---|
| C.S.P.E. Indian History | 55.00 |

### UPKAR GUIDES

| | |
|---|---|
| Bank's Recruitment Tests | 22.00 |
| Bank Competitions *By : Khanna & Verma* | 32.00 |
| Bank Competitions *By : T. S. Jain* | 40.00 |
| New Bank Recruitment Tests | 23.00 |
| A Practical Book of Bank Competition *By : Dr. Lal & Jain* | 60.00 |
| A Practical Book of Matching Tests *(Clerical Aptitude)* | 12.00 |
| A Practical Book of Reasoning Tests | 15.00 |
| A Practical Book of Numerical Aptitude Tests | 12.00 |
| A Practical Book of Objective English | 16.00 |
| A Practical Book of Descriptive English | 13.00 |
| New Pattern Tests of Reasoning | 10.00 |
| State Bank Probationary Officers Exam. | 50.00 |
| Nationalised Banks Probationary Officers Exam. | 43.00 |
| Bank's Agricultural Assistant Exam. | 40.00 |
| Bank's Agricultural Officer's Exam. | 45.00 |
| Air Force Recruitment Test *By : Khanna & Verma* | 23.00 |
| Air Force Recruitment Test *By : T. S. Jain* | 30.00 |
| Sainik School Entrance Exam. *By : Dr. Lal & Jain* | 33.00 |
| L.I.C. Apprentice Officer's Exam. | 35.00 |
| Railway Recruitment Board Exam. | 26.00 |
| S.S.C. Clerk's Grade Exam. | 34.00 |
| S.S.C. Inspectors of Income Tax, Central Excise etc. Exam. | 40.00 |
| S.S.C. Inspectors of Income Tax, Central Excise etc. Exam. | 30.00 |
| S.S.C. Auditors/Jr. Accountant/ Upper Division Clerks Exam. | 35.00 |

### NATIONAL TALENT SEARCH

| | |
|---|---|
| National Talent Search Exam. X | 55.00 |

### SYLLABUS

| | |
|---|---|
| P. C. S. (U.P.) Syllabus | 5.00 |
| P. S. C. (M.P.) Syllabus | 10.00 |
| R. A. S. & R. T. S. Syllabus | 7.00 |
| R. A. S. Question Paper | 4.00 |

## P.M.T. & OTHER EXAM

| | |
|---|---|
| P. M. T. Physics (*Separate Edition available for U. P. & M. P.*) | 18.00 |
| P. M. T. Chemistry (*U.P. & M.P.*) | 20.00 |
| P. M. T. Zoology (*U.P. & M.P.*) | 20.00 |

## GENERAL KNOWLEDGE

| | |
|---|---|
| General Knowledge, Current Affairs | 6.00 |
| Objective General Knowledge | 5.50 |
| Ever Latest General Knowledge | 26.00 |

## GENERAL ENGLISH

| | |
|---|---|
| Latest General English | 10.00 |
| NPTOE New Pattern Test of Objective English | 21.00 |
| A Fresh Approach to General English | 35.00 |
| The Technique of Comprehension & Precis Writing | 18.00 |

## ARITHMETIC

| | |
|---|---|
| Latest Arithmetic | 8.00 |
| Arithmetic for Competitive Exams. | 27.00 |
| O.A.R. Objective Arithmetic Review | 11.00 |
| O.M.R. Objective Mathematics Review | 17.00 |

## INTELLIGENCE TEST

| | |
|---|---|
| Intelligence & Psychological Tests | 15.00 |
| General Knowledge & I.Q. | 10.00 |
| Intelligence and Aptitude Tests | 15.00 |

## ESSAY

| | |
|---|---|
| Popular Essays | 7.00 |

## LETTER

| | |
|---|---|
| Top Letters | 17.00 |
| Business Letters | 20.00 |

## GENERAL BOOKS

| | |
|---|---|
| Selected Bank Interview | 14.00 |
| UPKAR'S Bank Interview | 10.00 |
| Interview & Group Discussions | 10.00 |
| General Science | 20.00 |

# हिन्दी संस्करण

## नवीन प्रकाशन

| | |
|---|---|
| क्विज इण्डिया | 26.00 |
| Bank's Clerical Tests (*English-Hindi Edition*) | 36.00 |
| English-Hindi Essays & Letter Writing | 15.00 |
| English-Hindi Essays | 12.00 |
| व्यावहारिक टंकण कला | 20.00 |
| फॉरेस्ट रेंजर परीक्षा **लेखक** : *जैन एवं नाटाणी* | 30.00 |
| फॉरेस्ट रेंजर परीक्षा **लेखक** : *जैन एवं किशोर* | 20.00 |
| कम्बाइंड लोअर सबोर्डिनेट परीक्षा (उ. प्र.) **लेखक** : *जैन एवं नाटाणी* | 30.00 |
| कम्बाइंड लोअर सबोर्डिनेट परीक्षा (उ. प्र.) | 20.00 |
| वस्तुनिष्ठ भारतीय इतिहास | 15.00 |
| वस्तुनिष्ठ अर्थशास्त्र | 15.00 |
| वस्तुनिष्ठ राजनीति शास्त्र | 12.00 |
| वस्तुनिष्ठ सांख्यिकी | 16.00 |
| वस्तुनिष्ठ समाज शास्त्र | 12.00 |
| यू. पी. एस. सी. असिस्टेंट ग्रेड परीक्षा | 52.00 |

## सिविल सर्विसेज प्रिलिमिनरि परीक्षा

| | |
|---|---|
| पाठ्यक्रम सिविल सेवा परीक्षा | 10.00 |
| सी. एस. पी. ई. सामान्य अध्ययन एवं सामान्य विज्ञान दिग्दर्शन | 37.00 |
| सी. एस. पी. ई. अर्थशास्त्र 20×30/8 | 44.00 |
| सी. एस. पी. ई. भारतीय इतिहास | 56.00 |
| सी. एस. पी. ई. विधि | 40.00 |

## उपकार गाइड

| | |
|---|---|
| बैंक रिक्रूटमेंट टेस्ट | 20.00 |
| न्यू बैंक रिक्रूटमेंट टेस्ट | 24.00 |
| ग्रामीण बैंक रिक्रूटमेंट टेस्ट | 20.00 |
| अभ्यास पुस्तक ग्रामीण बैंक कॉम्पिटिशन | 65.00 |
| ग्रामीण बैंक रिक्रूटमेंट टेस्ट | – |
| **लेखक** : *लाल एवं भटनागर* | 24.00 |

| | |
|---|---|
| ग्रामीण बैंक क्लैरीकल टेस्ट | 36.00 |
| अभ्यास पुस्तक बैंक कॉम्पिटिशन्स | 60.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-संख्या सम्बन्धी योग्यता परीक्षा | 11.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-डेसक्रिप्टिव इंगलिश | 12.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-तर्क-शक्ति परीक्षा | 14.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-लिपिकीय योग्यता परीक्षा | 14.00 |
| ग्रामीण बैंक अधिकारी प्रवेश परीक्षा | 42.00 |
| स्टेट बैंक प्रोबेशनरी ऑफीसर परीक्षा | 50.00 |
| क्लर्कस् ग्रेड परीक्षा | 30.00 |
| क्लर्कस् ग्रेड परीक्षा **लेखक** *: जैन एवं किशोर* | 38.00 |
| रेलवे भर्ती बोर्ड परीक्षा | 27.00 |
| नवोदय विद्यालय प्रवेश परीक्षा | 36.00 |
| नवोदय विद्यालय प्रवेश परीक्षा ***लेखक** : लाल एवं जैन* | 25.00 |
| नवोदय विद्यालय दिग्दर्शिका ***लेखक** : शर्मा, लाल एवं जैन* | 30.00 |
| आयकर, उत्पाद शुल्क निरीक्षक परीक्षा | 38.00 |
| पुलिस सब इन्सपैक्टर (प्रारम्भिक परीक्षा) | 25.00 |
| पुलिस सब इन्सपैक्टर परीक्षा (उ. प्र.) | 27.00 |
| राजस्थान पुलिस सब इन्सपैक्टर परीक्षा | 32.00 |
| लेखा परीक्षक, कनिष्ठ लेखाकार, उच्च श्रेणी लिपिक परीक्षा | 44.00 |
| सैनिक स्कूल प्रवेश परीक्षा | 30.00 |
| सैनिक स्कूल प्रवेश परीक्षा निर्देशिका ***लेखक** : जे. एन. शर्मा एवं जैन* | 40.00 |
| वायु सैनिक भर्ती परीक्षा | 23.00 |
| पॉलिटैक्निक प्रवेश परीक्षा (उ. प्र.) | 40.00 |
| व्यवहार न्यायाधीश परीक्षा (म. प्र.) | 50.00 |
| मध्य प्रदेश लिपिकीय वर्ग परीक्षा | 33.00 |
| वस्तुनिष्ठ अभ्यास-पी. ई. टी. परीक्षा (राज.) गणित | 12.00 |
| राजस्थान बी. एड. प्रवेश परीक्षा | 30.00 |
| राजस्थान बी. एड. प्रवेश परीक्षा | 55.00 |

## छात्रवृत्ति परीक्षाएँ

| | |
|---|---|
| राष्ट्रीय प्रतिभा खोज परीक्षा *(9 वीं एवं 10 वीं कक्षाओं के लिए)* | 55.00 |
| एकीकृत छात्रवृत्ति परीक्षा | 30.00 |
| एकीकृत छात्रवृत्ति परीक्षा (हल प्रश्न-पत्र) | 30.00 |
| जूनियर हाई स्कूल छात्रवृत्ति परीक्षा | 17.00 |

## मध्य प्रदेश पी. एस. सी. परीक्षा

| | |
|---|---|
| पी. एस. सी. पाठ्यक्रम | 10.00 |
| कनिष्ठ लोक सेवा आयोग परीक्षा गाइड | 30.00 |
| म. प्र. पी. एस. सी. गाइड | 50.00 |
| पी. एस. सी. अर्थशास्त्र | 50.00 |
| पी. एस. सी. भारतीय इतिहास | 50.00 |
| पी. एस. सी. राजनीति शास्त्र | 50.00 |
| पी. एस. सी. भूगोल | 50.00 |
| पी. एस. सी. समाजशास्त्र | 30.00 |
| पी. एस. सी. सांख्यिकी | 50.00 |
| पी. एस. सी. विधि | 45.00 |

## सामान्य ज्ञान

| | |
|---|---|
| सामान्य ज्ञान, कौन क्या है? | 6.00 |
| वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान एवं दैनिक विज्ञान | 16.00 |
| सामान्य ज्ञान एवं व्यक्ति परिचय | 26.00 |
| सामान्य ज्ञान दिग्दर्शन | 50.00 |
| सामान्य ज्ञान एवं सामान्य विज्ञान | 22.00 |
| राजस्थान सामान्य ज्ञान | 18.00 |
| मध्य प्रदेश सामान्य ज्ञान | 20.00 |
| उत्तर प्रदेश सामान्य ज्ञान | 12.00 |
| बिहार सामान्य ज्ञान | 20.00 |
| कृषि सामान्य ज्ञान (वस्तुनिष्ठ प्रकार) | 6.00 |
| कृषि सामान्य ज्ञान कोश | 20.00 |

## सामान्य हिन्दी

| | |
|---|---|
| सामान्य हिन्दी | 8.00 |
| सामान्य हिन्दी | 24.00 |
| वस्तुनिष्ठ सामान्य हिन्दी | 12.00 |

## निबन्ध

| | |
|---|---|
| हिन्दी निबन्ध **लेखक** *: जैन एवं कुलश्रेष्ठ* | 22.00 |
| सामयिक निबन्ध **लेखक** *: डॉ. चतुर्वेदी* | 25.00 |

## गणित

| | |
|---|---|
| प्रारम्भिक गणित | 15.00 |
| अंकगणित **लेखक** *: खन्ना एवं वर्मा* | 10.00 |
| अंकगणित **लेखक** *: डॉ. एम. बी. लाल* | 20.00 |
| वस्तुनिष्ठ अंकगणित | 8.00 |
| वस्तुनिष्ठ अंकगणित | 22.00 |

## अन्य पुस्तकें

| | |
|---|---|
| बौद्धिक योग्यता एवं मनोवैज्ञानिक योग्यता परीक्षा | 17.00 |
| हृदयस्पर्शी प्रेम-पत्र | 11.00 |
| बुद्धि परीक्षण, साक्षात्कार एवं वस्तुनिष्ठ सामान्य ज्ञान | 10.00 |
| सामान्य विज्ञान | 18.00 |

स्वत्वाधिकारी प्रकाशक, मुद्रक एवं सम्पादक महेन्द्र सिंह जैन ने कैलादेवी प्रेस, 11/111, रामबाग, आगरा से छपवाकर 2/11 B, स्वदेशी बीमा नगर, आगरा–2 से प्रकाशित.

